# "रैपिडैक्स®" इंगलिश स्पीकिंग कोर्स

करोड़ों पाठकों की पसंद





## बेअटक अंग्रेजी बोलने का प्रभावी व सरल कोर्स

- पूर्णतया संशोधित एवं परिवर्धित
- अंग्रेज़ी व हिंदी डिक्शनरी सहित
- लैटर ड्राफ़्टिंग पर विशेष परिशिष्ट











पुस्तक महल®
दिल्ली • मुंबई • बंगलोर
पटना • हैदराबाद



अब एक नये आकर्षण के साथ

रैपिडैक्स एजूकेशनल कन्वर्सेशन किट

(See Yellow Pages for Cassette Script)



# अंग्रेजी सिखलाने का एकमात्र सोर्स

# रैपिडैक्स ®

# इंगलिश स्पीकिंग कोर्स



**By**

**R.K. Gupta, M.A.**

---

**इस नए संस्करण की विशेषताएं**

- सातवीं बार पूर्णतया संशोधित एवं परिवर्धित।
- साधारण बोलचाल में प्रयुक्त चुनिंदा वाक्यांशों व विभिन्न अवसरों पर की जाने वाली बातचीत के अभ्यास के लिए अब एक **ऑडियो कैसेट भी साथ में।**
- कैसेट में प्रयुक्त सामग्री ( Tape Script ) पुस्तक के अंत में दिए गए पीले पृष्ठों में।
- आपस में बातचीत ( Conversation ) सिखाने वाले अवसरों ( Occasions ) की संख्या 30 की बजाय अब 42 ।
- आम बोलचाल में अधिक प्रयुक्त होने वाले वाक्यांश **बोल्ड** टाइप में।

---



पुस्तक महल®

दिल्ली • मुंबई • बंगलोर • पटना • हैदराबाद



**प्रकाशक**

**पुस्तक महल ®**, दिल्ली

J-3/16, दरियागंज, नई दिल्ली-110002
☎ 23276539, 23272783, 23272784 • फैक्स: 011-23260518
E-mail : info@pustakmahal.com • Website : www.pustakmahal.com

**विक्रय केन्द्र**
10-बी, नेताजी सुभाष मार्ग, दरियागंज, नई दिल्ली-110002
☎ 23268292, 23268293, 23279900 • फैक्स: 011-23280567
E-mail : rapidexdelhi@indiatimes.com

**शाखा कार्यालय**
**बंगलोर:** ☎ 22234025
E-mail : pustak@sancharnet.in • pmblr@sancharnet.in
**मुंबई:** ☎ 22010941
E-mail : rapidex@bom5.vsnl.net.in
**पटना:** ☎ 3094193 • टेलीफैक्स: 0612-2302719
E-mail : rapidexptn@rediffmail.com
**हैदराबाद:** टेलीफैक्स: 040-24737290
E-mail : pustakmahalhyd@yahoo.co.in



ISBN 81-223-0020-0

7वीं बार पूर्णतया संशोधित एवं परिवर्द्धित संस्करण
**340 वां संस्करण: दिसम्बर 2005**

---

RAPIDEX ENGLISH SPEAKING COURSE

# रैपिडैक्स इंगलिश स्पीकिंग कोर्स

आपका चहेता 'रैपिडैक्स इंगलिश स्पीकिंग कोर्स' अब नए रूप में आपके हाथों में है। इस नए रैपिडैक्स इंगलिश स्पीकिंग कोर्स को तैयार करने के लिए जहां हमने हजारों लोगों के बीच सर्वेक्षण किया, उनकी समस्याओं को पहचाना वहीं अंग्रेज़ी भाषा के जानकार, अनुभवी शिक्षकों की सलाह लेकर इसे आज और आने वाले कल — नई सदी, दोनों के लिए समान रूप से उपयोगी बनाने का प्रयास किया। इसमें अब भाषा व पाठ्यसामग्री की दृष्टि से सभी कुछ नया है — अपनी पुरानी सभी विशेषताओं के साथ। और वह नयापन पुस्तक पढ़ने के बाद आपको स्वयं महसूस होगा।

इस नए कोर्स में यद्यपि अंग्रेज़ी सिखाने की 'रैपिडैक्स' पद्धति को ही अपनाया गया है (क्योंकि यह पद्धति आज भी पूरी तरह से सार्थक है), लेकिन समयानुसार, अच्छी तरह से सुधार कर।

इस नए कोर्स के कन्वर्सेशन सेक्शन में भाषा की दृष्टि से अंग्रेज़ी भाषा में नए स्वीकृत व स्वीकार किए जा रहे शब्दों को अपनाने का प्रयास किया गया है, ताकि आज और आने वाले कल में आपको किसी भी तरह के पिछड़ेपन का अहसास न हो। इस तरीके से आपमें, कम शब्दों में अपनी पूरी बात कह सकने की योग्यता भी आ जाएगी।

बातचीत को और अधिक उपयोगी बनाने के लिए चुनाव करते समय इस बात का विशेष ध्यान रखा गया है कि वह ज्यादा-से-ज्यादा ऐसे क्षेत्रों को छुए, जो व्यक्तिगत और सामाजिक तो हों ही साथ ही करियर से जुड़े हुए हों। इस प्रकार एक सामान्य गृहिणी हो या आधुनिक महिला, स्कूल-कॉलेज का विद्यार्थी हो या करियर तलाशता युवा, स्टेनो हो या अफ़सर, माल बेचता हुआ दुकानदार हो या ग्राहक यह कोर्स सभी के लिए एक समान उपयोगी है।

बीच-बीच में कुछ वाक्यों को बोल्ड टाइप में दिया गया है, ताकि उनका अभ्यास करके कम-से-कम कामचलाऊ अंग्रेज़ी तो आप बोल ही सकें। वैसे ऐसा करने की सलाह हम नहीं देंगे, हम तो चाहेंगे कि आप पूरी पुस्तक को पढ़कर उसका अभ्यास करें तथा सही और अच्छी-खासी अंग्रेज़ी बोलें — आपको इस योग्य बनाना ही इस पुस्तक का उद्देश्य भी है।

इस नए कोर्स में कुछ ऐसे तरीके भी बताए गए हैं, जिन्हें अपना कर आप सही वक्त पर सही शब्द न चुन पाने की परेशानी से भी बच सकते हैं, जैसे कि ऐसी स्थिति में अंग्रेज़ी शब्दों की जगह अपनी मातृभाषा के शब्दों का प्रयोग कर। इस तरह सिर्फ आप अपनी कमी को ही नहीं छिपा लेते, आधुनिक अंग्रेज़ी बोलने वालों की श्रेणी में भी आ जाते हैं।

**इस नई कोर्स किट के साथ 'रैपिडैक्स एजूकेशनल कन्वर्सेशन कैसेट' दी जा रही है। इस कैसेट की 'ए' साइड में अंग्रेज़ी शब्दों, सप्ताह-महीनों के नाम व 1 से 100 तक की गिनती के सही उच्चारण और अभिवादन, धन्यवाद, शुभकामनाएं, खेद, सहमति-असहमति, स्वीकृति-अस्वीकृति जैसे भावों को प्रकट करने वाले ऐसे जरूरी वाक्य हैं, जिनका प्रयोग हम रोज अक्सर किया करते हैं। और साइड 'बी' में परिचय, पार्टी, रास्ता**

**पूछना, सेक्रेटरी-बॉस, दुकानदार को शिकायत, इंटरव्यू, लड़के-लड़की की शादी संबंधी बातचीत, कॉलेज में लड़के-लड़की जैसी विशेष अवसरों पर होने वाली बातचीत के वाक्य हैं।**

पुस्तक को पढ़ने के बाद, दिए गए निर्देशों के अनुसार यदि कैसेट के साथ आप अभ्यास करेंगे, तो हमारा विश्वास है कि आपकी अंग्रेज़ी बोलने की हिचक बिल्कुल खत्म हो जाएगी। इस प्रकार यह कैसेट आपको जहां अंग्रेज़ी का सही उच्चारण सिखाएगी, वहीं बोलने में अटक और हिचक को खत्म करने में भी सहायक सिद्ध होगी।

अपनी अनूठी विशेषताओं के कारण यह नया 'रैपिडैक्स इंगलिश स्पीकिंग कोर्स' भविष्य में सफल जीवन के लिए एक जरूरी कोर्स बन जाएगा, यदि यह कहा जाए तो अतिशयोक्ति न होगी, क्योंकि अब यह कोर्स सिर्फ आपको अंग्रेज़ी बोलना-लिखना ही नहीं सिखाएगा, बल्कि आपके समूचे व्यक्तित्व का विकास भी करेगा।

आपने जिस तरह 28 वर्षों से इस कोर्स को सराहा है और इसकी लंबी विकास-यात्रा में समय-समय पर दिए गए सुझावों और प्रतिक्रियाओं द्वारा सहयोग दिया है, हमें आशा है कि वैसा ही स्नेह इस पूरी तरह से संशोधित व परिवर्द्धित संस्करण को भी मिलेगा।

आपके सफल भविष्य की शुभकामनाए हैं — —प्रकाशक

## अनुक्रम ( Contents )

**चौथा अभियान ( IVth Expedition )**

**पांचवां अभियान ( Vth Expedition )**



**छठा ( VIth Expedition )**

**हिन्दी-इंगलिश बोलचाल ( Conversation )**

**परिशिष्ट- I (APPENDIX-I )**

**शब्द ज्ञान की कुंज़ी ( Key to Word-Power )**



**वर्गीकृत शब्दावली अंग्रेज़ी-हिंदी शब्दकोश ( Vocabulary and Dictionary )**

## परिशिष्ट- II (APPENDIX-II )

### पत्र-लेखन ( Letter Writing )

# आइए, शुरू करें!

दोस्तो, इस कोर्स में आपका हार्दिक स्वागत है!

यह कोर्स आम कोर्स नहीं है, क्योंकि हज़ारों लोगों के बीच की गई खोज और अंग्रेज़ी भाषा के विशेषज्ञ शिक्षकों के बरसों के अनुभवों का निचोड़ है यह। इसी के साथ, आप पाठकों की प्रतिक्रियाओं और सुझावों के अनुसार इसमें बहुत कुछ नया जोड़ा गया है, जिसे आप सिर्फ पढ़कर व दिए गए निर्देशों के अनुसार अभ्यास करके ही महसूस कर सकेंगे।

60 दिनों के इस कोर्स को तैयार करते समय हमने दो बातों को अपने सामने प्रमुख रूप से रखा था, एक तो यह कि आप धाराप्रवाह अंग्रेज़ी बोलने लगें और दूसरे अंग्रेज़ी भाषा की प्रकृति, वाक्य-विन्यास, स्पेलिंग, विराम चिह्न आदि लेखन की समस्याओं की आपको क्रमिक जानकारी हो। इस प्रकार यह कोर्स आपको अंग्रेज़ी बोलना और लिखना दोनों ही सिखाएगा।

इस कोर्स द्वारा आप 60 दिनों की यात्रा तय करेंगे, जिसके छह पड़ाव होंगे। हर दिन की एक इकाई (यूनिट) है। इस तरह इसकी छह इकाइयां या यूनिट्स हुईं। प्रत्येक इकाई का आखिरी दिन, अर्थात् 10वां, 2वां, 30वां आदि, अभ्यास-दिवस है। इन्हीं दिनों में आपको नई या अतिरिक्त जानकारी भी मिलेगी। इनमें exercises, tests और tables की सहायता से आप अपनी परीक्षा भी स्वयं ले सकेंगे कि आपने कितना सीखा है।

**वैसे तो इस कोर्स में शामिल किए गए सभी वाक्य बहुत जरूरी और उपयोगी हैं, पर कुछ ऐसे वाक्यों को जो दिन-प्रतिदिन के जीवन में बार-बार प्रयोग में आते हैं और ऐसे ही कुछ और अधिक प्रचलित वाक्यों को बोल्ड टाइप में दिया गया है। संख्या में कम होने के कारण इन वाक्यों को जल्दी और आसानी से याद किया जा सकता है। आप इनका आम बातचीत में इस्तेमाल कर लोगों पर अपनी धाक जमा सकते हैं।**

किसी भी भाषा का अच्छा जानकार उस भाषा में पूरे आत्मविश्वास के साथ बोल पाए यह जरूरी नहीं। जब तक मन में यह भय बना रहेगा 'कि लोग क्या कहेंगे' तब तक आप बातचीत में अटकेंगे। इसी प्रकार यदि आपका उच्चारण सही नहीं होगा, तो आप 'लोग हंसी न उड़ाएं' इस डर से बोलने में हिचक महसूस करेंगे या फिर सही समय पर सही बात नहीं कह पाएंगे। बातचीत में होने वाली इन्हीं परेशानियों से आपको बचाने के लिए पुस्तक के साथ जो ऑडियो कैसेट आपको दी गई है, उसका 16 पृष्ठों का स्क्रिप्ट भी पुस्तक के अंत में दिया गया है। इसके शुरू में जो निर्देश दिए गए हैं, आप उन्हें पढ़े और कैसेट के साथ-साथ सही उच्चारण का अभ्यास करें, निश्चय ही कुछ समय के अभ्यास के बाद आपको अपने में आत्मविश्वास महसूस होगा और अंग्रेज़ी बोलना इतना स्वाभाविक लगेगा, मानो आप अपनी मातृभाषा बोल रहे हों।

यहां एक बात विशेषरूप से ध्यान देने योग्य है कि पुस्तक को बिना पढ़े कैसेट का प्रयोग न करें, इससे लाभ के स्थान पर हानि हो सकती है, क्योंकि यह कैसेट पुस्तक का ही एक हिस्सा है, आपको अंग्रेज़ी सिखाने के लिए अपने-आप में यह कैसेट पूर्ण नहीं है।

इस कोर्स को तैयार करते समय क्योंकि पूरी तरह से मनोवैज्ञानिक सोच को सामने रखा गया है, इसलिए आपको 60 दिनों के बाद सुखद आश्चर्य होगा यह महसूस करके कि अंग्रेज़ी बोलना और लिखना तो कोई समस्या ही नहीं था। लेकिन यह 60 दिनों के बाद का अनुभव है। यहां तक पहुंचने के लिए आपको पहले इन शर्तों को निभाना होगा — 1 . सबसे पहले **संकल्प** करना होगा, फिर

2 . उस संकल्प को पूरा करने के लिए **प्रयत्न** करना होगा, और

3 . उस प्रयत्न को तब तक **जारी रखना** होगा, जब तक कि आप अपने लक्ष्य तक भली-भांति पहुंच नहीं जाते।

और हमें यह पूरा विश्वास है कि इन तीनों शर्तों को मानने की अवस्थाओं में से गुज़रने के लिए आप पूरी तरह से तैयार हैं। बस समझ लीजिए आप अंग्रेज़ी बोलने की कला में निपुण हो गए। अंग्रेज़ी में एक उक्ति है — Well begun is half done — अर्थात् कोई भी काम ठीक विधि से शुरू किया जाए, तो समझना चाहिए कि आधा काम पूरा हो गया।

तो आइए चलिए मेरे साथ पहले अभियान पर, इसमें आपका परिचय होगा अंग्रेज़ी में अभिवादन, शिष्टाचार, भावबोधक शब्दावली, सरल-संक्षिप्त वाक्यों, क्रिया के तीनों काल (tenses) से उनके अंग्रेजी की कुछ सहायक और विध्यर्थक क्रियाओं से, व्याकरण की माथापच्ची किए बिना। इसी के साथ अब आगे प्रत्येक दिन कुछ बोलने के लिए होगा, कुछ सीखने के लिए होगा और कुछ होगा पक्का करने के लिए, जो कि आपको साथ-साथ समझाया जाएगा।

हमारी शुभकामनाएं हैं कि आपकी यह यात्रा शुभ हो!

**—प्रकाशक**

ड़ुबैदे ग़ौसो ख़्वाजः रज़ा व कुल औलिया
मुहम्मद जमालुद्दीन ख़ान  क़ादिरी रज़्वी
ज़िलअ् बहराइच शरीफ़ यूपी, अल-हिन्द
मोबाइल नम्बर  :  +917860520899

# 1पहला दिन
# st Day

**पहला अभियान ( 1st Expedition )**

**आइये, पहला दिन अभिवादन से शुरू करें। भारत में सभी अवसरों पर 'नमस्ते' या 'नमस्कार' कहकर अभिवादन किया जाता है। मुसलमान, 'अस्सलामालेकुम' तथा सिख आपस में मिलने पर 'सत श्री अकाल' कहते हैं। पर अंग्रेज़ी में ऐसा नहीं है। इसमें दिन के अलग-अलग समय पर अलग-अलग शब्दों द्वारा अभिवादन करने का चलन है।**

## बोलचाल में अभिवादन के वाक्य

**अपने से बड़ों, रिश्तेदारों व पद में ऊंचे अधिकारियों के साथ**

**उषाकाल से लेकर दोपहर बारह बजे तक**

1. नमस्ते, दादाजी! — **Good morning,** Grandpa! गुड मॉर्निंग, ग्रैंडपा!
2. नमस्ते, पिताजी! — Good morning, Dad! गुड मॉर्निंग, डैड!
3. नमस्ते, सर! — Good morning, Sir! गुड मॉर्निंग, सर!

**दोपहर बारह बजे से शाम पांच बजे तक**

4. नमस्ते, दादीजी! — **Good afternoon,** Grandma! गुड आफ़्टरनून, ग्रैंडमां!
5. नमस्ते, माताजी! — Good afternoon, Mummy! गुड आफ़्टरनून, मम्मी!
6. नमस्ते, बेटी! — Good afternoon, dear! गुड आफ़्टरनून, डियर!

**सायं पांच बजे के बाद**

7. नमस्ते, चाचाजी! — **Good evening,** Uncle! गुड ईवनिंग, अंकल!
8. नमस्ते, चाचीजी! — Good evening, Auntie! गुड ईवनिंग, आन्टी!
9. नमस्ते, बेटे! — Good evening, dear! गुड ईवनिंग, डियर!

**रात को विदाई के समय**

10. शुभ रात्रि! — **Good night!** गुड नाइट!
    Sweet dreams, darling! स्वीट ड्रीम्ज़, डार्लिंग!

**दिन में किसी समय**

11. अच्छा सर, चलते हैं! — **Good day** to you, Sir! गुड डे टु यू, सर!

**भेंट के समय**

12. आपसे मिलकर बहुत खुशी हुई! — Pleased to meet you! प्लीज़्ड टु मीट यू!

**किसी भी समय ( Informal greetings ) अपने मित्रों व बराबरी के लोगों के साथ**

1. हाय सिमी! — **Hi** Simi! हाइ सिमी!
2. हाय अंकुर! — Hi Ankur! हाइ अंकुर!
3. हलो अंकल! — **Hello** Uncle! हलो अंकल!
4. हलो निशि! — Hello Nishi! हलो निशि!
5. हलो कुश! — Hello Kush! हलो कुश!
6. हलो मिसिज़ मेहरा! — Hello Mrs. Mehra! हलो मिसिज़ मेहरा!

**Note :** यदि संबंध बेतकल्लुफ़ी का हो तो 'हलो' और 'हाइ' का प्रयोग अपने से बड़ों के साथ भी किया जा सकता है।

**विदाई के समय**

1. अच्छा चलते हैं, बच्चो! — Goodbye, children! गुडबाइ, चिल्ड्रन!
2. अच्छा ! — **Bye, bye!** बाइ-बाइ!
3. चलते हैं, प्रिय! — Farewell, dear! फ़ेयरवेल, डियर!
4. अच्छा, फिर मिलेंगे! — Bye, see you/so long! बाइ, सी यू./सो लौंग!

**याद रखें ( Remember )**

**हिन्दी और अंग्रेज़ी में सम्बोधन का अंतर**

A

**अंग्रेज़ी में**

1. Grandfather को संक्षेप में Grandpa कहते हैं।
2. Father के लिए Dad या Daddy शब्दों का भी प्रयोग किया जाता है।
3. Grandmother को संक्षेप में Grandma कहते हैं।
4. Mother के लिए Mom या Mummy शब्द का भी प्रयोग किया जाता है।

B

**अंग्रेज़ी में**

1 . चाचा, ताया, मामा, मौसा, फूफा — सभी को अंकल ( Uncle ) कहा जाता है।
2 . चाची, ताई, मामी, मौसी, बूआ — सभी को आंट या आंटी ( Aunt, Aunty or Auntie ) कहा जाता है।
3 . किसी भी पुरुष के लिए आदरसूचरक शब्द ‘सर’ ( Sir ) का प्रयोग किया जाता है।
4 . किसी भी महिला के लिए आदरसूचक शब्द ‘मैडम’ ( Madam ) का प्रयोग किया जाता है।
5 . चचेरे, ममेरे, मौसेर या फुफेरे भाई या बहिन, किसी के लिए भी केवल ‘कज़न’ ( Cousin )शब्द प्रयोग में आता है, कज़न ब्रदर या कज़न सिस्टर ( Cousin Brother/Cousin Sister ) नहीं।
6 . विवाहित महिला के नाम या उपनाम से पहले मिसेज़ ( Mrs ) तथा अविवाहित महिला के लिए मिस ( Miss ) का प्रयोग किया जाता है। मिस ( Ms ) का प्रयोग अविवाहित या विवाहित किसी भी स्त्री के नाम या उपनाम से पहले किया जा सकता है।

# 2दूसरा दिन
# nd Day

**अंग्रेज़ी में शिष्टाचार ( Good Manners in English )**

**अंग्रेज़ी भाषा सीखने के साथ-साथ इसके शिष्टाचार की जानकारी भी ज़रूरी है। अंग्रेज़ बात और व्यवहार में तहज़ीब का बहुत ध्यान रखते हैं। बार-बार कुछ विशेष नम्र शब्दों का प्रयोग करना उनकी बातचीत का ज़रूरी हिस्सा है। उनका हर बात को कहने का एक विशेष तरीका है। किस बात को कैसे कहें, किन शब्दों का इस्तेमाल करें, ऐसी ही कुछ ज़रूरी बातों की जानकारी इस पाठ में दी गई है।**

## A

हिन्दी भाषा की तरह, अंग्रेज़ी में बात-बात में नाम के साथ 'जी' लगाने का रिवाज नहीं है, और न ही इसमें 'आप' या 'वे' जैसे आदरसूचक शब्दों का प्रयोग किया जाता है। इसमें 'मैं' के लिए 'हम' कहने की प्रथा भी नहीं है इसीलिए कई हिन्दी भाषी लोगों को यह कहते हुए सुना गया है कि अंग्रेज़ी रूखी भाषा है, क्योंकि इसमें अपने से बड़ों से भी बातचीत करते हुए 'तुम', (You) 'यू' शब्द का प्रयोग किया जाता है।

लेकिन वास्तव में ऐसी बात नहीं है। हालांकि अंग्रेज़ी भाषा में 'आप' और 'वे' शब्द नहीं हैं, पर अंग्रेज़ी में बात-बात पर शिष्टाचार जताने की प्रथा है। सच्ची एवं स्वाभाविक अंग्रेज़ी सीखने के लिए इस बात का हमेशा ध्यान रखिए।

अंग्रेज़ी के इन शब्दों को मन में दोहराइए। इन शब्दों में पूरी अंग्रेज़ जाति का शिष्टाचार समाया हुआ है। ये अंग्रेज़ी भाषा के बड़े महत्वपूर्ण शब्द हैं: 1. Please प्लीज़

2. Thanks थैंक्स
3. Welcome वेल्कम
4. Kindly काइन्डली
5. Allow me अलाउ मी
6. After you आफ़्टर यू
7. Sorry सॉरी

8. Excuse me एक्सक्यूज़ मी
9. Pardon पार्डन
10. That is alright दैट इज़ ऑलराइट
11. It's my pleasure इट्स माइ प्लेज़र

**1 .** यदि आपको किसी से पेन लेना हो, या एक गिलास पानी मांगना हो, अथवा किसी से समय पूछना हो, या फिर किसी को उत्तर में 'हां' कहना हो, तो वाक्य में **Please** प्लीज़ शब्द का प्रयोग करना होगा। यदि आप केवल **Please** प्लीज़ कह देंगे तो भी चलेगा, परन्तु यदि आप **Please** या **Kindly** आदि समान अर्थ वाले शब्द का प्रयोग नहीं करते हैं, तो आप **'अभद्र'** कहलाएंगे। हिन्दी में आप यूं भी कह देते हैं: 1 . ज़रा अपना पेन देना।

2 . एक गिलास पानी।

3 . क्या बजा है?

4 . हां, पी लूंगा।

लेकिन हिन्दी की तरह यदि आप अंग्रेज़ी में भी निम्न वाक्य बोलेंगे, तो कोई भी अंग्रेज़ पहचान लेगा कि या तो आप असभ्य हैं, या कोई विदेशी, जो कि उनके शिष्टाचार से परिचित नहीं है: 1. Give me your pen . गिव मी योर पेन.

2. Give me a glass of water . गिव मी अ गलास ऑफ़ वॉटर.
3. What is the time ? वॉट इज़ द टाइम?
4. Yes, I will drink it . येस, आइ विल ड्रिंक इट.

और यदि आप कहेंगे: 1. May I have your pen, please ? मे आइ हैव योर पेन, प्लीज़?

2. A glass of water, please . अ ग्लास ऑफ़ वॉटर, प्लीज़.
3. Time please ? टाइम प्लीज़?
4. Yes, please . येस प्लीज़.

या, यदि आप इन वाक्यों को इस प्रकार भी कहेंगे, तो भी यह समझा जाएगा कि आप सभ्य हैं: 1. May I borrow your pen, please ? मे आइ बॉरो योर पेन, प्लीज़?

2. Give me a glass of water, please . गिव मी अ ग्लास ऑफ़ वॉटर, प्लीज़.
3. What is the time, please ? वॉट इज़ दि टाइम, प्लीज़?

**2 .** (a) यदि किसी व्यक्ति ने आपका मामूली-सा भी कोई काम किया है, उदाहरण के लिए — आपने टाइम पूछा या मकान का पता पूछा और उसने बता दिया, आपने तनिक-सी बात पूछी और उसने बता दी, तो उसे **Thank you** थैंक्यू कहना न भूलिए। हां, आप Thanks (थैंक्स) भी कह सकते हैं। यदि आप अधिक अहसान प्रकट करना चाहें, तो कह सकते हैं: Many many thanks to you. मेनी मेनी थैंक्स टु यू.

या

Thank you very much. थैंक्यू वेरी मच.

(b) कोई आपसे कुछ और लेने के लिए कहे और आप न लेना चाहते हों, तो आप हिन्दी की तरह मत कहिए — मैं और नहीं लेना चाहता, I don't want to take more. आइ डोन्ट वांट टु टेक मोर, बल्कि संक्षेप में कहिए — **No, thanks .** नो, थैंक्स.

**3 .** आपने किसी का कोई छोटा-सा-काम किया और बदले में उसने आपको कहा 'Thank you' तो अंग्रेज़ी में बात यहीं पर खत्म नहीं हो जाती। यदि आप Thanks सुनकर चुप रह जाएंगे, तो आप अभद्र या घमण्डी कहलाएंगे। इस पर आपको कहना पड़ेगा: **It's** * **all right . इट्स ऑल राइट (सब ठीक है).**

या 1. No mention. नो मैन्शन (कोई बात नहीं).

या 2. It's fine. इट्स फ़ाइन (सब ठीक है).

या 3. My pleasure. माइ प्लेज़र (इसमें मेरी खुशी है).

या 4. Welcome/you're welcome. वेल्कम/यू आर वेल्कम (ऐसी तकलीफ़ फिर दें).

ऊपर की पांच अभिव्यक्तियों में से आप स्वयं ही समझ सकते हैं कि पांचवीं अभिव्यक्ति सबसे अधिक नम्रता-सूचक है। वैसे ऊपर की दोनों अभिव्यक्तियां भी बोलचाल में खूब प्रचलित हैं।

**4 .** यदि कोई आपसे कोई वस्तु मांगे और वह आप देना चाहते हों, तो हिन्दी में आप कहेंगे — ले लीजिए। पर अंग्रेज़ी में यदि आपने कहा — Take it, तो अंग्रेज़ी में इसे शिष्टाचार नहीं माना जाएगा इसलिए आप कहेंगे — **Yes, you are welcome .** यस, यू आर वेल्कम या **With great pleasure .** विद ग्रेट प्लेज़र.

**5 .** यदि आप किसी को कोई छोटी-सी सेवा या सहायता करना चाहें तो उसे कहने का अंग्रेज़ी में एक अपना तरीका है, उदाहरण के लिए आप किसी महिला की गोद से बच्चा लेने या किसी वृद्ध का थैला उठाने की पेशकश करने के लिए यूं कहेंगे — **Allow me .** अलाउ मी... या **May I help you ?** मे आइ हेल्प यू... अर्थात् मुझे अवसर दें... अर्थात् क्या मैं आपकी सहायता कर सकता हूं? किसी शो रूम या प्रदर्शनी में यदि आप सेल्समेन हैं या गाइड हैं तो विजिटर्स ग्राहकों को भी **May I help you** कहकर अपनी ओर आकर्षित कर सकते हैं।

**6 .** किसी महिला या किसी वृद्ध को रास्ता देते समय आप कह देते हैं — 'पहले आप', जबकि अंग्रेज़ी बातचीत में आप **' First you '** फ़र्स्ट यू नहीं कहेंगे। अंग्रेज़ी में कहेंगे — **' After you '** . आफ़्टर यू.

**7 .** अंग्रेज़ी में बात-बात पर खेद प्रकट करने का रिवाज है। हिन्दी में भी हम खेद प्रकट करते हैं या क्षमा मांगते हैं, पर तब, जब हमसे वस्तुत: कोई बड़ी भूल हो जाए, जैसे हम किसी से समय लेकर फिर समय पर नहीं पहुंचें, तो खेद प्रकट करते हैं, और समय लेकर उस दिन बिल्कुल न पहुंचें, तो अपने इस अपराध के लिए क्षमा मांगते हैं। पर अंग्रेज़ी में छोटी-छोटी बातों में भी **Sorry** सॉरी, **Excuse me** एक्सक्यूज़ मी, **Pardon** पार्डन आदि शब्दों का प्रयोग होता है, जैसे: (a) आपका किसी से हाथ छू जाए, तो आपको झट कहना होगा, **Sorry** सॉरी।

(b) दो आदमी रास्ते में खड़े-खड़े बात कर रहे हों और आपको बीच में से गुज़रना हो, तो आप कहेंगे — **Excuse me** एक्सक्यूज़ मी। इसी तरह लोगों के बीच से उठकर आपको

किसी काम से थोड़ी देर के लिए जाना है, तो आप बिना कुछ कहे नहीं उठेंगे, बल्कि कहेंगे — **' Excuse me '.** किसी व्यक्ति का ध्यान अपनी ओर आकर्षित करने के लिए भी **Excuse me** कहकर आप अपनी बात कह सकते हैं।

(c) आप टेलीफ़ोन सुन रहे हैं या आमने-सामने किसी से बातचीत कर रहे हैं, आपको बात सुनाई नहीं देती और आप उसे फिर से सुनना चाहते हैं, तो आप ऐसे नहीं कहेंगे — 'ऊंचा बोलो न! मुझे कुछ सुनाई नहीं देता।' Speak loudly! I cannot hear anything. बल्कि इसके स्थान पर आप अंग्रेज़ी में केवल यह कहेंगे — **' Pardon '** पार्डन या **I beg your pardon** आइ बेग योर पार्डन. और सामने वाला व्यक्ति इससे समझ जाएगा कि आपको बात सुनाई नहीं दी है।

(d) कोई कमरे में बैठा है। आप उसके मकान पर उससे मिलने गए हैं, तो बिना सूचना दिये या आज्ञा लिये आपको अन्दर दाखिल नहीं होना चाहिए, बल्कि अंग्रेज़ी में आप इस आशय का वाक्य कहेंगे — **May I come in, please ?** मे आइ कम इन, प्लीज़ (क्या मैं अन्दर आ सकता हूं?) और वह पलट कर कहेगा — Yes please come in येस प्लीज़ कम इन (अवश्य) या With great pleasure विद ग्रेट प्लेज़र (खुशी से) या Of course ऑफ़ कोर्स (अवश्य)।

ऐसी है औपचारिकता, अथवा शिष्टाचार से पूर्ण अंग्रेज़ी भाषा! अपने वाक्य बनाते समय इस भाषा की रीति को सदा याद रखना चाहिए।

## B

### शिष्टाचार के कुछ वाक्य ( Some Polite Phrases )

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मैंने मिलने का समय दिया था, परन्तु मैं आ नहीं सका, मुझे माफ करें। | I'm sorry, I couldn't make it that day. **आइम सॉरी, आइ कुडन्ट मेक इट दैट डे.** |
| 2. | मैं ठीक समय पर नहीं आ सका, इसके लिए मैं माफी मांगता हूं। | I'm sorry, I couldn't make it in time. आइम सॉरी, आइ कुडन्ट मेक इट इन टाइम. |
| 3. | माफ कीजिए, मुझे थोड़ी-सी देर हो गई है। | **I'm sorry, I got a little late.** आइम सॉरी, आइ गॉट अ लिटिल लेट. |
| 4. | मेरी ओर से माफी मांग लीजिए। | Please convey my apologies. प्लीज़ कनवे माइ अपॉलोजीज़. |
| 5. | ऐसा गलती से हो गया। माफ कीजिए। | It was all by mistake. Please excuse me. इट वॉज़ ऑल बाइ मिस्टेक। प्लीज़ एक्सक्यूज़ मी. |
| 6. | मुझे बड़ा दु:ख है। | I 'm very sorry. आइम वेरी सॉरी. |
| 7. | माफ करें, मैंने आपके काम में बाधा डाली। | Sorry to have disturbed you.सॉरी टु हैव डिस्टर्ब्ड यू. |
| 8. | माफ कीजिए। | **I beg your pardon.** आइ बेग योर पार्डन. |
| 9. | आपकी आज्ञा से कहना चाहता हूं। | Allow me to say. अलाउ मी टु से. |
| 10. | ज़रा ध्यान दीजिए। | **May I have your attention, please?** मे आइ हैव योर अटेन्शन, प्लीज़? |
| 11. | इसे अपनी ही चीज़ समझें। | It's all yours. इट्स आल योर्ज़. |
| 12. | ज़रा मुझे बोलने दें। | Will you please permit me to speak? विल यू प्लीज़ परमिट मी टु स्पीक? |
| 13. | अपने काम में मेरी मदद ले लीजिए। | Let me also help you. लेट मी ऑल्सो हैल्प यू. |
| 14. | क्या आप थोड़ा खिसकेंगे? | Will you please move a bit? विल यू प्लीज़ मूव अ बिट? |
| 15. | ज़रा धीरे बोलें। | Will you pléase speak slowly? विल यू प्लीज़ स्पीक स्लोली? |
| 16. | ज़रा धीमा बोलने की कृपा करें। | Will you mind speaking a bit softly, please? विल यू माइन्ड स्पीकिंग ए बिट सॉफ़्टली, प्लीज़? |
| 17. | क्या आप मुझे बैठने देंगे? | Will you please let me sit? विल यू प्लीज़ लेट मी सिट? |
| 18. | क्या मैं आपका थोड़ा-सा समय ले सकता हूं? | Could you spare a few moments for me? कुड यू स्पेअर अ फ़्यू मोमेन्ट्स फ़ॉर मी? |
| 19. | जैसी आपकी मर्ज़ी। | As you please. ऐज़ यू प्लीज़. |
| 20. | आराम से बैठिए। | Please make yourself comfortable. प्लीज़ मेक योरसेल्फ़ कम्फ़र्टेबल. |

21. कष्ट के लिए क्षमा करें। — Sorry for the inconvenience. सॉरी फ़ॉर दि इन्कन्वीन्यन्स.

22. आपकी बड़ी कृपा है। — That's very/so kind of you. दैट्स वेरी/सो काइंड ऑफ़ यू.

23. लीजिए। — Please help yourself. प्लीज़ हेल्प योरसेल्फ़.

24. आपसे मिलकर खुशी हुई। — Glad to meet you. ग्लैड टु मीट यू.

25. आपकी अच्छी सलाह के लिए धन्यवाद। — Thanks for your kind/valuable advice. थैंक्स फ़ॉर योर काइंड एडवाइस.

26. मैं पूरी कोशिश करूंगा/करूंगी। — I will try my level best. आइ विल ट्राइ माइ लैवल बेस्ट.

27. आशा है आप मज़े में हैं। — Hope you are enjoying yourself/yourselves. होप यू आर एन्जॉइंग योरसेल्फ़/योरसेल्व्ज़.

## याद रखें ( Remember )

A

1 . प्रत्येक देश में सभ्यता एवं शिष्टाचार प्रकट करने का अलग-अलग ढंग होता है। हिन्दी में नाम के बाद 'जी' लगाकर आदर प्रकट करने का रिवाज़ है, बड़ों को आदर देने के लिए बहुवचन का प्रयोग भी किया जाता है, जबकि अंग्रेज़ी में आदरसूचक में भी एकवचन ( Singular सिंग्युलर) ही रहता है। उदाहरण के लिए: श्री केदारनाथ **जी आए हैं।** Mr. Kedarnath has come. (मि. केदारनाथ हैज़ कम.) 2 . हिन्दी में मध्यम पुरुष में आदर प्रकट करने के लिए 'तुम' की जगह 'आप' का प्रयोग होता है, परन्तु अंग्रेज़ी में 'तुम' और 'आप' दोनों के लिए 'यू' ( You ) का प्रयोग होता है, जैसे: **आप** क्या चाहते हैं? What do you want? (वॉट डू यू वॉन्ट?) इसी प्रकार हिन्दी में अन्यपुरुष में आदर की दृष्टि से 'वह' के स्थान पर 'वे' का प्रयोग होता है, जबकि अंग्रेज़ी में एकवचन का प्रयोग होता है, जैसे: **वे** रात को आ सकते हैं। He may come at night. (ही मे कम ऐट नाइट.)

B

क्षमा मांगने के अर्थ में अंग्रेज़ी में कई शब्द हैं जिनका बातचीत में व्यवहार किया जाता है। इन शब्दों के वास्तविक अर्थों को यहां दिया जा रहा है:

1. Excuse (V*.) — क्षमा करना, साधारण अर्थ में प्रयोग होता है। मुझे माफ करें (Please excuse me.)
2. Forgive (V.) — दण्डित करने की भावना को सदा के लिए मन से निकाल देना, हृदय से क्षमा कर देना, जैसे — गलती करना इंसान का काम है, उसे क्षमा करना परमात्मा का (To err is human, to forgive is divine).
3. Pardon (V.) — अपराधी को मिले हुए दण्ड से मुक्त करना। मेरी गलती के लिए मुझे क्षमा करें (Please pardon me for my mistake.)
4. Mistake (V.) — गलत समझना। गलती से मुझे आप डॉक्टर समझ रहे हैं (Don't mistake me for a doctor.)
5. Sorry (Adj.) — मुझे खेद है। मुझे देर से आने का अफसोस है (I am sorry for being late.)

आजकल साधारण बोलचाल में I beg your pardon का हल्के-फुल्के शिष्टाचार वाक्य के रूप में आम प्रयोग होने लगा है। फ़ोन पर जब आपको आवाज सुनाई नहीं देती, तो आप कहते हैं, I beg your Pardon या ‘ Pardon ’ तो उसका यह आशय होता है कि आप तो ठीक बोल रहे हैं, पर मुझे सुनाई नहीं दे रहा है। कृपया दोबारा कहें — ‘ Please repeat it ’ — यह भी चलेगा पर आपको मूल अर्थ भी ज्ञात होना चाहिए।

---

* अंग्रेज़ी में short forms (शब्दों के संक्षिप्त रूप) बहुत प्रचलित हैं, जैसे It is के लिए It’s और You are के लिए you’re का बातचीत में बहुत प्रयोग होता है। कुछ और उदाहरण नीचे दिये गये हैं:

I am — I'm
I have — I've
We are — We're
He is — He's
She is — She's
Is not/are not — Isn't/aren't

इनके प्रयोग से बातचीत में गति और सहजता आती है।
* V का अर्थ ‘क्रिया’ या ‘Verb’ से है।

# rd Day

**भावबोधक ( Exclamation )**

**अंग्रेज़ी में मन के अलग-अलग भावों को प्रकट करने का अपना ही तरीका है। यह सरल भी है और सुन्दर भी। हैरानी, खुशी, दुख, नाराज़गी और भी दूसरे कई भावों को छोटे-छोटे वाक्यों व दो-तीन शब्दों में बहुत अच्छे ढंग से कहा जा सकता है। इन शब्दों और वाक्यों का हम आम बोलचाल में बार-बार प्रयोग कर सकते हैं।**

| | |
|---|---|
| 1. वाह, वाह! | Marvellous! मार्वलस! |
| 2. **शाबाश!** | **Well done!** वेल डन! |
| 3. अति सुन्दर! | Beautiful! ब्यूटिफुल! |
| 4. अरे! | Hey! हे! |
| 5. **वाह!** | **Wow!** वाउ! |
| 6. हे राम! | My/Oh God ! माइ/ओ गॉड! |
| 7. आपने तो कमाल कर दिया! | Wonderful ! वन्डरफुल |
| 8. **बेशक!** | **Of course !** ऑफ़ कोर्स! |
| 9. **ईश्वर का धन्यवाद !** | **Thank God !** थैंक गॉड! |
| 10. ईश्वर की कृपा से! | By God's grace ! बाइ गॉड्स ग्रेस! |
| 11. खुदा आपको बरकत दे! | May God bless you ! मे गॉड ब्लेस यू! |
| 12. **आपको भी!** | **Same to you !** सेम टु यू! |
| 13. **बहुत बढ़िया!** | **Excellent !** एक्सीलेन्ट! |
| 14. **बड़े दुख का समाचार!** | **How sad !** हाउ सैड! |
| 15. बड़ी खुशी का समाचार ! | That is a good news ! दैट इज़ अ गुड न्यूज़! |
| 16. कितनी बड़ी विजय! | What a great victory ! वॉट ए ग्रेट विक्ट्री! |
| 17. प्रभु मेरे! (आश्चर्य में) | Good heavens ! गुड हेवन्ज़! |
| 18. सुनिए! | Hello ! Listen ! हलो! लिसिन! |
| 19. **फटाफट करिए!** | **Hurry up, please !** हरी अप, प्लीज़! |
| 20. कितनी बुरी बात! | How terrible ! हाउ टैरिबल! |
| 21. कितने अपमान की बात है! | How disgraceful ! हाउ डिसग्रेसफ़ुल! |
| 22. बड़ी फिजूल बात है! | How absurd ! हाउ एब्सर्ड! |
| 23. **उसकी इतनी हिम्मत!** | **How dare he !** हाउ डेअर ही! |
| 24. क्या खूब! | How sweet ! हाउ स्वीट! |
| 25. कितना सुन्दर! | How lovely ! हाउ लवली! |
| 26. ऐसा कहने की तुम्हें हिम्मत कैसे हुई! | How dare you say that ! हाउ डेअर यू से दैट! |
| 27. प्यारे! | Oh dear ! ओ डियर! |
| 28. जल्दी चलो! | Hurry up ! हरी अप! वॉक फ़ास्ट! |

| | | |
|---|---|---|
| 29. | **चुप रहिए!** | **Quiet, please/Please keep quiet ! क्वायट प्लीज़! प्लीज़ कीप क्वायट!** |
| 30. | हां, ऐसा ही! | Yes, it is ! येस इट इज़! |
| 31. | **सचमुच!** | **Really !** रिअली! |
| 32. | सच! | Is it ! इज़ इट ! |
| 33. | धन्यवाद! | Thanks ! थैंक्स! |
| 34. | **आपका धन्यवाद!** | **Thank you ! थैंक यू!** |
| 35. | भगवान का लाख शुक्र है! | Thank God ! थैंक गॉड! |
| 36. | **यह दिन बार-बार आए!** | **Many happy returns of the day ! मैनी हैपी रिटर्न्ज़ ऑफ़ द डे!** |
| 37. | **आहा! मैंने मैच जीत लिया!** | **Hurrah ! I have won !** हुर्रे, आइ हैव वन! |
| 38. | आपके स्वास्थ्य के लिए! | For your good health ! फ़ॉर योर गुड हेल्थ! |
| 39. | **बधाई!** | **Congratulations ! कौंग्रेच्युलेशन्ज़!** |
| 40. | **कितनी बेहूदगी है!** | **What nonsense !** वॉट नॉनसेन्स! |
| 41. | कितनी शर्म की बात है! | What a shame ! वॉट अ शेम! |
| 42. | कितनी दु:खद बात है! | How tragic ! हाउ ट्रैजिक! |
| 43. | **कितना सुखद आश्चर्य!** | **What a pleasant surprise** वॉट अ प्लेज़ेन्ट सरप्राइज़! |
| 44. | आश्चर्यजनक! | Wonderful ! वन्डरफ़ुल! |
| 45. | छि: छि:! | How disgusting ! हाउ डिसगस्टिंग! |
| 46. | खबरदार! | Beware ! बीवेअर! |
| 47. | कितने दुख की बात है! | What a pity ! वॉट अ पिटी! |
| 48. | **कितनी बढ़िया सूझ है!** | **What an idea !** वॉट ऐन आइडिया! |
| 49. | **आपका स्वागत है!** | **Welcome sir !** वेल्कम सर! |
| 50. | आपके स्वागत के लिए! | Cheers ! चिअर्ज़! |
| 51. | क्या मुसीबत है! | What a bother ! वॉट अ बॉदर! |
| 52. | सावधानी से/संभल कर! | Watch out ! वॉच आउट! |
| 53. | कहीं नज़र न लगे! | Touch wood ! टच वुड! |
| 54. | अब चाहे जो हो! | Come what may ! कम वॉट मे! |

**याद रखें ( Remember )**

1 . सामान्य वाक्य में जहां अल्पविराम (,) या पूर्ण विराम (।) लगता है, वहां भावबोधक वाक्य में विस्मयादि बोधक चिह्न (!) Exclamatory Sign लगता है, जैसे — Really! Wonderful ! आदि।

2 . लज्जा, दु:ख, आश्चर्य, हर्ष, क्रोध आदि अनेकानेक भावों को प्रकट करने के लिए What, How आदि शब्दों का प्रयोग होता है, जैसे — What a shame! How wonderful ! आदि।

3 . विस्मयादिबोधक वाक्य ( Exclamatory sentence ) बोलते समय ध्वनि में आश्चर्य आदि भावों का स्वर देना चाहिए।

# 4 चौथा दिन
# th Day

**छोटे-छोटे वाक्यांश ( Phrases )**

**अंग्रेज़ी में वाक्य की जगह कई बार वाक्यांश अथवा केवल दो-एक शब्दों से काम चलाया जाता है। उदाहरण के तौर पर Yes, Sir ! (येस, सर), No sir ! (नो सर), Very good, sir ! (वेरी गुड, सर) आदि। ये वाक्यांश इतने अधिक प्रचलित हैं कि अंग्रेज़ी बोलने और समझने के इच्छुक प्रत्येक व्यक्ति को इनसे परिचित होना अत्यन्त आवश्यक है। ये वाक्यांश बहुत सरल भी हैं, क्योंकि ये व्याकरण के पेचीदा नियमों से बंधे हुए नहीं हैं।**

**A**

| | |
|---|---|
| 1. **मैं अभी आ रहा हूं।** | **Just coming.** जस्ट कमिंग. |
| 2. बहुत अच्छा। | Very well. वेरी वेल. |
| 3. अच्छी बात है। | **Fine**/Very good. फ़ाइन / वेरी गुड. |
| 4. जैसी आपकी मर्ज़ी। | As you like/**As you please.** ऐज़ यू लाइक/ ऐज़ यू प्लीज़. |
| 5. **और कुछ?** | **Anything else?** एनीथिंग एल्स? |
| 6. **बस, रहने दो।** | **That's enough.** दैट्स एनफ़. |
| 7. इस सम्मान के लिए धन्यवाद। | Thanks for this honour. थैंक्स फ़ार दिस ऑनर. |
| 8. **अच्छा।** | **O.K.** ओ.के. |
| 9. क्यों नहीं? | Why not? वाइ नॉट? |
| 10. थोड़ा-सा भी नहीं। | Not a bit. नॉट अ बिट. |
| 11. **ध्यान रखना।** | **Take care.** टेक केअर. |
| 12. **कल मिलेंगे।** | **See you tomorrow.** सी यू टुमॉरो. |
| 13. हां, जरूर! | Yes, by all means! येस, बाइ ऑल मीन्ज़! |
| 14. बहुत है। | That is too much. दैट इज़ टू मच. |
| 15. **हां, सर।** | **Yes, Sir !** येस, सर! |
| 16. नहीं, कभी नहीं। | No, not at all. नो, नॉट ऐट ऑल. |
| 17. **कोई बात नहीं।** | **Never mind/Doesn't matter.** नेवर माइन्ड/डज़न्ट मैटर. |
| 18. **और कुछ नहीं।** | **Nothing else.** नथिंग एल्स. |
| 19. कोई खास बात नहीं। | Nothing special. नथिंग स्पेशल. |
| 20. **आइए।** | **Welcome!** वेल्कम! |
| 21. **भरोसा रखें।** | **Rest assured.** रेस्ट अश्योर्ड. |
| 22. बहुत दिन से देखा नहीं। | Long time no see. लौंग टाइम नो सी. |
| 23. अच्छा चलते हैं/ गुड बाइ! | Goodbye ! गुड बाइ! |
| 24. आपको भी विदा! | Bye bye ! बाइ बाइ! |
| 25. ज़रा-सा भी नहीं! | Not the least ! नॉट द लीस्ट! |

ये लगभग सभी वाक्यांश हैं, पूर्ण वाक्य नहीं, पर इनसे पूर्ण वाक्य जैसा काम लिया जाता है।

## B

### आज्ञा या आदेश के वाक्य ( Sentences of Command/Order )

| | |
|---|---|
| 1. रुको। | I say stop. स्टॉप. |
| 2. बोलो। | Speak. स्पीक. |
| 3. सुनो। | Listen. लिसन. |
| 4. यहां ठहरो। | Wait here. वेट हिअर. |
| 5. इधर आओ। | Come here. कम हिअर. |
| 6. इधर देखो। | Look here. लुक हिअर. |
| 7. यह लो। | Take it. टेक इट. |
| 8. पास आओ। | Come near. कम निअर. |
| 9. बाहर इंतज़ार करो। | Wait outside. वेट आउटसाइड. |
| 10. ऊपर जाओ। | Go up. गो अप. |
| 11. नीचे जाओ। | Go Down. गो डाउन. |
| 12. उतर जाओ। | Get off. गेट ऑफ़. |
| 13. तैयार हो जाओ। | Be Ready./Get ready. बी रेडी/गेट रेडी. |
| 14. चुप रहो। | Keep quiet. कीप क्वायट. |
| 15. सावधान रहो। | Be careful./Be cautious. बी केअरफुल/बी कॉशस. |
| 16. धीरे चलो। | Go slowly./Walk slowly. गो स्लोली/वॉक स्लोली. |
| 17. तुरन्त जाओ। | Go at once. गो एट वन्स. |
| 18. यहां रुको। | Stop here. स्टॉप हिअर. |
| 19. सीधे जाओ। | Go straight. गो स्ट्रेट. |
| 20. चले जाओ/निकल जाओ। | Go away/Get out. गो अवे/गेट आउट. |

कर्त्ता न होते हुए भी ये पूर्ण वाक्य हैं, क्योंकि इनमें क्रियाएं अपने स्थान पर हैं। ये आदेश (Command) के वाक्य हैं। इनमें You (तुम) यानि कि कर्त्ता अर्थ को देखते हुए अपनी ओर से लगाना पड़ता है — अर्थात्, 'You' understood है।

### याद रखें ( Remember )

1 . ऊपर B भाग में सभी आज्ञा या आदेश के वाक्य हैं। आप इन्हें थोड़े से प्रयत्न से प्रार्थनासूचक वाक्यों में भी बदल सकते हैं। ऊपर के सभी वाक्यों से पहले ' Please ' जोड़ें। पहला वाक्य इस प्रकार बनेगा — Please stop . (ज़रा रुकिए). इसी तरह सभी वाक्य बनेंगे। इस तरह इन वाक्यों की क्रियाओं का अर्थ आदर सूचक हो जायेगा।

2 . जब आप अपने अधिकारी से अवकाश मांगें या ऐसी ही कोई और प्रार्थना करें, वहां Please के स्थान पर Kindly का प्रयोग करें, जैसे — ( i ) कृपया मुझे एक दिन का अवकाश प्रदान करें. Kindly grant me leave for one day. (ii )

कृपया मामले की जांच-पड़ताल करें Kindly look into the matter . इन दोनों वाक्यों में Please शब्द का प्रयोग उचित नहीं है, Kindly शब्द का प्रयोग किया जाना चाहिए।

3. Don’t — Do not शब्द का संक्षिप्त रूप है तथा can’t — can not का।

4 . आदेश और प्रार्थना के वाक्य 9 वें दिन में देखिए।

# 5 पांचवां दिन
# th Day

**वर्तमान काल ( Present Tense )**

**अंग्रेज़ी भाषा में Present Tense की क्रिया को चार रूपों में बांटा गया है: 1. Ram studies . (राम स्टडीज़.) राम पढ़ता है। 2. Ram is studying . (राम इज़ स्टडींग) राम पढ़ रहा है। 3. Ram has studied . (राम हैज़ स्टडीड) राम ने पढ़ लिया है। 4. Ram has been studying since morning . (राम हैज़ बीन स्टडींग सिंस मॉर्निंग.) राम सुबह से पढ़ रहा है। यहां पहले वाक्य में क्रिया वर्तमान काल की तो है, पर समय निश्चित नहीं है। Ram studies . राम पढ़ता है, परन्तु यह पता नहीं कि कब से पढ़ता है? दूसरे वाक्य में वर्तमान काल की क्रिया 'चल रही है' Ram is studying . यानि राम इस समय पढ़ रहा है। तीसरे भेद में — Ram has studied — राम ने पढ़ लिया है, अर्थात् क्रिया पूरी हो चुकी है, पर उसे अधिक समय नहीं बीता। और चौथे भेद में Ram has been studying since morning . — अर्थात् क्रिया एक निश्चित समय से चल रही है। इन्हें क्रमश: Present Indefinite, Present Continuous, Present Perfect और Present Perfect Continuous कहा जाता है।**

## A

**— Does/Do —**

| | |
|---|---|
| **मनीष** : क्या, तुम अंग्रेज़ी पढ़ते हो? | **Manish :** *Do* you study English? डू यू स्टडी इंगलिश? |
| **श्यामल** : हां। | **Shyamal :** Yes, I *do.* येस, आइ डू. |
| **मनीष** : क्या लता तुम्हारे घर आती है? | **Manish :** *Does* Lata come to your house? डज़ लता कम टु योर हाउस? |
| **श्यामल** : हां, वह कभी-कभी आती है। | **Shyamal :** Yes, she comes sometimes. येस, शी कम्ज़ समटाइम्ज़. |
| **मनीष** : क्या दूसरे मित्र भी तुम्हारे पास आते हैं? | **Manish :** *Do* other friends also come to you? डू अदर फ्रेंन्ड्ज़ ऑल्सो कम टु यू? |
| **श्यामल** : हां, वे भी आते हैं। | **Shyamal :** Yes, they *do.* येस दे डू. |
| **मनीष**— क्या तुम मुम्बई रहते हो? | **Manish :** *Do* you stay in Mumbai? डू यू स्टे इन मुम्बई? |
| **श्यामल** — नहीं, मैं कोलकाता रहता हूं। | **Shyamal :** No, I stay in Kolkata. नो, आइ स्टे इन कोलकाता. |

# B

## — Is/Are/Am —

| | |
|---|---|
| **बाला** : क्या यही पुस्तक तुम्हें चाहिए? | **Bala :** *Is* this the book you are looking for ? इज़ दिस द बुक यू आर लुकिंग फ़ॉर? |
| **मधु** : हां, यही पुस्तक मुझे चाहिए। | **Madhu :** Yes, this *is* it. येस, दिस इज़ इट. |
| **बाला** : क्या रीटा फ़िल्म देख रही है? | **Bala :** *Is* Rita watching a movie? इज़ रीटा वॉचिंग अ मूवी? |
| **मधु** : नहीं, वह वीडियो गेम खेल रही है! | **Madhu :** No, she *is* playing a Video game. नो. शी इज़ प्लेइंग अ वीडियो गेम. |
| **बाला** : क्या तुम अब बाज़ार नहीं जा रही हो? | **Bala :** *Are* you not going to market now? आर यू नॉट गोइंग टू मार्केट नाउ? |
| **मधु** : नहीं! | **Madhu :** No, I *am* not. नो आइ ऐम नॉट. |
| **बाला** : क्या तुम्हारे पिता जी सरकारी नौकरी करते हैं? | **Bala :** *Is* your father in government service? इज़ योर फ़ादर इन गवर्नमेण्ट सर्विस? |
| **मधु** : नहीं, मेरे पिताजी व्यापारी हैं। | **Madhu :** No, he *is* a businessman. नो, ही इज़ ए बिज़नेसमैन. |
| **बाला** : क्या तुम्हारा भाई किसी परीक्षा की तैयारी कर रहा है? | **Bala :** *Is* your brother preparing for some examination? इज़ योर ब्रदर प्रिपेरिंग फ़ॉर सम इग्ज़ैमिनेशन |
| **मधु** : हां, वह आई. ए. एस. परीक्षा की तैयारी कर रहा है। | **Madhu :** Yes, he *is* preparing for the I. A. S. examination. येस, ही इज़ प्रिपेरिंग फ़ॉर दि आई. ए. एस. इग्ज़ैमिनेशन. |

# C

## — Has/Have —

**मोहन :** क्या तुमने राधा को कोई पत्र लिखा है?

**Mohan :** *Have* you written any letter to Radha? हैव यू रिटन एनी लेटर टु राधा?

**भानु :** हां!

**Bhanu :** Yes, I *have*. येस, आइ हैव.

**मोहन :** क्या उसने तुम्हारे पत्र का उत्तर दिया है?

**Mohan :** *Has* she replied to your letter? हैज़ शी रिप्लाइड टु योर लेटर?

**भानु :** नहीं।

**Bhanu :** No, She *hasn't*. नो, शी हैज़न्ट.

**मोहन :** क्या तुमने खाना खा लिया है?

**Mohan :** *Have* you taken your meals? हैव यू टेकन योर मील्ज़?

**भानु :** नहीं, मैंने सुबह का नाश्ता काफी भारी किया था।

**Bhanu :** No, I had a heavy breakfast in the morning. नो, आइ हैड ए हैवी ब्रेकफ़ास्ट इन द मॉर्निंग.

**मोहन :** क्या, तुम उसके घर गये थे?

**Mohan :** Did you go to his place? डिड यू गो टू हिज़ प्लेस?

**भानु :** नहीं, अभी मुझको जाना है।

**Bhanu :** No, I *have* yet to go. नो, आइ हैव येट टु गो.

# D

## — Has been/Have been —

**श्याम :** तुम सुबह से क्या कर रहे हो?

**Shayam :** What have you been doing since morning? वॉट हैव यू बीन डूइंग सिंस मॉर्निंग?

**गोपाल :** यह किताब पढ़ रहा हूं।

**Gopal :** *I have been* reading this book. आइ हैव बीन रीडिंग दिस बुक.

**श्याम :** क्या कल से यहां भी बरसात हो रही है?

**Shyam :** Has it been raining here also since yesterday? हैज़ इट बीन रेनिंग हिअर ऑल्सो सिंस येस्टरडे?

**गोपाल :** हां, हो तो रही है, पर रुक-रुक कर।

**Gopal :** Yes, it *has been*, but not continuously. येस, इट हैज़ बीन, बट नॉट कन्टिनुअसलि.

**श्याम :** क्या पानी काफी देर से उबल रहा है?

**Shyam :** *Has* the water been boiling for long? हैज़ द वॉटर बीन बॉयलिंग फ़ॉर लौंग.

**गोपाल :** नहीं, अभी थोड़ी देर से ही उबल रहा है।

**Gopal :** No, it *has been* boiling only for a little time. नो, इट हैज़ बीन बॉयलिंग ओन्ली फ़ॉर अ लिटिल टाइम.

हम इस घर में दस वर्षों से रह रहे हैं।

We *have been* living in this house for ten years. वी हैव बीन लिविंग इन दिस हाउस फॉर टेन ईयर्ज़.

वह पिछली जनवरी से एक नये प्रोजेक्ट पर काम कर रहा है।

He *has been* working on a new project since January. ही हैज़ बीन वर्किंग ऑन अ न्यू प्रोजेक्ट सिन्स जैनुअरी.

### याद रखें ( Remember )

इन वाक्यों को ध्यान से देखिए: 1. You are writing a letter (यू आर राइटिंग अ लेटर). तुम पत्र लिख रहे हो।

2. You have written a letter (यू हैव रिटन अ लेटर). तुम पत्र लिख चुके हो।

ये दोनों सकारात्मक ( Affirmative ) वाक्य हैं, इनको नकारात्मक ( Negative ) तथा प्रश्नात्मक ( Interrogative ) वाक्यों में इस प्रकार बदला जा सकता है:

| नकारात्मक (Negative) | प्रश्नात्मक (Interrogative) |
|---|---|
| 1. You are **not** writing a letter. | 1. **Are** you writing a letter? |
| 2. You have **not** written a letter. | 2. **Have** you written a letter? |

आपने देखा कि सकारात्मक वाक्यों को नकारात्मक वाक्य बनाने के लिए सहायक क्रिया are, have के बाद not जोड़ना पड़ता है। इसी तरह प्रश्नात्मक वाक्यों में सहायक क्रियाएं, are, have वाक्य के शुरू में आ गई हैं। इससे हमने सीखा कि Present Continuous Tense तथा Present Perfect Tense में सकारात्मक से नकारात्मक तथा प्रश्नात्मक वाक्य आसानी से बनाये जा सकते हैं।

अब Present Indefinite Tense के उदाहरण लीजिए: 1. You write a letter (यू राइट अ लेटर). तुम पत्र लिखते हो।

2. I read English (आइ रीड इंगलिश). मैं अंग्रेज़ी पढ़ता हूं।

अब इनके नकारात्मक तथा प्रश्नात्मक वाक्य देखिए:

| नकारात्मक (Negative) | प्रश्नात्मक (Interrogative) |
|---|---|
| 1. You **do not** write a letter. | 1. **Do** you write a letter? |
| 2. I **do not** read English. | 2. **Do** I read English? |

इस Tense में Do या Does जोड़ा जाता है, तभी नकारात्मक या प्रश्नात्मक वाक्य बनते हैं। Do का प्रयोग बहुवचन कर्ता के साथ और Does का प्रयोग एकवचन कर्ता के साथ होता है, पर I तथा You दोनों के साथ Do का ही प्रयोग होता है Does का कभी भी नहीं।

# 6 छठा दिन
# th Day

**भूतकाल ( Past Tense )**

**अंग्रेज़ी भाषा में भूतकाल की क्रिया को भी (वर्तमान की तरह) मुख्य चार भेदों में बांटा गया है: 1. Ram studied . (राम स्टडीड). 2. Ram was studying . (राम वॉज़ स्टडींग). 3. Ram had studied . (राम हैड स्टडीड). 4. Ram had been studying since morning . (राम हैड बीन स्टडींग सिंस मॉर्निंग), अर्थात् क्रमशः राम पढ़ा, राम पढ़ रहा था, राम ने पढ़ लिया था तथा राम सुबह से पढ़ रहा था। Ram Studied — राम पढ़ा, इससे पता चलता है कि क्रिया बीते समय में पूरी हो गई, पर यह पता नहीं लगता कि कब हुई ( Past Indefinite); Ram was studying — राम पढ़ रहा था, इससे ज्ञात होता है कि क्रिया ज़ारी थी, खत्म नहीं हुई थी ( Past Continuous); Ram had studied — राम ने पढ़ लिया था अर्थात् क्रिया बहुत पहले पूरी हो गई थी ( Past Perfect); Ram had been studying since morning — राम सुबह से पढ़ रहा था अर्थात् क्रिया एक निश्चित समय से चल रही थी ( Past Perfect Continuous )।**

**E**

**— Did —**

**अध्यापिका** : क्या तुम कल जल्दी उठीं?

**Teacher :** *Did* you get up early yesterday?
डिड यू गेट अप अर्ली येस्टर्डे?

**उमा** : जी मैडम।

**Uma :** Yes, madam, I *did.* येस मैडम, आइ डिड.

**अध्यापिका** : क्या तुमने डबल रोटी और मक्खन खाया?

**Teacher :** *Did* you have bread and butter?
डिड यू हैव ब्रेड ऐंड बटर?

**उमा** : जी हां मैडम। खाया।

**Uma :** Yes madam, I *did.* येस मैडम, आइ डिड.

**अध्यापिका** : क्या रजनी तुम्हारे पास दोपहर को आयी थी?

**Teacher :** *Did* Rajni come to you at noon?
डिड रजनी कम टु यू ऐट नून?

**उमा** : नहीं।

**Uma :** No, she *didn't.* नो, शी डिडन्ट.

**अध्यापिका** : क्या तुमने रात को यह निबन्ध लिखा?

**Teacher :** *Did* you write this essay at night?
डिड यू राइट दिस एसे ऐट नाइट?

**उमा** : मैंने नहीं, मेरे भाई ने लिखा।

**Uma :** No, I *didn't,* my brother did. नो आइ डिडन्ट, माइ ब्रदर डिड.

**अध्यापिका** : क्या तुमने स्कूल आने से पहले अपना बिस्तर ठीक किया?

**Teacher :** *Did* you make your bed before coming to school?
डिड यू मेक योर बेड बिफ़ोर कमिंग टु स्कूल?

**उमा** : जी मैडम मैंने किया?

**Uma :** Yes madam, I *did.* येस मैडम, आइ डिड.

**अध्यापिका** : क्या तुमने कल अपना पाठ याद किया?

**Teacher :** *Did* you learn your lesson yesterday?
डिड यू लर्न योर लेसन यस्टर्डे?

**उमा** : नहीं, मैंने नहीं किया।

**Uma :** No, I *didn't.* नो आइ डिडन्ट.

# F

## — Was/Were —

**अध्यापक** : क्या कल तुम बाज़ार गए थे?

**Teacher :** *Were* you out shopping yesterday?
वर यू आउट शॉपिंग येस्टरडे?

**रमेश** : जी सर! मैं मार्केट गया था।

**Ramesh :** Yes sir, I *was.* येस सर, आइ वॉज़.

**अध्यापक** : क्या तुम चलते-चलते पुस्तक नहीं पढ़ रहे थे?

**Teacher :** *Were* you not reading a book while walking?
वर यू नॉट रीडिंग ए बुक वाइल वॉकिंग?

**रमेश** : जी, पढ़ रहा था।

**Ramesh :** Yes Sir, I *was.* येस सर, आइ वॉज़.

**अध्यापक** : क्या रमा भी चलते-चलते पढ़ रही थी?

**Teacher :** *Was* Rama also reading while walking?
वॉज़ रमा ऑल्सो रीडिंग वाइल वॉकिंग?

**रमेश** : नहीं, वह केवल सुन रही थी।

**Ramesh :** No, she *was* just listening. नो, शी वॉज़ जस्ट लिसनिंग.

**अध्यापक** : क्या तुम्हारे घर में तुम्हारी बुआ गा रही थी?

**Teacher :** *Was* your aunt singing at your house?
वॉज़ योर आन्ट सिंगिंग ऐट योर हाउस?

**रमेश** : नहीं, मेरी बहिन गा रही थी।

**Ramesh :** No, it *was* my sister. नो इट वॉज़ माइ सिस्टर.

**राधा** : क्या तुम अखबार पढ़ रही थीं?

**Radha :** *Were* you reading the newspaper? वर यू रीडिंग द न्यूज़ पेपर?

**सुधा** : हां, पढ़ रही थी।

**Sudha :** Yes, I *was.* येस आइ वॉज़.

# G

## — Had —

**कमल :** क्या तुम सिनेमा नहीं गए थे?
**Kamal :** *Had* you not gone to the Cinema? हैड यू नॉट गॉन टु द सिनेमा?

**विमल :** नहीं।
**Vimal :** No I *had* not. नो, आइ हैड नॉट.

**रमा :** क्या वह दुकान बंद कर चुका था?
**Rama :** *Had* he closed the shop? हैड ही क्लोज़्ड द शॉप?

**राधा :** हां, कर चुका था।
**Radha :** Yes, he *had*. येस, ही हैड.

**राम :** क्या वह आपको कल तक नहीं मिला था?
**Ram :** *Had* he not met you till yesterday? हैड ही नॉट मेट यू टिल येस्टरडे?

**श्याम :** नहीं, वह कल तक मुझे नहीं मिला था।
**Shyam :** No, he *hadn't*. नो, ही हैडन्ट.

**रमन :** क्या तुम कल खेलने नहीं गए थे?
**Raman :** *Had* you not gone to play yesterday? हैड यू नॉट गॉन टु प्ले येस्टरडे?

**सुधीर :** नहीं, मैं नहीं गया था।
**Sudhir :** No, I *had* not. नो, आइ हैड नॉट.

**सचिन :** क्या तुम रोहित से पहले कहीं मिल चुके थे?
**Sachin :** *Had* you met Rohit anywhere before. हैड यू मेट रोहित एनीवेअर बिफ़ोर?

**अनुज़ :** हां मैं उसे दो साल पहले शिमला में मिला था।
**Anuj :** Yes, I *had* met him in Shimla two years ago. येस आइ हैड मेट हिम इन शिमला टू ईयर्ज़ अगो.

**नीरज :** क्या तुम्हारे स्टेशन पहुंचने से पहले गाड़ी जा चुकी थी?
**Neeraj :** *Had* the train left before you reached the station? हैड द ट्रेन लेफ़्ट बिफ़ोर यू रीच्ड द स्टेशन?

**सौरभ :** हां जा चुकी थी।
**Saurabh :** Yes, it *had*. येस इट हैड.

**सीमा :** क्या तुम्हारी मां तुम्हारे घर पहुंचने से पहले बाज़ार जा चुकी थीं?
**Seema :** *Had* your mother gone to market before you reached home? हैड योर मदर गॉन टु मार्किट बिफ़ोर यू रीच्ड होम?

**मीरा :** नहीं, वे नहीं जा चुकी थीं।
**Meera :** No, she *hadn't*. नो शी हैडन्ट.

**H**

## — Had been —

**नरेश :** क्या तुम कल पिछले दो घंटे से पढ़ रहे थे?

**Naresh :** *Had* you been studying for the last two hours yesterday? हैड यू बीन स्टडींग फ़ॉर द लास्ट टू आवर्ज़ येस्टरडे?

**रमेश :** हां, क्योंकि मैं अपना काम खत्म करके पिक्चर देखने की योजना बना रहा था।

**Ramesh :** Yes, because I *had been* planning to see a film after finishing my work. येस, बिकॉज़ आइ हैड बीन प्लैनिंग टु सी अ फ़िल्म आफ़्टर फ़िनिशिंग माइ वर्क.

**नरेश :** पर तुम्हारे साथ राम भी क्यों पढ़ रहा था?

**Naresh :** But, Why *had* Ram also been studying with you? बट, वाइ हैड राम ऑल्सो बीन स्टडींग विद यू?

**रमेश :** क्योंकि वह भी मेरे साथ पिक्चर के लिए जाने की जिद कर रहा था।

**Ramesh :** Because, he *had* also *been* insisting on going with me for the film. बिकॉज़, ही हैड ऑल्सो बीन इंसिस्टिंग ऑन गोइंग विद मी फ़ॉर द फ़िल्म.

**नरेश :** पर तुम्हारी माताजी तो कह रहीं थीं कि तुम कुछ दोस्तों के साथ घूमने का प्रोग्राम बना रहे थे।

**Naresh :** But, your mother was saying that you *had been* planning to go out with some friends. बट, योर मदर वॉज सेइंग दैट यू हैड बीन प्लैनिंग टु गो आउट विद सम फ्रेंड्ज.

**रमेश :** हां, पहले हम ऐसा ही कुछ सोच रहे थे, पर बाद में प्रोग्राम बदल गया।

**Ramesh :** Yes, previously we *had been* planning something of the sort, but later we changed our programme. येस, प्रीवियसली वी हैड बीन प्लैनिंग समथिंग ऑफ़ द सोर्ट, बट लेटर वी चेंज्ड आवर प्रोग्राम.

## याद रखें ( Remember )

अब हम Past Tense के सकारात्मक (Affirmative) वाक्यों से नकारात्मक (Negative) तथा प्रश्नात्मक (Interrogative) वाक्य बनाते हैं। नियम वही है कि Past Indefinite Tense में did सहायक क्रिया बढ़ाई जाती है। Past Continuous Tense में was, were तथा Past Perfect Tense में had के बाद निषेधात्मक वाक्यों में not बढ़ जाता है। इसी प्रकार प्रश्नात्मक वाक्यों में यही सहायक क्रियाएं did, was, were तथा had वाक्यों में सबसे पहले प्रयोग में आती हैं।

**Affir:** I ate bread and butter. (आइ एट ब्रेड ऐंड बटर). मैंने डबलरोटी और मक्खन खाया।
**Neg:** I did not eat bread and butter. **Int:** Did I eat bread and butter?
**Affir:** You were reading a book.(यू वर रीडिंग अ बुक). तुम पुस्तक पढ़ रहे थे।
**Neg:** You were not reading a book. **Int:** Were you reading a book?
**Affir:** You had read a book. (यू हैड रेड अ बुक). तुमने पुस्तक पढ़ ली थी।
**Neg:** You had not read a book. **Int:** Had you read a book?

# 7सातवां दिन
# th Day

### भविष्यत् काल ( Future Tense )

**भविष्यत् काल की क्रिया को भी, अंग्रेज़ी में मुख्य चार भेदों में बांटा गया है: 1. Ram will study. (राम विल स्टडी) 2. Ram will be studying. (राम विल बी स्टडींग) 3. Ram will have studied. (राम विल हैव स्टडीड) 4. Ram will have been studying since morning. (राम विल हैव बीन स्टडींग सिंस मॉर्निंग) वर्तमान काल, भूतकाल और भविष्यत्काल की तरह इन्हें क्रमश: Future Indefinite, Future Continuous, Future Perfect और Future Perfect Continuous कहा जाता है।**

**I**

### — Will/Shall —

| | |
|---|---|
| **गोविन्द :** क्या तुम खेलोगे? | **Govind :** *Will* you play? विल यू प्ले? |
| **राम :** नहीं, खेलूंगा। | **Ram :** No, I *Won't*. नो, आइ वोन्ट. |
| **गोविन्द :** क्या तुम कल आओगे? | **Govind :** *Will* you come tomorrow? विल यू कम टुमॉरो? |
| **राम :** हां, आऊंगा। | **Ram :** Yes, *I will*. येस, आइ विल. |
| **गोविन्द :** क्या तुम रात को यहां ठहरोगे? | **Govind :** *Will* you stay here tonight? विल यू स्टे हिअर टुनाइट? |
| **राम :** नहीं, मैं लौट जाऊंगा। | **Ram :** No, *I'll* go back. नो, आइल गो बैक. |
| **गोविन्द :** क्या तुम शुक्रवार को राजा से मिलोगे। | **Govind :** *Will* you see Raja on Friday? विल यू सी राजा ऑन फ्राइडे? |
| **राम :** नहीं, मैं घर पर तुम्हारी प्रतीक्षा करूंगा। | **Ram :** No, *I'll* Wait for you at home. नो, आइल वेट फ़ॉर यू ऐट होम. |

**J**

### — Will be/Shall be —

**अमिताभ :** क्या कल तुम इस समय गाड़ी में यात्रा कर रहे होगे?
**Amitabh :** *Will you be* in the train at this time tomorrow? विल यू बी इन द ट्रेन ऐट दिस टाइम टुमॉरो?

**राकेश :** हां, मैं कल इस समय कानपुर पहुंच रहा होऊंगा।
**Rakesh :** Yes, *I'll be* about to reach Kanpur at this time tomorrow. येस, आइल बी अबाउट टु रीच कानपुर ऐट दिस टाइम टुमॉरो.

**अमिताभ :** क्या हम कल इस समय मैच नहीं खेल रहे होंगे?
**Amitabh :** *Shall* we not be playing a match at this time tomorrow? शैल वी नॉट बी प्लेइंग अ मैच ऐट दिस टाइम टुमॉरो?

**राकेश :** हां।
**Rakesh :** Yes, *we will be.* येस, वी विल बी.

**अमिताभ :** क्या हम शिमला बार-बार आते रहेंगे?
**Amitabh :** *Shall* we *be* coming to Simla again and again? शैल वी बी कमिंग टु शिमला अगेन ऐंड अगेन?

**राकेश :** नहीं।
**Rakesh :** No, we *Won't be.* नो, वी वोन्ट बी.

# K

## — Will have/Shall have —

**मीनाक्षी :** क्या वह जा चुकी होगी?
**Meenakshi :** *Will* she *have* gone? विल शी हैव गॉन?

**रजनी :** नहीं।
**Rajni :** No, she *won't* have. नो, शी वोन्ट हैव.

**मीनाक्षी :** क्या तुम अगले मास तक कालका से आ चुकी होओगी।
**Meenakshi :** *Will* you have come back from Kalka by next month? विल यू हैव कम बैक फ्रॉम कालका बाइ नेक्स्ट मन्थ?

**रजनी :** हां, मैं तब तक वहां से आ चुकी होऊंगी।
**Rajni :** Yes, *I'll have* come back by then. येस, आइल हैव कम बैक बाइ देन.

**मीनाक्षी :** क्या कल इस समय तक तुम परीक्षा दे चुकी होगी?
**Meenakshi :** *Will* you *have* taken your test by this time tomorrow? विल यू हैव टेकन योर टेस्ट बाइ दिस टाइम टुमॉरो.

**रजनी :** हां, मैं अपने जीवन का एक महत्त्वपूर्ण अध्याय समाप्त कर चुकी होऊंगी।
**Rajni :** Yes, I *will have* finished an important chapter of my life. येस, आइ विल हैव फ़िनिश्ड एन इम्पॉर्टेन्ट चैप्टर ऑफ़ माइ लाइफ़.

**मीनाक्षी :** क्या तेरा भाई कनाडा से आ चुका होगा?
**Meenakshi :** *Will* your brother *have* returned from Canada? विल योर ब्रदर हैव रिटर्न्ड फ्रॉम कैनेडा?

**रजनी :** नहीं, वे कनाडा से नहीं आ चुके होंगे।
**Rajni :** No, he *won't have.*नो, ही वोन्ट हैव.

# L

## — Will have been/Shall have been —

**प्रभात :** क्या कल तुम इस समय सो रहे होगे?
**Prabhat :** *Will* you *have been* sleeping at this time tomorrow? विल यू हैव बीन स्लीपिंग ऐट दिस टाइम टुमॉरो?

**सुधीर :** नहीं, शायद मैं इस समय पढ़ रहा होऊंगा।
**Sudhir :** No, probably I *shall have been* studying at this time. नो, प्रोबैब्ली आइ शैल हैव बीन स्टडींग ऐट दिस टाइम.

**प्रभात :** और, तुम्हारा भाई राजीव क्या कर रहा होगा?
**Prabhat :** And, What *will* your brother, Rajiv *have been* doing? ऐंड, वॉट विल योर ब्रदर, राजीव हैव बीन डूइंग?

**सुधीर :** वह शिमला जाने की तैयारी कर रहा होगा।
**Sudhir :** He *will have been* preparing to leave for Simla. ही विल हैव बीन प्रिपेरिंग टु लीव फ़ॉर शिमला.

**याद रखें (Remember)** इन वाक्यों पर ध्यान दीजिए (A) I shall not play. आइ शैल नॉट प्ले. (B) He will not play. ही विल नॉट प्ले. पहले वाक्य में 'I' के साथ shall आया है और दूसरे वाक्य में 'He' के साथ will आया है। ये साधारण भविष्यत् काल की क्रिया को सूचित करते हैं। नियम यह है कि साधारणतया अन्य पुरुष He, She, They, It, Ram आदि और मध्यम पुरुष you के साथ will का प्रयोग किया जाता है, और उत्तम पुरुष I, We के साथ Shall का, लेकिन यदि I, We के साथ will का तथा He, She, It, They, You आदि के साथ shall का प्रयोग होता है, तो वहां उसका अर्थ निकलता है कि बात को अधिक ज़ोर देकर कहा जा रहा है, जैसे: (1) I will not play tomorrow. (2) You shall not return. इन वाक्यों का अर्थ इस प्रकार है: 1. मैंने कल न खेलने का निश्‍चय किया है अथवा में कल बिलकुल नहीं खेलूंगा। 2. तुम लौटोगे कतई नहीं।

# th Day

**कुछ महत्वपूर्ण सहायक क्रियाएं (Some Important Helping Verbs)** Can, Could, May, Might, Must/Ought (to), Should/Would **अब तक आपने तीनों कालों (Tenses) की क्रियाओं का अभ्यास किया है। वहां भी आपने सहायक क्रियाओं ( Special Verbs अर्थात् helping Verbs ) का सहारा लिया था। चलिए, अब कुछ और सहायक क्रियाओं का अभ्यास करें। Can (कैन) और May (में) ये सहायक क्रियाएं हैं, दोनों का अर्थ है — 'सकना'। पर इस 'सकना' के अर्थों में भेद है, जिसे आप नीचे दिये गये वाक्यों में स्वयं समझ सकेंगे। ' Could ' Can का भूतकाल है। ' Might have ' may का भूतकाल है। Could और would से वाक्य शुरू करने पर request या आग्रह का भाव आता है।**

## — Can —

**रजनी :** क्या तुम सितार बजा सकती हो? — **Rajni :** *Can* you play sitar? कैन यू प्ले सितार?

**शशि :** हां, मैं बांसुरी भी बजा सकती हूं। — **Shashi :** yes, I *can* play the flute as well. येस आइ कैन प्ले द फ़्लूट ऐज़ वैल.

**रजनी :** क्या तुम मेरी पुस्तकें लौटा सकती हो? — **Rajni :** *Can* you return my books? कैन यू रिटर्न माइ बुक्स?

**शशि :** नहीं, मैं वे अभी नहीं लौटा सकती। — **Shashi :** No, I *can't* return them yet. नो आइ कान्ट रिटर्न देम येट.

**रजनी :** क्या तुम संस्कृत पढ़ सकती हो? — **Rajni :** Can you read Sanskrit? कैन यू रीड संस्कृत?

**शशि :** हां। — **Shashi :** yes, I *can.* येस, आइ कैन.

## — May —

**छात्र :** क्या मैं अन्दर आ सकता हूं। — **Student :** *May* I come in Sir? मे आइ कम इन सर?

**अध्यापक :** हां, आओ। — **Teacher :** Yes, you *may.* येस, यू मे.

**छात्र :** क्या मैं बाल सभा में सम्मिलित हो सकता हूं? — **Student :** *May* I attend Bal Sabha, Sir? मे आइ अटेण्ड बाल सभा, सर?

**अध्यापक :** हां, बड़ी खुशी से। — **Teacher :** Yes, with great pleasure/of course. येस, विद ग्रेट प्लेज़र/ऑफ़ कोर्स.

**छात्र :** क्या मैं सुरेश के साथ जा सकता हूं, सर? — **Student :** Sir, *may* I accompany Suresh? सर, मे आइ अकम्पनी सुरेश?

**अध्यापक :** नहीं। तुम पहले अपना काम पूरा करो। — **Teacher :** No. You better finish your work first. नो. यू बेटर फ़िनिश योर वर्क फ़र्स्ट.

## — Could —

राजू : क्या तुम यह काम अकेले कर सके?
Raju : *Could* you do this work alone? कुड यू डू दिस वर्क अलोन?

सुरेश : नहीं, मैं इसे अकेला नहीं कर सका।
Suresh : No, I *couldn't.* नो, आइ कुडन्ट.

राजू : क्या वह समय पर तुम्हारी मद्दद कर सकी?
Raju : *Could* she help you in time? कुड शी हेल्प यू इन टाइम?

सुरेश : हां, कर सकी।
Suresh : Yes, she *could.* येस, शी कुड.

राजू : क्या तुम मेरे लिए पानी ला सकते हो?
Raju : *Could* you bring me a glass of water? कुड यू ब्रिंग मी अ ग्लास ऑफ़ वॉटर?

सुरेश : खुशी से।
Suresh : With *pleasure.* विद प्लेज़र.

## — Might/Must/Ought (to)/Would/should —

शायद सोहन ने उसकी मदद की।
Sohan *might* have helped him. सोहन माइट हैव हेल्प्ड हिम.

शायद वह यहां आया होगा।
He *might* have come here. ही माइट हैव कम हिअर.

मुझे उसके विवाह पर अवश्य जाना चाहिए।
I *must* attend his marriage. आइ मस्ट अटेण्ड हिज़ मैरिज.

मुझे दस बजे तक घर अवश्य पहुंच जाना चाहिए।
I *must* reach home by 10 O'clock. आइ मस्ट रीच होम बाइ टेन ओ' क्लॉक.

हमें अपने से छोटों से प्यार करना चाहिए।
We *ought* to love our youngers. वी ऑट टू लव आवर यंगर्ज़.

जरा यह चिट्ठी पोस्ट कर देंगे?
*Would* you post this letter please? वुड यू पोस्ट दिस लेटर प्लीज़?

तुम्हें कक्षा में अधिक नियमित रूप से जाना चाहिए।
You *should* attend the class more regularly. यू शुड अटेण्ड द क्लास मोर रेगुलरली.

### याद रखें (Remember)

1. (a) Can I walk? — (a) May I walk?
   (b) Can you do this job? — (b) May I do this job?
   (c) Can you sing a song? — (c) May I sing a song?

ऊपर दिये गये Can वाले वाक्यों में शक्ति, समर्थता आदि भावों का बोध होता है, और May वाले वाक्यों से अनुमति, आज्ञा मांगने अथवा इच्छा आदि भाव प्रकट होते हैं। Can I walk? का अर्थ है कि क्या मुझमें चलने-फिरने की शक्ति है? इसी तरह May I walk? का मतलब इजाज़त मांगने से है — क्या मैं सैर कर लूं?

वैसे तो लोग कहीं-कहीं May के अर्थ में Can का प्रयोग करते हैं। यह बोलचाल में तो चलता है, पर उचित नहीं है।

2. जैसा कि पहले भी बताया गया है, could और might शब्द can और may के भूतकाल के रूप हैं, इसी तरह ought और should का प्रयोग कर्तव्य भाव (करना चाहिए) को प्रकट करने के लिए किया जाता है। इन शब्दों के अर्थ को, वाक्यों में इनका प्रयोग करके अच्छी तरह समझ लेना चाहिए।

# 9नवां दिन
# th Day

**आज्ञा और प्रार्थना के वाक्य ( Sentences of Order and Request )**

**नीचे आज्ञा तथा प्रार्थना के कुछ वाक्य दिये गये हैं। ये विध्यर्थक वाक्य अर्थात् imperative mood के वाक्य कहलाते हैं। उक्त 'मूड' ( Mood ) में कोई 'टेन्स' ( Tense ) नहीं लगाना पड़ता। प्राय: क्रिया ( Verb ) के मूल रूप के साथ ही वाक्य रचना हो जाती है। इनका अभ्यास सरलता से किया जा सकता है।**

**विध्यर्थक क्रियाएं ( Imperative Mood )**

**A**

1. सामने देखो। — Look ahead. लुक अहेड.
2. आगे बढ़ो। — Go ahead. गो अहेड.
3. गाड़ी धीरे चलाओ। — Drive slowly. ड्राइव स्लोली.
4. अपना काम करो। — Mind your own business. माइंड योर ओन बिजनेस.
5. वापस जाओ। — Go back. गो बैक.
6. उसका ख़याल रखना। — Take care of him/her. टेक केअर ऑफ़ हिम/हर.
7. सुनिए तो। — Just listen. जस्ट लिसन.
8. जल्दी आना। — Come soon. कम सून.
9. मुझे देखने दो। — Let me see. लेट मी सी.
10. तैयार रहना — Be ready. बी रेडी.
11. एक तरफ़ हो जाओ। — Move aside. मूव असाइड.
12. सोच-समझ कर बोलो। — Think before you speak. थिंक बिफ़ोर यू स्पीक.
13. अवश्य आना। — Do come. डू कम.

## B

14. उसकी खबर देना। — Inform me about her/him. इन्फ़ार्म मी अबाउट हर/हिम.
15. मज़ाक मत करो। — Don't cut jokes. डोन्ट कट जोक्स.
16. बकवास मत करो। — Don't talk nonsense. डोन्ट टॉक नॉन्सेन्स.
17. **कुछ परवाह न करो।** — **Never mind.** नेवर माइण्ड.
18. **मुझे अकेला छोड़ दो।** — **Leave me alone.** लीव मी अलोन.
19. **जाने दो।** — **Let it be.** लेट इट बी.
20. कुछ तो ख़याल करो। — Have a heart हेव अ हार्ट.
21. **ज़रा रुको/रुकिए।** — **Hold on.** होल्ड ऑन.
22. कभी मत भूलो। — Never forget. नेवर फ़ोरगेट.
23. **फिक्र मत करो।** — **Don't worry.** डोन्ट वरी.

## C

| | |
|---|---|
| 25. ज़रा फिर कोशिश करो। | Please try again. प्लीज़ ट्राइ अगेन. |
| 26. ज़रा ठहरिए। | Please wait a bit. प्लीज़ वेट अ बिट. |
| 27. **आइए।** | **Please come in.** प्लीज कम इन. |
| 28. **बैठिए।** | **Please be seated.** प्लीज़ बी सीटिड. |
| 29. उत्तर दीजिए। | Please reply. प्लीज़ रिप्लाइ. |
| 30. ज़रा और ठहरिए। | Please stay a little longer. प्लीज़ स्टे ए लिटिल लौंगर. |
| 31. **मुझे शर्मिंदा मत कीजिए।** | **Please don't embarrass me.** प्लीज़ डोन्ट इमबैरस मी. |
| 32. जैसी आपकी मर्ज़ी। | As you like/As you please. ऐज़ यू लाइक / ऐज़ यू प्लीज़. |
| 33. **फिर ज़रूर आइएगा।** | **Do come again.** डू कम अगेन. |

**D**

| | |
|---|---|
| 34. असली बात पर आओ, इधर-उधर की बातें छोड़ो। | Come to the point, don't beat about the bush./Stop rambling and come to the point. कम टु द पॉइंट, डोन्ट बीट अबाउट द बुश./स्टॉप रैम्बलिंग एंड कम टु द पॉइंट. |
| 35. **पागल मत बनो।** | **Don't be silly.** डोन्ट बी सिली. |
| 36. यह खुराक लो। | Take this dose. टेक दिस डोस. |
| 37. मेरे पीछे आओ। | Follow me/Come with me. फ़ॉलो मी./कम विद मी. |
| 38. काम के समय काम करो, खेल के समय खेलो। | Work while you work, and play while you play. वर्क वाइल यू वर्क, ऐंड प्ले वाइल यू प्ले. |
| 39. उचित समय पर प्रयास करो। | Strike the iron when it is hot. स्ट्राइक द आयरन वेन इट इज़ हॉट |
| 40. जगह खाली करो। | Vacate the place. वैकेट द प्लेस. |
| 41. ख़याल मत करो। | Never Mind. नेवर माइंड. |
| 42. ज़ुबान पर काबू रखो। | Hold your tongue/Mind your words. होल्ड योर टंग/माइंड योर वर्ड्स. |
| 43. **इसे फ़ैक्स कर दो।** | **Fax it.** फ़ैक्स इट. |

**E**

44. सम्पर्क बनाये रखियेगा। — Please keep in touch. प्लीज़ कीप इन टच.

45. अपने आप पर भरोसा रखो। — Have faith in yourself. हैव फ़ेथ इन योरसेल्फ़.

46. अपने काम से काम रखो। — Mind your own business. माइंड योर ओन बिज़नेस.

47. अपने मन की बात कहो। — Speak your mind. स्पीक योर माइंड.

48. तकल्लुफ़ की ज़रूरत नहीं है। — Please don't be formal. प्लीज़ डोन्ट बी फॉर्मल.

49. यह पैकिट कूरिअर से भेज दो। — Send this packet by courier. सेंड दिस पैकिट बाइ कूरिअर.

50. दिल खोल कर दान दें। — Donate generously. डोनेट जेनरसली.

51. कृपया मेरी सहायता करें। — Please help me. प्लीज़ हेल्प मी.

52. सावधानी से काम लो। — Be careful. बी केअरफ़ुल.

53. ज़रा हाथ लगाना। — Lend me a hand please. लेंड मी अ हेंड प्लीज़.

54. समझने की कोशिश करो। — Try to understand. ट्राइ टु अंडरस्टैंड.

## याद रखें ( Remember )

1. आपने देखा कि is, are, am, was, were, has, had, will, would, shall, should, can, could, may, do, did, might आदि यदि वाक्य के आरम्भ में आएं, तो प्रश्नवाचक वाक्य बनते हैं और बीच में (Subject के बाद) आएं, तो साधारण वाक्य, जैसे कि:

| A | B |
|---|---|
| (1) Am I a fool? | I am not a fool. |
| (2) Were those your books? | Those were your books. |
| (3) Can I walk for a while? | You can walk for a while. |
| (4) May I come in? | You may come in. |

2. Do और Did का प्रयोग नकारात्मक और प्रश्नात्मक वाक्य बनाने के लिए आवश्यक है। नीचे दिये वाक्यों को ध्यान से पढ़ें:

(1) मैं प्रात: जल्दी उठता हूं। — I get up early in the morning.

(2) मैं प्रात: जल्दी उठा। — I got up early in the morning.

अब इनके नकारात्मक वाक्य बनाइए:

(3) मैं प्रात: जल्दी नहीं उठता हूं। — I do not get up early in the morning.

(4) मैं प्रात: जल्दी नहीं उठा। — I did not get up early in the morning.

आपने देखा कि नकारात्मक वाक्य बनाने के लिए क्रमश: do not और did not जोड़ना पड़ा। प्रश्नवाचक वाक्य बनाने के लिए यही do और did सबसे पहले लगता है। जैसे:

(5) क्या मैं जल्दी उठता हूं? — Do I get up early in the morning?

(6) क्या मैं जल्दी उठा? — Did I get up early in the morning?

# th Day

आप बिना रुके, बिना झिझके, साफ और सही अंग्रेज़ी बोलना चाहते हैं। रैपिडैक्स कोर्स का भी यही लक्ष्य है। इसके लिए हम कुछ सुझाव नीचे दे रहे हैं। उन्हें मान कर आप ज़ल्दी और अधिक आसानी से अंग्रेज़ी भाषा सीख सकते हैं तथा बातचीत में कुशलता और आत्मविश्वास पा सकते हैं।

1. बातचीत के लिए एक साथी बनाइये। ध्यान से रैपिडैक्स में दिये वाक्यों को पढ़िए। इस्तेमाल करने के निर्देशों का भी ध्यान रखिए। अब साथी के साथ इन वाक्यों को बोलने का अभ्यास कीजिए। बातचीत प्रश्न-उतर के रूप में की जा सकती है। ग़लतियां होंगी, पर निराश न हों। एक-दूसरे की ग़लती बता कर उसे सुधारने की कोशिश करें। धीरे-धीरे ग़लतियां कम होती जायेंगी और बातचीत की भाषा सुधरती जायेगी।
2. शीशे के सामने बैठ कर वाक्यों को बोलिए-सही भाव तथा उच्चारण के साथ बार-बार बोलिए। अभ्यास के साथ आपकी भाषा, आपका उच्चारण सुधरेगा और आपका विश्वास बढ़ेगा।

दसवें दिन के इस भाग में कुछ टेस्ट व कुछ Exercises दी गई हैं। उन्हें करने से आपका भाषा का ज्ञान बढ़ेगा और आप खुद ही जांच व परख सकेंगे कि आपने कितना सीखा है और कहां सुधार की ज़रूरत है।

## अभ्यास तालिकाएं ( Drill Tables )

**तालिका [Table]—1**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| He<br>She | is | ready.<br>hungry. |
| I | am | thirsty. |
| They<br>You<br>We | are | tired. |

**तालिका [Table]—2**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| He<br>She<br>I | was | rich.<br>poor. |
| They<br>you<br>We | were | pleased.<br>sorry. |

(i) तालिका 1 और 2 से 24-24 वाक्य बोलिए। फिर बोलकर किसी दूसरे को उनके अर्थ बताइए।
(ii) ऊपर की दोनों तालिकाओं के अड़तालीस वाक्य सकारात्मक (Affirmative) हैं। इनके नकारात्मक (Negative) वाक्य बनाने के लिए आप क्या करेंगे? ठीक है, is, am, are,

was, were क्रियाओं के बाद not जोड़ेंगे। उदाहरण के रूप में — She is not ready. इसी प्रकार आप दोनों तालिकाओं से नकारात्मक वाक्य बनाएं।

(iii) तालिका-2 के सकारात्मक (Affirmative) वाक्यों के प्रश्नात्मक (interrogative) वाक्य बनाइए।

**तालिका [ Table ]— 3**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| The boy<br>His friends | did not<br>can<br>may<br>must not<br>ought to<br>should<br>will<br>can not | use this train.<br>do as I say.<br>go for hunting.<br>enter the cave. |

ऊपर दी हुई तालिका-3 में 64 वाक्य दिये गये हैं। अपने मित्र को तालिका में से पढ़कर सुनाइए।

**तालिका [ Table ]— 4**

| | 1 | 2 |
|---|---|---|
| (i) | Be | day after tomorrow? |
| (ii) | Go | Sanskrit? |
| (iii) | Have you written | Ramesh, sir? |
| (iv) | Did you wake up | this problem? |
| (v) | Will you come | at once. |
| (vi) | Can you read | to Radha? |
| (vii) | May I accompany | early yesterday? |
| (viii) | Could Rama solve | your own business. |
| (ix) | Mind | ready. |
| (x) | Don't | befool me. |

तालिका-4 में 1 और 2 कॉलमों में तोड़कर दस वाक्य दिये गये हैं। ये वाक्य आपके पिछले पाठों में से लिये गये हैं। इन्हें इस प्रकार जोड़ें कि ये सभी सार्थक वाक्य बन जाएं। फिर उनका अनुवाद कीजिए।

## अभ्यास ( Practice )

**पहला दिन**

1. इन वाक्यों में कुछ गलतियां हैं। गलतियां सुधारिए और वाक्यों का अभ्यास कीजिए: 1. Good night uncle, how are you ? (शाम छ: बजे)
   2. Is he your cousin brother ?

3. She is not my cousin sister .

4. Good afternoon, my son . (प्रात: नौ बजे) 5. Good morning, mother . (दो बजे दोपहर) 2 . इन वाक्यों के अंग्रेज़ी और हिन्दी के रूपों पर ध्यान दीजिए और समझिए कि दोनों भाषाओं के वाक्यों के वचन ( Number ) में क्या अन्तर है?

1 . पिता **जी आए हैं।** Father **has** come .

2 . शर्मा **जी** अभी-अभी **गए हैं।** Mr. Sharma **has** just left .

3 . **उन्होंने आपको** फिर बुलाया है। **He** has called **you** again .

देखा अंतर? हिन्दी वाक्य 'पिताजी आए हैं' का अंग्रेज़ी में Father has come (पिता आया है) अनुवाद हुआ है। इसी प्रकार दूसरे और तीसरे वाक्य में 'जी', 'गए हैं', 'उन्होंने आपको' — ये सभी शब्द एक व्यक्ति (एकवचन) 'पिता' और 'तुम' से सम्बोधित हैं, 'बहुवचन' से नहीं, इसलिए जब भी आप हिन्दी से अंग्रेज़ी में वाक्य बनाने लगें, सबसे पहले मन में आदरसूचक वाक्य को सीधा कर लें — '(श्री) शर्मा अभी-अभी **गया है। उसने तुम्हें** बुलाया है।' फिर ऊपर लिखे वाक्य का अंग्रेज़ी में अनुवाद करने में कठिनाई नहीं होगी। (देखिए, पहला दिन, Tail Box).

**दूसरा दिन**

3 . शिष्टाचार की कुछ बातों को दोहरा लीजिए।

(a) आप किसी के यहां जाएं और वह आपकी बड़ी खातिर करे, तो आप कहेंगे — Thanks for your hospitality. (आपकी मेहमानवाज़ी का शुक्रिया)।

(b) I **am** very grateful to you. I **shall be** very grateful to you. You have been a great help. इन तीनों वाक्यों को पढ़कर देखिए कि इनमें क्या अन्तर है? कहां किस वाक्य का प्रयोग करना चाहिए?

कोई व्यक्ति आपके लिए आपके कहने पर, आपका कोई काम कर दे, तो आप कहेंगे — I am very grateful to you. (मैं आपकी/आपका बहुत अहसानमंद हूं)। You have been a great help. (आपने मेरी बहुत मदद की)।

इसी प्रकार जब आप किसी से अपना कोई काम करने के लिए कहें तो 'आप पहले से ही' में धन्यवाद देने के लिए कहेंगे — I shall be very grateful to you. (मैं आपका बड़ा शुक्रगुज़ार होऊंगा)।

(c) कोई आपके ही मुंह पर आपकी प्रशंसा करने लगे तो आप उसके उत्तर में कह सकते हैं — Oh, I don't deserve this praise. (मैं इस प्रशंसा के योग्य नहीं हूं)।

**तीसरा दिन**

4 . इन शब्दों पर ध्यान दीजिए — ( a) God, gods; (b) good, goods . ये दो जोड़े हैं। God अर्थात् परमात्मा, खुदा या ईश्वर gods अर्थात् उनके देवता। ईश्वर यानी खुदा या परमात्मा एक ही है, जबकि देवता या देवदूत अनेक हैं, हर धर्म के। Good (विशेषण है) अर्थात् अच्छा, goods (संज्ञा है) अर्थात् सामान।

5 . इन शब्दों को शब्दकोश में देखिए और इनके अर्थ दोहराइए — Marvellous, Splendid, Disgraceful, Absurd, Excellent, Nonsense .

6 . इन शब्दों का आशय समझिए कि ये किस-किस भाव को प्रकट करते हैं — Nasty, Woe, Hello, Hurrah .

**चौथा दिन**

7 . इन वाक्यों पर ध्यान दीजिए — ( a) Well begun, half done. (b) To err is human, to forgive divine. (c) Thank you. (d) Just coming . ये वाक्य देखने में अधूरे लगते हैं। a और b , वाक्यों में क्रिया गायब है। c व d वाक्यों में कर्ता गायब है। बोलचाल में ये वाक्य ऐसे ही बोले जाते हैं, परन्तु ये संक्षिप्त या अधूरे वाक्य हैं, जो पूर्ण वाक्य का काम देते हैं। अंग्रेज़ी में ऐसे वाक्यों को eliptical sentences कहा जाता है। ऐसे वाक्यों का अंग्रेज़ी में बड़ा प्रचलन है।

8. Just coming . का चौथे दिन के पहले वाक्य में अर्थ दिया है — 'मैं अभी आ रहा हूं, यहां आप पूछ सकते हैं कि क्या इसका अर्थ 'वह अभी आ रहा है' नहीं हो सकता? उत्तर होगा 'हो सकता है'। ठीक है। मान लीजिए कोई आपके घर आए और आपसे आपके भाई के बारे में पूछे। आप अंदर जाएंगे और उसे उसके मित्र के आने की सूचना देकर जल्दी से वहां लौटेंगे और कहेंगे — Just coming . यहां पूर्ण वाक्य होगा — He is just coming .

**पांचवां दिन**

9 . इन वाक्यों को ध्यान से देखिए — ( i) You speak English. (ii) do you speak English ? पहला सकारात्मक ( Positive ) वाक्य है, दूसरा प्रश्नात्मक ( Interrogative )।

पहले वाक्य में 'do' special (सहायक) क्रिया आरंभ में जोड़ने से प्रश्नात्मक वाक्य बन गया है। ऐसे ही do और does सहायक क्रियाएं जोड़ कर नीचे लिखे वाक्यों से प्रश्नात्मक वाक्य बनाइये और उन प्रश्नात्मक वाक्यों का अर्थ हिन्दी में भी लिखीए — (1) You go to school. (2) You play hockey. (3) She is back from office at 6 p. m. (4) Mother takes care of her children. (5) They go for a morning walk. (6) I always work hard.

10 . प्रश्न 11 में छपे सकारात्मक वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए।

11 . वर्तमान काल की अन्य Special (सहायक) Verbs में से कुछ विशेष हैं — is, am, are, has, have . नीचे दिये वाक्यों में इन्हीं का प्रयोग हुआ है।

| | | |
|---|---|---|
| *(i)* | The moon *is* shining. | *Is* the moon shining? |
| *(ii)* | We *are* listening to you. | *Are* we listening to you? |
| *(iii)* | *My father* has gone out. | *Has* my father gone out? |
| *(iv)* | I *have* seen it. | *Have* I seen it? |

आमने-सामने के दोनों वाक्यों को देखिए और ध्यान दीजिए कि ये Positive से Interrogative कैसे बने हैं, क्योंकि is, are, am, has, have ये सभी special verbs वाक्यों में सबसे पहले निकालकर रखे जाते हैं और लिखने के अन्त में प्रश्नवाचक चिह्न लगाते हैं। इन्हें बोलते समय tone या लहज़ा प्रश्नवाचक रखा जाता है।

अब ऊपर के आठों वाक्यों को हिन्दी में अनुवाद करके पढ़िए।

12. नीचे दिये वाक्यों को प्रश्नवाचक बनाइए और साथ ही उनका हिन्दी में रूपान्तर कीजिए: (1) Someone is knocking at the door. (2) Your friends are enjoying themselves. (3) I am reading a comic. (4) It is Friday today. (5) Your hands are clean. (6) The train has just arrived. (7) We have studied English. (8) It has rained for two hours. (9) They have gone to bed. (10) You have already finished your dinner.

**छठे से नवां दिन**

13. अंग्रेज़ी में 24 सहायक क्रियाएं हैं: (i) do, does, did, is, are, am, was, were, has, have, had, will shall, (ii) would, should, can, could may, might, must, ought (to) (iii) need, dare, used (to) ( i ) पहली 13 क्रियाएं प्राय: Tenses में काम आती हैं। इनका प्रयोग आप पांचवें, छठे व सातवें दिन में देख सकते हैं।

( ii ) would, should, could और might का परिचय आप आठवें दिन में प्राप्त कर चुके हैं।

आपने देखा है कि प्राय: ये सभी क्रियाएं प्रधान क्रिया की सहायता करती हैं, जैसे — I may go. प्रश्नसूचक (Interrogative) वाक्य बनाना हो तो प्राय: ये सब वाक्य के आरम्भ में आ जाती, जैसे — May I go? नकारात्मक (Negative) वाक्य बनाना हो तो इन सहायक क्रियाओं के बाद और मुख्य क्रियाओं से पहले not जुड़ता है, जैसे — I may not go.

14. नीचे दिये गये प्रश्नात्मक वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए: (1) Must I tell you again? (2) Must she write first? (3) Can’t you find your book? (4) Could they repair it for me? (5) Could you show me the way? (6) Won’t she be able to get the cinema tickets? (7) Won’t you be able to come to see us? (8) Should he go to bed

early? (9) Should not the rich help the poor? (10) Dare I do it? (11) Need you be told to be careful? (12) May I have the room? (13) May I accompany you? (14) Should I ask him first? (15) Would you wait for a few minutes? (16) Did he give you money often?

15. अब आप जानते हैं कि must, ought, need, dare, used (to) ये सहायक क्रियाएं (special verbs) अन्य क्रियाओं के समान ही प्रयोग में आती हैं।

नीचे के सकारात्मक (Positive) और नकारात्मक (Negative) वाक्यों का अनुवाद कीजिए और साथ ही इस बात को समझने का प्रयत्न कीजिए कि ये क्रियाएं किस तरह प्रयोग में आती हैं।

(1) I need a towel. (2) She needn't go to the bank. (3) You needed rest, didn't you? (4) I might go to Qutab Minar? (5) You needn't worry. (6) I ought to sleep now. (7) You needn't go there. (8) I must save money. (9) There isn't any need to discuss this. (10) He won't attend the meeting, will he?

16. आगे प्रश्न तथा उनके संक्षिप्त उत्तर दिये गये हैं। इनका अभ्यास कीजिए। इससे आप नए अपरिचित प्रश्नों के उत्तर भी दे सकेंगे।

| | | |
|---|---|---|
| (1) | Can you speak correct English? | No, I can't. |
| (2) | Will you speak to her? | No, I won't. |
| (3) | *Could* they *have* gone there alone? | Yes, they could have. |
| (4) | *Should* I wait for you at the station? | No, you shouldn't. |
| (5) | Does she tell a lie? | No, she doesn't. |
| (6) | *Do* you speak the truth? | Yes, I do. |
| (7) | *May* we go now? | Yes, you may. |
| (8) | *Weren't* you off to the market? | Yes, I was. |
| (9) | Hadn't she finished her work? | Yes, she had. |
| (10) | Must they work hard? | No, they needn't. |

17. प्रश्नों का उत्तर दो प्रकार से दिया जा सकता है — 1. पूर्ण (Complete) रूप से, 2. संक्षिप्त रूप से। उदाहरण के रूप में: **Q.** Do you read English? (Question)

**A.** Yes, I read English. (Complete Answer) **A.** Yes, I do. (Short Answer).

आम बातचीत में संक्षिप्त उत्तरों का प्रयोग करना ठीक रहता है। जब कभी हम ज़ल्दी में होते हैं, फोन पर बात करते हैं या दुकान पर ग्राहकों के प्रश्नों का उत्तर देते हैं तो संक्षिप्त उत्तर ही अधिक स्वाभाविक और अच्छे लगते हैं। इससे बातचीत की गति बढ़ती है और समय की बचत भी होती है।

अब नीचे दिये गये वाक्यों से 'संक्षिप्त उत्तर वाक्य' बनाइए: ( 1) No, I am not going there .

( 2) Yes, I have written to her .
( 3) No, she has not replied to my letter .
( 4) Yes, Madam, I woke up early .
( 5) Yes, I ate chat .
( 6) Yes sir, I was reading a book while walking .
( 7) No, I had not gone to cinema .
( 8) No, I shall not play .
( 9) No, we shall not be coming again and again .
( 10) No, she will not have gone .

18. नीचे दिये हिन्दी के वाक्यों का अंग्रेजी में अनुवाद कीजिए, फिर नीचे छपे अंग्रेज़ी अनुवाद से मिलान कीजिए: 1. क्या तुम जानते हो? 2. आप उसे जानते हैं क्या? 3. क्या आप उनका पता जानते हैं? 4. चोट तो नहीं आई है? 5. तुम्हें कुछ और कहना है? 6. क्या आप नाराज़ हैं? 7. क्या आप बाज़ार जा रहे हैं? 8. क्या टमाटर ताज़े हैं? 9. क्या उसने तुम्हारा मकान देखा है? 10. क्या उसका कोई पत्र आया है? 11. क्या वह आपको जानता था? 12. क्या आपने दवा ली? 13. कुछ मिला तुम्हें क्या? 14. मैं कुछ निवेदन करूं? 15. सब ठीक-ठाक है? 16. क्या यह सच है? 17. क्या वह आपको जानती है? 18. क्या अब मैं घर जाऊं? 19. क्या हम यह पत्रिका आपके लिए मंगवा दें। 20. क्या आप एक कृपा करेंगे? 21. आप सैर करने चलेंगे? 22. क्या यह बस मद्रास होटल रुकेगी? 23. क्या उसे बुलाऊं? 24. क्या उसे मिलने जाऊं? 25. क्या तुम एक दिन नहीं रह सकते? 26. क्या तुम अपनी पुस्तक एक सप्ताह के लिए नहीं दे सकते? 27. क्या मैं प्रकाश से मिल सकता हूं?

(1) Do you know? (2) Do you know him? (3) Do you know his address? (4) You haven’t got hurt, have you? (5) Have you anything else to say? (6) Are you annoyed? (7) Are you going to the market?/ Are you going out for shopping? (8) Are the tomatoes fresh? (9) Has he seen your house? (10) Has he written to you? (11) Did he know you? (12) Have you taken the medicine? (13) Did you get something? (14) May I make a request? (15) Is everything fine? (16) Is it true? (17) Does she know you? (18) May I go home now? (19) Shall we get this magazine for you? (20) Will you do me a favour? (21) Will you go for a walk? (22) Will this bus stop at Madras Hotel? (23) Should I call him/her? (24) Should I visit him/her? (25) Can’t you stay for a day? (26) Ca’nt you lend me your book for a week? (27) Can I see Mr. Prakash?

**निर्देश:** इस तरह आप अंग्रेज़ी के कई वाक्य अपने आप बनाएं। आप मित्रों और परिचितों के साथ इन्हें बोलने का अभ्यास कीजिए।

# th Day

**दूसरा अभियान ( 2nd Expedition )**

**पिछले दस दिनों में आप एक पड़ाव पर पहुंचे हैं। अब आपको उससे आगे बढ़ना है। अब तक हम आपको अंग्रेज़ी बोलचाल की प्रारम्भिक जानकारी दे रहे थे। अब ग्यारहवें दिन हम आपको उन सभी बातों से परिचित कराना चाहते हैं, जिन्हें जाने बिना आप अंग्रेज़ी भाषा के व्यवहार को नहीं समझ सकते। आने वाले पांच दिनों में आपको रोमन लिपि की वर्तनी, अक्षरों की बनावट, अक्षर-लेखन, रोमन लिपि में हिन्दी लेखन, अंग्रेज़ी-स्वर-व्यंजनों के विशिष्ट उच्चारण तथा अनुच्चरित वर्णों ( Silent Letters ) आदि विषयों की आवश्यक जानकारी दी जायेगी। इसके पश्चात् 16 वें से 19 वें दिनों में आप प्रश्नवाचक वाक्य रचना तथा नकारात्मक वाक्यों संबंधी जानकारी प्राप्त करेंगे। आइये, शुरू करें दूसरा अभियान।**

## रोमन लिपि की वर्णमाला

अंग्रेज़ी की लिपि रोमन है, हिन्दी की देवनागरी।

अंग्रेज़ी में A से Z तक कुल 26 वर्ण होते हैं, जबकि हिन्दी में अ से ह तक 46 वर्ण होते हैं।

अंग्रेज़ी वर्णमाला में वर्ण (Letters) दो प्रकार के होते हैं — बड़े (Capital) जैसे — A और छोटे (Small) जैसे — a आदि। फिर ये सभी वर्ण छापे में भिन्न-भिन्न आकार के होते हैं, और लिखने में भिन्न-भिन्न आकार के। इस प्रकार वर्ण चार प्रकार के हुए: (1) छापे के बड़े (Capital) वर्ण

(2) छापे के छोटे (Small) वर्ण
(3) लिखने के बड़े (Capital) वर्ण
(4) लिखने के छोटे (Small) वर्ण

## वर्णमाला ( Alphabet )

### रोमन क्रम से

| छापे के बड़े अक्षर (Capital Letters) | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| A | B | C | D | E | F | G | H |
| ए | बी | सी | डी | ई | एफ़ | जी | एच |
| I | J | K | L | M | N | O | P |
| आइ | जे | के | एल | एम | एन | ओ | पी |
| Q | R | S | T | U | V | W | X |
| क्यू | आर | एस | टी | यू | वी | डब्ल्यू | एक्स |
| | | | Y | Z | | | |
| | | | वाइ | ज़ैड | | | |

| छापे के छोटे अक्षर (Small Letters) | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| a | b | c | d | e | f | g | h |
| ए | बी | सी | डी | ई | एफ़ | जी | एच |
| i | j | k | l | m | n | o | p |
| आइ | जे | के | एल | एम | एन | ओ | पी |
| q | r | s | t | u | v | w | x |
| क्यू | आर | एस | टी | यू | वी | डब्ल्यू | एक्स |
| | | | y | z | | | |
| | | | वाइ | ज़ैड | | | |

1 . बीच की दो पंक्तियों में लिखे जाने वाले वर्ण — a, c, e, i, m, n, o, r, s, u, v, w, x, z = 14 वर्ण
2 . ऊपर की तीन पंक्तियों में लिखे जाने वाले वर्ण — b, d, h, k, l, t = 6 वर्ण
3 . चार पंक्तियों में लिखे जाने वाले वर्ण — f = 1 वर्ण
4 . नीचे की तीन पंक्ति में लिखे जाने वाले वर्ण — g, j, p, q, y = 5 वर्ण

बहुत से लोग अंग्रेज़ी में अपना भद्दा लेख देखकर सिर धुनने लगते हैं और यह समझते हैं कि उनका लेख इतना खराब है कि उसमें सुधार नहीं हों सकता। कुछ लोग आशावादी होते हैं, वे अपना लेख सुधारने का यत्न करते हैं और उन्हें पूरी सफलता मिलती है। ऐसे हज़ारों उदाहरण आपको देखने को मिलेंगे। परन्तु सुलेख का रहस्य क्या है — क्या आप जानते हैं?

अंग्रेज़ी की लिपि रोमन है। रोमन बड़ी स्टायलिश (Stylish) भाषा है। इसकी लिखाई के नियम हैं। इसके अक्षरों की चौड़ाई कम-ज्यादा होती है। आप यह अभ्यास अच्छी तरह कर लें कि कौन-सा वर्ण 2, 3 या 4 पंक्तियों में लिखा जाने वाला है। पहले आप अच्छी तरह चार लाइनों वाली कापी पर अभ्यास कीजिए। जब आपका हाथ सध जाए तो फिर यदि आप सिंगल लाइन वाली कापी में भी लिखेंगे तो भी आपका हाथ ठीक से चलेगा।

अभ्यास करने पर आप देखेंगे कि आपका लेख पहले से काफी सुधर रहा है। ग्यारहवें दिन की यह सीख अपनाइए और चार लाइनों वाली कापी में एक पृष्ठ प्रतिदिन लिखिए, भले ही आप हाईस्कूल पास हों या ग्रेजुएट, अच्छी बात सीखने के लिए हर उम्र ठीक है। केवल पक्के इरादे की ज़रूरत है। लेख को सुधारने का अभियान शुरू कीजिए, हमारी शुभकामना आपके साथ है।

## अंग्रेज़ी के लिखित कर्सिव ( Cursive ) अक्षर




**याद रखें ( Remember )**

1. अंग्रेज़ी में बड़े (Capital) और छोटे (Small) दो तरह के वर्ण होते हैं। बड़े वर्णों का प्रयोग वाक्य के आरम्भ में, व्यक्तिवाचक संज्ञा में (जैसे Delhi) शब्दों के संक्षिप्त रूपों में (जैसे Doctor के लिए Dr.) तथा महीनों व दिनों के नाम (जैसे March, Saturday) आदि के लिए होता है। बड़े (Capital) वर्णों के होने से भाषा देखने में अच्छी लगती है (बारहवें दिन में और देखें)।
सोचिए, यदि अंग्रेज़ी में Capital लैटर न होते, तो 'मैं' के लिए 'i' लिखा जाता, 'I' नहीं।
2. हिन्दी (देवनागरी लिपि में) लाइन पर शिरोरेखा डाली जाती है जबकि अंग्रेज़ी (रोमन लिपि में) लाइन के ठीक ऊपर लिखी जाती है।

# th Day

**अंग्रेज़ी के स्वर और व्यंजन**

**अंग्रेज़ी में स्वर ( Vowels ) और व्यंजन ( Consonants ) दो तरह के वर्ण होते हैं — बड़े ( Capital ) और छोटे ( Small )। इनका ग्यारहवें दिन में उल्लेख हो चुका है। अब यहां स्वरों और व्यंजनों के भिन्न-भिन्न उच्चारणों के बारे में बताया जा रहा है। साथ ही आप नागरी लिपि के माध्यम से रोमन वर्णमाला सीखेंगे।**

अंग्रेज़ी में पांच स्वर वर्ण (vowels वावल्ज़) हैं और इक्कीस व्यंजन वर्ण (Consonants कॉन्सोनेन्ट्स)। ये वर्ण इस प्रकार हैं: Vowels: A E I O U Consonants: B C D F G H J K L M N P Q R S T V W X Y Z

अंग्रेज़ी में कई Vowels तथा Consonants का अकेले रूप में भिन्न उच्चारण होता है, पर शब्दों के बीच में प्रयुक्त होने पर उनका भिन्न उच्चारण होता है, जैसे — G, H, L, M, N, P आदि वर्ण अकेले में जी, एच, एल, एम, एन, पी आदि बोले जाते हैं, परन्तु शब्दों में प्राय: इनका उच्चारण क्रमश: ग, ह, ल, म, न, प आदि होता है।

**अंग्रेज़ी वर्णों का उच्चारण**

अंग्रेज़ी वर्णमाला के वर्णों को बोलने में जो-जो उच्चारण होते हैं, वे उदाहरण के रूप में इस प्रकार हैं:

| अंग्रेज़ी वर्ण | आवाज़ एवं शब्द | अंग्रेज़ी वर्ण | आवाज़ एवं शब्द |
|---|---|---|---|
| A (ए) | आ (Car कार); ए (Way वे)<br>ऐ (Man मैन) | N (एन) | न (Nose नोज़) |
| | | O (ओ) | ओ (Our आवर)<br>ओ (Open ओपन) |
| B (बी) | ब (Book बुक) | | |
| C (सी) | क (Cat कैट); स (Cent सेन्ट) | P (पी) | प (Post पोस्ट) |
| D (डी) | ड (Did डिड) | Q (क्यू)* | क (Quick क्विक) |
| E (ई) | ई (She शी); ए (Men मेन) | R (आर) | र (Remind रिमाइन्ड) |
| F (एफ़) | फ (Foot फ़ुट) | S (एस) | स (Sand सैन्ड) |
| G (जी) | ग (Good गुड); ज (George जॉर्ज) | T (टी) | ट (Teacher टीचर) |
| H (एच) | ह (Hen हेन) | U (यू) | अ (Up अप, Cup कप)<br>ऊ (Salute सलूट) |
| I (आइ) | इ (India इण्डिया); आइ (Kind काइण्ड) | V (वी) | व (Value वैल्यू) |
| J (जे) | ज (Joke जोक) | W (डब्ल्यू) | व (Walk वॉक) |
| K (के) | क (Kick किक) | X (एक्स) | (X-ray एक्सरे) |
| L (एल) | ल (Letter लेटर) | Y (वाइ) | य (Young यंग); आइ (My माइ) |
| M (एम) | म (Man मैन) | Z (ज़ैड) | ज़ (Zebra ज़ेबरा) |

**अंग्रेज़ी के संयुक्त अक्षर:** Ch च, th थ; ठ; ph फ़; sh श; gh ग; gh के पूर्व दीर्घ (Vowel) स्वर हो, तो gh का उच्चारण मूक (Silent) होता है, जैसे — Right (राइट) अन्यथा 'ग' होता है, जैसे ghost (गोस्ट) — भूत, आत्मा। कभी-कभी gh से फ़ का उच्चारण भी आता है, जैसे rough रफ़।

## बड़े और छोटे अक्षरों का प्रयोग

अंग्रेज़ी की वाक्य-रचना में छोटे (Small) और बड़े (Capital) दोनों अक्षरों का प्रयोग होता है। बड़े वर्णों (Capital) का प्रयोग निम्न स्थानों पर होता है:

| | |
|---|---|
| 1. प्रत्येक वाक्य का पहला अक्षर। | This is a box. When did you come? etc. etc. |
| 2. किसी व्यक्तिवाचक संज्ञा शब्द का पहला अक्षर। | The Ganges, The Taj, Mathura, Ram Nath, etc. |
| 3. अंग्रेज़ी कविता के हर एक चरण का प्रथम अक्षर। | His coat is ragged, And blown away. He drops his head, And he knows not why? |
| 4. संक्षिप्त शब्द के लिए प्रयुक्त अक्षर के लिए। | P. T, O., N. B. |
| 5. महीने व सप्ताह के दिनों के नाम का पहला अक्षर। | January, March, Sunday, Monday, etc. |
| 6. मनुष्य की उपाधि के प्रथम अक्षर। | B. A., LL. B., M. Com, etc. |
| 7. ईश्वर के नाम तथा उसके लिए प्रयोग में आने वाले सर्वनाम के पहले अक्षर। | God, Lord, He, His. |
| 8. अंग्रेज़ी में 'मैं' के लिए। | How can I ever forget<br>What you have done for me? |
| 9. पत्र शुरू करते समय संबोधन (Salutation) का तथा समापन वाक्यांश (Complementary clause) का पहला अक्षर। | Dear kavita/Aunt/Sir,<br>Yours sincerely, / Affectionately yours, |
| 10. Quotation mark के अंदर वाक्य शुरू करते समय, वाक्य का पहला अक्षर। | He said, "Don't forget to inform me the date of your interview." |

**याद रखें ( Remember )**

(i) 'क' के लिए अंग्रेज़ी (रोमन) वर्णमाला में c, k, q वर्ण आते हैं। कहीं-कहीं 'क' के लिए ck भी (block ब्लॉक) आता है। c का 'स' भी उच्चारण होता है (Cease सीज़); (ii) ग् के लिए बहुधा g आता है (good) और 'ज्' के लिए j (jam), पर कई बार ज के लिए g भी आता है (germ जर्म, generation जेनरेशन); (iii) 'व' के लिए अंग्रेज़ी में v और w प्रयुक्त होते हैं, जैसे — very वेरी, wall वॉल; (iv) फ् के लिए f प्रयोग में आता है, ph भी अंग्रेज़ी में फ् के लिए प्रयुक्त होता है e. g fruit, Philosophy पर अंग्रेज़ी में उच्चारण हमेशा 'फ' नहीं (फ़) होता है।

---

* q के साथ सदा u लगता है, जैसे — quick, Cheque आदि।

# th Day

**अंग्रेज़ी उच्चारण ( English Pronunciation )**

**अंग्रेज़ी स्वरों ( Vowels ) का उच्चारण समझना बहुत महत्वपूर्ण है। अंग्रेज़ी स्वरों के उच्चारण में बड़ी विविधता होती है, जैसे — A का उच्चारण आ, ए, ऐ, ए होता है; E का ए, इ तथा ई (लम्बा उच्चारण); I का उच्चारण ई, आई, अ, आइ; O का उच्चारण ऑ, आ, उ, ऊ, अ; और U का उ, ऊ और अ आदि। यहां आपको इन सबकी बड़ी ही मनोरंजक जानकारी प्रात होगी।**

प्राय: देखा गया है कि लोग अंग्रेज़ी के उच्चारण में बड़ी भूल करते हैं। अंग्रेज़ी भाषा के उच्चारण के कुछ विशेष नियम हैं, जिन्हें जानना प्रत्येक अंग्रेज़ी सीखने वाले के लिए आवश्यक है। हम पहले स्वरों (Vowels) के उच्चारण के विषय में विचार करते हैं।

**अंग्रेज़ी स्वरों के उच्चारण**

**A के उच्चारण के नियम**

A (a) के उच्चारण बहुधा ये होते हैं — ऐ, आ, ए।

**A = ऐ (ै)**

An (ऐन) एक
At (ऐट) पर
Lad (लैड) लड़का
Rat (रैट) चूहा
Man (मैन) मनुष्य
Stand (स्टैंड) खड़े होना
Mad (मैड) पागल
Ban (बैन) मनाही

**A = ऑ (ॅ)**

All (ऑल) सब
Wall (वॉल) दीवार
Fall (फ़ॉल) गिरना
War (वॉर) युद्ध
Call (कॉल) बुलाना
Small (स्मॉल) छोटा

**A = आ**

Far (फ़ार) दूर, Are (आर) हैं, Star (स्टार) तारा

**A = एअ**

Ware (वेअर) बर्तन
Spare (स्पेअर) अतिरिक्त
Fare (फ़ेअर) किराया
Care (केअर) परवाह
Dare (डेअर) साहस करना
There (देअर) वहां
Share (शेअर) हिस्सा बांटना

**A = ए**

यदि A के बाद Y या I का प्रयोग होता हो, तो उसका उच्चारण 'ए' के समान हो जाता है। पर यह 'ए' कुछ लम्बा उच्चारण देता है: Pay (पे) वेतन
Way (वे) मार्ग
Stay (स्टे) ठहरना
Gay (गे) प्रसन्न
Brain (ब्रेन) दिमाग
Main (मेन) मुख्य

**E के उच्चारण के नियम**

E (e) के बहुधा ये उच्चारण होते हैं — ए (े), इ, ई।

**E = ए (े)**

Net (नेट) जाल
Men (मेन) मनुष्य (बहुवचन) Sell (सेल) बेचना
Well (वेल) कुआं, अच्छा
Leg (लेग) टांग
Then (देन) तब
Wet (वेट) गीला
When (वेन) कब, जब

**E = ई**

Be (बी) होना
We (वी) हम
He (ही) वह (पुलिंग) She (शी) वह (स्त्रीलिंग)

**EE = ई (दीर्घ उच्चारण)**

See (सी) देखना
Weep (वीप) रोना
Bee (बी) मधुमक्खी
Sleep (स्लीप) सोना

**EA = ई**

Clean (क्लीन) साफ या साफ करना
Sea (सी) समुद्र
Heat (हीट) गर्मी या गर्म करना
Meat (मीट) मांस

**E = अपनी कोई ध्वनि नहीं**

यदि किसी शब्द के अन्त में e आये तो उसका अपना कोई उच्चारण नहीं होता, और उससे पहले आये एक या एक से अधिक व्यंजनों (Consonants) को छोड़कर जो अन्य स्वर (Vowel) होता है, उसका उच्चारण लंबा हो जाता है। नीचे पूर्ववर्ती स्वर A, I, O, U के साथ अंतिम स्वर E के प्रयोग के उदाहरण नीचे दिये जाते हैं: **( a ) यदि पूर्ववर्ती स्वर ‘ A ’ हो, तो ‘ A ’** का उच्चारण ‘ए’ होता है और **E** का अपना कोई उच्चारण नहीं होता।

Shame (शेम) लज्जा
Name (नेम) नाम
Lame (लेम) लंगड़ा
Same (सेम) वही

**( b ) यदि पूर्ववर्ती स्वर ‘ I ’ हो, तो ‘ I ’** का उच्चारण ‘आई’ होता है और अंतिम **‘ E ’** का अपना कोई उच्चारण नहीं होता।

Wife (वाइफ़) पत्नी
Nine (नाइन) नौ (9) White (वाइट) सफेद
Line (लाइन) लकीर

**( c ) यदि पूर्ववर्ती स्वर ‘ O ’ हो, तो ‘ O ’** का उच्चारण ‘ओ’ होता है और अंतिम E का अपना कोई उच्चारण नहीं होता।

Nose (नोज़) नाक
Hope (होप) आशा
Smoke (स्मोक) धुआं
Joke (जोक) मज़ाक

**( d ) यदि पूर्ववर्ती स्वर ‘ U ’ हो तो ‘ U ’** का उच्चारण ‘ऊ’ या यू होता है और अंतिम E का अपना कोई उच्चारण नहीं होता।

Rule (रूल) नियम
Tune (ट्यून) ध्वनि
June (जून) जून
Tube (ट्यूब) नली

**EW = इयू**

Few (फ़्यू) कुछ
Mew (म्यू) म्याऊं-म्याऊं
New (न्यू) नया

Dew (ड्यू) ओस

**I के उच्चारण के नियम**

I (i) के बहुधा ये उच्चारण होते हैं — ई. आइ। कभी-कभी 'अ' जैसा भी उच्चारण होता है।

**I = इ (ह्रस्व उच्चारण)**

Ill (इल) बीमार
Kill (किल) मार डालना
Big (बिग) बड़ा
With (विद) साथ
Ink (इंक) स्याही
Ship (शिप) जहाज़

**I = आइ**

Kind (काइन्ड) दयालु
Mild (माइल्ड) नर्म
Behind (बिहाइंड) पीछे
Mike (माइक) माइक्रोफोन
Bind (बाइंड) बांधना
Mile (माइल) मील

**I = आइ या आई**

यदि I के बाद GH आए, तो I का उच्चारण आइ (या आई) होता है: Right (राइट) ठीक
Sight (साइट) दृष्टि
Light (लाइट) रोशनी
High (हाई) ऊंचा

**I = अ**

Firm (फर्म) संस्था
First (फ़र्स्ट) पहला

**I = आय**

Fire (फ़ायर) आग
Admire (एडमायर) प्रशंसा करना/सराहना

**IE = ई, EI = ई (दीर्घ)**

Brief (ब्रीफ़) संक्षिप्त
Siege (सीज) घेरा
Achieve (अचीव) प्राप्त करना
Receive (रिसीव) लेना
Deceive (डिसीव) धोखा देना

**O के उच्चारण के नियम**

O (0) के बहुधा उच्चारण ये होते हैं — ऑ, ओ, उ, ऊ, अ।

**O = ऑ (ह्रस्व उच्चारण)**

Ox (ऑक्स) बैल
On (ऑन) पर
Fox (फ़ॉक्स) लोमड़ी
Hot (हॉट) गर्म
Pot (पॉट) बर्तन
Spot (स्पॉट) दाग़
Top (टॉप) ऊपरी भाग
Drop (ड्रॉप) गिरना, गिराना
Dot (डॉट) बिन्दु
Soft (सॉफ़्ट) मुलायम
Not (नॉट) नहीं
God (गॉड) ईश्वर
Got (गॉट) पाया

**O = ओ (दीर्घ उच्चारण)**

Open (ओपन) खोलना
So (सो) ऐसा
Hope (होप) आशा
No (नो) नहीं
Old (ओल्ड) पुराना
Gold (गोल्ड) सोना
Home (होम) घर
Most (मोस्ट) सर्वाधिक
Joke (जोक) मज़ाक
Post (पोस्ट) डाक

**OW = ओ (दीर्घ उच्चारण)**

आगे W के होने पर
Low (लो) नीचा
Show (शो) प्रदर्शन
Row (रो) पंक्ति
Crow (क्रो) कौआ
Sow (सो) बीज बोना

**OO = उ (ह्रस्व उच्चारण)**

Look (लुक) देखना

Book (बुक) पुस्तक
Took (टुक) लिया
Good (गुड) अच्छा

**OO = ऊ (दीर्घ उच्चारण)**

Room (रूम) कमरा
Moon (मून) चांद
Boot (बूट) जूता
Noon (नून) दोपहर
Do (डू) करना
Root (रूट) जड़

**O = अ (ह्रस्व उच्चारण)**

Son (सन) पुत्र
Come (कम) आना

**OW = आऊ**

How (हाउ) कैसे
Now (नाउ) अब
Cow (काउ) गाय

**OY = ऑय**

Joy (जॉय) हर्ष
Boy (बॉय) लड़का
Toy (टॉय) खिलौना

**OU = आव**

Our (आवर) हमारा
Sour (सावर) खट्टा
Hour (आवर) घंटा

**U के उच्चारण के नियम**

U (U) के उच्चारण होते हैं — अ, उ, यू, यो।

**U = अ (ह्रस्व उच्चारण)**

Up (अप) ऊपर
Cup (कप) प्याला
Hut (हट) झोपड़ी
Fun (फ़न) मज़ा
Mud (मड) कीचड़
Sun (सन) सूर्य

**U = उ**

Put (पुट) रखना
Pull (पुल) खींचना
Push (पुश) दबाना
Puss (पुस) बिल्ली

**U = यू, यो**

Duty (ड्यूटी) कर्तव्य
Sure (श्योर) पक्का
Durable (ड्यूरेबल) टिकाऊ
Pure (प्योर) शुद्ध

**Y के उच्चारण के नियम**

कहीं-कहीं व्यंजन भी स्वर का काम करता है। दरअसल पुरानी अंग्रज़ी में तो यह स्वर था, लेकिन अब धीरे-धीरे इसका स्थान I ने ले लिया है। सिर्फ कहीं-कहीं अब भी यह स्वर का काम करता है, जैसे:

**Y = ई**

Polygamy (पॉलीगैमी) बहु-विवाह
Felony (फ़ेलनी) घोर अपराध
Policy (पॉलिसी) नीति

**Y = आय**

Tyre (टायर) टायर
Typhoid (टायफ़ॉइड) मियादी बुखार

**Y = आई**

Dyke (डाइक) खाड़ी
Dynasty (डाइनेस्टी) वंश

इस प्रकार आपने स्वरों के विविध उच्चारणों की जानकारी पा ली है। अभ्यास करके आप इसमें दक्षता प्राप्त कर सकते हैं। आगे व्यंजनों के उच्चारण पर प्रकाश डाला जाएगा।

## मूक अक्षर ( Silent letters )

अंग्रेज़ी के बहुत से शब्दों में कई अनुच्चारित या मूक अक्षर होते हैं। स्वर या व्यंजन दोनों में से कोई भी अनुच्चारित हो सकता है। इस विषय में अधिक विस्तृत जानकारी पंद्रहवें दिन के पाठ में दी गई है। नीचे उदाहरण के लिए मूक अक्षरों वाले कुछ शब्द आपके ज्ञान व अभ्यास के लिए दिये जा रहे हैं।

**B Silent**

Crumbs (क्रम्स) खाना, रोटी आदि के छोटे-छोटे टुकड़े
Indebted (इन्डेटिड) ऋणी
Plumber (प्लमर) नल आदि ठीक करने वाला
Succumb (सकम) हार जाना, मर जाना

**C Silent**

Sceptre (सेप्टर) राज दंड
Scissors (सिज़र्ज़) कैंची

**D Silent**

Budget (बज़ट) बज़ट
Bridge (ब्रिज़) पुल
Midget (मिज़ट) बौना

**G Silent**

Benign (बिनाइन) दयालु, हानिरहित
Design (डिज़ाइन) नमूना
Malign (मलाइन) बदनाम करना

**H Silent**

Honorary (ऑनरेरी) अवैतनिक
Honorariam (ऑनरेरियम) सम्मान के लिए दिया गया पारिश्रमिक

**K Silent**

Knife (नाइफ़) चाकू
Knock (नॉक) खटखटाना
Knuckle (नकल) उंगली का जोड़

**L Silent**

Alms (आम्ज़) दान / भीख
Balm (बाम) दर्दनाशक मरहम

**P Silent**

Psyche (साइका) आत्मा, मानस
Psychiatrist (साइक्याट्रिस्ट) मनोचिकित्सक

**T Silent**

Tsar (ज़ार) रूसी शासक
Fasten (फ़ासन) बांधना
Nestle (नेसल) प्यार से चिपकाना

**R Silent**

Iron (आयन) लोहा, प्रेस
World (वल्ड) संसार

**W Silent**

Wrath (रैथ) क्रोध
Wrap (रैप) लपेटना
Wreck (रेक) तोड़ना, टूटा हुआ

**याद रखें ( Remember )**

1. Fan, Fall, Fail, Far — इन शब्दों में क्रमश: A का उच्चारण फ़ैन (ऐ), फ़ॉल (ऑ), फ़ेल (ए), फ़ार (आ) होता है। ऐसे और शब्दों को ढूंढिए और सामान्य नियम जानने की कोशिश भी कीजिए।
2. Wet, Be, See — इन शब्दों में क्रमश: E का उच्चारण वेट, बी, सी होता है, अर्थात (ए, ई, ई)। Shame, Line, Hope में 'ई' का उच्चारण कुछ नहीं होता। पहला स्वर (क्रमश: a, i, o) कुछ और दीर्घ हो जाता है।
3. I का 'अ' भी उच्चारण होता है, क्या आपको पता है? देखिए, Firm (फ़र्म)। इसके अतिरिक्त I का 'आय' उच्चारण भी होता है, जैसे — Fire (फ़ायर)।
4. OO का 'ऊ' उच्चारण तो होता ही है — Room (रूम),छोटा 'उ' भी होता है — (Book बुक, look लुक आदि)।
5. O का उच्चारण 'ओ' तथा U का 'उ' तो होता ही है, O या U का 'अ' भी होता है। देखिए, Son सन (पुत्र), Son सन (सूर्य)।

इस पाठ के आधार पर आप सभी स्वरों के नए उच्चारण पुस्तकों में से ढूंढते रहने की आदत डालिए। आप देखेंगे कि आपके सामने अंग्रेज़ी भाषा के नए-नए रहस्य खुलकर आएंगे। मूक अक्षरों का भी ध्यान रखिए।

# th Day

**अंग्रेज़ी व्यंजनों के उच्चारण**

**स्वरों की तरह कुछ अंग्रेज़ी के व्यंजनों ( Consonants ) के उच्चारण में भी भिन्नता पाई जाती है, जैसे — C का उच्चारण 'स' और 'क' होता है; G का 'ग' और 'ज'; S का 'ज़', स और श; T का श, च, थ, द आदि—ये उच्चारण होते हैं। यदि आप दिये गये विवरण के अनुसार अंग्रेज़ी व्यंजनों के उच्चारण पर थोड़ा ध्यान देंगे, तो आपके लिए अंग्रेज़ी शब्दों के उच्चारण की कोई समस्या नहीं रह जायेगी।**

## अंग्रेज़ी भाषा में ये व्यंजन हैं

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| B | C | D | F | G | H | J | K | L | M | N |
| ब | स | ड | फ़ | ग | ह | ज | क | ल | म | न |
| P | Q | R | S | T | V | W | X | Y | Z | |
| प | क | र | स | ट | व | व | क्स | य | ज़ | |

मोटे रूप में, अंग्रेज़ी के इन वर्णों का उच्चारण लगभग वैसा ही होता है जैसा कि उनके नीचे दिये गये हिन्दी के वर्णों का होता है। परन्तु यदि आप अंग्रेज़ी के व्यंजनों का ठीक-ठीक उच्चारण जानना चाहते हैं, तो हम आपसे केवल यही कह सकते हैं कि यदि आप बारीकी से ध्वनि को पहचानने की कोशिश करें, तो आप देखेंगे कि इन सभी अंग्रेज़ी व्यंजनों का उच्चारण भिन्न-भिन्न होता है।

आप किसी अंग्रेज़ से, जिसकी मातृभाषा अंग्रेज़ी हो, इन व्यंजनों का उच्चारण सुनेंगे, तो इस निष्कर्ष पर पहुंचेंगे कि K, P, T बिल्कुल क, प, ट के समान नहीं हैं। बल्कि ये क-ख, प-फ, त-ट के बीच में कहीं बोले जाते हैं। इसी प्रकार J 'ज' की तरह न होकर कुछ-कुछ 'ड' (Job ड्जाब) की तरह बोला जाता है। पर यह इतना सूक्ष्म अन्तर है कि बहुत बार ध्यान देने पर ही पकड़ में आ सकता है। इसके लिए आप टेलीविज़न पर या रेडियो पर प्रसारित होने वाले समाचार सुनिए या जब कभी कोई अंग्रेज़ टेलीकास्ट या ब्राडकास्ट कर रहा हो, तो ध्यान से सुनिए। यह अंतर आपको सुनाई देगा। वैसे भारतीय अंग्रेज़ी की अपनी ही पहचान है। हमें पूरी तरह अंग्रेज़ी उच्चारण की नकल करने की ज़रूरत नहीं है।

अब R को लीजिए, हम 'अर्र' बोलते हैं, तब जीभ में थिरकन पैदा होती है। हम 'धर्म' बोलते हैं, तब भी 'र' बोलते समय जीभ में थिरकन पैदा होती है। अंग्रेज़ी के R का कुछ ऐसा ही उच्चारण है — Round, Real, Roll, Run इसका अन्तर भी आप बार-बार सुन कर ज्ञात कर सकते हैं।

R के पहले स्वर (Vowel) हो और R के बाद व्यंजन हो, तो R लगभग अनुच्चरित (Silent) रहता है, और पहला स्वर बोलने में दीर्घ बोला जाता है — Form (फ़ॉम), Arm

(आ ’म), Art (आ ’ट)।
S का उच्चारण ‘स’ की तरह होता तो है, पर ‘स’ ऐसे बोला जाता है जैसे सीटी बजाते समय ध्वनि निकलती है — Sweet (स्वीट)।

| C | F | H | L | M | N | Q | V | W | X | Y | Z |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स, क | फ़ | ह | ल | म | न | क | व | व | क्स | य | ज़ |

इन व्यंजनों का उच्चारण लगभग नागरी वर्णों के उच्चारण की तरह ही होता है।

F और Ph दोनों वर्णों का ‘फ़’ उच्चारण ही होता है ‘फ़’ नहीं, जैसे — Fall (फ़ॉल), Philosophy (फ़िलॉसफ़ी) आदि।

## अक्षरों का क्रम बदल जाने से उच्चारण में भेद

हिन्दी में ‘स’ आदि कोई भी वर्ण किसी भी क्रम से पड़ा हो उसका उच्चारण एक-सा ही रहता है, किन्तु अंग्रेज़ी में ऐसा नहीं है, इसमें Cent का उच्चारण होगा — ‘सेंट’ पर Cant को ‘कैन्ट’ पढ़ा जाएगा। ऐसे शब्दों के कुछ नियम तथा उदाहरण नीचे दिये जा रहे हैं।

## ‘ C ’ के उच्चारण

### ‘ C ’ के उच्चारण हैं — स और क।

**1. C के बाद E, I, Y आये, तो C का उच्चारण ‘स’ होगा, जैसे:** Receive (रिसीव) प्राप्त करना
Rice (राइस) चावल
Cinema (सिनेमा) चित्रपट
Cyclone (साइक्लोन) तूफान
Niece (नीस) भतीजी
Piece (पीस) टुकड़ा
Icy (आइसी) बर्फ़ीला
Celebrate (सेलिब्रेट) उत्सव मनाना
Century (सेंचुरी) शताब्दी
Certificate (सर्टिफ़िकेट) प्रमाणपत्र
Circle (सर्कल) घेरा
Citizenship (सिटिज़नशिप) नागरिकता
Force (फ़ोर्स) शक्ति

**2. C के बाद A, O, U, K, R, T , आदि कोई वर्ण हो, तो प्राय: C का उच्चारण ‘क’ होगा, जैसे:** Cot (कॉट) चारपाई
Cap (कैप) टोपी
Cow (काउ) गाय
Cat (कैट) बिल्ली

Candidate (कैंडीडेट) सदस्य
Cattle (कैटल) पशु/जन्तु
Back (बैक) पीठ
Cock (कॉक) मुर्गा
Lock (लॉक) ताला
Dock (डॉक) बंदरगाह
Cutting (कटिंग) काटना
Curse (कर्स) कोसना
Custom (कस्टम) रिवाज
Cruel (क्रुअल) क्रूर

**3 . कभी-कभी C के बाद IA या EA , हो, तो 'श' की ध्वनि देते हैं, जैसे:** Social (सोशल) सामाज़िक
Ocean (ओशन) समुद्र
Musician (म्यूज़िशियन) संगीतकार

## ' G ' के उच्चारण

### ' G ' के दो उच्चारण हैं— ग और ज।

**1 . जब किसी शब्द के अन्त में ' GE ' हो, तो इसका उच्चारण 'ज' होता है, जैसे:** Age (एज) आयु
Page (पेज) पृष्ठ
Rage (रेज) गुस्सा
Cage (केज) पिंजरा
Sage (सेज) महात्मा
Gauge (गेज) माप-यंत्र

**इसी प्रकार इनमें भी 'ज' बोला जाता है, जैसे: Ginger (जिंजर) अदरक**
Imagine (इमेजिन) कल्पना करना
Germ (जर्म) कीटाणु
Pigeon (पिजन) कबूतर
Gist (जिस्ट) सार
Gem (जेम) कीमती पत्थर

**2 . शेष स्थलों पर बहुधा 'ग' का उच्चारण होता है, जैसे:** Big (बिग) बड़ा
Bag (बैग) थैला
Hang (हैंग) लटकाना

Go (गो) जाना
Gold (गोल्ड) सोना
Hunger (हंगर) भूख
Give (गिव) देना
Finger (फ़िंगर) अंगुली
Forget (फ़ॉरगेट) भूलना

## ' S ' के उच्चारण

**' S ' के प्रमुख तीन उच्चारण हैं— ज़, स, श।**

**1 . शब्द के अन्त में BE, G, GG, GE, IE, EF, Y आदि आएं, तो इनके बाद लगे S का उच्चारण 'ज़' होता है, जैसे:** Tribes (ट्राइब्ज़) जातियां
Bags (बैग्ज़) थैले
Eggs (एग्ज़) अण्डे
Ages (एजिज़) युग
Heroes (हीरोज़) नायक
Stories (स्टोरीज़) कहानियां
Rupees (रुपीज़) रुपये
Toys (टॉयज़) खिलौने
Rays (रेज़) किरणें

**2 . शब्द के अन्त में F, P, KE, GHT, PE, TE आदि वर्ण हों, तो उनके बाद लगे S का उच्चारण 'स्' होता है, जैसे:** Roofs (रूफ़्स) छतें
Chips (चिप्स) टुकड़े
Hopes (होप्स) आशाएं
Lips (लिप्स) होंठ
Kites (काइट्स) पतंगें
Ships (शिप्स) जहाज़
Jokes (जोक्स) मज़ाक
Nights (नाइट्स) रातें

**3 . शब्द में S या SS के बाद IA, ION हों, तो प्राय: S 'श' की ध्वनि देता है, जैसे:**
Asia (एशिया) महाद्वीप का नाम
Pension (पेन्शन) पेंशन
Session (सेशन) कार्यकाल
Aggression (एग्रेशन) हमला
Mansion (मैंशन) महल

Russia (रशिया) रूस

## ‘ T ’ के उच्चारण

**‘ T ’ के स्थिति के हिसाब से ये उच्चारण होते हैं— श, च, थ, द।**

**1 . शब्द में T के बाद IA, IE, IO आदि हों, तो T को ‘श’ बोला जाता है, जैसे:** Initial (इनिशियल) प्रारम्भिक
Patient (पेशंट) रोगी
Illustration (इलस्ट्रेशन) चित्र
Portion (पोर्शन) भाग
Promotion (प्रमोशन) वृद्धि
Ratio (रेशो) अनुपात

**2 . यदि शब्द में S के बाद TION आये, या T के बाद URE आये तो T का उच्चारण ‘च’ जैसा होता है:** Question (क्वेश्चन) प्रश्न
Culture (कल्चर) सभ्यता
Nature (नेचर) प्रकृति
Future (फ़्यूचर) भविष्य
Capture (कैप्चर) कैद करना
Picture (पिक्चर) तस्वीर
Creature (क्रीचर) जन्तु

**3 . यदि शब्द में T के बाद H आये, तो कभी-कभी ‘थ’ की ध्वनि होती है, तो कई बार ‘द’ की**

**th = थ**

Thick (थिक) मोटा
Thin (थिन) पतला
Three (थ्री) तीन
Thread (थ्रेड) धागा

**th = द**

This (दिस) यह
That (दैट) वह
Then (देन) तब
There (देअर) वहां

**4 . कई बार TH हिन्दी का अक्षर ‘ट’ ( T ) की ध्वनि देता है, जैसे:** Thames (टेम्स) टेम्ज़ नदी

2. महीनों के नाम के साथ in, वारों के नाम के साथ on, समय बतलाने में at का प्रयोग होता है — जैसे in February, on Tuesday, at 6.30 A.M. इसी प्रकार morning और evening के पूर्व in, और noon और night से पूर्व at लगता है — in the morning, in the evening, at night, at noon आदि।

3. जहां कार्य आरंभ होने का निश्चित दिन या समय दिया हो, वहां since का प्रयोग होता है, जैसे — since 1974, since last Tuesday, since 4 A.M., और जहां समय की केवल अवधि दी गयी हो, वहां for लगता है जैसे — for two months, for three years. आदि।

# th Day

**क्रिया तथा अन्य शब्दों के साथ आवश्यक Prepositions का प्रयोग**

**( from, by, with, in, of, for, in, into, against, on, over, about )**

**अंग्रेज़ी में शब्दों के साथ कुछ खास Prepositions लगाने का नियम है। तो आइए, शब्दों के साथ कुछ और Preposition लगाने का अभ्यास करें। आप देखेंगे कि Preposition लगाने के पीछे कोई-न-कोई नियम काम कर रहा है। समझिए, सीखिए और प्रयोग कीजिए।**

**From**

1. लड़का स्कूल से अनुपस्थित था। — The boy was absent *from* school. द बॉय वॉज़ ऐब्सेंट फ्रॉम स्कूल.
2. **आपको धूम्रपान से बचना चाहिए।** — You must abstain/refrain *from* smoking. यू मस्ट एब्सटेन/रिफ्रेन फ्रॉम स्मोकिंग. You must *avoid* smoking. यू मस्ट अवॉइड स्मोकिंग.
3. मेरे चाचा आसाम से आये हैं। — My uncle has come *from* Assam. माइ अंकल हैज़ कम फ्रॉम आसाम.
4. वह मुझे वहां जाने से रोकता है। — He prevents/stops me *from* going there. ही प्रिवेंट्स/स्टॉप्स मी फ्रॉम गोइंग देअर.

**By**

5. उसकी कम्पनी दिन दूनी रात चौगुनी उन्नति कर रही है। — His company is progressing *by* leaps and bounds. हिज़ कंपनी इज़ प्रोग्रेसिंग बाइ लीप्स ऐंड बाउंड्स.
6. मेरे पिताजी मेरे साथ थे। — I was *accompanied by* my father. आइ वॉज अकम्पनीड बाइ माइ फ़ादर.
7. इस खबर से घबराइए नहीं। — Please don't *get disturbed by* this news. प्लीज डोन्ट गेट डिस्टर्ब्ड बाइ दिस न्यूज़.
8. मेरी कहानी सुनकर उसका बड़ा मनोरंजन हुआ। — He was *highly amused by* my story. ही वॉज़ हाइली अम्यूज़्ड बाइ माइ स्टोरी.
9. यह पैकिट सोमवार तक मुंबई पहुंच जाना चाहिए। — This packet should reach Mumbai *by* Monday. दिस पैकिट शुड रीच मुंबई बाइ मंडे.

**With**

10. तुम दूसरों से व्यवहार करना नहीं जानते। You don't know how to *deal with* others.
यू डोन्ट नो हाउ टु डील विद अदर्ज़.

11. हमें अंग्रेज़ी भाषा से परिचित होना चाहिए। We should be *acquainted with* the English language.
वी शुड बी अक्विन्टेड विद दि इंगलिश लैंगुएज.

12. वह चित्रकला की प्रतिभा से संपन्न था। He was *gifted with* a talent for painting.
ही वॉज़ गिफ़्टेड विद ए टैलेण्ट फ़ॉर पेंटिंग.

13. हम उसके व्यवहार से उकता गये। We got *fed up with* his behaviour.
वी गॉट फ़ेड अप विद हिज़ बिहेवियर.

14. मेरा अधिकारी (बॉस) मुझ पर मेहरबान था। My boss was *pleased with* me. माइ बॉस वॉज़ प्लीज़्ड विद मी.

## In

15. वह अपने काम में तल्लीन था। He was *absorbed/busy in* his work.
ही वॉज़ एब्ज़ॉर्ब्ड/बिज़ी इन हिज़ वर्क.

16. शीला एक कान से बहरी है। Shiela is *deaf in* one ear. शीला इज़ डेफ़ इन वन इअर.

17. तुम्हें अपने व्यवहार में नम्र होना चाहिए। You must be *polite in* your behaviour.
यू मस्ट बी पुलाइट इन योर बिहेवियर.

18. वह संगीत में दक्ष है। He is *well versed in* music. ही इज़ वेल वर्स्ड इन म्यूज़िक.

## Of

19. उसे सफलता का पूरा भरोसा था। He was *sure of* success. ही वॉज़ श्योर ऑफ़ सक्सैस.

20. वह अपनी कमज़ोरी को पूरी तरह जानता है। He is fully *aware of* his weakness.
ही इज़ फुली अवेयर ऑफ़ हिज़ वीकनेस.

21. उसे आम बहुत भाते हैं। He is *fond of* mangoes. ही इज़ फ़ौंड ऑफ़ मैंगोज़.

22. उसे देखकर मुझे उसके भाई की याद आती है। He *reminds* me of his brother. ही रिमाइंड्स मी ऑफ़ हिज़ ब्रदर.

23. **यह मेरे लिए बड़े सम्मान की बात है।** It's a matter *of* great honour for me.
इट्स अ मैटर ऑफ़ ग्रेट ऑनर फ़ॉर मी.

## For

24. क्या वह परीक्षा के लिए तैयारी कर रही है? Is she *preparing/studying* for the test?
इज़ शी प्रिपेअरिंग/स्टडींग फ़ॉर द टेस्ट?

25. मैं हमेशा उसका खयाल रखता हूं। I always *care for* him. आइ ऑलवेज़ केअर फ़ॉर हिम.

26. उसने अपने दुर्व्यवहार के लिए मुझसे क्षमा मांगी। He *apologized* to me *for* his misbehaviour.
ही अपोलोजाइज़्ड टु मी फ़ॉर हिज़ मिसबिहेविअर.

27. उसे पैसे का हिसाब देना होगा। He'll have to *account for* the money.
ही'इल हैव टु एकाउण्ट फ़ॉर द मनी.

## To

28. **वह धूम्रपान का आदी हो गया है।** He is *addicted to* smoking. ही इज़ एडिक्टेड टु स्मोकिंग.

29. उसने नियमों के विरुद्ध आचरण किया। He acted *contrary to* the rules. ही एक्टेड कॉन्ट्रेरी टु द रूल्स.

30. कुछ लोग स्वास्थ्य की हानि करके पैसा कमाते हैं। Some people *prefer* wealth *to* health.
सम पीपल् प्रिफ़र वेल्थ टु हैल्थ.

31. उसने मामला उच्चाधिकारियों के सामने रख दिया। He *referred* the matter *to* the higher authorities.
ही रेफ़र्ड द मैटर टु द हायर अथॉरिटीज़.

## Into

32. **पुलिस ने मामले की जांच-पड़ताल की।** The police *inquired/looked into* the matter.
द पोलिस इनक्वॉयर्ड/लुक्ड इन्टु द मैटर.

33. हमने अपनी पुस्तकें अपने बस्तों में डालीं। We *put* our books *into* our bags.
वी पुट आवर बुक्स इन्टु आवर बैग्स.

34. वह कमरे में गया। He went *into* the room. ही वैन्ट इन्टु द रूम.

## Against

35. मैं तुम्हारे शत्रुओं के विरुद्ध तुम्हें सदा चेताता हूं। I always *warn* you *against* your enemies.
आइ ऑलवेज़ वॉर्न यू अगेंस्ट योर एनीमीज़.

36. डॉक्टर ने उसे बहुत अधिक काम करने के विरुद्ध चेतावनी दी। The doctor *warned* him *against* working too hard.
द डॉक्टर वॉर्न्ड हिम अगेंस्ट वर्किंग टू हार्ड.

## On

37. उसकी आलोचना तथ्यों पर आधारित नहीं है। His criticism is not *based on* facts.
हिज़ क्रिटिसिज़्म इज़ नॉट बेस्ड ऑन फ़ैक्ट्स.

38. **आप वहां जाने पर क्यों तुले हुए हो?** Why are you *bent on* going there? वाइ आर यू बेंट ऑन गोइंग देअर?

39. **हम उस पर भरोसा नहीं कर सकते।** We cannot *rely on* him. वी कैननॉट रिलाइ ऑन हिम.

## Over

40. बर्फ सड़क पर फैली है। Snow/Ice is *scattered over* the road.
स्नो/आइस इज़ स्कैटर्ड ओवर द रोड.

41. पुल नदी के ऊपर है। The bridge is *over* the river. द ब्रिज इज़ ओवर द रिवर.

## About

42. मां अपने लड़के के स्वास्थ्य के बारे में चिंतित है। The mother is worried about her son's health.
द मदर इज़ वरीड अबाउट हर सन्ज़ हैल्थ.

43. वह सीमा के बारे में पूछ रही थी। She was enquiring *about* Seema.
शी वॉज इन्क्वॉयरिंग अबाउट सीमा.

## [ Phrase Prepositions ]

| | | |
|---|---|---|
| 44. | **मैं जाने ही वाला था।** | I was *about* to go. आइ वॉज़ अबाउट टु गो. |
| 45. | वह कठिन परिश्रम के फलस्वरूप सफल हुआ। | He succeeded *by dint of* hard work. ही सक्सीडिड बाइ डिंट ऑफ़ हार्ड वर्क. |
| 46. | हमें अपने देश के लिए हर वस्तु का त्याग करने के लिए तैयार रहना चाहिए। | We should be prepared to sacrifice everything *for the sake of* our country. वी शुड बी प्रिपेअर्ड टु सैक्रीफ़ाइस एवरीथिंग फ़ॉर द सेक ऑफ़ आवर कंट्री. |
| 47. | हमें अपने मित्रों की भलाई में रहना चाहिए। | We should act *in favour of* our friends. वी शुड एक्ट इन फ़ेवर ऑफ़ आवर फ्रेंन्ड्ज़. |
| 48. | हमें जीने के लिए काम करना होगा। | We must work *in order* to live. वी मस्ट वर्क इन आर्डर टु लिव. |
| 49. | बहुत व्यस्त होने के बावजूद भी मेरा मित्र मुझसे मिलने आया। | My friend came to see me inspite of being very busy. माइ फ्रेंड केम टु सी मी इन्स्पाइट ऑफ बींग वेरी बिज़ी. |
| 50. | क्या तुम मेरी घड़ी के बदले में अपनी साइकिल दे सकते हो? | Can you give me your bicycle in exchange for my watch? कैन यू गिव मी योर बाइसिकल इन एक्सचेंज फ़ॉर माइ वॉच? |
| 51. | उसे मीटिंग के बीच में से अचानक जाना पड़ा। | He had to leave suddenly in the midst of meeting. ही हैड टु लीव सडन्ली इन द मिड्स्ट ऑफ अ मीटिंग. |
| 52. | पंकज को पैसे की कमी की वजह से पढ़ाई छोड़नी पड़ी। | Pankaj had to give up studies for want of money. पंकज हैड टु गिव अप स्टडीज़ फॉर वॉन्ट ऑफ़ मनी. |

## याद रखें ( Remember )

1. क्रिया आदि शब्दों के साथ में कुछ खास Prepositions का प्रयोग होता है। उनका अच्छी तरह से अभ्यास कर लेना चाहिए। प्राय: abstain, prevent, recover के साथ में from का प्रयोग होता है। इसी प्रकार accompany, replace, deal, please, satisfy के साथ में with का; prepare, care, apologise के साथ में for का; addict, prefer, refer के साथ to का; base, rely के साथ on का प्रयोग होता है। इनके बारे में ऊपर के उदाहरणों से आप अच्छी तरह समझ सकते हैं।
2. Prepositions के कुछ प्रयोग बहुत पक्के हो गये हैं। Phrase Prepositions ज्यों-के-त्यों प्रयोग में आते हैं। उदाहरण के लिए ‘by dint of’, ‘for the sake of’, ‘in order to’, ‘in the midst’, ‘on the eve of’, आदि के प्रयोग ऊपर के वाक्यों में देखिए। ऐसे सैकड़ों Phrase prepositions अंग्रेज़ी में प्रचलित हैं। इनसे सीखने वाले को शब्द भंडार बढ़ाने में बड़ी सहायता मिलती है।

## th Day

**कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य ( Active Voice And Passive Voice )**

**हम बात को दो प्रकार से कह सकते हैं — ( i ) कर्त्ता ( doer ) पर बल देते हुए, जैसे — Hari learns the first lesson . (हरि पहला पाठ याद करता है); ( ii ) कर्म ( receiver ) पर बल देते हुए, जैसे — The first lesson is learnt by Hari . (पहला पाठ हरि द्वारा याद किया जाता है)। पहले प्रकार के वाक्य को कर्तृवाच्य ( active voice ) और दूसरे प्रकार को कर्मवाच्य ( passive voice ) कहते हैं। बातचीत करते समय कहने वाले को अपने आशय के अनुसार वाक्य का चुनाव करना चाहिए। इनका अभ्यास कीजिए और बोलने की अपनी योग्यता को बढ़ाइए।**

| Active Voice | Passive Voice |
|---|---|
| 1. वह गीत गाता है। | उससे गीत गाया जाता है। |
| He sings a song. | A song is sung by him. |
| ही सिंग्ज़ अ सॉन्ग. | अ सॉन्ग इज़ संग बाइ हिम. |
| 2. मैंने संदेश पहुंचा दिया। | संदेश पहुंचा दिया गया। |
| I delivered the message | The message was delivered. |
| आइ डिलिवर्ड द मैसिज. | दि मैसिज वॉज़ डिलिवर्ड. |
| 3. वे क्रिकेट खेलेंगे। | क्रिकेट उनके द्वारा खेली जाएगी। |
| They'll play cricket. | Cricket will be played by them. |
| देइल प्ले क्रिकेट. | क्रिकेट विल बी प्लेड बाइ देम. |
| 4. क्या तुम चिट्ठी लिख रहे हो? | क्या तुमसे पत्र लिखा जा रहा है? |
| Are you writing a letter? | Is a letter being written by you? |
| आर यू राइटिंग अ लेटर? | इज़ अ लेटर बींग रिटन बाइ यू? |
| 5. मज़दूर नहर खोद रहे थे। | मज़दूरों द्वारा नहर खोदी जा रही थी। |
| Labourers were digging a canal. | A canal was being dug by the labourers. |
| लेबरर्ज़ वर डिगिंग अ कैनाल. | अ कैनाल वॉज़ बींग डग बाइ द लेबर्ज़. |
| 6. क्या तुमने यह काम कर लिया है? | क्या यह काम तुम्हारे द्वारा किया गया है? |
| Have you finished this job? | Has this job been finished by you? |
| हैव यू फ़िनिश्ड दिस जॉब? | हैज़ दिस जॉब बीन फ़िनिश्ड बाइ यू? |
| 7. क्या गाड़ी आने से पहले तुम अपना सामान बांध चुके होगे? | क्या गाड़ी आने से पहले तुम्हारा सामान बांधा जा चुका होगा? |
| Will you have packed your luggage before the train's arrival? | Will your luggage have been packed before the train's arrival? |
| विल यू हैव पैक्ड योर लगेज बिफ़ोर द ट्रेन्ज़ अराइवल? | विल योर लगेज़ हैव बीन पैक्ड बिफ़ोर द ट्रेन्ज़ अराइवल? |
| 8. उसकी मदद करो। | (तुम) अपने द्वारा उसकी सहायता होने दो। |
| Help him. | Let him be helped. (By you). |
| हेल्प हिम. | लेट हिम बी हेल्प्ड. (बाइ यू). |

वाच्य बदलने के लिए अर्थात् कर्ता के स्थान, पर कर्म को प्रमुख बनाने के लिए दो बातें की जाती हैं, 1. वाक्य में कर्ता को कर्म तथा कर्म को कर्ता बना दिया जाता है, जैसे — (i) राम (कर्ता) ने रावण (कर्म) को मारा। Rama killed Ravana. (ii) कर्मवाच्य में यह हो जाएगा — रावण राम द्वारा मारा गया। Ravana was killed by Rama. 2. क्रिया का रूप बदल जाता है अर्थात् किसी भी काल (Tense) का कर्तृवाच्य हो उसमें मुख्य क्रिया Participle के रूप में हो जाती है, जैसे — do, doing आदि बदलकर done हो जाएंगे और दूसरे इसके साथ एक सहायक क्रिया is, was, be being, has been आदि और जुड़ जाती है। ऊपर दिये गये वाक्यों में विभिन्न कालों के रूप देखिए।

नीचे कुछ वाक्य दिये गये हैं जो कर्मवाच्य हैं, लेकिन इनमें कर्ता गायब है, अत: कर्ता न होने के कारण इनको कर्तृवाच्य में बदलना संभव नहीं है। ऐसे वाक्यों में कर्ता ज़रूरी नहीं होता। इस प्रकार के बहुत से वाक्य हो सकते हैं, यह ध्यान रहे।

## कर्मवाच्य ( Passive Voice )

9. ताजमहल बहुत खर्च करके बनवाया गया था। — The Taj *was built* at an enormous cost.
द ताज वॉज़ बिल्ट ऐट ऐन इनॉर्मस कॉस्ट.

10. मकई वर्षा ऋतु में बोई जाती है। — Maize *is sown* in the rainy season. मेज़ इज़ सोन इन द रेनी सीज़न.

11. आपको आपकी लापरवाही की सज़ा दी जाएगी। — You *will be punished* for your negligence.
यू विल बी पनिश्ड फ़ॉर योर नेग्लिजेंस.

12. उस पर चोरी का दोष लगाया गया था। — He *was accused of* theft. ही वॉज़ अक्यूज़्ड ऑफ़ थेफ़्ट.

13. सभी पेपर देखे जा चुके होंगे। — All the papers *will have been marked.*
ऑल द पेपर्स विल हैव बीन मार्क्ड.

14. क्या आपको धोखा दिया गया है? — *Have* you *been cheated.* हैव यू बीन चीटेड.

15. क्या उसे सूचना दे दी गयी है? — *Has* he *been* informed? हैज़ ही बीन इन्फ़ॉर्म्ड?

16. वह चीनी आक्रमणकारियों से लड़ता हुआ मारा गया। — He *was killed* fighting the Chinese aggressors.
ही वॉज़ किल्ड फ़ाइटिंग द चाइनीज़ अग्रैसर्ज़.

17. गांधीजी का जन्म 2 अक्तूबर, 1869 के दिन हुआ। — Gandhiji *was born* on 2nd October 1869.
गांधीजी वॉज़ बोर्न ऑन सैकिण्ड ऑक्टूबर एटीन सिक्सटी-नाइन.

18. नौचंदी का मेला हर साल मेरठ में लगता है। — The Nauchandi fair *is held* every year at Meerut.
द नौचण्डी फ़ेयर इज़ हेल्ड एवरी ईयर ऐट मेरठ.

19. दिल्ली से कई दैनिक समाचार पत्र प्रकाशित होते हैं। — Many dailies *are published* from Delhi.
मेनी डेलीज़ आर पब्लिश्ड फ्रॉम डेलही.

20. उन्हें आपसे मिलकर खुशी होगी। — He *will be pleased/happy* to see you.
ही विल बी प्लीज़्ड/हैपी टु सी यू.

21. मैं बाढ़ का प्रकोप देखकर दंग रह गया। — I *was surprised* to see the fury of the floods.
आइ वॉज़ सरप्राइज़्ड टु सी द फ़्यूरी ऑफ़ द फ़्लड्ज़.

22. कहा जाता है कि शिवाजी भगवान शिव के अवतार थे। — *It is said/believed* that Shivaji was an incarnation of Lord Shiva.
इट इज़ सैड/बिलीव्ड दैट शिवाजी वॉज़ ऐन इनकार्नेशन ऑफ़ लॉर्ड शिवा.

**Imperative Sentences (a) आज्ञार्थक एवं प्रार्थनापरक (Imperative mood) कर्तृवाच्य के वाक्य कर्मवाच्य में बदलने के लिए 'let' का प्रयोग वाक्य के शुरू में होता है। (b) कई बार कर्तृवाच्य (active voice) वाक्यों में आशय के अनुसार (request ओर should) आदि शब्द जोड़कर कर्म वाच्य (passive voice) के वाक्य बनाये जाते हैं। दोनों का अभ्यास कीजिए। उदाहरण के लिए आगे दिये वाक्य ध्यान से पढ़िए।**

23. यह काम करो।
Do this work.
डू दिस वर्क.

वह काम होने दो।
Let this work be done (by you).
लेट दिस वर्क बी डन (बाइ यू).

24. उसे बैठने को कहो।
**Ask him to sit down.**
आस्क हिम टु सिट डाउन.

उसे बैठने को कहा जाए।
Let him be asked to sit down.
लैट हिम बी आस्क्ड टु सिट डाउन.

25. उसे दण्ड दो।
Punish him.
पनिश हिम.

उसे दण्ड दिया जाए।
Let him be punished (by you)
उसे दण्ड दिया जाए।

26. रिक्त स्थान का विज्ञापन दो।
**Advertise the post.**
ऐडवर्टाइज़ द पोस्ट.

रिक्त स्थान का विज्ञापन दिया जाए।
Let the post be advertised.
लैट द पोस्ट बी ऐडवर्टाइज़्ड.

27. **कृपया धूम्रपान न कीजिए।**
Please don't smoke.
प्लीज़ डोन्ट स्मोक.

आपसे धूम्रपान न करने का अनुरोध किया जाता है।
You are requested not to smoke.
यू आर रिक्वेस्टिड नॉट टु स्मोक.

28. अनुशासनहीनता को प्रोत्साहन मत दो।
Don't encourage indiscipline.
डोन्ट एन्करेज इन्डिसिप्लिन.

अनुशासनहीनता को प्रोत्साहित न किया जाए।
Indiscipline shouldn't be encouraged.
इन्डिसिप्लिन शुडन्ट बी एन्करेज्ड.

**याद रखें ( Remember )**

1. (a) Rama killed Ravana.
(b) Ravana was killed by Rama.
पहला वाक्य कर्तृवाच्य (Active Voice) का है; दूसरा वाक्य कर्मवाच्य (Passive Voice)। कर्तृवाच्य में कर्ता (राम) प्रधान है, और कर्मवाच्य में कर्म (रावण)।

2. कर्तृवाच्य से कर्मवाच्य में बदलने पर कई बार by का प्रयोग किया जाता है, जैसे — (i) Ravana was killed by Rama (ii) Cricket will be played by them. आदि।

3. कई बार कर्मवाच्य में by का प्रयोग नहीं होता, जैसे — (i) Let your lesson be learnt. (ii) He was charged with theft. आदि।

एक बात अच्छी तरह समझ लीजिए — कर्मवाच्य बहुधा वहां प्रयोग में आता है, जहां कथन में कर्म पर बल दिया जाता है। उदाहरण के रूप में यदि कोई छात्र कहना नहीं मानता तो कहा जाता है — You will be punished for your negligence . (तुम्हारी लापरवाही पर तुम्हें दंड दिया जाएगा)। आप (कर्तृवाच्य में) ऐसे भी कह सकते थे — The teacher will punish you for your negligence . (अध्यापक तुम्हारी लापरवाही पर तुम्हे दंड देगा)। आप ध्यान देंगे तो आपको पता चलेगा कि इसका वह प्रभाव

नहीं पड़ता जैसा पहले वाक्य का पड़ता है, क्योंकि यहां महत्त्व दंड देने वाले का नहीं है, ‘दंड’ का है, इसीलिए दंड ‘क्रिया’ पर बल दिया जाना चाहिए।

# th Day

**वाक्य-परिवर्तन ( Transformation of Sentences )**

**हम एक ही बात को एक से अधिक तरीकों से कह सकते हैं। जब हम एक बात को दूसरे तरीके से कहते हैं, तो हम देखते हैं कि वाक्य बदल गये हैं, पर अर्थ वही है। इसी क्रिया को वाक्य-परिवर्तन ( transformation of sentences ) कहते हैं।**
**पीछे कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य ( Active Voice and Passive Voice ) की जानकारी दी गई थी, वह भी वाक्य परिवर्तन का एक प्रकार है। अब यहां हम दूसरे प्रकारों के बारे में जानकारी हासिल करते हैं।**
**वाक्य के कई प्रकार हैं — प्रश्नवाचक ( Interrogative ), निश्चयात्मक ( Assertive ), विस्मयादिबोधक ( Exclamatory ), विध्यर्थक ( Imperative ), सकारात्मक ( Affirmative ), नकारात्मक ( Negative ) आदि। आइए, एक प्रकार के वाक्य को दूसरे प्रकार में बदलें और फिर देखें कि अर्थ में कितनी समानता है। इस विधि से आप अपनी बात को एक से अधिक तरीकों से कहने की क्षमता बढ़ा सकते हैं।**

**प्रश्नवाचक (Interrogative)** | **निश्चयात्मक (Assertive)**

1. कोई इतना अपमान सह सकता है क्या?
Can anybody/anyone bear such an insult?
कैन एनीबडी/एनीवन बेअर सच ऐन इन्सल्ट?
Who can bear such an insult?
हू कैन बेअर सच ऐन इन्सल्ट?

कोई व्यक्ति इतना अपमान नहीं सह सकता।
Nobody/No one can bear such an insult.
नोबडी/नो वन कैन बेअर सच ऐन इन्सल्ट.

2. क्या स्वास्थ्य धन से अधिक मूल्यवान नहीं है?
Is not health more precious than wealth?
इज़ नॉट हेल्थ मोर प्रेशस दैन वेल्थ?

स्वास्थ्य धन से अधिक मूल्यवान है।
Health is more precious than wealth.
हेल्थ इज़ मोर प्रेशस दैन वेल्थ.

3. क्या पार्टी में उन्हें आनंद नहीं आया?
Did they not enjoy at the party?
डिड दे नॉट एन्जॉय ऐट द पार्टी?

उन्हें पार्टी में आनंद आया।
They enjoyed the party.
दे एन्जॉयड ऐट द पार्टी.

4. क्या हम कभी इन भले दिनों को भूल सकेंगे?
Shall we ever forget these good days.
शैल वी एवर फ़ॉरगेट दीज़ गुड डेज़?

हम इन भले दिनों को कभी नहीं भूल सकेंगे।
We'll never be able to forget these good days.
वी 'इल नैवर बी एबल टु फ़ॉरगेट दीज़ गुड डेज़.

**विस्मयादिबोधक (Exclamatory)** | **सकारात्मक (Affirmative)**

5. कितना सुंदर दृश्य था वह!
What a beautiful scene/lovely sight it was!
वॉट अ ब्यूटिफ़ुल सीन/लवली साइट इट वॉज़!

दृश्य बहुत सुंदर था।
It was a beautiful scene/lovely sight.
इट वॉज़ अ ब्यूटिफ़ुल सीन/लवली साइट.

6. रात को कितनी ठंड है!
What a cold night it is!
वॉट अ कोल्ड-नाइट इट इज़!

रात को बड़ी ठंड है।
It is a bitterly/terribly cold night.
इट इज़ अ बिटर्ली/टैरिब्ली कोल्ड नाइट.

7. हम कितना कठिन जीवन व्यतीत करते हैं!
What a hard life we live/lead!
वॉट अ हार्ड लाइफ़ वी लिव/लीड!

हम बड़ा कठिन जीवन व्यतीत करते हैं।
We live/lead a very hard life.
वी लिव/लीड अ वेरी हार्ड लाइफ़.

**विध्यर्थक (Imperative)**

8. **कृपया दरवाज़ा खोलिए।**
**Please open the door.**
प्लीज़ ओपन द डोर.

9. कृपया एक कप दूध लीजिए।
Please have a cup of milk.
प्लीज़ हैव अ कप ऑफ़ मिल्क.

10. चुप रहो।
Please keep quiet.
प्लीज़ कीप क्वायट.

**प्रश्नवाचक (Interrogative)**

क्या आप कृपया दरवाज़ा खोलेंगे?
Will you please open the door?
विल यू प्लीज़ ओपन द डोर?

आप एक कप दूध लेंगे?
Will you please have a cup of milk?
विल यू प्लीज हैव अ कप ऑफ़ मिल्क?

क्या तुम चुप रहोगे?
Will you please keep quiet?
विल यू प्लीज़ कीप क्वायट?

**प्रथमावस्था (Positive)**

**द्वितीयावस्था (Comparative)**

एक ही बात को तुलना की दो या तीन अवस्थाओं में रखा जा सकता है। केवल शब्द बदलते हैं अर्थ पहले की तरह समान रहता है।

11. अमिताभ उतना ही लंबा है जितना संजय।
Amitabh is as tall as Sanjay.
अमिताभ इज़ ऐज़ टॉल ऐज़ संजय.

संजय अमिताभ की अपेक्षा लम्बा नहीं है।
Sanjay is not taller than Amitabh.
संजय इज़ नॉट टॉलर दैन अमिताभ.

12. हमारे देश में कुछ ही नगर उतने बड़े हैं जितना मुंबई।
Very few cities in India/our country are as big as Mumbai.
वेरी फ़्यू सिटीज़ इन इण्डिया/आवर कंट्री आर ऐज़ बिग ऐज़ मुंबई.

मुंबई हमारे देश के बहुत से नगरों की अपेक्षा बड़ा शहर है।
Mumbai is bigger than most other cities in India/our country.
मुंबई इज़ बिगर दैन मोस्ट अदर सिटीज़ इन इण्डिया/आवर कंट्री.

13. दूसरा कोई व्यक्ति इतना शक्तिशाली नहीं था जितना भीम।
No other man was as strong as Bhim.
नो अदर मैन वॉज़ एज़ स्ट्रॉन्ग एज़ भीम.

भीम किसी भी व्यक्ति से अधिक शक्तिशाली था।
Bhim was stronger than any other man.
भीम वॉज़ स्ट्रॉन्गर दैन ऐनी अदर मैन.
Bhim was the strongest man.
भीम वॉज़ द स्ट्रॉन्गेस्ट मैन.
भीम सबसे अधिक शक्तिशाली व्यक्ति था।

14. बहुत कम भारतीय संत थे जो विवेकानंद जैसे लोकप्रिय थे।
Very few Indian saints were as popular/famous as Vivekanand.
वेरी फ़्यू इंडियन सेंट्स वर ऐज़ पॉपुलर/फ़ेमस ऐज़ विवेकानन्द.

विवेकानंद भारत के कई दूसरे संतों से अधिक लोकप्रिय थे।
Vivekanand was more popular/famous than many other saints in India.
विवेकानंद वाज़ मोर पॉपुलर/फ़ेमस दैन मैनी अदर सेंट्स इन इंडिया.

Vivekanand was one of the most popular/famous saints in India.
विवेकानंद वॉज़ वन ऑफ़ द मोस्ट पापुलर/फ़ेमस सेंट्स इन इंडिया.
विवेकानंद भारत के सर्वाधिक लोकप्रिय संतो में से एक थे।

## नकारात्मक (Negative) सकारात्मक (Affirmative)

नकारात्मक (Negative) वाक्यों को भी सकारात्मक (Affirmative) वाक्यों में बदला जा सकता है। इसमें प्रायः विपरीतार्थक शब्दों का प्रयोग करके दोनों वाक्यों का आशय एक समान रखा जाता है।

15. कोई मनुष्य अमर नहीं है।
No man is immortal.
नो मैन इज़ इम्मॉर्टल.

मनुष्य नाशवान है।
Man is mortal.
मैन इज़ मॉर्टल.

16. आबिदा उतनी सुंदर नहीं है जितनी सोनिया।
Abida is not as beautiful as Sonia.
आबिदा इज़ नॉट ऐज़ ब्यूटिफुल ऐज़ सोनिया.

सोनिया आबिदा से अधिक सुन्दर है।
Sonia is more beautiful than Abida.
सोनिया इज़ मोर ब्यूटिफुल दैन आबिदा.

17. कोई उपलब्धि बिना श्रम के नहीं मिलती।
There is no gain without hard work.
देअर इज़ नो गेन विदाउट हार्ड वर्क.

श्रम किया जाता है तो उपलब्धि भी होती है।
Where there is hard work there is gain.
वेअर देअर इज़ हार्ड वर्क देअर इज़ गेन.

18. वह अपने रोज़ के काम की कभी उपेक्षा नहीं करती।
She never neglects her daily routine work.
शी नेवर निग्लेक्ट्स हर डेली रूटीन वर्क.

वह अपने रोज़ के काम पर पूरा ध्यान देती है।
She always pays attention to her daily/routine work.
शी ऑलवेज पेज़ अटैन्शन टु हर डेली/रूटीन वर्क.

19. मैं स्टेशन पर पहुंचा भी न था कि गाड़ी छूट गई।
*No sooner* had I reached the station *than* the train left.
**नो सूनर** हैड आइ रीच्ड द स्टेशन **दैन** द ट्रेन लेफ़्ट.

मुश्किल से मैं स्टेशन पर पहुंचा ही था जब गाड़ी छूट गयी।
*Scarcely* had I reached the station *when* the train left.
स्केर्सली हैड आइ रीच्ड द स्टेशन वेन द ट्रेन लेफ्ट.

### याद रखें ( Remember )

( a) India is our country. We are her citizens .

ऊपर के वाक्य में ‘country’ कंट्री (देश) शब्द आया है। इसके साथ अंग्रेज़ी में प्राय: स्त्रीलिंग प्रयोग होता है, इसीलिए यहां her (हर) शब्द आया है।

1. अंग्रेज़ी भाषा में tree ट्री (पेड़), spider स्पाइडर (मकड़ी) इत्यादि को नंपुसक लिंग (neuter gender न्यूटर जैन्डर) में रखा गया है, परन्तु हैं तो ये जीवधारी, और वैज्ञानिकों के अनुसार इनमें भी नर और मादा होते हैं। जो भी हो ये मामूली जीवों से सम्बन्धित हैं, इसलिए इन्हें नपुंसक लिंग में रखा गया है, इनकी बात करते हुए it शब्द का प्रयोग होता है। इसी प्रकार निम्नलिखित शब्द भी नपुंसक लिंग हैं: ice आइस (बर्फ़) sugar शुगर (चीनी) water वॉटर (पानी) flower फ़्लावर (फूल) grass ग्रास (घास) bread ब्रेड (डबल रोटी) 2. इसके विपरीत कुछ ऐसे शब्द भी हैं जो जीवधारी नहीं, परन्तु उन्हें या तो स्त्रीलिंग (feminine gender) में रखा गया है या फिर पुल्लिंग (masculine gender) में, उदाहरण के लिए — The ship hasn’t come yet. She is probably late. द शिप हैज़न्ट कम येट, शी इज़ प्रॉबैब्ली लेट. (जहाज अभी तक नहीं आया है, शायद वह लेट है)। इस वाक्य में ship एक निर्जीव वस्तु है, परन्तु इसे feminine gender दिया गया है। इसी प्रकार sun (सूरज) तथा death डेथ (मौत) पुल्लिंग शब्द हैं।

# 27सत्ताईसवां दिन
# th Day

**गणना एवं मात्रासूचक शब्द**

**कुछ संज्ञा-शब्द गिने जा सकते हैं और कुछ नहीं गिने जा सकते। गिनने योग्य और न गिनने योग्य शब्दों का अलग-अलग अभ्यास कीजिए। मोटेतौर से समझ लीजिए कि जातिवाचक संज्ञाएं गिनी जा सकती हैं ( Countable ), पर द्रव्यवाचक संज्ञाएं तथा भाववाचक संज्ञाएं नहीं गिनी जा सकतीं। यह भी याद रखें, कि केवल ( Countable nouns ) गणना की संज्ञाएं ही एक वचन ( Singular ) या बहुवचन ( Plural ) हो सकती हैं। e.g. Boy (Singular) Boys (Plural ).**

**A**

**गणना के शब्द ( Countable Words )**

| | |
|---|---|
| 1. क्लास में कुछ स्टूडेंट्स हैं। | There are *some/a few* students in the class. देअर आर सम/अ फ़्यू स्टूडेंट्स इन द क्लास. |
| 2. क्या हॉल में कोई लड़की है? | Is there *any* girl in the hall"? इज़ देअर एनी गर्ल इन द हॉल? |
| 3. मैदान में कोई लड़का नहीं है। | There is *no* boy in the playground. देअर इज़ नो बॉय इन द प्लेग्राउंड. |
| 4. इन लड़कियों में से कोई भी वहां मौजूद नहीं थी। | *None* of these girls was present there. नन ऑफ़ दीज़ गर्ल्ज़ वॉज़ प्रेज़ेंट देअर. |
| 5. क्या तुममें से कोई फ़ुटबाल खेला? | Did *any* of you play football? डिड एनी ऑफ़ यू प्ले फ़ुटबॉल? |
| 6. लड़कों में से बहुत-से कल स्कूल नहीं आये थे। | *Many* of the boys hadn't come to school yesterday. मेनी ऑफ़ द बॉयज़ हैडन्ट कम टु स्कूल येस्टरडे. |
| 7. टोकरी में कितने आम हैं? | How many mangoes are there in the basket? हाउ मेनी मैंगोज़ आर देअर इन द बास्किट? |
| 8. शायद ही कोई लड़की उसे पसंद करेगी। | *Hardly* would any girl like him. हार्डली वुड एनी गर्ल लाइक हिम. |
| 9. इस पुस्तक में इस पुस्तक की अपेक्षा अधिक पृष्ठ है। | That book has *more* pages than this book. दैट बुक हैज़ मोर पेजिज़ दैन दिस बुक. |
| 10. उसके हाथों कई लोगों ने दु:ख उठाया है। | *Many a* man has suffered at his hands. मेनी अ मैन हैज़ सफ़र्ड ऐट हिज़ हैंड्ज़. |
| 11. दोनों व्यक्तियों में से कोई नहीं आया है। | *Neither* man has come. नाइदर/नीदर मैन हैज़ कम. |
| 12. उसे थोड़ा वेतन मिलता है। | He gets *a small* salary. ही गेट्स अ स्मॉल सैलरी. |

**B**

## मात्रा सूचक शब्द ( Uncountable Words )

| | |
|---|---|
| 13. क्या बोतल में बिल्कुल दूध नहीं है? | Isn't there *any* milk in the bottle? इज़ंट देअर एनी मिल्क इन द बॉटल? |
| 14. क्या बोतल में कुछ दूध है? | Is there *any* milk in the bottle? इज़ देअर एनी मिल्क इन द बॉटल? |
| 15. ज़रा मुझे थोड़ा-सा पानी दीजिए। | Get me *some* water, please./Let me have *some* water please. गेट मी सम वॉटर प्लीज़. लेट मी हैव सम वॉटर प्लीज़. |
| 16. गिलास में कितना दूध है? | How *much* milk is there in the glass? हाउ मच मिल्क इज़ देअर इन द ग्लास? |
| 17. तुम्हारे गिलास में मेरे गिलास से कम दूध है। | Your glass has *less* milk than mine. योर ग्लास हैज़ लेस मिल्क दैन माइन. |
| 18. क्या मैं तुम्हें थोड़ा दूध और दूं? | Shall I give you *some more* milk?/ Will you have *some more* milk? शैल आइ गिव यू सम मोर मिल्क?/विल यू हैव सम मोर मिल्क? |
| 19. नदी में बहुत पानी था। | There was *a lot of* water in the river. देअर वॉज़ अ लॉट ऑफ़ वॉटर इन द रिवर. |
| 20. क्या यह उसका ठीक आधा है? | Is it exactly *half*-of that? इज़ इट एक्ज़ैक्टली हाफ़ ऑफ़ दैट? |

**C**

## अर्थ में बल ( The Emphasis )

| | | |
|---|---|---|
| 21. | कल ज़रूर आना-भूल न जाना। | *Do* come tomorrow—*Don't* forget./You *must* come tomorrow. डू कम टुमॉरो—डोन्ट फ़ॉर्गेट./यू मस्ट कम टुमॉरो. |
| 22. | कमला और उसका भाई-दोनों मुझे देखने आये। | *Both* Kamla and her brother came/dropped in to see me. बोथ कमला ऐंड हर ब्रदर केम/ड्राप्ड इन टु सी मी.. |
| 23. | मैं इसे कभी माफ नहीं करूंगा। | I will never forgive him. आइ विल नेवर फॉरगिव हिम. |
| 24. | मैं वाकई प्रसन्न हूं। | *Indeed/Of course,* I am happy. इनडीड/ऑफ़ कोर्स आइ ऐम हैपी. |
| 25. | तुम पढ़ाई में सख्त मेहनत नहीं कर रहे हो, न? | You *don't* study hard, do you? यू डोन्ट स्टडी हार्ड, डू यू? |
| 26. | निस्संदेह मैं करता हूं। | *Of course,* I do. ऑफ़ कोर्स आइ डू. |
| 27. | चुप भी रहिए। | *Please* keep quiet/ *Please* be quiet. प्लीज़ कीप क्वायट./प्लीज़ बी क्वायट. |
| 28. | अपने पिताजी को चिट्ठी ज़रूर लिख दो। | *Do* write to your father. डू राइट टू योर फ़ादर. |

### याद रखें ( Remember )

1. विशेषण (Adjective) की तीन degrees होती हैं, पहली positive, जैसे — poor, दूसरी comparative, जैसे — poorer और तीसरी superlative, जैसे — poorest.

2. Ram is poorer than Mahesh.
He is more careful than his brother.
Comparative degree का प्रयोग करते समय poorer आदि विशेषणों के बाद than अवश्य लगता है।

3. Superlative degree का प्रयोग करते समय the को विशेषण से पहले रखते हैं, जैसे — Manohar is the oldest boy in the class.

# 28 अट्ठाईसवां दिन
# th Day कुछ फुटकर प्रयोग ( Miscellaneous Uses )

## A

### It और That के प्रयोग

| | | |
|---|---|---|
| 1. | **वह कौन है?** | Who is *that/he/she?* हू इज़ दैट/ही/शी? |
| 2. | वह मेरा दोस्त है। | *It's* my friend. इट्स माइ फ्रेंड. |
| 3. | यह ठीक उत्तर नहीं था। | *It* was not the correct answer. इट वॉज़ नॉट द करेक्ट आन्सर. |
| 4. | यह पुस्तक तुम्हारी है। वह मेरी है। | This is your book. *That is* mine. दिस इज़ योर बुक. दैट इज़ माइन. |
| 5. | **वहां कौन है?** | Who is there? हू इज़ देअर? |
| 6. | मैं हूं। | *It's* me. इट्स मी. |
| 7. | क्या मुझसे ही मिलना चाहते हैं? | Is *it* me you want to see. इज़ इट मी यू वॉन्ट टु सी? |
| 8. | क्या आप मुझे ही बुला रही हैं? | Is *it* me you are calling? इज़ इट मी यू आर कॉलिंग? |
| 9. | उसके जीवन का वह सबसे बड़ा खुशी का दिन था। | *It* was the happiest day of her life. इट वॉज़ द हैपिएस्ट डे ऑफ़ हर लाइफ़. |
| 10. | **इससे कोई फ़र्क नहीं पड़ता।** | *It* doesn't make any difference. इट डज़ 'न्ट मेक एनी डिफ़रेंस. |
| 11. | इससे मुझे फर्क नहीं पड़ता। | *It* doesn't matter to me. इट डज़ 'न्ट मैटर टु मी. |
| 12. | चार बजे हैं। | *It's* four o'clock. इट्स फ़ोर ओ 'क्लॉक. |

## B

13. क्या आप मुझे एक पेन या एक पेंसिल देंगे? — Will you please give me *either* a pen *or* a pencil? विल यू प्लीज़ गिव मी आइदर अ पेन ऑर अ पेंसिल?

14. दोनों उत्तर ठीक हैं। — Both the answers are correct. बोथ दी आन्सर्ज़ आर करेक्ट.

15. यह न तो अध्यापिका है, न ही छात्रा। — She is *neither* a teacher *nor* a student. शी इज़ नाइदर अ टीचर नॉर अ स्टूडेंट.

16. दोनों कैदियों में से कोई अपराधी नहीं हैं। — None of the two prisoners is guilty. नन ऑफ़ द टू प्रिज़नर्स इज़ गिल्टी.

17. कक्षा में बहुत से लड़के हैं। — *There* are many/a number of *students* in the class. देअर आर मेनी/अ नम्बर ऑफ़ स्टूडेन्ट्स इन द क्लास.

18. रजनी और मीनाक्षी दोनों को मेहनत करनी चाहिए। — Both Rajni and Meenakshi should work hard. बोथ रजनी ऐंड मीनाक्षी शुड वर्क हार्ड.

19. मेरी कमीज़ सफेद है, तुम्हारी कमीज़ भी सफेद है। — My shirt is white. Your shirt is white too. माइ शर्ट इज़ वाइट. योर शर्ट इज़ वाइट टू.

20. मेरा कोट काला नहीं है, तुम्हारा कोट भी काला नहीं है। — My coat is not black. Your coat is not black *either*. माइ कोट इज़ नॉट ब्लैक. योर कोट इज़ नॉट ब्लैक आइदर.

## C

21. यहां के दृश्य सुंदर हैं। — The scenery here is nice/beautiful/lovely. द सीनरी हिअर इज़ नाइस/ब्यूटिफुल/लवली.

22. मैंने इस पुस्तक को दो-तिहाई पढ़ लिया है। — I have finished *two-thirds* of this book. आइ हैव फ़िनिश्ड टू-थर्ड्स ऑफ़ दिस बुक.

23. मजिस्ट्रेट ने उसकी गिरफ़्तारी का आदेश दिया। — The magistrate *ordered* his arrest. द मैजिस्ट्रेट आर्डर्ड हिज़ अरेस्ट.

24. जब मैं मुंबई जाऊंगा, तो उसे मिलूंगा। — I'll see him when I go to Mumbai. आइल सी हिम वेन आइ गो टु मुंबई.

25. मैंने खाना खा लिया है। — I *have had* my food/meals. आइ हैव हैड माइ फ़ूड/मील्ज़.

26. समय कीमती है। — Time is money. टाइम इज़ मनी.

27. क्या तुम्हें सौ रुपये का मासिक भत्ता मिला? — Did you get *a* monthly allowance of *a* hundred rupees? डिड यू गेट अ मंथली एलाउंस ऑफ़ अ हंड्रेड रुपीज़?

28. मैं पैंतालीस बरस का हूं। — I am forty-five. आइ ऐम फ़ोर्टी फ़ाइव.

29. अब क्या किया जा सकता है? — What *can be done* now?/What's *to be done* now? वॉट कैन बी डन नाउ? वॉट्स टु बी डन नाउ?

30. मेरे दोनों हाथ ज़ख्मी हो गये हैं। — *Both my* hands have been injured. बोथ माइ हैंड्ज़ हैव बीन इंजर्ड.

31. मैंने चित्रकला छोड़ दी है। — I have *given up painting*. आइ हैव गिवन अप पेंटिंग.

**याद रखें ( Remember )** सर्वनाम (pronoun प्रोनाउन) it का कई प्रकार से प्रयोग किया जाता है, जैसे: 1. किसी Lower animal (छोटे पशु) या छोटे बच्चों के लिए, जैसे — After dressing the wound of the dog, the doctor patted it and sent it home. (कुत्ते के ज़ख्म

पर पट्टी करने के बाद डॉक्टर ने उसे थपथपाया और घर भेज दिया.) As soon as the child saw its mother, it jumped towards her. (जैसे ही बच्चे ने अपनी माता को देखा, वह उसकी तरफ लपक पड़ा.) 2. किसी Noun या Pronoun पर ज़ोर देने के लिए — It was Gandhiji, who started the Civil Disobedience Movement. (गांधी जी ने ही नागरिक अवज्ञा आंदोलन चलाया था.) 3. मौसम के बारे में बात करने के लिए — It is hot गर्मी है, It is cold सर्दी है, It is raining outside बाहर वर्षा हो रही है।

4. Object के रूप में Children find it difficult to sit quietly. (बच्चों के लिए चुपचाप बैठना कठिन है.) 5. पहले हुई बात के लिए — He was wrong and he realises it. (वह गलत था और वह इस बात को महसूस करता है.) इस वाक्य में It का प्रयोग he was wrong के लिए किया गया है।

| | |
|---|---|
| 1. इस मेज़ पर रखी सभी पुस्तकें नीली हैं। | *All* the books on this table are blue. ऑल द बुक्स ऑन दिस टेबल आर ब्लू. |
| 2. भीड़ का हर व्यक्ति स्तब्ध खड़ा था। | *Everyone* in the crowd was stunned. एवरीवन इन द क्राउड वॉज़ स्टंड. |
| 3. उनमें हर एक की अपनी कार है। | *Each* of them has his own car. ईच ऑफ़ देम हैज़ हिज़ ओन कार. |
| 4. मैंने चार पेंसिलें पंद्रह पैसे हर एक पेंसिल के हिसाब से खरीदीं। | I bought four pencils at fifteen paise *each.* आइ बॉट फ़ोर पेन्सिल्ज़ ऐट फ़िफ़्टीन पैसे ईच. |
| 5. सोनिया और रीना एक-दूसरे को चाहती हैं। | Sonia and Rina are fond of *each other.* सोनिया ऐंड रीना आर फ़ॉन्ड ऑफ़ ईच अदर. |
| 6. राजीव अपनी माताजी को हर दूसरे सप्ताह देखने जाता है। | Rajiv visits his mother *every other* week. राजीव विज़िट्स हिज़ मदर एवरी अदर वीक. |
| 7. इन दोनों में से कोई भी चाभी ताले में लग जाएगी। | *Either* of these two keys will fit the lock. आइदर ऑफ़ दीज़ टू कीज़ विल फ़िट द लॉक. |
| 8. **मुझे कुछ खाने को दो।** | Give me *something* to eat. गिव मी समथिंग टु ईट. |
| 9. तुम्हारी जेब में कुछ हो तो निकाल लो। | Take out *anything* you have in your pocket. टेक आउट एनीथिंग यू हैव इन योर पॉकिट. |
| 10. मैंने बहुत सी चीजें गुम की हैं। | I've lost *many a thing.* आइ'व लॉस्ट मेनी अ थिंग. |
| 11. **क्या कोई आया है?** | Has *someone* come? हैज़ समवन कम? |
| 12. हां, कोई आपका इंतज़ार कर रहा है। | Yes, *somebody* is waiting for you. येस, समबडी इज़ वेटिंग फ़ॉर यू. |
| 13. घर-घर में शोर मचा हुआ था। | There was commotion/uproar in *every* house. देअर वॉज़ कमोशन/अपरोर इन एवरी हाउस. |
| 14. क्या और कोई आदमी आया था? | Had *anybody/anyone* else come? हैड एनीबडी/एनीवन एल्स कम? |
| 15. **यहां कोई नहीं आया।** | *Nobody/No one* came here. नोबडी/नो वन केम हिअर. |
| 16. इस घर की हरेक वस्तु आपके लिए हाज़िर है। | *Everything* in this house is at your disposal./You can use anything in this house. एवरीथिंग इन दिस हाउस इज़ ऐट योर डिस्पोज़ल./यू कैन यूज़ एनीथिंग इन दिस हाउस. |
| 17. मेरे घर में हर एक बीमार है। | *Everyone* in my house is ill. एवरीवन इन माइ हाउस इज़ इल. |
| 18. वे सारा समय बाग में रहे। | They were in the garden *all* the time./They spent *all* the time in the garden. दे वर इन द गार्डन ऑल द टाइम/ दे स्पेंट ऑल द टाइम इन द गार्डन. |
| 19. हमने सारे बाग का चक्कर लगाया। | We went *all around* the garden. वी वेंट ऑल अराउण्ड द गार्डन. |
| 20. उन्होंने देश-भर की यात्रा की। | They travelled *all over* the country. दे ट्रैवल्ड ऑल ओवर द कंट्री. |
| 21. इस सारे वक्त मैं उसकी प्रतीक्षा करता रहा। | *All* this while I waited for her. ऑल दिस वाइल आइ वेटेड फ़ॉर हर. |

## B

### मुहावरेदार वाक्य ( Idiomatic Sentences )

22. बुरी आदतें शुरू में ही रोक देनी चाहिए। — Bad habits should be *nipped in the bud.* बैड हैबिट्स शुड बी निप्ड इन द बड.

23. मोहन का कठिनता से निर्वाह होता है। — Mohan lives from *hand to mouth.* मोहन लिव्ज़ फ्रॉम हैंड टू माउथ.

24. डाकू अभी तक नहीं पकड़े गये। — The dacoits are still *at large.* द डेकॉइट्स आर स्टिल ऐट लार्ज.

25. खूनी रंगे हाथों पकड़ा गया। — The murderer was caught *red handed.* द मर्डर वॉज़ कॉट रेड-हैंडिड.

26. मुझे इस बात का पता लग गया। — I *got* wind of this matter. आइ गॉट विंड ऑफ़ दिस मैटर.

27. उसकी मृत्यु बिलकुल निकट है। — His *days are numbered.* हिज़ डेज़ आर नम्बर्ड.

28. खयाली पुलाव पकाने से क्या लाभ है? — *Building castles in the air* won't help. बिल्डिंग कासल्ज़ इन द एयर वोन्ट हेल्प.

29. वह लारी की दुर्घटना में बाल-बाल बचा। — He had a *narrow escape* in the lorry accident. ही हैड अ नैरो एस्केप इन द लॉरी ऐक्सीडेंट.

30. हमें इतनी छोटी-छोटी बातों पर आपे से बाहर नहीं होना चाहिए। — We should not *lose our temper* over trifles. वी शुड नॉट लूज़ आवर टेम्पर ओवर ट्राइफ़ल्ज़.

31. उसने जीवन के बहुत उतार-चढ़ाव देखे हैं। — He has seen many *ups and downs* in his life. ही हैज़ सीन मेनी अप्स ऐंड डाउन्ज़ इन हिज़ लाइफ़.

32. मैं लगातार बारह घंटे काम कर सकता हूं। — I can work for twelve hours *at a stretch.* आइ कैन वर्क फ़ॉर ट्वेल्व आवर्ज़ ऐट ए स्ट्रेच.

33. वह किसी भी तरह सबसे ऊंचे पद पर पहुंचना चाहता है। — He wants to reach the top *by hook or by crook.* ही वॉन्ट्स टु रीच द टॉप बाइ हुक और बाइ क्रुक.

## याद रखें ( Remember )

1. प्रत्येक भाषा में बोलते-बोलते कुछ शब्द बहुत रूढ़ हो जाते हैं। कुछ तो इतने प्रचलित हो जाते हैं कि वे अपना मूल अर्थ छोड़कर अन्य अर्थ देने लगते हैं। इन्हें मुहावरा या Idiom कहते हैं।
यदि हम किसी भाषा को ठीक से सीखना चाहते हैं तो उसके मुहावरों को बिलकुल ठीक उसी रूप में हमें याद करना होगा, तभी हम उस भाषा के जानकार कहला सकेंगे।
2. कुछ लोग मुहावरे के शब्दों में हेर-फेर कर देते हैं यह गलत है, जैसे यदि कोई कहे — ‘Mohan lives from foot to mouth’ तो इसे अशुद्ध माना जाएगा। ठीक प्रयोग होगा — ‘Mohan lives from hand to mouth’ मुहावरों का प्रयोग भाषा में बहुत ध्यान से करना चाहिए।

# th Day

**अभ्यास तालिकाएं ( Drill Tables )**

**ये अभ्यास तालिकाएं वाक्यों को बार-बार दोहराने के लिए हैं। आप जितनी अधिक बार दोहरा सकते हैं, दोहराइए। इससे आपकी ज़ुबान पर अंग्रेज़ी के ये और ऐसे वाक्य बखूबी चढ़ जाएंगे। इस प्रकार आप बिना रुके नये-नये वाक्य बोल सकेंगे।**

**तालिका 8 में his, her, their, your आदि सर्वनाम शब्द, संज्ञा-शब्द house से पहले आए हैं (सार्वनामिक संबंध सूचक विशेषणों के रूप में)। ये शब्द प्राय: इसी प्रकार प्रयोग में आते हैं। पर तालिका 8-B में his, hers, theirs, yours, mine or ours शब्द वाक्य के अंत में अकेले आये हैं possessive pronouns (संबंध सूचक सर्वनामों) के रूप में। Possessive pronouns के साथ संज्ञा का प्रयोग नहीं होता।**

**Example: This is my pen. (Possessive Adjective) This pen is mine . ( Possessive pronoun ) इस अंतर को हमेशा याद रखना चाहिए।**

इक्कीसवां दिन

**तालिका ( TABLE )— 8**

(a) 12 वाक्य (b) 12 वाक्य

| | 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|---|
| A | This is<br>That isn't | his<br>her<br>their<br>your<br>my<br>our | house. |

| | 1 | 2 |
|---|---|---|
| B | This house is<br>That house isn't | his.<br>hers.<br>theirs.<br>yours.<br>mine.<br>ours. |

Mr. Ram's का अर्थ है-मिस्टर राम का। Apostrophe'+s ('s) का प्रयोग किसी वस्तु या व्यक्ति का दूसरे व्यक्ति से संबंध बताने के लिए होता है। This is Mr. Mehta's

house. She is Meena's sister. ज़्यादातर प्रयोग प्राणवान वस्तुओ के साथ होता है। पर कभी-कभी प्राणहीन पदार्थों के साथ भी इसका प्रयोग मान्य माना जाता है — a day's work, a month's supply, a year's growth आदि। ये इसीलिए शुद्ध अथवा सही माने जाते हैं, क्योंकि ये expressions भाषा में काफी प्रचलित हो गए हैं। इन्हें अशुद्ध कहकर निकाला नहीं जा सकता।

## बाईसवां दिन

**तालिका [ TABLE ]— 9**

तालिका-9 में in, under, on, near स्थानवाची शब्द (Platial Words) वाक्य में प्रयोग हुए हैं।

**384 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| | | in | | |
| It | is | | that | bag. |
| Your plate | | under | this | |
| The bottle | | on | your | basket. |
| The cup | isn't | | Mr. Ram's | table. |
| | | near | | |

## तेईसवां दिन

तालिका-10 में too—to संबंधित शब्दों (Linking Words) का अभ्यास दिया जाता है। I am too tired to do such heavy work का अर्थ है-मैं **इतना** अधिक थक गया हूं **कि** ऐसा कठिन काम नहीं कर सकता। इसी प्रकार अन्य वाक्यों में इन शब्दों का अर्थ समझना चाहिए।

**तालिका [ TABLE ]— 10**

**27 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| I am | | tired | | do such heavy work. |
| The little boy was | too | hungry | to | go back so soon. |
| You will be | | weak | | answer their questions. |

तालिका-11 में when, as well as, after, before शब्दों का अभ्यास दिया गया है। **इनके साथ** Linking Words नहीं जुड़ते, सीधे दूसरी Clause जुड़ जाती है, जैसे When we arrived (then नहीं आता) it began to rain. आदि।

**तालिका [ TABLE ]— 11**

**64 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| When | we arrived | it began to rain. |
| As soon as | the train left | he started crying. |
| After | they came | the lights went out. |
| Before | she noticed | he moved away. |

तालिका-12 में since और for के सकारात्मक (Positive) वाक्य दिये गये हैं।

**तालिका [ TABLE ]— 12**

**64 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 | 4 |
|---|---|---|---|
| She | has been | | |
| He | | discussing this matter | since morning. |
| | | quarrelling over it | for many days. |
| | | playing hockey | since 2 P.M. |
| I | have been | reading a novel | for two hours. |
| You | | | |

## चौबीसवां दिन

तालिका-13 में prepositions के उलट-पुलट वाक्य दिये गये हैं। उन्हें ठीक से मिलाकर सार्थक वाक्य बनाइये। एक Preposition का प्रयोग एक से अधिक वाक्य में हो सकता है। कठिनाई होने पर संबंधित पाठ की सहायता लीजिए।

**तालिका [ TABLE ]— 13**

**24 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| You must refrain | by | my story |
| He was highly amused | into | working too hard |
| He prevents me | against | her son's health |
| The mother is worried | | music |
| His work is progressing | | his work |
| We got fed up | | the matter |
| He was absorbed | about | his behaviour |
| The police looked | in | smoking |
| He is well versed | | going there |
| My boss is pleased | with | leaps and bounds |
| She went | | my work |
| The doctor warned him | from | the room |

## पच्चीसवां दिन

तालिका-14 में कर्मवाच्य (Passive Voice) के वाक्य दिये गये हैं। इनको बोलकर अच्छी तरह अभ्यास कीजिए और इसका अर्थ मन में बैठाइए। सहायक क्रियाओं (is, is being, has been) के साथ प्रधान क्रिया की 3rd form जुड़ती है।

**तालिका [ TABLE ]— 14**

**165 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| The money<br>The jewellery<br>The body of the lion | is<br>is being<br>has been<br>is going to be<br>was<br>was being<br>had been<br>will be<br>will not be<br>will have been<br>should be | collected.<br>kept in a secret place.<br>sent away.<br>buried in my garden.<br>moved from here. |

तालिका-15 में be (infinitive) के साथ कर्मवाच्य (Passive Voice) के वाक्यों की रचना को गयी है।

**छब्बीसवां दिन**

तालिका-16 में विशेषणों की द्वितीयावस्था (Comparative Degree) के वाक्यों का अभ्यास दिया गया है। इसमें than का प्रयोग होता है।

**तालिका [ TABLE ]— 15**

**60 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| He was<br>They were | more | wicked<br>honest<br>cruel<br>willing<br>cheerful<br>foolish | than | any one else.<br>she was.<br>you were.<br>I was.<br>we were. |

तालिका-17 में विशेषणों की तृतीयावस्था (Superlative Degree) के वाक्य दिये गये हैं। इनमें 'best of' आदि शब्द प्रयोग किये जाते हैं।

**तालिका [ TABLE ]— 16**

**48 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
|---|---|---|---|---|---|
| Your coat<br>This one<br>That one | is | the | thickest<br>worst<br>best<br>finest | of | all.<br>those in the shop.<br>the lot.<br>any I have seen. |

**सत्ताईसवां दिन**

तालिका-18-4 में गणनासूचक (Countable) शब्दों के प्रश्न-वाक्य दिये गये हैं।

तालिका-18-B में मात्रा सूचक (Uncountable) शब्दों के प्रश्न वाक्य? Many गणनासूचक (Countable) शब्द हैं, much मात्रा सूचक (Uncountable)। ध्यान दीजिए — cup, knife, pen, pencil, book गणना-योग्य (Countable) वस्तुएं हैं, जबकि money, oil, bread, tea, sand मात्रा सूचक (Uncountable) शब्द।

**तालिका [ TABLE ]— 17**

**(a) 15 वाक्य ( b) 15 वाक्य**

A

| 1 | 2 | 3 | 4 |
|---|---|---|---|
| How many | cups<br>knives<br>pens<br>pencils<br>books | are there | on the table?<br>in the store?<br>in the cupboard? |

B

| 1 | 2 | 3 | 4 |
|---|---|---|---|
| How much | money<br>oil<br>salt<br>tea<br>sand | is there | in the house?<br>in his possession?<br>for use? |

**अटठाईसवां दिन**

तालिका-19 में सर्वनाम 'it' के विभिन्न उपयोगों का अभ्यास दिया गया है।

**तालिका [ TABLE ]— 18**

**14 वाक्य**

| 1 | 2 | 3 |
|---|---|---|
| It | is<br>was | my friend.<br>not my turn.<br>four O'clock.<br>not noon yet.<br>not true.<br>very easy. |

तालिका-20 में दो प्रकार के कर्ता हैं — नकारात्मक (Negative) और सकारात्मक। Nobody (Negative) नकारात्मक है। Somebody तथा everybody (Positive) सकारात्मक हैं। Nobody took anything last time का अर्थ है — किसी ने पिछली बार कोई वस्तु नहीं ली, जबकि Somebody took something last time का अर्थ है — किसी ने पिछली बार कुछ वस्तु ली।

नकारात्मक वाक्य में प्राय: anything और सकारात्मक वाक्य में something शब्द का प्रयोग आता है।

**उनतीसवां दिन**

**तालिका [ TABLE ]— 19**

| 1 | 2 | 3 | 4 |
|---|---|---|---|
| No one<br>Nobody<br>one of us<br>None of you | wrote<br>wanted<br>cared for | anything | at that time. |
| Everybody<br>Somebody<br>Some of you<br>A few of us | noticed<br>took | something | before breakfast.<br>last time. |

## अभ्यास ( Practice )

**I.** नीचे प्रश्नवाक्य और उत्तरवाक्य दिये गये हैं। प्रश्न या उत्तर में से अधिकांश वाक्य 21 से 29 दिनों के वाक्यों में से लिये गये हैं, पर कुछ वाक्यों को बदल दिया गया है। आप अपने साथी से कहें कि वह आपसे प्रश्न पूछे। आप उसका उत्तर दें। फिर वह Answer वाक्य बोले और आप प्रश्नवाक्य बनाएं। इस तरह दोहरा अभ्यास कीजिए।

**प्रश्न (Question)** — **उत्तर (Answer)**

**21 वां दिन**

1. What are you? — I'm a clerk. (8)
2. What's your nationality? — Indian. (12)
3. Is this the book you need? — Yes, this is it. (13)
4. Who went there? — None of us. (25)

**22 वां दिन**

5. Where is the book? — On the table. (2)
6. Where is the clerk? — At the table/seat. (3)
7. Where is Kamla going? — Into the room. (7)
8. Where is Kamla? — In the room. (8)
9. What do you play besides hockey? — Football. (23)
10. Who is inside? (33) — My brother.

**23 वां दिन**

11. Why does he work hard? — Because he wants to win a prize.
12. Can she walk easily? — No, she is quite weak. (20) or She can't.
13. Who is guilty? — Either you or your brother. (19)
14. For how long have you been learning English? (35) — For the last two years.
15. When shall I receive his letter? — Within three days. (27)

**24 वां दिन**

16. Was the boy absent from school? — Yes, he was. (1)
17. Does he know his weakness? — Yes, he is fully conscious/aware of it. (22)
18. Are you sure of your success? (19) — Yes, I'm dead sure.
19. Are his remarks based on facts? — No, they aren't (37)
20. Why do you want to leave? — To try for a better job or For better prospects.

**25 वां दिन**

21. What's to be done? — Let the post be advertised. (26)
22. What am I requested to do? — You are requested not to smoke. (27)

**26 वां दिन**

23. Shall we ever forget these good days? (4) — No, we'll never forget them or No, how can we?
24. Is man immortal? — No, he is not. (19)
25. Is there any gain without hard work? — No, there isn't

**27 वां दिन**

26. Did any of you play football? (5) — No, none of us did.
27. Isn't there any milk in the bottle? — No, there isn't.
28. Shall I give you some more milk? (14) — No, thank you./I need no more.
29. Will you give whatever I want? (18) — With great pleasure./Yes, of course.

**28 वां दिन**

30. Who is that? (1) — It's my friend. (2)
31. Is it me you are calling? (10) — Yes, I need you.
32. How many boys are there in the class? — There are many.(19)

**29 वां दिन**

33. Had anybody else come? (15) — No, nobody.
34. For how long did you stay in the garden? (20) — We stayed there all the time.
35. How much money can you lend me? — At the most I can lend you ten rupees.

**II .** प्रश्न I के प्रश्न और उत्तर दोनों वाक्यों का सरल हिंदी में अनुवाद कीजिए: **III .** (i) Lata does come.

(ii) Lata comes .

(iii) Lata did come.

(iv) Lata came .

ऊपर के वाक्यों को ध्यान से देखिए और बताइए कि कौन से शुद्ध हैं? आप कहेंगे कि पहला और तीसरा वाक्य अशुद्ध है। हमारा कहना है, ये चारों वाक्य बिलकुल शुद्ध हैं।

आप पूछेंगे कि यदि ये चारों वाक्य शुद्ध हैं, तो आपस में इनके अर्थ में क्या अंतर है। हां, जो अंतर है उसे समझिए — Lata does come और Lata did come — दोनों वाक्य 'आना' (come) क्रिया के अर्थ में बल (emphasis) देते हैं। ऊपर के दोनों वाक्यों का अर्थ होगा — (1) 'लता अवश्य आती है', और 'लता अवश्य आई।' या-'लता आती तो है', और

'लता आयी तो थी'।

**दूसरे और चौथे वाक्य Lata comes और Lata came — का अर्थ होगा — 'लता आती है,' और 'लता आयी।' ये दोनों सामान्य अर्थ वाली क्रियाएं हैं।**

**सकारात्मक वाक्यों ( Positive Sentences ) में do, does और did के प्रयोग के विषय में ऊपर जो कुछ कहा गया है, उसके अनुसार नीचे दिये वाक्यों का हिन्दी में अर्थ बताइए:** (i) My mother does like children.

(ii) Children do like to play.

(iii) The labourers did shout loudly.

(iv) Do come tomorrow.

**IV .** निम्नलिखित रिक्त स्थानों को कोष्ठक में दिये गये शब्दों में से उपयुक्त शब्द चुनकर भरिए: 1. He is...(a, an) American. 2. The train is late by half...(a, an) hour. 3. Is he...(a, an) Russian? 4. Qutab Minar is...(a, an, the) highest tower in India. 5. Sonepat is...(a, an, the) small town in Haryana. 6. These pictures...(is, are) mine. 7. He has gone...(to, out) of Delhi. 8. Are you going...(to, for) sleep? 9. Put on a raincoat lest you...(will, shall, should) get wet. 10. Neither Mahesh nor Ramesh...(play/plays) football. 11. Is she...(known, knew) to you? 12. They pray every day...(for, till) fifteen minutes. 13. Either Sati or Mati...(is, are) to blame. 14. She is...(too, so), weak to walk. 15. I am...(too, so) weak that I can't walk.

**ठीक उत्तर ये हैं: 1. (an), 2. (an), 3. (a), 4. (the), 5. (a), 6. (are) 7. (out), 8. (to), 9. (should), 10. (plays), 11. (known), 12. (for), 13. (is), 14. (too), 15. (so).**

**V.** नीचे दो-दो वाक्यों में एक-एक वाक्य शुद्ध है। ध्यान से पढ़कर शुद्ध वाक्यों का चुनाव कीजिए:

1. (A) He looks older to his years/age. (B) He looks older than his years/age.
2. (A) My mother is right now. (B) My mother is alright now.
3. (A) Mother as well as father is happy. (B) Mother as well as father are happy.
4. (A) I couldn't understand but a few words. (B) I could understand but a few words.
5. (A) He was capable to support himself. (B) He was capable of supporting himself.
6. (A) I always see you with one particular person. (B) I always see you with one certain person.

**ठीक उत्तर ये हैं:** 1. B, 2. B, 3. A, 4. B, 5. B, 6. A.

**VI .** निम्नलिखित वाक्यों को शुद्ध करके लिखिए: 1. This is a ass. 2. That is a book. Thats my book. 3. We travelled by ship. It is a fine ship. 4. I

am taller than he. 5. He was looking me. 6. He had hardly finished the work then his friend came. 7. Either you are thief or a robber. 8. I have been studying this subject since ten years. 9. He spent plenty of money at his wedding. 10. I no sooner left the house when it began to rain. 11. Though his arms were week, but his legs were strong. 12. Neither you nor I are lucky. 13. It is too hot for work. 14. Have you much toys? 15. This is a bread. Bread is a food. 16. She is too weak that she can’t walk. 17. He works hard lest he will fail. 18. Somebody spoke to me, I forget whom. 19. He is a man whom I know is corrupt. 20. Put everything in their place. 21. None of them were available there. 22. There is misery in the life of all men. 23. Are you senior from him?

**शुद्ध रूप नीचे छपे हैं परंतु सीधे: 1. This is an ass. 2. That is a book. It is my book. 3. We travelled by ship. It was a fine ship. 4. I am taller than him . 5. He was looking at me. 6. He had hardly finished the work when his friend came. 7. You are either a thief or a robber. 8. I have been studying this subject for ten years. 9. He spent plenty of money on his wedding. 10. No sooner did I leave the house than it began to rain. 11. Though his arms were weak, his legs were strong. 12. Neither of us is lucky. 13. It is too hot to work. 14. Do you have many toys? 15. This is bread . Bread is food . 16. She is too weak to walk. 17. He works hard lest he should fail. 18. Somebody spoke to me, I forget who. 19. He is the man who I know is corrupt. 20. Put everything in its place. 21. None of them was available there. 22. There is misery in the lives of all men. 23. Are you senior to him?**

# st Day

**चौथा अभियान ( 4th Expedition )**

**अब शुरू हुआ आपकी यात्रा का चौथा अभियान — जहां से आप व्याकरण की भूलभुलैया से निकल कर व्यावहारिक भाषा के प्रयोग को समझेंगे। पिछले तीन सेटों में आपको शुद्ध-अशुद्ध का परिचय प्राप्त हुआ। आपने जाना कि शब्दों को वाक्य में कैसे रखें ताकि सार्थक वाक्य बन सकें। अब आप सीखेंगे विषयानुसार छोटे-छोटे वाक्यों का बोलना-चालना। आपने पिछले तीन पड़ावों में जो कुछ सीखा है, उसके सहारे आपको आगे बढ़ना है। इस पाठ में दिये गये वाक्य, रोज़ की ज़िन्दगी में काम आने वाले वाक्य हैं। इन्हें सीख कर, इनका अभ्यास कीजिए और बातचीत में प्रयोग करना शुरू कर दीजिए। अभ्यास के लिए साथ दिये गये उच्चारण को सीख लेने पर आप सरलता से वाक्यों को बोल सकेंगे और अंग्रेज़ी में बात कर पाने का आनंद उठा सकेंगे। धीरे-धीरे आपकी झिझक खत्म हो जाएगी और विश्वास बढ़ता जाएगा। आइए, सबसे पहले निमंत्रण के वाक्यों को सीखें।**

**1 . निमंत्रण ( Invitation )**

| | |
|---|---|
| 1. **अंदर आइए।** | **Come in please.** कम इन प्लीज़. |
| 2. **कुछ ठंडा लीजिए।** | **Please have something cold.** प्लीज़ हैव समथिंग कोल्ड. |
| 3. क्या आप ज़रा यहां आएंगे? | Will you please come over here? विल यू प्लीज़ कम ओवर हिअर? |
| 4. टहलने के लिए आइए। | Come for a walk please./Let's have a stroll. कम फ़ॉर अ वॉक प्लीज़./ लेट्स हैव अ स्ट्रोल. |
| 5. क्या आप हमारे साथ सिनेमा देखने चलेंगे? | Would you like to come with us to the cinema?/Would you like to see a film/movie with us. वुड यू लाइक टु कम विद अस टु द सिनेमा?/वुड यू लाइक टु सी अ फ़िल्म/मूवी विद अस? |
| 6. क्या आप सारा दिन हमारे साथ बितायेंगे? | Will you spend the whole day with us? विल यू स्पेंड द होल डे विद अस? |
| 7. मुझे वैसा करने में खुशी होगी। | I'll be glad/pleased to do so. आइल बी ग्लैड/प्लीज़्ड टु डू सो. |
| 8. आओ बस में चलें। | *Let's go by bus. लेट्स गो बाइ बस. |
| 9. क्या आप मेरे साथ नाचेंगी? | Would you join me in the dance?/May I dance with you? वुड यू जॉइन मी इन द डांस/मे आइ डांस विद यू? |
| 10. नहीं, मैं नहीं नाचती। | No, I don't dance. नो, आइ डोन्ट डान्स. |
| 11. नहीं, मैं ताश खेलना नहीं जानता। | No, I don't know how to play cards. नो, आइ डोन्ट नो हाउ टु प्ले कार्ड्स. |
| 12. आप अगला रविवार हमारे यहां बिताइए। | Please, spend next Sunday with us. प्लीज़, स्पेन्ड नेक्स्ट संडे विद अस. |
| 13. खाने पर आपके निमंत्रण के लिए धन्यवाद। हम समय पर आने की कोशिश करेंगे। | Thanks for your invitation to dinner. We'll try to be punctual. /Thanks for inviting us to dinner. We'll try to come in time. थैंक्स फ़ॉर योर इन्विटेशन टु डिनर. वी'ल ट्राइ टु बी पंक्चुअल./थैंक्स फ़ॉर इन्वाइटिंग अस टु डिनर. वी'ल ट्राइ टु कम इन टाइम. |
| 14. खाने पर आपका निमंत्रण स्वीकार नहीं कर सकता हूं। इसका मुझे दुःख है। आपने याद किया, उसके लिए धन्यवाद। | I'm sorry, I can't accept your invitation to dinner./Thank you for remembering me. आइम सॉरी, आइ कान्ट ऐक्सेप्ट योर इन्विटेशन टु डिनर/थैंक यू फ़ॉर रिमेम्बरिंग मी. |
| 15. क्या आप फ़तेहपुर सीकरी तक टैक्सी में हमारे साथ चलेंगे? | Will you come with us in taxi to Fatepur Sikri? विल यू कम विद अस इन टैक्सी टु फ़तेहपुर सीकरी? |
| 16. आपके आमंत्रण के लिए बहुत धन्यवाद। आपका टैक्सी-टूर का सुझाव बड़ा ही अच्छा है। मैं जरूर साथ में चलूंगा। | Many thanks for your kind invitation. Your idea of a taxi-tour is really grand. I'll surely join you. मैनी थैंक्स फ़ॉर योर काइंड इन्विटेशन. योर आइडिया ऑफ़ अ टैक्सी-टुअर इज़ रिअली ग्रैण्ड. आइल श्योर्ली जॉइन यू. |

## 2 . भेंट और विदा ( Meeting & Parting )

| | |
|---|---|
| 17. सलाम! नमस्कार! सत श्री अकाल! (प्रात:काल में) | Good morning! गुड मार्निंग! |
| 18. **आप कैसे हैं?** | **Hello, how are you?** हलो, हाउ आर यू? |
| 19. **बहुत बढ़िया, शुक्रिया आपका। आप कैसे हैं?** | **Very well, thank you. And you?** वेरी वेल, थैंक्यू. ऐंड यू? |
| 20. **मैं ठीक-ठाक हूं।** | **I'm fine.** आइम फ़ाइन. |
| 21. **आपसे मिलकर मुझे बड़ी खुशी हुई।** | **I'm glad to see you.** आइम ग्लैड टु सी यू. |
| 22. **यह मेरे लिए खुशी की बात है।** | **It's my pleasure.** इट्स माइ प्लेज़र. |
| 23. बहुत दिनों बाद मिले हैं। | It's been a long time since we met. इट्स बीन अ लौंग टाइम सिन्स वी मेट. |
| 24. मैंने आपके बारे में बहुत सुना है। | I've heard a lot about you. आइव हर्ड अ लॉट अबाउट यू. |
| 25. देखो, कौन है? | Look, who is it?/Who is here? लुक, हू इज़ इट?/हू इज़ हिअर? |
| 26. क्या आप मुझे देखकर चकित हो रहे हैं? | Are you surprised to see me? आर यू सरप्राइज़्ड टू सी मी? |
| 27. वाकई, मैं सोचता था कि आप लंदन में हैं। | Really, I thought/was under the impression that you were in London. रियली, आइ थॉट/वाज़ अण्डर दी इम्प्रेशन दैट यू वर इन लंडन. |
| 28. मैं वहां था, पर मैं वहां से पिछले सप्ताह लौटा हूं। | I was there, but I returned/came back last week. आइ वॉज़ देअर, बट आइ रिटर्न्ड/केम बैक लास्ट वीक. |
| 29. **अच्छा! फिर मिलेंगे।** | **O.K. See you again.**/O.K., we'll meet again. ओ.के. सी यू अगेन./ओ.के., वील मीट अगेन. |
| 30. क्या आप अब जरूर जाएंगे? | Must you go/leave now? मस्ट यू गो/लीव नाउ? |
| 31. **आपकी यात्रा अच्छी हो!** | **Have a pleasant/nice journey!** हैव अ प्लेज़ेन्ट/नाइस जर्नी! |
| 32. ईश्वर आप पर कृपा करे। | God bless you. गॉड ब्लेस यू. |
| 33. कृपया पिताजी से मेरा नमस्कार कहिएगा। | Please convey my regards/compliments to your father. प्लीज़ कन्वे माइ रिगार्ड्/कॉम्पलीमेंट्स टु योर फ़ादर. |
| 34. भाग्य आपके साथ हो। | May luck be with you. Best of luck. मे लक बी विद यू. बेस्ट ऑफ लक. |
| 35. अच्छा चलें। (रात को) | Good night. गुड नाइट. |
| 36. नमस्ते (विदा में नमस्ते का उत्तर) | Bye bye./Goodbye. बाइ बाइ./गुडबाइ. |

## 3. आभार (Gratitude)

| | |
|---|---|
| 37. **बहुत-बहुत धन्यवाद!** | Thanks a lot. थैंक्स अ लॉट. |
| 38. **आपकी सलाह के लिए धन्यवाद।** | **Thanks for your advice.** थैंक्स फ़ॉर योर ऐडवाइस. |
| 39. भेंट के लिए धन्यवाद। | Thanks for the present/gift. थैंक्स फ़ॉर द प्रेज़ेंट/गिफ़्ट |
| 40. यह बहुत कीमती भेंट है। | This is a very costly/expensive present. दिस इज़ अ वेरी कॉस्टली/एक्सपेन्सिव प्रेज़ेंट. |
| 41. मैं आपका बहुत आभारी हूं। | I'm much/very obliged/grateful to you. आइम मच/वेरी ऑब्लाइज़्ड/ग्रेटफुल टु यू. |
| 42. आप बहुत दयालु हैं। | You are very kind. So kind of you. यू आर वेरी काइंड. सो काइंड़ ऑफ यू. |
| 43. बिल्कुल नहीं, मुझे तो खुशी हुई। | Not at all. It's my pleasure. नॉट ऐट ऑल, इट्स माइ प्लेज़र. |
| 44. यह कृपा की बात नहीं, इससे मुझे प्रसन्नता होगी। | This is no matter of kindness. It will rather please me. दिस इज़ नो मैटर ऑफ़ काइंडनेस. इट विल रादर प्लीज़ मी. |

## 4. बधाई एवं आशीष (Congratulations & Good Wishes)

| | | |
|---|---|---|
| 45. | **हम आपके लिए नये वर्ष की शुभ कामना करते हैं।** | **Wish you a happy new year.** विश यू अ हैपी न्यू ईयर. |
| 46. | आपके जन्म दिन पर हार्दिक अभिनंदन। | Hearty felicitations on your birthday. हार्टी फ़ेलिसिटेशन्ज़ ऑन योर बर्थडे. |
| 47. | यह दिन बार-बार आये। | Many happy returns of the day. मेनी हैपी रिटर्न्ज़ ऑफ़ द डे. |
| 48. | आपकी सफलता पर बधाई। | Congratulations on your success. कौंग्रैच्युलेशन्ज़ ऑन योर सक्सैस. |
| 49. | आपके विवाह पर बधाई। | Congratulations on your wedding. कौंग्रैच्युलेशन्ज़ ऑन योर वेडिंग. |
| 50. | आप पर भाग्य सदा मुस्कुराये। | May you always be lucky./May luck always shine on you. मे यू ऑलवेज़ बी लकी./मे लक ऑलवेज़ शाइन ऑन यू. |
| 51. | आपको परीक्षा में सफलता प्राप्त हो। | Hope you do well in the examination. होप यू डू वेल इन दि इग्ज़ैमिनेशन. |
| 52. | मैं आपको सबकी ओर से बधाई देता हूं। | I congratulate you on behalf of all. आइ कौंग्रैच्युलेट यू ऑन बिहाफ़ ऑफ़ ऑल. |
| 53. | **आप सफल हों!** | **Wish you all the best.** विश यू ऑल द बेस्ट. |

## 5 . मिले-जुले वाक्य ( Miscellaneous Sentences )

| | | |
|---|---|---|
| 54. | आओ, अब खाना खाएं। | Let's have food now. लेट्स हैव फूड नाउ. |
| 55. | आप क्या पसंद करेंगे, चाय या कॉफ़ी। | What would you like, tea or coffee? वॉट वुड यू लाइक, टी और काफ़ी ? |
| 56. | मैं आपको स्टेशन तक छोड़ने चलूंगा। | I will come to the station to see you off. आइ विल कम टु द स्टेशन टु सी यू ऑफ. |
| 57. | जब भी आप दिल्ली आएं, मुझसे मिलिएगा। | Please look me up whenever you come to Delhi. प्लीज़ लुक मी अप वेन ऐवर यू कम टु डेल्ही. |
| 58. | आइए, मैं आपको अपने परिवार से मिलाऊं। | Let me introduce you to my family. लेट मी इन्ट्रोड्यूस यू टु माई फैमिली. |
| 59. | मेरी पत्नी निशा, मेरी बेटी किटी और बेटे सुमित से मिलिए। | Please meet my wife, my daughter Kitty and son Sumit. प्लीज़ मीट माइ वाइफ़, माइ डाटर किटी ऐंड सन सुमित. |
| 60. | आपके बच्चे बहुत प्यारे हैं। | You have lovely children. यू हैव लवली चिल्ड्रन. |
| 61. | मुझे लगता है, हम पहले मिल चुके हैं। | I think we have met before. आइ थिंक वी हैव मेट बिफ़ोर. |
| 62. | ऐसी भी क्या जल्दी है, थोड़ा रुको न। | What's the hurry? Please stay a little more. वॉट्स द हरी? प्लीज़ स्टे अ लिटिल मोर. |
| 63. | मेरे पास आपको धन्यवाद देने के लिए शब्द नहीं हैं। | I have no words to express my thanks to you. आइ हैव नो वर्ड्स टु एक्सप्रेस माइ थैंक्स टु यू. |
| 64. | आपने वाकई मुझे बचा लिया. | You really saved my life. यू रिअली सेन्ड माइ लाइफ़। |
| 65. | आपका विवाहित जीवन लम्बा, सुखी व समृद्ध हो। | May you have a long, happy and prosperous married life. मे यू हैव अ लौंग हैपी ऐंड प्रास्परस मैरिड लाइफ़. |

### याद रखें ( Remember )

* प्रार्थना ( request ) करने के लिए would और please दोनों का एक साथ प्रयोग करना चाहिए, जैसे — Would you please lend me one rupee ? वुड यू प्लीज़ लेंड मी वन रूपी? (क्या आप मुझे एक रुपया उधार देंगे?) में अधिक शिष्टाचारयुक्त नम्रता है। ऐसी नम्रता Will you please lend me one rupee ? में नहीं है।

** केवल Thanks कहना रूखापन दर्शाता है। इससे बेहतर प्रयोग है Thank you. Thanks के साथ for भी लगता है। ऐसा प्रयोग भी अच्छा है, यद्यपि यह कुछ लंबा है — I thank you, sir, for your interest in my family . (आप जो रुचि मेरे परिवार में लेते हैं, उसके लिए मैं आपका धन्यवाद करता हूं।) परंतु केवल I thank you कदापि न कहिए। यह अपेक्षाकृत रूखा प्रयोग हैं।

*** Congratulations और Felicitations के साथ on लगता है, for और at नहीं. Congratulations for/at your success गलत है। आपको कहना चाहिए Congratulations on your success .

किसी भी बधाई के अवसर पर हम सिर्फ Congratulations या Congrats ही कहें, तो भी ठीक है।

---

* ‘Let’s’ let us का संक्षिप्त रूप है।

# nd Day

## 6 . अस्वीकृति ( Refusal )

| | |
|---|---|
| 1. **मैं नहीं आ सकूंगा।** | **I won't be able to come.** आइ वोन्ट बी एबल टु कम. |
| 2. आप जो चाहते हैं, वह मैं नहीं कर सकूंगा। | I won't be able to do as you wish. आइ वोन्ट बी एबल टु डू ऐज़ यू विश. |
| 3. मैं आना नहीं चाहता। | I don't want to come. आइ डोन्ट वॉन्ट टु कम. |
| 4. मुझे अफ़सोस है, लेकिन मुझे इन्कार करना पड़ रहा है। | I'm sorry to refuse. आइम सॉरी टु रिफ़्यूज़. |
| 5. वे इससे सहमत नहीं होंगे। | They won't agree to this. दे वोन्ट अग्री टु दिस. |
| 6. **यह संभव नहीं है।** | **It's not possible/impossible.** इट्स नॉट पॉसिबल/इम्पॉसिबल. |
| 7. अफ़सोस है, मैं यह प्रस्ताव मंज़ूर नहीं कर सकता। | I regret, I can't accept this proposal. आइ रिग्रेट, आइ कांट ऐक्सेप्ट दिस प्रपोज़ल. |
| 8. आप मेरे विचार से सहमत नहीं हैं, न? | You don't agree with me, do you? यू डोन्ट अग्री विद मी, डू यू? |
| 9. **इसका प्रबंध नहीं हो सकता है।** | **It can't be arranged.** इट कांट बी अरेंज्ड. |
| 10. उसे यह पसंद नहीं है। | She's averse to this idea/to it./She does not like it. शी 'ज अवर्स टु दिस आइडिया/टु इट./शी डज़ नॉट लाइक इट. |

## 7 . विश्वास ( Believing )

| | |
|---|---|
| 1. क्या आप विश्वास नहीं करते? | Don't you believe it? डोन्ट यू बिलीव इट? |
| 2. यह केवल अफ़वाह है। | It's only a rumour. इट्स ओन्ली अ र्‌यूमर. |
| 3. यह सुनी-सुनायी बात है। | It's only a hearsay/rumour. इट्स ओन्ली अ हिअरसे/र्‌यूमर. |
| 4. क्या हमें इस टैक्सी ड्राइवर का विश्वास करना चाहिए? | Should/Can we trust this taxi driver? शुड/कैन वी ट्रस्ट दिस टैक्सी ड्राइवर? |
| 5. आप उनका पूरी तरह विश्वास कर सकते हैं। | You can trust them fully. यू कैन ट्रस्ट देम फुली. |
| 6. **मुझे उस पर पूरा भरोसा है।** | **I have full faith in him.** आइ हैव फुल फ़ेथ इन हिम. |

## 8 . प्रार्थना ( Request )

| | |
|---|---|
| 1. ज़रा ठहरिए।* | Please wait. प्लीज़ वेट. |
| 2. वापस आइए। | Please come back. **प्लीज़ कम बैक.** |
| 3. जाने दीजिए।** | Let it be. लेट इट बी. |
| 4.. ज़रा यहां आना। | Please come here. प्लीज़ कम हिअर. |
| 5. उत्तर दीजिए। | Please reply/answer. प्लीज़ रिप्लाइ/आन्सर. |
| 6. **ज़रा उसे जगाइए।** | **Please wake him up.** प्लीज़ वेक हिम अप. |
| 7. **आशा है, तुम पत्र लिखोगे।** | **Hope to hear from you.** होप टु हिअर फ्रॉम यू. |
| 8. **मेरा एक काम करोगे?** | **Will you do me a favour?** विल यू डू मी अ फ़ेवर? |
| 9. मुझे काम करने दो।** | Let me work. लेट मी वर्क. |
| 0. . जरा देखने तो दो। | Let me see. लेट मी सी. |
| 11. **उन्हें आराम करने दीजिए।** | **Let them relax.** लेट देम रिलैक्स. |
| 2. . जरा कागज़-पेंसिल दीजिए। | Please give me a pencil and paper. प्लीज़ गिव मी अ पेंसिल ऐंड पेपर. |
| 13. परसों ज़रूर आइएगा। भूलिएगा नहीं। | Please do come day after tomorrow. Don't forget. प्लीज़ डू कम डे आफ़्टर टुमॉरो. डोन्ट फ़ॉरगेट. |
| 14. **फिर से कहिए।** | **Please repeat./Pardon./ I beg your pardon.** प्लीज़ रिपीट./ पार्डन./आइ बेग योर पार्डन. |
| 15. **थोड़ा खिसक सकते हैं आप?** | **Could you move/shift a little.** कुड यू मूव/शिफ़्ट अ लिटिल. |
| 16. क्या आप मुझसे परसों मिल सकते हैं? | Can you see me day after tomorrow? कैन यू सी मी डे आफ़्टर टुमॉरो? |
| 17. **मुझे माफ करें।** | **Please forgive me.** प्लीज़ फ़ॉरगिव मी. |
| 18. . ज़रा खिड़की खोल दीजिए। | Will you please open the window. विल यू प्लीज़ ओपन द विण्डो. |
| 19. **सभी से प्रार्थना है कि समय पर पहुंचें।** | **All are requested to reach in time.** ऑल आर रिक्वेस्टेड टु रीच इन टाइम. |

## याद रखें ( Remember )

* अंग्रेज़ी वार्तालाप में please का स्थान बहुत महत्त्वपूर्ण है। इसके प्रयोग से व्यक्ति के शिष्ट व्यवहार का पता चलता है, इसलिए please का अधिकाधिक प्रयोग कीजिए। केवल yes (हां) कहना बहुत रूखा और धृष्ट उत्तर है। इसके विपरीत yes please (हां जी) बहुत स्निग्ध और शिष्ट उत्तर है। किसी व्यक्ति से वार्तालाप करते समय please कहना न भूलिए। Give me a glass of water (मुझे एक गिलास पानी दो)। मत कहिए बल्कि इसके स्थान पर Please give me a glass of water (मुझे ज़रा एक गिलास पानी दीजिए) कहिए।

** ( i) Let का प्रयोग सदा first person और third person के साथ होता है, जैसे — What a fine weather! Let us go to the river bank . (कितना सुहावना मौसम है! आओ नदी किनारे चलें।) Let them play football . (उन्हें फुटबॉल खेलने दो।) Second person के साथ let का प्रयोग नहीं होता, जैसे — Let you go for a walk . कहना गलत होगा। पर यदि Second Person के साथ First Person भी हो तो हम कह सकते हैं Let us go for a walk . (आओ मैं और

1. **मुझे भूख लग रही है।** — **I am feeling hungry.** आइ ऐम फ़ीलिंग हंग्री.
2. **आप क्या खाएंगे?** — **What will you like to eat?** वॉट विल यू लाइक टु ईट?
3. आपके पास कौन-कौन से अचार हैं? — Which pickles do you have? विच पिकल्ज़ डू यू हैव?
4. **क्या आपने नाश्ता कर लिया है?** — **Have you had your breakfast?** हैव यू हैड योर ब्रेकफ़ास्ट?
5. अभी तक नहीं, रमा। — Not yet, Rama. नॉट येट रमा.
6. नाश्ता तैयार कर लो। — Prepare/make the breakfast. प्रिपेअर/मेक द ब्रेकफ़ास्ट.
7. **आओ, हम लोग एक साथ नाश्ता करें।** — **Let's have breakfast together.** लेट्स हैव ब्रेकफ़ास्ट टुगेदर.
8. **चखकर देखो।** — **Just taste it.** जस्ट टेस्ट इट.
9. नहीं, मुझे एक पार्टी में जाना है। — No, I have to attend a party. नो, आइ हैव टु अटेंड अ पार्टी.
10. आपके पास मीठी चीज़ें क्या हैं?** — What sweet dishes do you have? वॉट स्वीट डिशिज़ डू यू हैव?
11. क्या लता ने खाना खा लिया है? — Has Lata finished her meals? हैज़ लता फ़िनिश्ड हर मील्ज़?
12. **जल्दी आओ, खाना परोस दिया गया है।** — **Hurry up, food has been served.** हरी अप फ़ूड हैज़ बीन सर्व्ड.
13. क्या आपको सिगरेट का एक पैकेट चाहिए? — Do you want a packet of cigarettes? डू यू वॉन्ट अ पैकेट ऑफ़ सिगरेट्स?
14. मैं सिगरेट से सिगार अधिक पसंद करता हूं। — I prefer cigar to cigarettes. आइ प्रिफ़र सिगार टु सिगरेट्स.
15. **तुमने तो कुछ खाया ही नहीं।** — **You hardly ate/had anything./You ate very little.** यू हार्डली एट/हैड एनिथिंग./यू एट वेरी लिटिल.
16. **थोड़ा और लीजिए।** — **Have a little more./Please have some more.** हैव अ लिटिल मोर./प्लीज़ हैव सम मोर.
17. क्या आप भी सिगरेट पीते हैं? — Do you also smoke? डू यू ऑल्सो स्मोक?
18. **आप चाय लेंगे या कॉफ़ी?** — **Would you have tea or coffee?** वुड यू हैव टी और कॉफ़ी?
19. **मुझे एक प्याला कॉफ़ी ला दो।** — **Bring/Get me a cup of coffee.** ब्रिंग/गेट मी अ कप ऑफ़ कॉफ़ी.
20. **कॉफ़ी डालिए।** — **Pour the coffee.** पोर द कॉफ़ी.
21. **चम्मच साफ नहीं है, बैरा।** — **Waiter, the spoon is dirty/not clean.** वेटर, द स्पून इज़ डर्टी/नॉट क्लीन.
22. **ज़रा नमक पकड़ाइए।** — **Pass me the salt, please.** पास मी द सॉल्ट, प्लीज़.
23. मुझे थोड़ा-सा ताज़ा मक्खन दीजिए। — Give me some fresh butter, please. गिव मी सम फ़्रेश बटर, प्लीज़.
24. थोड़ा और लाइए। — Get/Bring some more, please. गेट/ब्रिंग सम मोर, प्लीज़.
25. **अपने-आप खाइए।** — **Help yourself, please.** हेल्प योरसेल्फ़, प्लीज़.
26. प्लेटें बदलिए। — Change the plates, please. चेंज द प्लेट्स, प्लीज़.
27. **क्या आप वेजीटेरियन (शाकाहारी) हैं?** — **Are you a vegetarian?** आर यू अ वेजिटेरियन?
28. नहीं, मैं नॉन-वेजिटेरियन (मांसाहारी) हूं। — No, I am a non-vegetarian. नो, आइ ऐम अ नॉन-वेजिटेरियन.

| | |
|---|---|
| 29. आज मेरा खाना बाहर ही है। | I'll dine out today./I'll have my dinner out today. आइल डाइन आउट टुडे./आइल हैव माइ डिनर आउट टुडे. |
| 30. क्या आप दूध पीएंगे? | Would you like some milk? वुड यू लाइक सम मिल्क? |
| 31. मैं खाना खाने को अभी बैठा हूं। | I have just sat down to have my meals. आइ हैव जस्ट सैट डाउन टु हैव माइ मील्ज़. |
| 32. मैं चावल नहीं खाता। | I'm not fond of rice./I don't eat rice. आइम नॉट फ़ॉण्ड ऑफ़ राइस./आइ डोन्ट ईट राइस. |
| **33. खाने के बाद मीठा क्या है?** | **What is there for dessert?** वॉट इज़ देअर फ़ॉर डिज़र्ट? |
| 34. दो रोटियों से तो मेरी भूख नहीं मिटी। | Two chappatis were not enough for me. टू चपातीज़ वर नॉट इनफ फ़ॉर मी. |
| 35. आलू तथा मटर मेरा मन पसंद खाना है। | Alu-mutter is my favourite dish. आलू-मटर इज़ माइ फ़ेवरिट डिश. |
| 36. खाने का समय हो गया है। तैयार हो जाओ। | It is dinner time. Get ready. इट इज़ डिनर टाइम, गेट रेडी. |
| 37. सब्ज़ी में नमक कम है। | There is less salt in the vegetable/curry. देअर इज़ लेस सॉल्ट इन द बेजिटेबल/करी. |
| 38. खाली पेट पानी न पियो। | Don't take water on an empty stomach. डोन्ट टेक वॉटर ऑन एन एम्प्टी स्टमक. |
| 39. आज क्या दाल-भाजी बनी है? | What dishes are cooked today? वॉट डिशिज़ आर कुक्ड टुडे? |
| 40. अपनी माता जी से चुटकी-भर नमक लाओ। | Bring a pinch of salt from your mother. ब्रिंग अ पिंच ऑफ़ सॉल्ट फ्रॉम योर मदर. |
| 41. आलू के अलावा यहां कुछ नहीं मिलता। | Potatoes is all we get here. पटेटोज़ इज़ ऑल वी गेट हिअर. |
| 42. मेरी प्यास अभी नहीं बुझी। | I'm still thirsty. आइम स्टिल थर्स्टी. |
| **43. उन्होंने मुझे दोपहर के खाने पर बुलाया है।** | **They have invited me to lunch.** दे हैव इन्वाइटिड मी टु लन्च. |
| **44. आप रात का खाना मेरे साथ खाइए।** | **Please have your dinner with me.** प्लीज़ हैव योर डिनर विद मी. |
| 45. उबले हुए अंडे लेंगे या तले हुए? | Will you have boiled or fried eggs ? विल यू हैव बॉइल्ड ऑर फ्राइड एग्ज़ |
| 46. उनकी पार्टी में सात प्रकार के खाने परोसे गये। | There were seven items/dishes at their party. देअर वर सेवन आइटम्ज़/डिशिज़ ऐट देअर पार्टी. |
| 47. नीना अच्छा खाना बनाती है। | Nina is an expert cook. नीना इज़ एन एक्सपर्ट कुक. |
| 48. थोड़ी तरी और दीजिए। | May I have little/some more gravy? मे आइ हैव लिटिल/सम मोर ग्रेवी? |
| 49. मुझे तंदूरी चिकन बहुत पसंद है। | I like tandoori/grilled chicken very much. आइ लाइक तंदूरी/ग्रिल्ड चिकन वेरी मच. |
| **50. वह बड़ा पेटू है।** | **He's a glutton.** ही'ज़ अ ग्लटन. |

**याद रखें ( Remember )**

* Feel के साथ विशेषण लगता है, संज्ञा नहीं लगती। उदाहरण के लिए, I'm feeling thirsty . आइम फ़ीलिंग थर्स्टी. (मुझे प्यास लगी है।) कहा जाता है; हिन्दी की नकल करते हुए I feel thirst . नहीं कहा जाता।

** पकवान के लिए dish शब्द का प्रयोग किया जाता है। वैसे इसका अर्थ तश्तरी भी होता है। उदाहरण के लिए — आपके यहां क्या खाना मिलता है? के लिए कहेंगे, What dishes do you serve ?

***अंग्रेज़ी में आमतौर पर खाने के लिए eat और पीने के लिए drink शब्दों का प्रयोग नहीं किया जाता। इसके विपरीत खाने और पीने के लिए take शब्द का प्रयोग किया जाता है, जैसे — Do you take tea ? (क्या आप चाय पीते हैं?) और Do you take fish ? (क्या आप मछली खाते हैं?) Drink का साधारण अर्थ होता है, शराब पीना।

| | |
|---|---|
| 1. आपकी घड़ी में क्या बजा है?* | What's the time by your watch? वॉट्स द टाइम बाइ योर वॉच? |
| 2. साढ़े सात बजे हैं। | It's half past seven. इट्स हाफ़ पास्ट सेवन. |
| 3. तुम कब उठते हो? | When do you wake up? वेन डू यू वेक अप? |
| 4. मैं रोज सुबह साढ़े छ: बजे उठता हूं। | I wake up every morning at half past six.<br>आइ वेक अप एवरी मॉर्निंग ऐट हाफ़ पास्ट सिक्स. |
| 5. मेरी बहिन लगभग आठ बजे नाश्ता करती है। | My sister has her breakfast around eight o'clock.<br>माइ सिस्टर हैज़ हर ब्रेकफास्ट अराउण्ड एट ओ'क्लॉक. |
| 6. टीचर स्कूल में कब पहुंचती हैं? | When does the teacher come to the school?<br>वेन डज़ द टीचर कम टु द स्कूल? |
| 7. नौ बजे से थोड़ा पहले। | A little before nine. अ लिटिल बिफ़ोर नाइन. |
| 8. उसके स्कूल में पढ़ाई कब खत्म होती है? | When are the classes over in her school?<br>वेन आर द क्लासिज़ ओवर इन हर स्कूल? |
| 9. सवा तीन बजे। | At quarter past three. ऐट क्वार्टर पास्ट थ्री. |
| 10. आप रात का भोजन कब करते हैं? | When do you have your dinner? वेन डू यू हैव योर डिनर? |
| 11. साढ़े सात बजे। | At half past seven. ऐट हॉफ़ पास्ट सेवन. |
| 12. मैं घर पौने चार बजे पहुंचता हूं। | I reach home at quarter to four. आइ रीच होम ऐट क्वार्टर टु फ़ोर. |
| 13. इस वक्त तीन बजकर दस मिनट हुए हैं। | It's ten past three now. इट्स टेन पास्ट थ्री नाउ. |
| 14. मुझे चार बजने से बीस मिनट पहले जाना है। | I have to go/leave at twenty to four/at three-forty.<br>आइ हैव टु गो/लीव ऐट ट्वेंटी टु फ़ोर/ऐट थ्री फ़ोर्टी. |
| 15. आपके पिता जी रात को घर में कितने बजे तक आ जाते हैं? | By what time does your father usually come home every night? बाइ वॉट टाइम डज़ योर फ़ादर यूज़ुअली कम होम एवरी नाइट? |
| 16. वे अपने दफ़्तर से कितने बजे छुट्टी करते हैं? | At what time does he leave his office?<br>ऐट वॉट टाइम डज़ ही लीव हिज़ ऑफ़िस? |
| 17. वे अपने दफ्तर से पांच बजे छुट्टी कर लेते हैं। | He leaves his office at/by five o'clock.<br>ही लीव्ज़ हिज़ ऑफ़िस ऐट/बाइ फ़ाइव ओ'क्लॉक. |
| 18. **आज क्या तारीख है?** | **What's the date today?** वाट्स द डेट टुडे? |
| 19. आज 15 दिसम्बर 1976 है। | It is fifteenth of December, nineteen seventy-six.<br>इट इज़ फ़िफ़्टीन्थ ऑफ़ डिसेम्बर, नाइन्टीन सेवन्टी-सिक्स. |
| 20. तुम्हारा जन्मदिन कब होता है? | When is your birthday? वेन इज़ योर बर्थडे? |
| 21. मैं नहीं जानता सर। | I don't know, sir. आइ डोन्ट नो, सर. |
| 22. मेरी घड़ी रोज दो मिनट आगे हो जाती है। | My watch gains two minutes daily. माइ वाच गेन्ज़ टू मिनिट्स डेली. |
| 23. अपने समय का पूरा लाभ उठाओ। | Make the best use of your time. मेक द बेस्ट यूज़ ऑफ़ योर टाइम. |

24. अब उसे समय की कीमत पता लग गई है। Now he values punctuality/time./Now he knows the importance of time. नाउ ही वैल्यूज़ पन्क्चुअलिटी/टाइम./नाउ ही नोज़ द इम्पॉर्टेन्स ऑफ़ टाइम.

25. वह अपना समय बर्बाद करता है। He wastes his time. ही वेस्ट्स हिज़ टाइम.

26. वह एक-एक मिनट का पाबंद है। He is punctual to the minute. ही इज़ पंक्चुअल टु द मिनट.

27. **समय कितनी तेज़ी से बीतता है।** **How time flies!** हाउ टाइम फ़्लाइज़!

28. मेरी घड़ी टूट गयी है। My watch has broken. माइ वाच हैज़ ब्रोकन.

29. **उठने का समय हो गया है।** **It is time to wake up.** इट इज़ टाइम टु वेक अप.

30. उसे देर नहीं हुई है। He is quite in time. He isn't late. ही इज़ क्वाइट इन टाइम. ही इज़न्ट लेट.

31. वह ठीक समय पर आ गया। He came at the right time. ही केम ऐट द राइट टाइम.

32. आपको आधा घंटा देर हो गयी है। You are late by half an hour. यू आर लेट बाइ हाफ़ ऐन आवर.

33. **हमारे पास बहुत समय है।** **We have enough time./We have plenty of time.** वी हैव इनफ़ टाइम./वी हैव प्लेन्टी ऑफ़ टाइम.

34. करीब-करीब आधी रात है। It's almost mid-night. इट्स ऑलमोस्ट मिड-नाइट.

35. हम बहुत जल्दी आ गये हैं। We are too early. वी आर टू अर्ली.

36. आप बिल्कुल समय से आये हैं। एक मिनट में मैं चला गया होता। You are just in time. I would have left in another minute. यू आर जस्ट इन टाइम. आइ वुड हैव लेफ़्ट इन अनदर मिनिट.

37. अच्छे दिन आएंगे। Better days will come./Good days are ahead. बेटर डेज़ विल कम./ गुड डेज़ आर अहेड.

38. मैं तो एक-एक क्षण बचाने की कोशिश कर रहा हूं। I am trying to save each/every moment. आइ ऐम ट्राइंग टु सेव ईच/एवरी मोमेन्ट.

39. हर चीज़ का सही समय होता है। There is a time for everything. देअर इज़ अ टाइम फ़ॉर एवरीथिंग.

40. क्या आप कुछ समय दे सकते हैं? Can you spare a little time? कैन यू स्पेअर अ लिटिल टाइम?

41. गया वक्त फिर हाथ नहीं आता। Time once lost can never be regained. टाइम वन्स लॉस्ट कैन नेवर बी रिगेन्ड.

# 11 . अनुमति ( Permission )

| | |
|---|---|
| 1. शुरू करें?* | Do/Should we begin? डू/शुड वी बिगिन? |
| 2. मैं चलूं?** | May I go/leave? मे आइ गो/लीव? |
| 3. मैं भी चलूं? | May I join you?/May I also come along? मे आइ जॉइन यू? मे आइ ऑल्सो कम अलॉन्ग? |
| 4. मुझे जाने दो। | Let me go. लेट मी गो. |
| 5. अब आप जा सकते हैं। | You may go/leave now. यू मे गो/लीव नाउ. |
| 6. अब, मुझे जाने की इजाज़त दीजिए। | Please permit/allow me to go now. प्लीज़ परमिट/अलाउ मी टु गो नाउ. |
| 7. क्या मैं टेलीफ़ोन कर लूं? | Can I use your phone? कैन आइ यूज़ योर फ़ोन? |
| 8. क्या मैं बिजली बंद कर दूं? | Can I switch off the light? कैन आइ स्विच ऑफ़ द लाइट? |
| 9. क्या मैं तुम्हारी वीडियो गेम खेल सकता हूं? | May I play your video game? मे आइ प्ले योर वीडियो गेम? |
| 10. क्या मैं अंदर आ सकता हूं? | May I come in, please? मे आइ कम इन, प्लीज़? |
| 11. क्या मैं अपनी पुस्तकें तुम्हारे पास छोड़ जाऊं? | Can I leave my books with you? कैन आइ लीव माइ बुक्स विद यू? |
| 12. **क्या हम तुम्हारे कमरे में सिगरेट पी सकते हैं?** | **Can we smoke in your room?** कैन वी स्मोक इन योर रूम? |
| 13. हां, बड़ी खुशी से। | Of course, with great pleasure. ऑफ़ कोर्स, विद ग्रेट प्लेज़र. |
| 14. **क्या आप मुझे अपनी कार में ले चलेंगे?** | **Will you please give me a lift/take me in your car?** विल यू प्लीज़ गिव मी अ लिफ़्ट/टेक मी इन योर कार? |
| 15. क्या मैं थोड़ी देर के लिए आपकी साईकल ले सकता हूं? | May I borrow your bike for a while? मे आइ बॉरो योर बाइक फ़ॉर ए वाइल? |
| 16. **क्या मैं आपको तकलीफ़ दे सकता हूं?** | **Can I disturb you?** कैन आइ डिस्टर्ब यू? |
| 17. क्या मैं इस कमरे में ठहर सकता हूं? | Can I stay in this room? कैन आइ स्टे इन दिस रूम? |
| 18. क्या हम यहां थोड़ा सुस्ता लें? | May we rest here for a while? मे वी रेस्ट हिअर फ़ॉर ए वाइल? |
| 19. क्या मैं आज पिक्चर देखने जा सकता हूं? | May I go to see a movie today? मे आइ गो टु सी अ मूवी टुडे? |

## याद रखें ( Remember )

* प्रश्न दो प्रकार से बनाये जा सकते हैं। एक तो प्रश्नवाचक सर्वनामों ( pronouns ) की सहायता से, जैसे What is your name, please ? (आपका नाम क्या है?) और दूसरे Auxiliary Verb (सहायक क्रिया) को वाक्य से पहले रख कर, जैसे — Are you going ? (क्या आप जा रहे हैं?) इस दूसरे तरीके का प्रयोग अंग्रेज़ी में होता है, हिंदी में नहीं। इसी प्रकार दूसरी सहायक क्रियाएं, जैसे — is, has, have, will, shall आदि को वाक्य में पहले रख कर प्रश्नवाचक वाक्य बनाये जा सकते हैं, जैसे — Is she unwell ? (इज़ शी अनवेल) क्या वह बीमार है? Have you a pen ? (हैव यू अ पेन) क्या तुम्हारे पास पेन है? Shall we go ? (शैल वी गो) क्या हम चलें? आदि!

** आज्ञा मांगने के लिए अंग्रेज़ी में may शब्द का प्रयोग होता है। इसका यह अर्थ नहीं कि आज्ञा के लिए यही एकमात्र शब्द है। कुछ और शब्द भी हैं, जिनके द्वारा आज्ञा मांगी जा सकती है, जैसे — Shall we set out now ? (क्या हम अब चल पड़ें?)। कई बार तो may शब्द द्वारा मांगी हुई आज्ञा सही नहीं लगती है, जैसे — मान लीजिए कि

आंधी आ गई हो तो उसे देखते हुए May I shut the window ? न कह कर Should I shut the window ? कहना सही व उपयुक्त होगा। हिंदी में दोनों वाक्यों का अर्थ है, क्या मैं खिड़की बंद कर दूं?

1. आप अपना काम करें — Do your work. डू योर वर्क.
2. उसे स्टेशन तक छोड़ आओ। — See him off at the station. सी हिम ऑफ़ ऐट द स्टेशन.
3. सच कहना, झूठ न बोलना। — Speak the truth, don't lie. स्पीक द ट्रूथ, डोन्ट लाइ.
4. यह कोट पहन कर देखो। — Try this coat on. ट्राइ दिस कोट ऑन.
5. दिल लगाकर काम करो। — Work wholeheartedly. वर्क होलहार्टिडली.
6. शराब मत पिओ। — Don't drink. डोंट ड्रिंक.
7. मेरे लिए एक गिलास ताज़ा जल लाओ। — Fetch/get me a glass of fresh water. फ़ेच/गेट मी अ ग्लास ऑफ़ फ्रेश वॉटर
8. ज़रा नर्मी से बात करो। — Talk politely./Be polite. टॉक पोलाइटली./बी पोलाइट.
9. इस चिट्ठी का जवाब वापसी डाक से दो। — Reply by return post. रिप्लाइ बाइ रिटर्न पोस्ट.
10. हिसाब चेक कर लो। — Check the accounts. चेक दी एकाउंट्स.
11. गर्म चाय को धीरे-धीरे पीओ। — Sip the hot tea slowly. सिप द हॉट टी स्लोली.
12. अड्डे से तांगा लाओ। — Get a tonga from the tonga-stand. गेट अ टांगा फ्रॉम द टांगा स्टैंड.
13. **यहां गाड़ी खड़ी करना मना है।** — **Parking is not allowed here.** पार्किंग इज़ नॉट अलाउड हिअर.
14. दो संतरे निचोड़ दो। — Squeeze two oranges. स्क्वीज़ टू आरेन्जेज़.
15. बायें हाथ चलो। — Keep to the left. कीप टु द लेफ़्ट.
16. **मुझे सुबह उठा देना।** — **Wake me up early in the morning.** वेक मी अप अर्ली इन द मॉर्निंग.
17. **अपने-आपको सुधार लो।** — **Mend your ways.** मेंड योर वेज़.
18. परदा कर दो। — Draw the curtain. ड्रॉ द कर्टन.
19. उसे सारा शहर दिखा दो। — Take him round the city. टेक हिम राउंड द सिटी.
20. मेहमान को अंदर ले आओ। — Bring the guest in. ब्रिंग द गेस्ट इन.
21. सबके साथ नरमी से बोलो। — Be polite to all./Speak politely with everybody. बी पोलाइट टु ऑल./स्पीक पोलाइट्ली विद एवरीबडी.
22. यह बात मुझे समय पर याद दिला देना। — Remind me of it at the proper time. रिमाइंड मी ऑफ़ इट ऐट द प्रॉपर टाइम.
23. मेरे साथ पैर मिलाकर चलो। — Keep pace with me. कीप पेस विद मी.
24. बच्चे को सुला दो। — Put the child to sleep/bed. पुट द चाइल्ड टु स्लीप/बेड.
25. मुझे कल इसकी याद दिलाना। — Remind me about it tomorrow. रिमाइंड मी अबाउट इट टुमॉरो.
26. **सब बंदोबस्त कर रखना।** — **Keep everything ready.** कीप एवरीथिंग रेडी.
27. **संभल कर चलना।** — **Walk cautiously.** वॉक कॉशसली.
28. बाद में आ जाना। — Come afterwards. कम आफ़्टरवर्ड्ज़.
29. मुझे पांच बजे जगा देना। — Wake me up at 5 o'clock. वेक मी अप ऐट फ़ाइव ओ'क्लॉक.
30. **चलना हो तो तैयार हो जाओ।** — **Get ready if you want to come along.** गेट रेडी इफ़ यू वॉन्ट टु कम अलॉन्ग.

| | |
|---|---|
| 31. जब तक मैं न आ जाऊं यहीं बैठे रहना। | Wait here until I'm back. वेट हिअर अंटिल आइम बैक. |
| 32. ऐसी बात नहीं कहते। | Don't speak like this. डोन्ट स्पीक लाइक दिस. |
| 33. अपना काम ध्यान से करो। | Work carefully. वर्क केअरफ़ुली. |
| 34. अपना काम करो। | Do your own work. डू योर ओन वर्क. |
| 35. अब तुम जाओ, मुझे काम है। | You may go now, I have some work. यू मे गो नाउ, आइ हैव सम वर्क. |
| 36. इसे लिख लो। | Note this down. नोट दिस डाउन. |
| **37. जल्दी वापस आना।** | **Come back soon.** कम बैक सून. |
| 38. फिर कभी आकर मिलना। | Come and see me some other time. कम ऐंड सी मी सम अदर टाइम. |
| 39. अपना काम देखिये। | Please mind your own business. प्लीज़ माइंड योर ओन बिज़निस. |
| **40. जरा सब्र करो।** | **Have patience.** हैव पेशेंस. |
| 41. बड़ों का आदर करो। | Respect your elders. रिस्पेक्ट योर एल्डर्ज़. |
| 42. तुम वहीं रहना। | You stay there. यू स्टे देअर. |
| 43. अच्छे समय की आशा करो। | Hope for good times. होप फ़ॉर गुड टाइम्ज़. |
| **44. बच्चे का ध्यान रखना।** | **Take care of the baby.** टेक केअर ऑफ़ द बेबी. |

**याद रखें ( Remember )**

* हिन्दी में, और विशेषकर संस्कृत में, एक ही मूल शब्द से उपसर्गों की सहायता से अनेक भिन्न-भिन्न अर्थ वाले शब्द रचे जाते हैं। उदाहरण के लिए, आहार, विहार, प्रहार, संहार, परिहार आदि भिन्नार्थक शब्द 'हार' में आ, वि, प्र, सं, और परि उपसर्ग लगाने से बने हैं। अंग्रेज़ी में भी ऐसा होता है। उदाहरण के लिए Adjudge, misjudge, prejudge, subjudge आदि शब्द judge में ad, mis, pre, sub , उपसर्ग ( prefix ) लगाने से बने हैं, परंतु अंग्रेज़ी में एक विशेषता ऐसी है, जो हिन्दी में नहीं। अंग्रेज़ी में एक ही क्रिया के साथ अनेक अव्यय ( preposition ) लगा कर अनेक अर्थों का बोध कराया जाता है, जैसे — go (जाना) मूल क्रिया को लीजिए। Go out का अर्थ है बुझना — The light went out during the storm . (तूफान के दौरान बत्तियां बुझ गयीं।) Go off का अर्थ है धमाके के साथ फटना — The gun went off by itself . (बंदूक अपने आप चल पड़ी) Go through का अर्थ है ध्यानपूर्वक पढ़ना — He went through the whole book, but could not discover anything new in it . (उसने सारी

पुस्तक पढ़ डाली, परंतु उसमें से कुछ भी नई बात नहीं निकली) इन वाक्यों में Go के स्थान पर उसका Past Tense ‘ Went ’ लिया गया है।

| | | |
|---|---|---|
| 45. | **तुम्हीं जाओ।** | **Go yourself.** गो योरसेल्फ़. |
| 46. | तैयार रहना। | Be ready. बी रेडी. |
| 47. | दीया जलाना। | Light the lamp. लाइट द लैम्प. |
| 48. | **बिजली जला दो।** | **Switch on the light.** स्विच ऑन द लाइट. |
| 49. | लैम्प बुझा दो।* | Put off the lamp. पुट ऑफ़ द लैम्प. |
| 50. | **बिजली बुझा दो।** | **Switch off the light.** स्विच ऑफ़ द लाइट. |
| 51. | पंखा चला दो। | Switch on the fan. स्विच ऑन द फ़ैन. |
| 52. | **किसी को भेजकर उसे बुलाओ।** | **Send for him.** सेण्ड फ़ॉर हिम. |
| 53. | इन लोगों को अपना काम करने दो। | Let these people do their work. लेट दीज़ पीपल डू देअर वर्क. |
| 54. | **हाथ धोओ।** | **Wash your hands.** वाश योर हैंड्ज़. |
| 55. | जल्दी आओ। | Come soon. कम सून. |
| 56. | गाड़ी रोको। | Stop the car. स्टॉप द कार. |
| 57. | वापस जाओ। | Go back. गो बैक. |
| 58. | **देर मत करो।** | **Don't delay./Don't be late.** डोन्ट डिले./डोन्ट बी लेट. |
| 59. | पेंसिल से मत लिखो। | Don't write with a pencil. डोन्ट राइट विद अ पेंसिल. |
| 60. | पेन से लिखो। | Write with a pen. राइट विद अ पेन. |
| 61. | दूसरों की नकल न करो। | Don't copy others. डोन्ट कॉपी अदर्ज़. |
| 62. | कोई किराये की मोटर कर लो। | Hire a taxi. हायर अ टैक्सी. |
| 63. | कोट के बटन बंद करो। | Button up your coat. बटन अप योर कोट. |
| 64. | आग बुझने न देना। | Keep the fire going. कीप द फ़ायर गोइंग. |
| 65. | घोड़े को घास डाल दो। | Feed the horse with grass. फ़ीड द हॉर्स विद ग्रास. |
| 66. | जाओ, नाक साफ करो। | Go, and blow your nose. गो, ऐंड ब्लो योर नोज़. |
| 67. | **मुझे खबर देना मत भूलना।** | **Don't forget to inform me.** डोन्ट फ़ॉरगेट टु इन्फ़ॉर्म मी. |
| 68. | बूट के तसमें कस कर बांधो। | Tighten your shoe-laces. टाइटन योर शू लेसिज़. |
| 69. | स्वास्थ्य को बिगाड़ कर मत पढ़ो। | Don't study at the cost of your health.<br>डोन्ट स्टडी ऐट द कॉस्ट ऑफ़ योर हेल्थ. |
| 70. | विस्तार के साथ चिट्ठी लिखो। | Write a detailed letter./Write a long letter.<br>राइट अ डिटेल्ट लेटर./राइट अ लौंग लेटर. |
| 71. | भविष्य में ऐसा मत करना। | Don't do so in future./Let this not happen in future.<br>डोन्ट डू सो इन फ़्यूचर./लैट दिस नॉट हैपन इन फ़्यूचर. |
| 72. | तुम खुद चिट्ठी डाल कर आओ। | Post this letter yourself. पोस्ट दिस लेटर योरसेल्फ़. |

| | |
|---|---|
| 73. समय का पालन करो। | Be punctual. बी पंक्चुअल. |
| **74. इधर-उधर की बातें न करो।** | **Don't beat about the bush.** **डोन्ट बीट अबाउट द बुश.** |
| 75. फूल मत तोड़ो। | Don't pluck the flowers. डोन्ट प्लक द फ़्लावर्ज़. |
| 76. खराब आदतें छोड़ दो। | Give up bad habits. गिव अप बैड हैबिट्स. |
| 77. खाना अच्छी तरह चबाकर खाओ। | Chew your food well. च्यू योर फ़ूड वेल. |
| 78. दांतों को ब्रश कर लो। | Brush your teeth. ब्रश योर टीथ. |
| 79. बक-बक न करो। | Don't chatter./Don't talk nonsense. डोंट चैटर./डोन्ट टॉक नॉनसेंस. |
| 80. प्रत्येक वस्तु क्रम से रखो। | Arrange/keep everything in order. अरेन्ज/कीप एवरीथिंग इन ऑर्डर. |
| 81. स्याही से लिखो। | Write in ink. राइट इन इंक. |
| **82. मूर्ख मत बनो।** | **Don't be silly.** डोन्ट बी सिली. |
| 83. मेहमानों की सेवा करो। | Look after the guests. लुक आफ़्टर द गेस्ट्स. |
| **84. तुम अपने कार्य में ध्यान दो।** | **Mind your own business.** माइंड योर ओन बिज़निस. |
| **85. दोनों हाथों से पकड़े रहो।** | **Hold with both hands.** होल्ड विद बोथ हैंड्ज़. |
| 86. देश सेवा में जान दे दो। | Sacrifice your life for the Motherland/country. सैक्रिफ़ाइस योर लाइफ़ फ़ॉर द मदरलैंड./कंट्री. |
| 87. काम में रुकावट मत डालो। | Don't hold up the work. डोन्ट होल्ड अॅप द वर्क. |
| **88. बुरी आदतों से सावधान रहना चाहिए।** | **Be careful against bad habits.** बी केयरफ़ुल अगेंस्ट बैड हैबिट्स. |
| **89. कम्प्यूटर रीसेट करो।** | **Reset the computer.** रीसेट द कम्प्यूटर. |
| **90. इस रेज़गारी को रखो।** | **Keep the change.** कीप द चेन्ज. |

**याद रखें ( Remember )**

* अंग्रेज़ी में Put क्रिया का अर्थ होता है रखना। परंतु यह बात देखने योग्य है कि अव्ययों ( Prepositions ) के जोड़ने से put के कैसे विचित्र अर्थ बन जाते हैं, उदाहरण के लिए, निम्न वाक्यों को ध्यान से पढ़िए: Put down का अर्थ है लिखना: Please put down all that I say. (जो मैं कहता हूं उसे लिख लीजिए।) Put forward का अर्थ है पेश करना: He hesitated to put forward his plan. (वह अपनी योजना पेश

करने में हिचकिचाया।) Put off का अर्थ है स्थगित करना: For want of a quorum the meeting was put off. (कोरम के अभाव में सभा स्थगित कर दी गयी।) Put on का अर्थ है कपड़े पहनना: He put on new clothes on the Id day. (उसने ईद के दिन नए कपड़े पहने।) Put out का अर्थ है बुझाना: Put out the fire lest it should spread around. (आग को बुझा दो कहीं यह आसपास फैल न जाए।)

# th Day

## 13 . प्रोत्साहन ( Encouragement )

1. **विश्वास रखिये।** **Rest assured.** रेस्ट अश्योर्ड.
2. चिन्ता मत करो। Stop worrying. स्टॉप वरीइंग.
3. बच्चों की तरह मत रोओ। Don't cry like children. डोन्ट क्राइ लाइक चिल्ड्रन.
4. तुम्हें चिंता किस बात की है? What's bothering you? वॉट्स बॉदरिंग यू?
5. **मेरी चिंता न करो।** **Don't worry about me.** डोन्ट वरी अबाउट मी.
6. **डरो मत।*** **Don't be scared.** डोन्ट बी स्केअर्ड.
7. फ़िक्र की कोई बात नहीं। There is no need to worry. देअर इज़ नो नीड टु वरी.
8. मुझे इसकी परवाह नहीं। I'm not bothered about it. आइम नॉट बॉदर्ड अबाउट इट.
9. कोई कठिनाई हो तो पूछिए। You can ask me if there is any difficulty. यू कैन आस्क मी इफ़ देअर इज़ एनी डिफ़िकल्टी.
10. **जिस चीज़ की ज़रूरत पड़े वह ले जाना।** **Take whatever you need.** टेक वॉटेवर यू नीड.
11. आप फ़िजूल परेशान हो रहे हैं। You are unnecessarily worried. यू आर अन्नेसेसरिली वरीड.
12. **मुझे आप पर गर्व है।** **I'm proud of you.** आइम प्राउड ऑफ़ यू.
13. **हिचकिचाओ नहीं।** **Don't hesitate.** डोन्ट हेज़िटेट.
14. कोई हर्ज़ नहीं। It doesn't matter. इट डज़ंट मैटर.

## 14 . सान्त्वना ( Consolation )

15. बड़े अफ़सोस की बात है। It's a pity./It's very sad. इट्स अ पिटी/इट्स वेरी सैड.
16. **उसे सान्त्वना दो।** **Console him.** कन्सोल हिम.
17. संसार का कुछ ऐसा ही नियम है। That's the way things are. दैट्स द वे थिंग्ज़ आर.
18. **ईश्वर की यही इच्छा थी।** **It was God's will.** इट वाज़ गॉड्ज़ विल.
19. **जिस कष्ट का इलाज नहीं हो सकता उसे सहना ही पड़ता है।** **What cannot be cured must be endured.** वॉट कैननॉट बी क्योर्ड मस्ट बी एन्ड्योर्ड.
20. ईश्वर पर भरोसा रखो, संकट टल जाएगा। Have faith in God, misfortune will pass. हैव फ़ेथ इन गॉड, मिसफ़ॉर्च्यून विल पास.
21. ईश्वर तुम्हें इस गहरे धक्के को सहन करने की शक्ति दे। May God give you strength to bear this terrible blow. मे गॉड गिव यू स्ट्रेंथ टु बेअर दिस टेरिबल ब्लो.
22. हम अपनी संवेदना प्रकट करते हैं। We offer our condolences. वी ऑफ़र अवर कंडोलेंसिज़.
23. हम उसके पिता के देहांत पर दु:खी हैं। We are deeply grieved at the death of her father. वी आर डीप्ली ग्रीव्ड ऐट द डेथ ऑफ़ हर फ़ादर.

## 15 . नाराज़गी ( Annoyance )

24. **आप अभी तक काम में क्यों नहीं लगे?** — **Why haven't you begun/started the work yet?** वाइ हैवन्ट यू बिगन/स्टार्टिड द वर्क येट?

25. **आप मेरी बात को क्यों काटते हैं?** — **Why do you contradict me?** वाइ डू यू कॉन्ट्रडिक्ट मी?

26. आप मेरी ओर क्यों घूरते हैं? — Why do you stare at me? वाइ डू यू स्टेअर ऐट मी?

27. आप बेकार गुस्सा हो रहे हैं। — You are angry for nothing./You are unnecessarily getting annoyed. यू आर ऐंग्री फ़ॉर नथिंग./यू आर अननैसेसरिली गेटिंग अनोइड.

28. **तुम बेकार में समय खोते हो।** — **You just/simply waste your time.** यू जस्ट/सिम्पली वेस्ट योर टाइम.

29. **किसका दोष है?** — **Who is to blame?** हू इज़ टु ब्लेम?

30. **क्या मैंने आपको चोट पहुंचायी है?** — **Have I hurt you?** हैव आइ हर्ट यू?

31. **कैसी शर्म की बात है!** — **What a shame!** वॉट अ शेम!

32. मैं यह विश्वास नहीं कर सका कि तुम ईमानदार नहीं हो। — I couldn't believe that you are not an honest person! आइ कुडन्ट बिलीव दैट यू आर नॉट ऐन ऑनेस्ट पर्सन!

33. मैं किसका विश्वास करूं? — Whom can I trust? हूम कैन आइ ट्रस्ट?

34. **यह मेरा कसूर नहीं था।** — **It was not my fault.** इट वॉज़ नॉट माइ फ़ॉल्ट.

35. दरअसल ऐसा गलती से हो गया। — Actually, it was done by mistake. एक्चुअली, इट वॉज़ डन बाइ मिस्टेक.

36. **उसने नाक में दम कर रखा है।** — **He is a nuisance.** ही इज़ अ न्यूसन्स.

37. उसने मेरे विश्वास को ठेस पहुंचायी। — He has let me down. ही हैज़ लेट मी डाउन.

38. **मुझे उससे चिढ़ आती है।** — **He irritates me.** ही इरीटेट्स मी.

39. उसने मुझे धोखा दिया। — He has betrayed/cheated me. ही हैज़ बिट्रेड/चीटिड मी.

## 16 . स्नेह-प्रशंसा ( Affection )

40. तुमने बड़े साहस का काम किया है। — That was very brave of you. दैट वॉज़ वेरी ब्रेव आफ़ यू.

41. शाबास! — Well done! Good show! Keep it up! वैल डन!/गुड शो!/ कीप इट अप!

42. कमाल कर दिया। — That's wonderful. दैट्स वण्डरफ़ुल.

43. तुम्हारा काम तारीफ़ के काबिल है। — Your work is praiseworthy. योर वर्क इज़ प्रेज़वर्दी.

44. **तुम कितने अच्छे हो।** — **You are so nice./How nice you are.** यू आर सो नाइस./हाउ नाइस यू आर.

45. **आपने मेरी बड़ी सहायता की।** — **You have been a great help to me.** यू हैव बीन अ ग्रेट हेल्प टु मी.

### याद रखें ( Remember )

* Don't be afraid (डरो मत) में Don't डोन्ट दो शब्दों के मेल से बना शब्द है। Don't=Do+not — यह दिखाने के लिए not का o लुप्त करके उसके स्थान पर apostrophe (') लगा देते हैं। Won't=Wo+not नहीं है, बल्कि Won't=Will + not है। इस प्रकार इन शब्दों की बनावट का कोई एक नियम नहीं है। हां not का सदा n't लिखा जाता है। इसी प्रकार can't 'कान्ट' cannot का संक्षिप्त रूप है। याद रखिए कि यद्यपि cannot का अर्थ can not है, परंतु इसे अधिकतर एक ही शब्द के रूप में लिखा जाता है, अलग-अलग can और not नहीं। इसी प्रकार बने कुछ और प्रचलित शब्द निम्नलिखित हैं: Doesn't = does + not Shan't = Shall + not Wouldn't = would + not Aren't = Are + not Weren't = were + not Couldn't =

could + not Shouldn’t = should + not Needn’t = need + not Didn’t = did + not उपरोक्त शब्दों का उच्चारण पहले शब्द का पूरा उच्चारण करके ‘न्ट’ लगाने से बनता है, जैसे वुडन्ट, कुडन्ट, शुडन्ट, नीडन्ट आदि।

# th Day

## 17 . निषेध ( Negation )

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मैं आपका कहना नहीं मान सकता। | I can't accept what you say. आइ कान्ट ऐक्सेप्ट वॉट यू से. |
| 2. | मैं इस बारे में कुछ नहीं जानता। | I know nothing in this connection. आइ नो नथिंग इन दिस कनेक्शन. |
| 3. | ऐसी शरारत फिर न करना। | Don't do such a mischief again. डोन्ट डू सच ए मिस्चिफ़ अगेन. |
| 4. | **ऐसा नहीं है।** | **It's not so/like that.** इट्स नॉट सो/लाइक दैट. |
| 5. | उसे छुट्टी नहीं मिल सकी। | He couldn't manage to get leave. ही कुडन्ट मैनेज टु गेट लीव. |
| 6. | **मुझे कोई शिकायत नहीं।** | **I have no complaints. / I don't have any complaint.** आइ हैव नो कम्पलेन्ट्स./आइ डोन्ट हैव ऐनी कम्प्लेन्ट. |
| 7. | ऐसा नहीं हो सकता। | It's impossible./It can't be so. इट्स इम्पॉसिबल./इट कान्ट बी सो. |
| 8. | **नहीं, मैं नहीं जा सका।** | **No, I couldn't go.** नो, आइ कुडन्ट गो. |
| 9. | **मैं नहीं जानता।** | **I don't know.** आइ डोन्ट नो. |
| 10. | मुझे कुछ नहीं चाहिए। | I don't want anything. आइ डोन्ट वॉन्ट एनीथिंग. |
| 11. | **कुछ नहीं।** | **Nothing.** नथिंग. |
| 12. | यह मैं कैसे कर सकता हूं! | How can I do this! हाउ कैन आइ डू दिस! |
| 13. | **मुझसे यह काम नहीं होगा।** | **I can't do this.** आइ कान्ट डू दिस. |
| 14. | मैं नहीं मानता। | I don't agree/believe. आइ डोन्ट अग्री/बिलीव. |
| 15. | **यह सच नहीं है।** | **This is not true.** दिस इज़ नॉट टू. |
| 16. | तुम्हें इस बात की इजाज़त नहीं देनी चाहिए। | You should not allow this. यू शुड नॉट अलाउ दिस. |
| 17. | दूसरों की आलोचना न करो। | Don't find fault with others./Don't criticise others. डोन्ट फ़ाइंड फ़ॉल्ट विद अदर्ज़/डोन्ट क्रिटिसाइज़ अदर्ज़. |
| 18. | अपने धन का घमंड न करो। | Don't be proud of your riches/money. डोन्ट बी प्राउड ऑफ़ योर रिचिज़/मनी. |
| 19. | किसी को धोखा न दो। | Don't cheat anybody. डोन्ट चीट ऐनीबॉडी. |
| 20. | लंबी घास पर मत चलो। | Don't walk on the tall grass. डोन्ट वॉक ऑन द टॉल ग्रास. |
| 21. | **ज़िद्दी मत बनो।** | **Don't be stubborn.** डोन्ट बी स्टबर्न. |
| 22. | **मैं इसे खरीद नहीं सकता।** | **Sorry, I can't buy/afford it.** सॉरी, आइ कान्ट बाइ/अफ़ोर्ड इट. |
| 23. | **मेरे पास रेज़गारी नहीं है।** | **Sorry, I don't have any change.** सॉरी, आइ डोन्ट हैव एनी चेंज. |
| 24. | **मैं गाना नहीं जानता।** | **I don't know how to sing.** आइ डोन्ट नो हाउ टु सिंग. |
| 25. | **गुस्सा मत करो।** | **Don't be angry./Don't lose your temper.** डोन्ट बी ऐंग्री./डोन्ट लूज़ योर टेम्पर. |
| 26. | किसी आदमी के साथ रूखा मत बोलो। | Don't be rude to anybody./Don't speak harshly with anybody. डोन्ट बी रूड टु एनीबडी. डोन्ट स्पीक हार्शली विद एनीबडी. |

## 18 . सहमति ( Consent )

| | |
|---|---|
| 1. **जैसी आपकी मर्ज़ी।** | **As you like/As you please** ऐज़ यू लाइक/ऐज़ यू प्लीज़। |
| 2. **आपका कहना ठीक है।** | **You are right.** यू आर राइट. |
| 3. **मुझे कोई एतराज़ नहीं है।** | **I have no objection./I don't have any objection.** आइ हैव नो ऑब्जेक्शन./आइ डोन्ट हैव एनी ऑब्जेक्शन. |
| 4. कोई हर्ज नहीं। | It doesn't matter. इट डज़न्ट मैटर. |
| 5. ऐसा ही होगा। | It will be so. इट विल बी सो. |
| 6. **मैं आपसे सहमत हूं।** | **I agree with you.** आइ अग्री विद यू. |
| 7. **मैं आपके साथ हूं।** | **I am with you.** आइ ऐम विद यू. |
| 8. हां, यह सच है। | Yes, it's true. येस, इट्स ट्रू. |
| 9. **मैं आपकी सलाह के मुताबिक काम करूंगा।** | **I'll follow your advice.** आइल फ़ॉलो योर ऐडवाइस. |
| 10. मैं आपका निमंत्रण स्वीकार करता हूं। | I accept your invitation. आइ ऐक्सेप्ट योर इन्विटेशन. |
| 11. मैं इसके लिए अपनी स्वीकृति देता हूं। | I give my consent to this. आइ गिव माइ कनसेंट टु दिस. |
| 12. अपने पिता का कहा करो। | Do as your father says. डू ऐज़ योर फ़ादर सेज़. |
| 13. मैं आपके ऊपर ज़बरदस्ती अपनी मर्ज़ी लादने की कोशिश नहीं कर रहा हूं। | I'm not trying to impose my will on you. आइम नॉट ट्राइंग टु इम्पोज़ माइ विल ऑन यू. |
| 14. तुम मेरे साथ सहमत नहीं लगते। | You don't seem to agree with me. यू डोन्ट सीम टु अग्री विद मी. |

## 19 . दु:ख ( Sadness )

| | |
|---|---|
| 1. क्षमा करें/माफ़ कीजिए/माफ़ी चाहता हूं। | Excuse me/Forgive me/Pardon me. एक्सक्यूज़ मी/फ़ॉरगिव मी/पार्डन मी. |
| 2. खेद है, मेरी वजह से आपको कष्ट हुआ। | I'm sorry, you had to suffer because of me. आइम सॉरी, यू हैड टु सफ़र बिकॉज़ ऑफ़ मी. |
| 3. मुझे यह सुनकर बड़ा दुख हुआ। | I'm very sorry to hear this. आइम वेरी सॉरी टु हियर दिस. |
| 4. **मेरी सहानुभूति आपके साथ है।** | **My sympathies are with you.** माइ सिम्पथीज़ आर विद यू. |

### याद रखें ( Remember )

* Give का अर्थ है देना। अब देखिए Prepositions का कमाल। Give up का अर्थ है त्यागना — Maulaua Abdul gave up all hopes of recovering from his illness . (मौलाना अब्दुल ने अपनी बीमारी से छुटकारा पाने की सभी आशाएं त्याग दीं।) Give in = हारना — Inspite of Akbar's larger resources Maharana Pratap refused to give in . (अकबर के अधिक साधनों के बावजूद महाराणा प्रताप ने हार मानने से इनकार कर दिया।) इसी प्रकार Give way = बैठना (अधिक भार से पुल आदि का); give out = बताना, प्रकट करना; give off = छोड़ना; give ear = सुनना; give a piece of one's mind = झिड़कना; give oneself airs = शान बघारना; give chase = पीछा करना; give around = पीछे हटना, आदि।

# th Day

## 20 . झगड़ा ( Quarrel )

| | | |
|---|---|---|
| 1. | आप आपे से बाहर क्यों हो रहे हैं? | Why are you losing* your temper? वाइ आर यू लूज़िंग योर टेम्पर? |
| 2. | सावधान, यह दोबारा मुख से न निकालना! | Beware, don't utter it again! बिवेअर, डोन्ट अटर इट अगेन! |
| 3. | तुम बड़े चिड़चिड़े स्वभाव के हो। | You are very short-tempered. यू आर वेरी शॉर्ट टेम्पर्ड. |
| 4. | **उसने मेरी नाक में दम कर रखा है।** | **He has got* on my nerves.** ही हैज़ गॉट ऑन माइ नर्व्ज. |
| 5. | **जो हो सो हो।** | **Come what may!** कम वॉट मे! |
| 6. | मैंने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है। | What harm/wrong have I done to you? वॉट हार्म/रौंग हैव आइ डन टु यू? |
| 7. | तुम्हें अपने को सुधारना पड़ेगा। | You'll have to mend your ways. यू'ल हैव टु मेन्ड योर वेज़. |
| 8. | क्यों इससे व्यर्थ में झगड़ा मोल लेते हो? | Why do you quarrel with him unnecessarily?<br>वाइ डू यू क्वॉरल विद हिम अननैसेसरिली? |
| 9. | आवेश में न आओ। | Don't get worked up/excited. डोन्ट गेट वर्क्ड अप/एक्साइटिड. |
| 10. | अब किसी-न-किसी तरह बात को निबटाओ। | Now settle the matter somehow. नाउ, सेटल द मैटर समहाउ. |
| 11. | **क्या आपके होश ठिकाने हैं?** | **Are you in your senses?** आर यू इन योर सैंसिज़? |
| 12. | **मेरी आंखों से दूर हो जाओ?**** | **Get out of my sight./Get lost.** गेट आउट ऑफ़ माइ साइट./गेट लॉस्ट. |
| 13. | आपका हमारी बातों से क्या संबंध! | How are you concerned with our affairs!<br>हाउ आर यू कन्सर्न्ड विद आवर अफ़ेअर्ज़! |
| 14. | बात को अधिक न बढ़ाओ। | Now, put an end to controversy./Don't stretch the matter further.<br>नाउ पुट ऐन ऐंड टु कॉन्ट्रोवर्सी./डोन्ट स्ट्रेच द मैटर फ़र्दर. |
| 15. | **भाड़ में जाओ।** | **Go to hell.** गो टु हेल. |
| 16. | इन्हें दोनों पक्षों के बीच फैसला कराने दो। | Let him mediate between the two parties.<br>लेट हिम मीडिएट बिटवीन द टू पार्टीज़. |
| 17. | झगड़े का फैसला हो गया। | The quarrel is settled./The matter ends here!<br>द क्वॉरल इज़ सेटल्ड./द मैटर एंड्ज़ हिअर! |
| 18. | अब एक-दूसरे से मिलो। | Now be friends. नाउ बी फ्रेंड्ज़. |

## 21 . क्षमा-प्रार्थना ( Apologies )

1. आप बुरा न मानें। — **Please don't mind this./Please don't feel bad about it.**
प्लीज़ डोन्ट माइंड दिस./प्लीज़ डोन्ट फ़ील बैड अबाउट इट.

2. **मैं तो मज़ाक कर रहा था।** — **I was just joking.** आइ वॉज़ जस्ट जोकिंग.

3. माफ़ कीजिए, मैं समय पर नहीं आ सका। — I'm sorry, I got late. आइम सॉरी, आइ गॉट लेट.

4. मुझे यह जानकर दुःख हुआ। — I was sorry/pained to hear this. आइ वॉज़ सॉरी/पेन्ड टु हिअर दिस.

5. कोई गलती हो गयी हो तो क्षमा करना। — Excuse me if there has been any mistake.
एक्सक्यूज़ मी इफ़ देअर हैज़ बीन एनी मिस्टेक.

6. मैं आपसे माफ़ी चाहता हूं। — I beg your pardon. आइ बेग योर पार्डन.

7. मेरे गलत उच्चारण को माफ़ करें। — Please excuse my incorrect pronunciation.
प्लीज़ एक्सक्यूज़ माइ इनकरेक्ट प्रनन्सिएशन.

8. **बीच में बोलने के लिए मुझे माफ़ करें।** — **I'am sorry for interrupting you.** आइम सॉरी फ़ॉर इन्टरप्टिंग यू.

9. माफ़ कीजिए, मैं टेलीफ़ोन नहीं कर सका। — I'm sorry, I couldn't call you. आइम सॉरी, आइ कुडन्ट कॉल यू.

10. **मेरी ओर से माफ़ी मांग लीजिए।** — **Apologize on my behalf.** अपॉलोजाइज़ ऑन माइ बिहाफ़.

11. माफ़ी मत मांगिए। कोई बात नहीं। — Don't apologize. It does not matter. डोन्ट अपॉलोजाइज़. इट डज़ नॉट मैटर.

12. यह तो केवल गलती से हो गया। — It was merely done by mistake. इट वॉज़ मियरली डन बाइ मिस्टेक.

13. मुझे बहुत अफ़सोस है। — I am very sorry. आइ ऐम वेरी सॉरी.

14. आप चिंता न करें। कोई हानि नहीं हुई। — Don't worry. No harm is done. डोन्ट वरी. नो हार्म इज़ डन

15. अगर अनजाने में मैंने आपको दुःख पहुंचाया है, तो मुझे खेद है। — I'm very sorry if I have unknowingly hurt you.
आइम वेरी सॉरी इफ़ आइ हैव अननोइन्गली हर्ट यू.

16. यह अनजाने में हुआ था। — It was done unknowingly. इट वॉज़ डन अननोइंगली.

17. यह आपका दोष नहीं था। — It was not your fault. इट वॉज़ नॉट योर फ़ॉल्ट.

18. मुझे बड़ा अफ़सोस है जो आपको इंतनी देर तक मेरा इंतजार करना पड़ा। — I am awfully sorry to have kept you waiting so long.
आइ ऐम ऑफ़ुली सॉरी टु हैव केप्ट यू वेटिंग सो लौंग.

19. कोई हर्ज़ नहीं। — That's all right. दैट्स ऑल राइट.

## 22 . क्रोध ( Anger )

| | |
|---|---|
| 1. चुल्लूभर पानी में डूब मरो। | You should be ashamed of yourself./Shame on you. यू शुड बी अशेम्ड ऑफ़ योरसेल्फ़./शेम ऑन यू. |
| 2. तुम्हें शर्म आनी चाहिए। | You should be ashamed of yourself. यू शुड बी अशेम्ड ऑफ़ योरसेल्फ़. |
| 3. तुम बड़े चलते-पुर्ज़े हो। | You are too clever/smart. यू आर टू क्लेवर/स्मार्ट. |
| 4. तुम बड़े चालू आदमी हो। | You are an extremely cunning man. यू आर ऐन एक्स्ट्रीम्ली कनिंग मैन. |
| **5. लानत है तुम पर।** | **Shame on you.** शेम ऑन यू. |
| 6. तुम बड़े नीच/धूर्त हो। | You are a mean/cunning fellow. यू आर अ मीन/कनिंग फ़ेलो. |
| 7. मैं तुम्हारी सूरत देखना नहीं चाहता। | I don't want to see your face./Don't show me your face again. आइ डोन्ट वॉन्ट टु सी योर फ़ेस./डोन्ट शो मी योर फ़ेस अगेन. |
| 8. बक-बक मत करो। | Don't talk nonsense/Stop yapping. डोन्ट टॉक नॉनसेन्स/स्टॉप यैपिंग. |
| **9. यह सब तुम्हारे कारण हुआ है।** | **It's all because of you.** इट्स ऑल बिकॉज़ ऑफ़ यू. |
| **10. यह सब तुम्हारी करतूत है।** | **It's all your doing.** इट्स ऑल योर डूइंग. |
| **11. तुम इससे बच नहीं सकते।** | **You can't get away like this./You can't escape from this.** गेट कान्ट गेट अवे लाइक दिस./यू कान्ट एस्केप फ़्रॉम दिस. |
| 12. तुम्हें कभी माफ़ नहीं किया जा सकता। | You don't deserve forgiveness./You can never be forgiven. यू डोन्ट डिज़र्व फ़ॉरगिवनेस./यू कैन नेवर बी फ़ॉरगिवन. |
| 13. उसके ज़िम्मेदार तुम हो। | You're responsible for this/that. यू आर रिस्पॉन्सिबल फ़ॉर दिस/दैट. |

## याद रखें ( Remember )

* उच्चारण की दृष्टि से lose लूज़ (खोना) और loose लूस (ढीला) एक समान नहीं हैं। अर्थ भी एकदम भिन्न हैं। हम भारतीय उच्चारण के अनुसार spelling करने के अभ्यस्त होने के कारण lose के स्थान पर loose [समानान्तर शब्द goose (बत्तख), noose (फांसी का फंदा) को दृष्टिगत रखते हुए] लिख दिया करते हैं। इस गलती से सावधान रहिए।

** Get गेट (प्राप्त करना) क्रिया के साथ विभिन्न विभक्ति-अव्यय ( Preposition ) लगाकर कैसे-कैसे विचित्र अर्थ बन जाते हैं, यह देखने योग्य है।

Get about का अर्थ है चलना-फिरना: He gets about with difficulty since his illness . (अपनी बीमारी के समय से वह कठिनाई से चल-फिर सकता है।) Get back = वापस आना: When will you get back ? (आप वापस कब आएंगे?) Get down = उतरना: She climbed the tree but then couldn't get down again . (वह पेड़ पर चढ़ तो गयी, परंतु फिर उतर न सकी।) Get going = शुरू करना: They wanted to get going on the construction of the house . (वे मकान बनाना शुरू करना चाहते थे।) Get in = प्रवेश करना: " Please get in the train ," said the guard . " The train is about to start ". (गाड़ी के अंदर आइये।) Get off = उतरना: He got off the noon train . (वह दोपहर की गाड़ी से उतरा।) Get out = निकलना: He couldn't get out of the

room . (वह कमरे से बाहर नहीं निकल सका।) Get up = सोकर जागना: It is a good habit to get up early in the morning . (सुबह जल्दी उठना एक अच्छी आदत है।) Get together = इकट्ठे होना: We are planning a get together to celebrate our friend’s marriage . (हम अपने मित्र के विवाह पर इकट्ठे होने की सोच रहे हैं।) Get through = सफल होना — He got through his examination . (वह परीक्षा में उत्तीर्ण हो गया।) आदि।

# 40चालीसवां दिन
# th Day यहां कुछ Tests दिए गए हैं।

**आइए, अब इनसे अपनी योग्यता को परखिए। 20 वाक्यों के 20 अंक हैं। आपके 16 या इससे अधिक वाक्य ठीक हों तो आपकी स्थिति 'अति-उत्तम' ( very good), 12 या इससे अधिक वाक्य ठीक हों तो उत्तम ( fair ) है।**

## Test No. 1

**31 से 35 दिन**

**I.** नीचे कुछ वाक्य दिये गये हैं, जिनमें कोई ऐसी अशुद्धि है, जिसे बोलने या लिखने की लोग प्राय: गलती करते हैं। आप इन्हें शुद्ध कीजिए। फिर 31 से 35 दिनों के वाक्यों से मिलाकर देखिए और समझिए कि इनके पीछे नियम क्या है। **(विषय संख्या और वाक्य संख्याएं वाक्यों के साथ दी गयी हैं)** :

1. Would you like to come with us to cinema? [1:5]. 2. Let us go through bus. [1:8]. 3. No, I don't know to play it. [1: 11]. 4. It's mine pleasure. [2:22]. 5. Have nice journey. [2:31]. 6. Thanks for present. [3:39]. 7. Wish you new year. [4:45]. 8. Congratulations for your success. [4:48]. 9. Please wake up him. [7:6]. 10. Let me do work. [7:9]. 11. Please repeat again. [7:14]. 12. What sweet dishes you have? [8:10]. 13. Have little more. [8:16]. 14. Are you an vegetarian? [8:27]. 15. He is glutton. [8:50]. 16. When you have dinner? [9:11]. 17. You are late by half hour. [9:36]. 18. May we rest here for while? [10:19]. 19. Tell the truth and speak no lies. [11:3]. 20. Note down this. [11:36].

## Test No. 2

**36 से 39 दिन**

**II .** नीचे जो वाक्य दिये गये हैं, इन्हें आपने पिछले दिनों में थोड़े-बहुत परिवर्तनों के साथ देखा है। अब आप इन्हें ध्यान से पढ़िए और जहां कहीं गलती हो उसे सुधार कर कारण ज्ञात

कीजिए। **(वाक्यों के साथ Topic No . और Sentence No . दिया गया है):** 1. Don't write in pencil. please write with pen. [12:59-60]. 2. Chew your food good. [12:77]. 6. It was God will. [14:18]. 7. Whom I should trust? [15:33]. 8. He is nuisance. [15:36]. 9. I can't accept what do you say. [17:1]. 10. How I can do this! [17:12]. 11. Don't be proud for your riches. [17:20]. 12. Do not walk at the grass. [17:22]. 13. I don't know to sing. [17:26]. 14. Don't angry. [17:27]. 15. I entirely agree to you. [18:8]. 16. Yes, that is truth. [18:10]. 17. I'll follow your advices. [18:12]. 18. Forgive me to interrupt you sir! [21:8]. 19. It was merely done with mistake. [21:12]. 20. I am awfully sorry for kept you waiting so long. [21:18].

## Test No. 3

**III .** नीचे दिये गये वाक्यों में कोई-न-कोई अशुद्धि है। उसे शुद्ध करके लिखें। गलतियां टेढ़े (Italics) टाइप वाले शब्दों में हैं।

1. Be careful not to loose your money. 2. Has the clerk weighted the letter? 3. Physics are not easy to learn. 4. You have a poetry to learn by heart. 5. My luggages are at the station. 6. You have five thousands rupees. 7. When she entered the room, she saw a notebook on the ground . 8. Let us see a theater tonight. 9. Which is the street to the village? 10. My younger brother is five and a half feet high . 11. Are you interesting in your work? 12. I have now left cricket. 13. Madam, will I go home to get my exercise book? 14. She sometimes puts on red shoes. 15. She wears her clothes in the morning. 16. There is a lot of flowers on this tree. 17. How many paper do you want? 18. He has given up smoking, isn't it ? 19. Why he not sees a film? 20. What does elephants eat?

**शुद्ध उत्तर: 1. lose, 2. weighed, 3. is, 4. poem, 5. luggage is, 6. thousand, 7. floor, 8. play, 9. road, 10. tall, 11. interested, 12. given up, 13. may, 14. wears, 15. puts on, 16. are, 17. much, 18. hasn't he, 19. doesn't he see, 20. what do.**

## Test No. 4

**IV .** निम्नलिखित वाक्यों में रिक्त स्थान के आगे कोष्ठक में शब्द दिये गये हैं। उनमें उपयुक्त शब्द चुनकर रिक्त स्थान भरिए: 1. ... (shall, will) you please help me out of this difficulty? 2. She was over-joyed... (to, into) see her lost

baby. 3. Thanks... (to, for) your good wishes. 4. We congratulated him... (at, on) his success. 5. ... (Get, Let) me go home. 6. Are you feeling... (thirst, thirsty)? 7. Do you... (drink, take) milk or tea? 8. What... (is, are) the news. 9. remind him... (of, on) his promise. 10. Switch... (out, off) the light. 11. Go... (on, in) person to post this important letter. 12. Give... (in, up) smoking; it's harmful. 13. Is there any need... (for, to) worry? 14. Do not find fault... (on, in, with) others. 15. Are you angry... (on, with) me? 16. I know very little... (of, in, on) this connection. 17. Get out (from, of) my sight. 18. You are... (loosing, losing) your temper. 19. We... (may, shall) have some coffee. 20. We must avoid... (smoking, to smoke).
**ठीक पूरक शब्द: 1. will, 2. to, 3. for, 4. on, 5. Let, 6. thirsty, 7. take, 8. is, 9. of, 10. off, 11. in, 12. up, 13. to, 14. with, 15. with, 16. in, 17. of, 18. losing, 19. shall, 20. smoking.**

## Test No. 5

**V** . निम्नलिखित वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए: 1. No, I don't take tea. 2. I won't be able to attend his birthday party. 3. He does not agree with me. 4. They didn't come. 5. The lion killed two Shepherds. 6. The Yamuna was flooded. 7. Raise the curtain. 8. Don't they run fast? 9. How can it be so? 10. The tiger in the cage frightened the children. 11. I want your kind help. 12. He did it. 13. Who plays football in the park? 14. He lives only on milk. 15. Isn't he twelve years old?

## Test No. 6

**VI .** प्रश्न **V** के नकारात्मक वाक्यों को सकारात्मक वाक्यों में और सकारात्मक वाक्यों को नकारात्मक वाक्यों में नीचे दिये गये उदाहरणों के अनुसार बदलिए:

| दिया गया वाक्य | दिये हुये वाक्य का उलटा |
|---|---|
| He didn't play cricket. | He played cricket. |
| She sings very well. | She doesn't sing very well. |

## Test No. 7

**VII .** इन शब्दों का शुद्ध उच्चारण नागरी लिपि में लिखिए, जैसे — would — वुड।

invite, invitation, pleasure, journey, hearty, rumour, success, little, stomach, quarrel, minutes, forty, fourteen, receipt, honest.

## Test No . 8

**VIII .** ( i ) नीचे कुछ क्रियाएं दी गयी हैं। उनके अर्थ लिखिए: to fetch, to enjoy, to meet, to burst, to bring, to enter, to chew, to cheat, to want, to agree, to obey, to move, to forget, to forgive, to hire, to abstain.

( ii ) इन दोनों में क्या अंतर है? लिखिए, believe—belief, (to) check—cheque, (to) speak—speech, (to) agree—agreement, cool—cold, (to) invite—invitation, (to) pride—proud, (to) accept—except.

( iii ) इनके विपरीतार्थक शब्द लिखिए, जैसे — possible — impossible Patience, come, accept, clean, improper, without, switch off, back, early, disagree, many, able, empty.

## Test No. 9

**IX .** अंग्रेजी क्रिया go के बाद विभिन्न prepositions लगाने से विभिन्न अर्थ हो जाते हैं। इस प्रकार के मुहावरेदार प्रयोग प्रत्येक भाषा की अपनी विशेषता होती है। हम go के कुछ बहुप्रचलित मुहावरेदार प्रयोग नीचे दे रहे हैं। इनको याद करें और अभ्यास के लिए वाक्यों में प्रयोग करें।

go on = ज़ारी रखना
go in for = किसी काम में जुटना
go into = छानबीन करना।
go down = डूबना
go with = साथ, मेल खाना
go back on = न निभाना
go out = बुझना
go about = किसी काम में लगना

# st Day

**पांचवां अभियान ( 5th Expedition )**

**चौथे अभियान में हमने निमंत्रण, अभिवाादन, स्वीकृति, अस्वीकृति, आज्ञा, अनुमति, झगड़ा, नाराज़गी, क्षमा, प्रार्थना आदि अनेक प्रसंगों पर बोले जा सकने वाले वाक्यों को अंग्रेज़ी में बोलना सीखा है। पांचवें अभियान में हम स्वास्थ्य, मौसम, चरित्र, वेशभूषा, पढ़ाई-लिखाई, खेलकूद तथा घर में और घर से बाहर किसी से मिलने पर अथवा शॉपिंग करते समय इस्तेमाल हो सकने वाले अंग्रेज़ी वाक्यों को बोलना सीखेंगे। जहां इन वाक्यों के माध्यम से आप मौके के अनुसार अंग्रेज़ी में बात कर सकेंगे वहीं पाठ के अंत में दी गयी टिप्पणियों की सहायता से नये शब्दों को पढ़ना तथा प्रत्यय लगाकर बनाये गये तरह-तरह के शब्दों का ठीक-ठीक प्रयोग भी आप जान सकेंगे।**

## 23 . घर में ( At Home )

| | | |
|---|---|---|
| 1. | देखो, यहां बिस्तर लगा दो। | Look, make the bed over here. लुक, मेक द बेड ओवर हिअर. |
| 2. | **दूध फट गया है।** | **The milk has turned sour.** द मिल्क हैज़ टर्न्ड सावर. |
| 3. | ठहरो, मैं गाय बांध आऊं। | Let me tether the cow. लैट मी टेथर द काउ. |
| 4. | कमरा साफ़ रखो। | Keep the room clean/dusted. कीप द रूम क्लीन/डस्टिड. |
| 5. | कोयले जल कर राख हो गये। | The coals were burnt to ashes. द कोल्ज़ वर बर्न्ट टु ऐशिज़. |
| 6. | **आपके कितने बच्चे हैं?** | **How many children do you have?** हाउ मेनी चिल्ड्रन डू यू हैव? |
| 7. | हमारे यहां आलू रोज़ पकते हैं। | We cook potatoes everyday for our meals. वी कुक पटेटोज़ एवरीडे. फ़ॉर ऑवर मील्ज़. |
| 8. | आज नई वस्तु क्या पकी है? | What new dish is made today? वॉट न्यू डिश इज़ मेड टुडे? |
| 9. | धोबी पिछली धुलाई कब ले गया था? | When did the washerman last take the clothes for washing? वेन डिड द वॉशरमैन लास्ट टेक द क्लोद्ज़ फ़ॉर वॉशिंग? |
| 10. | इस कोट को फिर इस्तरी कराओ। | Get this coat ironed again. गेट दिस कोट आयन्ड अगेन. |
| 11. | **गीले कपड़े धूप में डाल दो।** | **Put wet clothes in the sun.** पुट वेट क्लोद्ज़ इन द सन. |
| 12. | **मैं ज़रा तैयार हो लूं।** | **Let me get ready.** लेट मी गेट रेडी. |
| 13. | **तुम बड़ी देर लगा रहे हो।** | **You are taking too long./You are being very slow.** यू आर टेकिंग टू लौंग./यू आर बींग वेरी स्लो. |
| 14. | **हम वहां वक्त से पहले पहुंचेंगे।** | **We'll reach there before time.** वी 'ल रीच देअर बिफ़ोर टाइम. |
| 15. | उसकी सास अच्छे स्वभाव की महिला है, परंतु उसकी बहुएं बुरे स्वभाव की हैं।* | Her mother-in-law is good-natured, but not her daughters-in-law. हर मदर-इन-लॉ इज़ गुड नेचर्ड बट नॉट हर डॉटर्ज़-इन-लॉ. |
| 16. | आपका स्वागत है। | You are welcome. यू आर वेल्कम. |
| 17. | तुम्हें अपने वायदे से नहीं फिरना चाहिए। | You should not go back on your words./You should keep your word. यू शुड नॉट गो बैक ऑन योर वर्ड्ज़/यू शुड कीप योर वर्ड. |
| 18. | **उसने बहुत रूखा बर्ताव किया।** | **He behaved very rudely./He was impudent/rude.** ही बिहेव्ड वेरी रूडली./ही वॉज़ इम्प्यूडेन्ट/रूड. |

| | |
|---|---|
| 19. अपने बर्तनों को कलई करा लो। | Get your utensils tinned. गैट योर युटेन्सिल्ज़ टिन्ड. |
| 20. **अब मैं ज़्यादा इंतजार नहीं कर सकता।** | **I can't wait any longer.** आइ कांट वेट एनी लौंगर. |
| 21. मैं सुबह का घर से निकला हूं। | I have been out since morning. आइ हैव बीन आउट सिन्स मॉर्निंग. |
| 22. मुझे नींद आ रही है। | I'm feeling sleepy. आइम फ़ीलिंग स्लीपी. |
| 23. रात खूब नींद आयी। | I had a sound sleep last night. आइ हैड अ साउंड स्लीप लास्ट नाइट. |
| 24. **अंदर कोई नहीं है।** | **There is nobody inside.** देअर इज़ नोबडी इन्साइड. |
| 25. **बस, अब सो जाओ।** | **Now go to sleep/bed.** नाउ गो टु स्लीप/बेड. |
| 26. तुमने बड़ी देर लगाई। | You took a long time. यू टुक अ लौंग टाइम. |
| 27. **मैं अभी तैयार होता हूं।** | **I'll be ready in a moment.** आइल बी रेडी इन अ मोमेंट. |
| 28. आपने मुझे जगा क्यों नहीं लिया? | Why didn't you wake me up?. वाइ डिडन्ट यू वेक मी अप. |
| 29. मैंने आपको जगाना मुनासिब नहीं समझा। | I didn't think it proper to wake you up.<br>आइ डिडन्ट थिंक इट प्रॉपर टु वेक यू अप. |
| 30. **मैं ज़रा आराम कर लूं।** | **I'll relax/rest for a while.** आइल रिलैक्स/रेस्ट फ़ॉर अ वाइल. |
| 31. कुर्सी लीजिए। | Pull/Have a chair, please. पुल/हैव अ चेअर प्लीज़. |
| 32. **आप अभी तक जाग रहे हैं!** | **You are still awake!** यू आर स्टिल अवेक! |
| 33. **दरवाज़ा कौन खटखटा रहा है?** | **Who is knocking at the door?** हू इज़ नॉकिंग ऐट द डोर? |
| 34. आज सुबह मेरी आंख देर से खुली। | I woke up late this morning. आइ वोक अप लेट दिस मॉर्निंग. |
| 35. **आपसे कोई मिलने आया है।** | **Someone has come/There is someone to see you.**<br>समवन हैज़ कम/देअर इज़ समवन टु सी यू. |
| 36. अंदर आइये! | Please come in. प्लीज़ कम इन. |
| 37. **बैठिए!** | **Please be seated. Please have a seat./Please sit down.**<br>प्लीज़ बी सीटिड./प्लीज़ हैव अ सीट./प्लीज़ सिट डाउन. |
| 38. अनुपम कहां है? | Where is Anupam? वेअर इज़ अनुपम? |
| 39. मालूम नहीं कहां है। | I don't know where he is. आइ डोंट नो वेअर ही इज़. |
| 40. क्या है? | What's it? वॉट्स इट? |
| 41. कौन है? | Who's it? हू'ज़ इट? |
| 42. मैं मनीष हूं। | It's me, Manish. इट्स मी, मनीष. |
| 43. अरुण अंदर है क्या? | Is Arun in? इज़ अरुण इन? |
| 44. दिन बहुत चढ़ आया है। | The day is far advanced. द डे इज़ फ़ार एडवांस्ड. |
| 45. **आजकल मेरा हाथ तंग है।** | **I'm hard up/tight these days.** आइम हार्ड अप/टाइट दीज़ डेज़. |
| 46. कोई बढ़िया बावर्ची रख लो। | Engage some expert cook. इंगेज़ सम ऐक्सपर्ट कुक. |
| 47. **मैं बहुत थका हूं।** | **I am dead/terribly tired.** आइ ऐम डैड/टेरिब्ली टायर्ड. |
| 48. **आओ, गप्प लगाएं।** | **Let's have a chat.** लेट्स हैव अ चैट. |
| 49. **द्वार की चटकनी लगा दो।** | **Bolt the door.** बोल्ट द डोर. |
| 50. अब जाने का समय है। | It's time to depart now. इट्स टाइम टु डिपार्ट नाउ. |
| 51. घर की चीज़ों को ठीक से रखो। | Keep the household things in their place.<br>कीप द हाउसहोल्ड थिंग्ज़ इन देअर प्लेस. |
| 52. आज रात यहीं आराम करें। | Take rest/Relax here tonight. टेक रेस्ट/रिलैक्स हिअर टुनाइट. |
| 53. आप तो ऊंघ रहे हैं। | You are dozing. यू आर डोज़िंग. |

| | |
|---|---|
| 54. **मेरा बिस्तर बना दो।** | **Make my bed.** मेक माइ बेड. |
| 55. तुम्हारी नाक बह रही है। | Your nose is running. योर नोज़ इज़ रनिंग. |
| 56. हम बहुत देर तक बातें करते रहे। | We kept talking/chating till very late. वी केप्ट टॉकिंग/चैटिंग टिल वेरी लेट. |
| 57. **डॉक्टर साहब को फ़ोन करो।** | **Ring up the doctor.** रिंग अप द डॉक्टर. |
| 58. मेरे मामा मुझसे मिलने आये हैं। | My maternal uncle has come to see me. माइ मैटरनल अंकल हैज़ कम टु सी मी. |
| 59. **इनको आपसे कुछ काम है।** | **This gentleman has some work with you.** दिस जेन्टलमैन हैज़ सम वर्क विद यू. |
| 60. मुझे उसके घर जाना है। | I have to go to his house./I have to call on him. आइ हैव टु गो टु हिज़ हाउस/आइ हैव टु कॉल ऑन हिम. |
| 61. वह अपने माता-पिता से अलग है। | He lives separately from his parents. ही लिव्ज़ सेपरेटली. फ्रॉम हिज़ पैरेन्ट्स. |
| 62. अगर उसने मुझसे कहा होता, तो मैं रुक गया होता। | Had he asked me, I would have stayed. हैड ही आस्क्ड मी, आइ वुड हैव स्टेड. |
| 63. मैं रोज सवेरे फव्वारे के नीचे नहाता हूं। | I take/have a shower-bath every morning. आइ टेक/हैव ए शॉवर बाथ एवरी मार्निंग. |

## याद रखें ( Remember )

* अंग्रेज़ी में शब्द के अंत में s लगाकर बहुवचन बनाते हैं, परंतु कुछ शब्दों के साथ s बड़ी सावधानी से लगाना पड़ता है। उदाहरण के लिए, son-in-law सन-इन-लॉ (दामाद) का बहुवचन sons-in-law सन्ज़-इन-लॉ है, son-in-laws सन-इन-लॉज़ नहीं। इसी प्रकार निम्नलिखित शब्दों के बहुवचन बनते हैं:

| | |
|---|---|
| Father-in-law (फ़ादर-इन-लॉ) ससुर | Fathers-in-law |
| Brother-in-law (ब्रदर-इन-लॉ) बहनोई; साला; देवर; जेठ | Brothers-in-law |
| Mother-in-law (मदर-इन-लॉ) सास | Mothers-in-law |
| Sister-in-law (सिस्टर-इन-लॉ) भाभी; साली; सलहज | Sisters-in-law |
| Governor-General (गवर्नर-जनरल) शासनाध्यक्ष | Governors-General |
| Commander-in-chief (कमांडर-इन-चीफ़) प्रधान सेनापति | Commanders-in-chief |

देखना यह होता है कि शब्द समूह में जो अधिक महत्त्वपूर्ण शब्द हो उसी के साथ s जोड़ा जाए। इसी नियम के अनुसार step-son स्टेप-सन (सौतेला पुत्र) का बहुवचन step-sons स्टेप सन्स बनता है और maidservant मेडसर्वेंट का बहुवचन maidservants मेडसर्वेंट्स।

# nd Day

## 24 . घर से बाहर ( Out of Home )

| | |
|---|---|
| 1. **यह जूता बहुत तंग है।** | **This shoe is very tight.** दिस शू इज़ वेरी टाइट. |
| 2. यह सड़क किधर जाती है? | Where does this road lead to? वेअर डज़ दिस रोड लीड टु? |
| 3. यह सड़क रोहतक जाती है। | This road leads to Rohtak. दिस रोड लीड्ज़ टु रोहतक. |
| 4. ज़रा मेरी साइकिल पकड़ना। | Just hold my cycle/bike. जस्ट होल्ड माइ साइकल/बाइक. |
| 5. मुझे रात को जागना पड़ता है। | I have to keep awake/wake up at night. आइ हैव टु कीप अवेक/वेक अप ऐट नाइट. |
| 6. सदा बायें हाथ चलो। | Always keep to the left. ऑलवेज़ कीप टु द लेफ़्ट. |
| 7. सदा फ़ुटपाथ पर चलो। | Always walk on the footpath. आलवेज़ वॉक ऑन द फ़ुटपाथ. |
| 8. **जेबकतरों से बचो।** | **Beware of pickpockets.** बिवेअर ऑफ़ पिकपॉकिट्स. |
| 9. मुझे नाटक देखने का शौक नहीं है। | I am not fond of theatre/seeing plays. आइ ऐम नॉट फ़ौंड ऑफ़ थियेटर/सीइंग प्लेज़. |
| 10. **मैंने अपना मकान बदल लिया है।** | **I have changed my house/I've shifted from the old place.** आइ हैव चेंज्ड माइ हाउस/आइव शिफ्टिड फ्रॉम दि ओल्ड प्लेस. |
| 11. **क्या यहां कोई किराये की मोटर मिल सकती है?*** | **Can one get a taxi/cab here?** कैन वन गेट अ टैक्सी/कैब हिअर? |
| 12. चाहे कुछ हो, हमें मीटिंग में ठीक समय पर पहुंच जाना चाहिए। | Come what may, we must reach the meeting in time. कम वॉट मे, वी मस्ट रीच द मीटिंग इन टाइम. |
| 13. यह सड़क लोगों के लिए बंद है। | This road is closed to the public. दिस रोड इज़ क्लोज़्ड टु द पब्लिक. |
| 14. बिना आज्ञा अंदर आना मना है। | No entry without permission. नो एन्ट्री विदाउट परमिशन. |

## 25 . नौकर से ( To Servant )

| | |
|---|---|
| 1. यहां आओ लड़के! | Come here, boy. कम हिअर, बॉय. |
| 2. खाना लाओ। | Bring the food. ब्रिंग द फ़ूड. |
| 3. **एक गिलास पानी लाओ।** | **Get me a glass of water.** गेट मी अ ग्लास ऑफ़ वॉटर. |
| 4. वहां जाओ और चिट्ठियां लेटर बॉक्स में डालो। | Go and post these letters. गो ऐंड पोस्ट दीज़ लेटर्ज़. |
| 5. कपड़े धोओ। | *Wash the clothes. वॉश द क्लोद्ज़. |
| 6. जल्दी करो। | Hurry up./Make haste. हरी अप./मेक हेस्ट. |
| 7. बंडल उठाओ। | Lift/Pick up/Carry the bundle. लिफ़्ट/पिक अप/कैरी द बंडल. |
| 8. मुझे आधी (डबल) रोटी दो। | Give me half a bread / chapati. गिव मी हाफ़ अ ब्रेड / चपाती. |
| 9. अब तुम जाओ, मुझे कुछ काम करना है। | You go now, I have to do some work. यू गो नाउ, आइ हैव टु डू सम वर्क. |
| 10. रास्ता दिखाओ। | Show the way. शो द वे. |
| 11. इन्हें बाहर छोड़ आओ। | Show him out. शो हिम आउट. |
| 12. **बीच में मत बोलो।** | **Don't interrupt.** डोन्ट इंट्रप्ट. |
| 13. ज़रा सुनो। | Just listen. जस्ट लिसन. |
| 14. घबराओ नहीं। | Don't worry. डोन्ट वरी. |
| 15. थोड़ी देर ठहरो। | Wait a bit. वेट अ बिट. |
| 16. पंखा चला दो। | Switch on the fan. स्विच ऑन द फ़ैन. |
| 17. **शोर मत मचाओ।** | **Don't make a noise. डोंट मेक अ नॉइज़.** |
| 18. देखो, बालक क्यों रो रहा है। | Go and see why the child is weeping/crying. गो ऐंड सी वाइ द चाइल्ड इज़ वीपिंग. |
| 19. जरा कागज़-पेंसिल देना। | Give me a pencil and a piece of paper. गिव मी अ पेंसिल ऐंड अ पीस ऑफ़ पेपर. |
| 20. जब तक मैं न आऊं यहीं बैठे रहो। | Wait here until I'm back. वेट हिअर अंटिल आइम बैक. |
| 21. **अब तुम जा सकते हो।** | **You may go now.** यू मे गो नाउ. |
| 22. मुझे चार बजे जगा देना। | Wake me up at 4 o'clock. वेक मी अप ऐट फ़ोर ओ'क्लॉक. |
| 23. लैम्प जलाओ (मिट्टी के तेल वाला) | Light the lamp. लाइट द लैम्प. |
| 24. बिजली जलाओ / बुझाओ। | Switch on / off the light. स्विच ऑन / ऑफ द लाइट. |
| 25. **एक तरफ़ हो जाओ।** | **Move aside.** मूव असाइड. |
| 26. अपनी अक्ल से काम लो। | Use your mind/brains. यूज़ योर माइंड/ब्रेन्ज. |
| 27. कल जल्दी आना न भूलना। | Don't forget to come early tomorrow. डोन्ट फ़ॉर्गेट टु कम अर्ली टुमॉरो. |
| 28. बस, अब थोड़ा आराम करो। | Go and relax for a while. गो ऐंड रिलैक्स फ़ॉर अ वाइल. |

**याद रखें ( Remember )**

* संज्ञाओं की तरह अनेक विशेषणों के केवल अंतिम भाग को देखकर पहचाना जा सकता है। Articles of daily use are now available in the market . (रोज़मर्रा काम में आने वाली चीज़ें अब बाज़ार में मिलती हैं) avail क्रिया के आगे able लगाकर available विशेषण बनाया गया है। इसी प्रकार agreeable (अच्छा लगने वाला), comfortable (आरामदेह), dependable (जिस पर निर्भर रह सकें), eatable (खाने योग्य), manageable (प्रबंध करने योग्य), payable (जिसका

भुगतान किया जा सके), saleable (बेचने योग्य), washable (जो धोया जा सके) मूल शब्द (संज्ञा या क्रिया) में able लगाने से बने हैं। कई बार able का कार्य करने के लिए ible भी लगता है, जैसे combust (जलना) से combustible (ज्वलनशील), eligible (चुने जाने योग्य), illegible (जो पढ़ा न जा सके)।

कुछ संज्ञाओं और क्रियाओं आदि के अंत में al लगाकर भी विशेषण बनते हैं, जैसे: brute से brutal (क्रूर) centre से central (केंद्रीय) continue से continual (लगातार) term से terminal (अंतिम भाग का) ऐसे में शब्द के अंत में यदि ‘ e ’ हो तो वह हट जाता है।

---

(i) Clothes (क्लोद्ज़) सिले हुए कपड़ों को कहते हैं, Cloth (क्लॉथ) बिना सिले कपड़ों को।
(ii) Clothe (क्लोद्) क्रिया भी है अर्थात् कपड़े पहनना या पहनाना।

| | |
|---|---|
| 1. आपके आने से बड़ा आनंद रहा। | It's been nice seeing you. इट्स बीन नाइस सीइंग यू. |
| 2. अब कब मुलाकात होगी? | When do I see you again?/When shall we meet again? वेन डू आइ सी यू अगेन?/वेन शैल वी मीट अगेन? |
| 3. आपसे मिलकर बड़ी खुशी हुई। | I am glad to see you. आइ एम ग्लैड टु सी यू. |
| 4. एक ज़रूरी काम आ गया है। | There is something important to do. देअर इज़ समथिंग इंपार्टैंट टु डू. |
| 5. **आप उस दिन क्यों नहीं आये?** | **Why didn't you come that day?** वाइ डिडन्ट यू कम दैट डे? |
| 6. **तुम गलती पर हो।** | **You are mistaken./You are at fault.** यू आर मिस्टेकन./यू आर ऐट फ़ॉल्ट. |
| 7. **तुम बहुत दिनों से नज़र नहीं आये।** | **Long time no see. (informal)/Didn't see you for a long time.** लौंग टाइम नो सी./डिडन्ट सी यू फ़ॉर अ लौंग टाइम. |
| 8. **उन्होंने आपको याद किया है।** | **He has asked for you.** ही हैज़ आस्क्ड फ़ॉर यू. |
| 9. अभी मेरा काम खत्म नहीं हुआ। | My work is not yet over. माइ वर्क इज़ नॉट येट ओवर. |
| 10. मैं आपसे सलाह लेने आयी हूं। | I've come to seek your advice. आइ'व कम टु सीक योर ऐडवाइस. |
| 11. मुझे तुमसे बातें करनी हैं। | I wish to talk to you. आइ विश टु टॉक टु यू. |
| 12. आपका बड़ा इंतज़ार किया। | I waited long for you. आइ वेटिड लौंग फ़ॉर यू. |
| 13. आप आधा घंटा देर से हैं। | You are late by half an hour.* यू आर लेट बाइ हाफ़ ऐन आवर. |
| 14. हम बहुत ही जल्दी आ गये हैं। | We have come too early. वी हैव कम टू अर्ली. |
| 15. **आपका क्या हाल-चाल है?** | **How are you?** हाउ आर यू? |
| 16. **उससे मेरा परिचय करा दो।** | **Introduce me to him.** इंट्रोड्यूस मी टु हिम. |
| 17. अपनी राज़ी-खुशी का तार दो। | Wire about your welfare. वायर अबाउट योर वेलफ़ेयर. |
| 18. हर रोज़ व्यायाम अवश्य करो। | Take exercise daily/everyday. टेक एक्सरसाइज़ डेली/ऐवरीडे. |
| 19. **बहुत समय से उसकी कोई खबर नहीं आयी है।** | **I haven't heard about him for long.** आइ हैवन्ट हर्ड अबाउट हिम फ़ॉर लौंग. |
| 20. कोई अच्छी खबर सुनाइये। | Let's have some good news. लेट्स हैव सम गुड न्यूज़. |
| 21. आपका पत्र अभी-अभी मिला है। | Your letter has just been received. योर लेटर हैज़ जस्ट बीन रिसीव्ड. |
| 22. **जाते ही चिट्ठी लिखना।** | **Write immediately on reaching.** राइट इमीजिएटली ऑन रीचिंग. |
| 23. **कहीं भूल न जाना।** | **Don't forget it./Keep it in mind.** डोन्ट फ़ॉरगेट इट./कीप इट इन माइंड. |
| 24. उनके आ जाने पर मुझे खबर देना। | Let me know when he comes. लेट मी नो वेन ही कम्ज़. |
| 25. फिर मिलेंगे। | See you again. सी यू अगेन. |
| 26. उन्हें मेरा प्रणाम लिख देना। | Give/Convey my regards to him. गिव/कन्वे माइ रिगार्ड्ज़ टु हिम. |
| 27. कभी-कभी चिट्ठी ज़रूर डाल दिया करो। | Do write to me sometimes/off and on. डू राइट टु मी समटाइम्ज़ ऑफ़ ऐंड ऑन. |

| | |
|---|---|
| 28. मुझे अपना पता देते जाइये। | Please give me your address. प्लीज़ गिव मी योर अड्रेस. |
| 29. अगले इतवार मुझे मिलो। | Meet me next Sunday. मीट मी नेक्स्ट संडे. |
| 30. क्या तुमने उसके साथ मुलाकात तय कर ली है? | Have you arranged/fixed up a meeting with her/him? हैव यू अरेंज्ड फ़िक्स्ड अप अ मीटिंग विद हर/हिम? |
| 31. उनसे मिलकर बड़ी खुशी हुई। | It was nice meeting him. इट वॉज़ नाइस मीटिंग हिम. |
| 32. **आप किसी समय भी आइये।** | **You are always welcome.** यू आर ऑलवेज़ वेलकम. |
| 33. **तकल्लुफ़ मत कीजिए।** | **There is no need for formality./Don't be formal.** देअर इज़ नो नीड फ़ॉर फ़ॉरमेलिटी./डोन्ट बी फ़ॉर्मल. |
| 34. **मेरे उसके साथ संबंध बिगड़े हुए हैं।** | **I am not on good terms with him.** आइ ऐम नॉट ऑन गुड टर्म्ज़ विद हिम. |
| 35. हमारे आपसी संबंध बहुत अच्छे हैं। | We have an excellent / perfect relationship with each other. वी हैव ऐन एक्सीलेंट / पर्फ़ेक्ट रिलेशनशिप विद ईच अदर। |
| 36. आज की सुहावनी शाम के लिए धन्यवाद! | Thanks for a pleasant/wonderful / lovely evening! थैंक्स फॉर अ प्लेज़ंट / वंडरफ़ुल / लवली इवनिंग! |

**याद रखें ( Remember )**

अंग्रेज़ी में कुछ ऐसे शब्द हैं जिनका बहुवचन में प्रयोग करने पर अर्थ थोड़ा भिन्न हो जाता है। उदाहरण के लिए Rich का अर्थ धनी है पर Riches, Rich का बहुवचन नहीं। Example: (1) He is a richman . वह एक अमीर आदमी है, Riches make men proud रिचेज़ मेक मेन प्राउड (दौलत लोगों को घमंडी बना देती है)। इसी प्रकार निम्नलिखित शब्द सदा बहुवचन ही होते हैं: alms आम्ज़ (दान), spectacles स्पेक्टेक्ल्ज़ (ऐनक), trousers ट्राउज़र्ज़ (पैंट), scissors सीज़र्ज़ (कैंची), shorts शॉर्ट्स (निक्कर)।

कुछ शब्द ऐसे भी हैं जो हैं तो बहुवचन के, परंतु सदा एकवचन शब्द के समान प्रयोग में लाये जाते हैं, जैसे कि — Mathematics is difficult मैथेमैटिक्स इज़ डिफ़िकल्ट (गणित कठिन विषय है)। इसी प्रकार ये शब्द बहुवचन शब्द की तरह प्रयुक्त होते हैं — इनका अच्छी तरह अभ्यास कीजिए: Innings इनिंग्ज़ (पारी), news न्यूज़ (समाचार), means मीन्ज़ (उपाय), corps कोर (सेना की टुकड़ी), series सीरीज़ (ग्रन्थमाला)।

* आधे घंटे के लिए half an hour प्रयोग होता है।

1. वह तो एक साधारण दुकानदार है। He is a petty/an ordinary shopkeeper. ही इज़ अ पेटि/ऐन ऑर्डिनरी शॉप-कीपर.

2. छाबड़ी वाले ऊंची आवाज़ से चिल्ला रहे हैं। The hawkers are shouting at the top of their voice. द हॉकर्ज़ आर शाउटिंग ऐट द टॉप ऑफ़ देअर वॉइस.

3. **यह चावल घटिया दर्ज़े का है।** **This rice is of an inferior quality.** दिस राइस इज़ ऑफ़ ऐन इनफ़ीरिअर क्वॉलिटी.

4. यह वस्तु तो कौड़ियों के भाव बिक रही है। This article is selling at a throw-away price. दिस आर्टिकल इज़ सेलिंग ऐट अ थ्रो-अवे प्राइस.

5. **आजकल व्यापार में मंदा है।** **There is a depression in trade these days./There is a slump in business these days.** देअर इज़ अ डिप्रेशन इन ट्रेड दीज़ डेज़./देअर इज़ अ स्लम्प इन बिज़नेस दीज़ डेज़.

6. यह पुस्तक धड़ाधड़ बिक रही है। This book is selling like hot cakes. दिस बुक इज़ सेलिंग लाइक हॉट केक्स.

7. **मेरे पास पचास पैसे कम हैं।** **I am short by fifty paise.** आइ ऐम शॉर्ट बाइ फ़िफ़्टी पैसे.

8. यह हलवाई बासी वस्तुएं बेचता है। This confectioner sells stale stuff/things. दिस कनफ़ेक्शनर सेल्ज़ स्टेल स्टफ़/थिंग्ज़.

9. तुमने मुझे एक रुपया कम दिया है। You have given me one rupee less. यू हैव गिवन मी वन रुपी लेस.

10. **यह कपड़ा धोने पर सिकुड़ जाता है।** **This cloth shrinks on washing.** दिस क्लॉथ श्रिंक्स ऑन वॉशिंग.

11. यह आम अधिक पका हुआ है। This mango is over-ripe. दिस मैंगो इज़ ओवर-राइप.

12. हड़ताल के कारण सब काम बंद है। Everything is closed because of the strike. एवरीथिंग इज़ क्लोज़्ड बिकॉज़ ऑफ़ द स्ट्राइक.

13. हर प्रकार का कपड़ा इस दुकान से मिल सकता है। All varieties of cloth are available at this shop. ऑल वैरायटीज़ ऑफ़ क्लॉथ आर अवेलेबल ऐट दिस शॉप.

14. **यह पुस्तक खूब चलती है।** **This book is very popular.** दिस बुक इज़ वेरी पॉपुलर.

15. **भाव गिर रहे हैं।** **The prices are falling.** द प्राइसेज़ आर फ़ॉलिंग.

16. यह कोट तंग है। This coat is tight for me. दिस कोट इज़ टाइट फ़ॉर मी.

17. यह कुर्सी साठ रुपये में बहुत सस्ती है। This chair is quite cheap for sixty rupees. दिस चेअर इज़ क्वाइट चीप फ़ॉर सिक्सटी रुपीज़.

18. **बाल बहुत छोटे न काटना।** **Don't cut the hair too short.** डोन्ट कट द हेअर टू शॉर्ट.

19. उधार कभी मत खरीदो। Don't buy on credit. डोन्ट बाइ ऑन क्रेडिट.

20. **मेरा हिसाब चुका दो।** **Clear my accounts.** क्लीअर माइ अकाउंट्स.

21. बाज़ार से बीस रुपये का आटा ले आओ। Bring flour for twenty rupees from the bazaar/market. ब्रिंग फ़्लावर फ़ॉर ट्वेन्टि रुपीज़ फ्रॉम द बाज़ार/मार्किट.

| | |
|---|---|
| 22. मेरी पतलून ढीली / तंग है। | My trousers are loose / tight. माइ ट्राउज़र्ज आर लूस / टाइट. |
| 23. मेरी घड़ी को तेल और सफ़ाई चाहिए। | My watch needs cleaning and oiling. माइ वॉच नीड्ज़ क्लीनिंग ऐंड ऑयलिंग. |
| **24. क्या तुम्हें अपना जूता पांव में लगता है?** | **Does your shoe pinch you?** डज़ योर शू पिंच यू? |
| **25. यह कपड़ा कोट के लिए पूरा है।** | This cloth is enough for a coat. दिस क्लॉथ इज़ इनफ़ फ़ॉर अ कोट. |
| 26. मेरा नाप लो। | Take my measurements. टेक माइ मैज़रमेन्ट्स. |
| 27. मुझे कुछ अच्छी पुस्तकें दीजिए। | Give me some good books. गिव मी सम गुड बुक्स. |
| 28. डॉक्टर साहब का काम खूब चलता है। | The doctor has a large practice. द डॉक्टर हैज़ ए लार्ज प्रैक्टिस. |
| **29. इस कमीज़ के ठीक-ठीक दाम ले लो।** | **Charge a reasonable price for this shirt.** चार्ज अ रीज़नेबल प्राइस फ़ॉर दिस शर्ट. |
| **30. क्या माल अच्छा है?** | **Is the stuff good?** इज़ द स्टफ़ गुड? |
| **31. रंग पक्का है न?** | **Is the colour fast?** इज़ द कलर फ़ॉस्ट? |
| **32. यहां से बाज़ार कितनी दूर है?** | **How far is the market from here?** हाउ फ़ार इज़ द मार्किट फ्रॉम हिअर? |
| **33. काफी दूर है।** | **It's quite far.** इट्स क्वाइट फ़ार. |
| 34. अगर तुम एक ही स्थान से सभी चीजें खरीदना चाहते हो, तो सुपर बाज़ार में जाओ। | If you wish to buy everything from one place, go to Super Bazaar. इफ़ यू विश टु बाइ एवरीथिंग फ्रॉम वन प्लेस, गो टु सुपर बाज़ार. |
| 35. यह दुकानदार मिलावट की हुई चीज़ें बेचता है। | This shopkeeper sells adulterated stuff/things. दिस शॉपकीपर सेल्ज़ एडल्टरेटिड स्टफ़/थिंग्ज़. |
| **36. क्या आप चेक स्वीकार करते हैं?** | **Do you accept cheques?** डु यू अक्सेप्ट चेक्स? |
| **37. यह मैला है।** | **It's soiled/dirty.** इट्स सॉयल्ड/डर्टी. |
| **38. यह फटा हुआ है।** | **It's torn.** इट्स टॉर्न. |
| **39. यह बिलकुल नया है।** | **It's brand new.** इट्स ब्रैण्ड न्यू. |
| 40. यह दुकानदार उधार चीजें नहीं बेचता। | This shopkeeper doesn't sell things on credit. दिस शॉपकीपर डज़ंट सेल थिंग्ज़ ऑन क्रेडिट. |

## Describing People/things

| | |
|---|---|
| 1. वह लंबा है। | He is tall. ही इज़ टॉल. |
| 2. वह छोटे कद की है। | She is short. शी इज़ शॉर्ट. |
| 3. समीर मंझले कद का है। | Sameer is of medium height. समीर इज़ ऑफ़ मीडियम हाइट. |
| 4. ममता मोटी है। | Mamta is fat. ममता इज़ फ़ैट |
| 5. किटी दुबली-पतली है। | Kitty is slim. किटी इज़ स्लिम. |
| 6. नितिन का शरीर सुडौल है। | Nitin is well built. नितिन इज़ वेल बिल्ट. |
| 7. नेहा सुंदर है। | Neha is pretty/beautiful. नेहा इज़ प्रिटी/ब्यूटिफ़ुल. |
| 8. विपिन सुंदर है। | Vipin is handsome. विपिन इज़ हैंडसम. |
| 9. सिमी गोरी है। | Simi is fair. सिमी इज़ फ़ेअर. |
| 10. सौरभ सांवला/काला है। | Saurabh is dark. सौरभ इज़ डार्क. |
| 11. उसका रंग गेहुंआ है। | His complexion is wheatish. हिज़ कॉम्प्लेक्शन इज़ वीटिश. |
| 12. नितिन के मूंछ है। | Nitin has mustache. नितिन हैज़ मुस्टैश. |
| 13. मि. सिंह की दाढ़ी / मूंछ है। | Mr. Singh has a beard / moustache. मि. सिंह हैज़ ए बियर्ड / मुस्टैश. |
| 14. प्रदीप की दाढ़ी-मूंछ नहीं है। | Pradeep is clean shaved. प्रदीप इज़ क्लीन शेव्ड. |
| 15. यह बक्सा भारी है। | This box is heavy. दिस बॉक्स इज़ हेवी. |
| 16. यह पैकिट हल्का है। | This packet is light. दिस पैकिट इज़ लाइट |
| 17. यह मेज़ गोल है। | This table is round. दिस टेबल इज़ राउंड. |
| 18. मेरा पर्स चौकोर है। | My purse is square. माइ पर्स इज़ स्क्वेयर. |
| 19. यह टोकरी अंडाकार है। | This basket is oval. दिस बास्किट इज़ ओवल. |
| 20. यह पुस्तक वृत्ताकार है। | This book is circular. दिस बुक इज़ सरकुलर. |
| 21. यह कुआं बहुत गहरा है। | This well is very deep. दिस वेल इज़ वेरी डीप. |
| 22. यह तालाब उथला है। | This pond is shallow. दिस पौंड इज़ शैलो. |
| 23. यह रास्ता लंबा पर सुरक्षित है। | This route is long but safe. दिस रूट इज़ लौंग बट सेफ़. |
| 24. यह रास्ता छोटा पर खतरनाक है। | This route is short but risky/dangerous. दिस रूट इज़ शॉर्ट बट रिस्की/डेंजरस. |
| 25. चपाती बासी और कड़ी है। | This chapati is stale and hard. दिस चपाती इज़ स्टेल ऐंड हार्ड. |
| 26. डबल रोटी ताज़ी और नर्म है। | The bread is fresh and soft. द ब्रेड इज़ फ्रेश ऐंड सॉफ़्ट. |
| 27. खाना बहुत स्वादिष्ट है। | The food is delicious. द फ़ूड इज़ डिलिशयस. |
| 28. दो घरों के बीच ऊंची दीवार है। | There is a high wall between the two houses. देअर इज़ अ हाइ वॉल बिटवीन द टू हाउसिज़. |
| 29. इस कमरे की छत नीची है। | This room has a low ceiling. दिस रूम हैज़ अ लो सीलिंग. |

### याद रखें ( Remember )

जिन शब्दों के अंत में ant होता है, वे संज्ञा अथवा विशेषण होते हैं, जैसे abundant (प्रचुर मात्रा में उपलब्ध), distant (दूर का), ignorant (अनभिज्ञ), important (महत्त्वपूर्ण)। ये शब्द विशेषण हैं, परंतु applicant (प्रार्थी), servant (नौकर) आदि संज्ञा हैं, यद्यपि इनके अंत में भी ant है।

ent में समाप्त होने वाले शब्द भी ( ant में समाप्त होने वाले शब्दों के समान) संज्ञा — जैसे कि ascent (चढ़ाई), comment (टिप्पणी) — भी होते हैं और विशेषण भी, जैसे — content (संतुष्ट), dependent (निर्भर), excellent (अत्युत्तम), intelligent (प्रतिभाशाली), violent (हिंसक) आदि।

विशेषण की मोटी पहचानों में से एक यह है कि शब्द के अंत में ful हो। उदाहरण के लिए, This is a beautiful garden . (यह सुंदर बाग है।)। यहां beauty में ful लगाया गया है और y बदलकर i हो गया है। कुछ और उदाहरण: awe से awful (ऑफ़ुल), भयानक

colour से colourful (कलरफ़ुल), रंगीन

power से powerful (पावरफ़ुल), बलवान

bash से bashful (बैशफ़ुल), लज्जाशील

delight से delightful (डिलाइटफ़ुल), प्रफ़ुल्ल

truth से truthful (ट्रूथफ़ुल), सच्चा आदि।

1. जैसा हम परिश्रम करेंगे, वैसा ही हमें उसका पुरस्कार मिलेगा। — As we labour, so shall we be rewarded./Our reward will depend on our labour. ऐज़ वी लेबर, सो शैल वी बी रिवॉर्डिड./आवर रिवॉर्ड विल डिपेन्ड ऑन आवर लेबर.

2. आपने अंग्रेज़ी की कौन-कौन सी पुस्तकें पढ़ी हैं? — Which books in English have you read? विच बुक्स इन इंगलिश हैव यू रेड?

3. मैं इतना थक गया हूं कि अपनी क्लास में पढ़ने नहीं जा सकता। — I'm too tired to attend the class. आइम टू टायर्ड टु अटेंड द क्लास.

4. **उसकी परीक्षा कब से है?** — **When does her examination begin?** वेन डज़ हर इग्ज़ैमिनेशन बिगिन?

5. **मैं इस वर्ष बी.ए. पास कर लूंगा।** — **I'll pass my B.A. this year./I'll be a graduate this year.** आइल पास माइ बी.ए. दिस ईयर./आइल बी अ ग्रेजुएट दिस ईयर.

6. **आज मैं कुछ नहीं पढ़ सका।** — **I couldn't study anything today.** आइ कुडन्ट स्टडी एनिथिंग टुडे.

7. **वह बी.ए. परीक्षा में असफ़ल हो गया।** — **He failed in the B.A. examination.** ही फ़ेल्ड इन द बी.ए. इग्ज़ैमिनेशन.

8. **प्रश्न बड़ा आसान है।** — **The question is very easy.** द क्वेश्चन इज़ वेरी ईज़ी.

9. न तो आशा और न ही उसकी बहन लगातार स्कूल आती है। — Neither Asha nor her sister comes to school regularly. नाइदर आशा नॉर हर सिस्टर कम्ज़ टु स्कूल रेग्युलर्ली.

10. **मैं ज़रूर पास हो जाऊंगा।** — **I'll definitely pass/get through.** आइल डेफ़िनिटली पास/गेट थ्रू.

11. मैंने पिछली रात बड़ी मज़ेदार पुस्तक पढ़ी — I read a very interesting book last night. आइ रेड अ वेरी इंट्रेस्टिंग बुक लास्ट नाइट.

12. वह हिन्दी में कमज़ोर है। — He is weak in Hindi. ही इज़ वीक इन हिन्दी.

13. आजकल क्लास जल्दी लग जाती है। — Classes start early nowadays/these days. क्लासेज़ स्टार्ट अर्ली नाउअडेज़/दीज़ डेज़.

14. **हमने अपनी पढ़ाई पूरी कर ली है।** — **We have completed/finished our studies.** वी हैव कम्पलीटेड /फ़िनिश्ड आवर स्टडीज़.

15. तुम या तो उससे माफ़ी मांगो या फिर ज़ुर्माना अदा कर दो। — Either you beg his pardon, or pay the fine. आइदर यू बेग हिज़ पार्डन, ऑर पे द फ़ाइन.

16. **उसे कुछ नहीं आता-जाता।** — **He doesn't know anything./He's good for nothing.** ही डज़न्ट नो एनिथिंग./ही इज़ गुड फ़ॉर नथिंग.

17. वह बुधवार से हाज़िर नहीं है। — She has been absent since Wednesday. शी हैज़ बीन ऐबसेंट सिन्स वेन्ज़डे.

18. मेरे पास अपना काम पूरा करने का समय नहीं था। — I had no time to finish my work. आइ हैड नो टाइम टु फ़िनिश माइ वर्क.

19. **इसका अर्थ क्या है।** — **What does it mean?** वॉट डज़ इट मीन?

20. वह अच्छी तरह मन लगाकर पढ़ती है। — She takes keen interest in her studies. शी टेक्स कीन इंट्रेस्ट इन हर स्टडीज़.

| | |
|---|---|
| 21. स्टूडेंट्स को रिज़ल्ट कल पता चलेगा। | The students will know the result tomorrow.<br>द स्टूडेंट्स विल नो द रिज़ल्ट टुमॉरो. |
| 22. **तुम परीक्षा में पास हो गये।** | **You have passed the examination.** यू हैव पास्ड दी इग्ज़ैमिनेशन. |
| 23. **मुझे पढ़ने क्यों नहीं देते?** | **Why don't you let me read/study?** वाइ डोन्ट यू लेट मी रीड/स्टडी? |
| 24. यदि तुम पास हुए, तो तुम्हारे माता-पिता खुश होंगे। | If you pass, your parents will be happy.<br>इफ़ यू पास, योर पेरेंट्स विल बी हैपी. |
| 25. **मैं अंग्रेज़ी बोलना जानती हूं।** | **I know how to speak English.** आइ नो हाउ टु स्पीक इंगलिश. |
| 26. **तुम किस कॉलेज में पढ़ते हो?** | **In which college are you?** इन विच कॉलिज आर यू? |
| 27. तुम्हारी पढ़ाई कैसी चल रही है? | How are you getting on with your studies?<br>हाउ आर यू गेटिंग ऑन विद योर स्टडीज़? |
| 28. मैं इस कॉलेज में दो साल से हूं। | I have been in this college for two years.<br>आइ हैव बीन इन दिस कॉलिज फ़ॉर टू ईयर्ज़. |
| 29. मैं इस कॉलेज में सन् 1980 से हूं। | I have been in this college since 1980.<br>आइ हैव बीन इन दिस कॉलिज सिंस 1980. |
| 30. तुम्हारा स्कूल अच्छा है। | Your school is good. योर स्कूल इज़ गुड. |
| 31. **वह अंग्रेज़ी में अच्छा है।** | **He is good at English.** ही इज़ गुड ऐट इंगलिश. |
| 32. वह इस वर्ष परीक्षा में नहीं बैठेगा। | He is dropping out of the examination this year.<br>ही इज़ ड्रॉपिंग आउट आफ़ दि इग्ज़ैमिनेशन दिस ईयर. |
| 33. **वह खेलों में बहुत होशियार है।** | **He is a good sportsman.** ही इज़ अ गुड स्पोर्ट्समैन. |
| 34. **तुम्हारी लिखाई अच्छी नहीं है।** | **Your handwriting is not good.** योर हैन्डराइटिंग इज़ नॉट गुड. |
| 35. पुस्तक अभी अपने पास ही रहने दो। | Keep the book with you for the present.<br>कीप द बुक विद यू फ़ॉर द प्रेज़ेंट. |
| 36. वह अक्सर स्कूल से भाग जाता है। | He often runs away from the school. ही ऑफ़न रन्ज़ अवे फ्रॉम स्कूल. |
| 37. **आपका ध्यान किस ओर है?** | **What are you looking at?/Why don't you pay attention?**<br>वॉट आर यू लुकिंग ऐट?/वाइ डोन्ट यू पे अटेंशन? |
| 38. क्या आपका हेडमास्टर पर कोई प्रभाव नहीं? | Don't you have any influence on the headmaster?<br>डोन्ट य हैव एनी इन्फ़्लुऐंस ऑन द हेडमास्टर? |
| 39. **हमारे स्कूल में कल छुट्टियां हो जाएंगी।** | **Our school will be closed for vacation from tomorrow.**<br>आवर स्कूल विल बी क्लोज़्ड फ़ॉर वेकेशन फ्रॉम टुमॉरो. |
| 40. **लड़को, समय समाप्त हो गया, पर्चे दे दो।** | **Boys, time is over, hand in your papers.**<br>बॉयज़, टाइम इज़ ओवर, हैंड इन योर पेपर्ज़. |
| 41. **नया टाइम-टेबल पहली मई से चालू होगा।** | **The new time-table will come into force from 1st May.**<br>द न्यू टाइम-टेबल विल कम इन्टु फ़ोर्स फ्रॉम फ़र्स्ट मे. |
| 42. बकवास क्यों करते हो, मुंह बंद करो। | Why do you chatter/speak nonsense? Hold your tongue./Keep shut. वाइ डू यू चैटर/स्पीक नॉन्सन्स. होल्ड योर टंग./कीप शट. |
| 43. मेरे पास फालतू पेंसिल नहीं है। | I don't have a spare pencil. आइ डोन्ट हैव अ स्पेअर पेंसिल. |
| 44. **हमारी आपस में बोलचाल नहीं है।** | **We are not on speaking terms.** वी आर नॉट ऑन स्पीकिंग टर्म्ज़. |
| 45. **हमारा एक-दूसरे के घर आना-जाना नहीं है।** | **We are not on visiting terms.** वी आर नॉट ऑन विज़िटिंग टर्म्ज़. |

46. यह स्टूडेंट दसवीं क्लास में नहीं चल सकेगा। This boy won't be able to get on in the 10th class.
दिस बॉय वोन्ट बी एबल टु गेट ऑन इन द टेन्थ क्लास.

47. बक-बक मत करो। Don't speak nonsense./Stop yapping. डोन्ट स्पीक नॉन्सन्स./स्टॉप यैपिंग.

48. क्या हाज़री लग गयी है? Has the roll been called? हैज़ द रोल बीन कॉल्ड?

49. **गणित तो मेरे लिए हौवा है। Mathematics is my bugbear.** मैथेमैटिक्स इज़ माइ बगबेअर.

50. सारी कोशिशें असफ़ल रहीं। All the efforts failed. ऑल दी एफर्ट्स फ़ेल्ड.

51. नरेन क्लास का सबसे होशियार बालक है। Naren is the best boy in the class. नरेन इज़ द बेस्ट बॉय इन द क्लास.

52. **वह मुझसे एक साल पीछे है। He is junior to me by one year.** ही इज़ जूनियर टु मी बाइ वन ईयर.

53. अच्छा विद्यार्थी कक्षा का नाम रोशन करता है। A good boy brings credit to his class
अ गुड बॉय ब्रिंग्ज़ क्रेडिट टु हिज़ क्लास.

54. वह गणित में मुझसे आगे है। He is ahead of me in Mathematics. ही इज़ अहेड ऑफ़ मी इन मैथेमैटिक्स.

55. **यह पेपर किसने बनाया है? Who has set this paper?** हू हैज़ सेट दिस पेपर?

56. **स्कूल जाने का समय हो गया है। It is time for school.** इट इज़ टाइम फ़ॉर स्कूल.

57. लड़का स्कूल नहीं आया। The boy did not come to school. द बॉय डिड नॉट कम टु स्कूल.

58. **लड़के ने कविता सुनायी। The boy recited a poem.** द बॉय रिसाइटिड अ पोएम.

59. क्या कोई फालतू कॉपी आपके पास है? Do you have a spare exercise book/notebook?
डू यू हैव अ स्पेअर एक्सरसाइज़ बुक/नोट बुक?

60. हेडमास्टर ने मेरा ज़ुर्माना माफ़ कर दिया। The headmaster exempted my fine. द हेडमास्टर इग्ज़ैम्प्टेड माइ फ़ाइन.

61. **उसे अंग्रेजी में डिस्टिंक्शन मिली है। He has got a distinction in English.**
ही हैज़ गॉट अ डिस्टिंक्शन इन इंग्लिश.

62. **तुम्हारे पास आर्ट्स के विषय हैं या साइंस के? Have you offered arts or science?**
हैव यू ऑफ़र्ड आर्ट्स ऑर साइंस?

63. मेरे पास फ़िज़िक्स, केमिस्ट्री और बायोलोजी है। I have offered physics, chemistry and biology.
आइ हैव ऑफ़र्ड फ़िज़िक्स, केमिस्ट्री ऐंड बायोलोजी.

**याद रखें ( Remember )**

This loan is repayable within twenty years (यह ऋण बीस साल में लौटा दिया जाना चाहिए।), He recalled his school days (उसने अपने स्कूल के दिन याद किये।), When will you return ? (आप कब लौटेंगे?) इन वाक्यों में:

| | | |
|---|---|---|
| repayable | = | re + payable |
| recall | = | re + call |
| return | = | re + turn |

re तीन शब्दों के प्रारंभ में है। 're' का अर्थ है 'वापस' जिससे:

| | | |
|---|---|---|
| re = payable | = | वापस + देय अर्थात् लौटाने योग्य |
| re + call | = | वापस + बुलाना अर्थात् याद करना |
| re + turn | = | वापस + मुड़ना अर्थात् वापस आना |

re को prefix (उपसर्ग) कहते हैं। इसके योग से बने कुछ और शब्द

remark (रिमार्क)-टिप्पणी देना

remove (रिमूव)-हटाना

rejoin (रिजॉइन)-दोबारा सम्मिलित होना

replace (रिप्लेस)-एक के बदले दूसरे को रखना

remind (रिमाइण्ड)-याद कराना

reform (रिफ़ॉर्म)-सुधारना, सुधरना

1. **कल रात मुझे बुखार हो गया था।** — **I had fever last night.** आइ हैड फ़ीवर लास्ट नाइट.
2. बुखार उतरने पर तीन बार कुनैन खाना। — Take quinine thrice after the fever is down. टेक क्विनीन थ्राइस आफ़्टर द फ़ीवर इज़ डाउन.
3. **मुझे अपनी सेहत की चिंता है।** — **I am worried about my health.** आइ ऐम वरिड अबाउट माइ हेल्थ.
4. **वह आंखों का डॉक्टर है।** — **He is an eye specialist.** ही इज़ ऐन आइ स्पेशलिस्ट.
5. उसका स्वास्थ्य बिगड़ गया है। — He is run down in health. ही इज़ रन डाउन इन हेल्थ.
6. मेरे पैर के अंगूठे पर चोट आयी है। — I've hurt my big toe. आइ'व हर्ट माइ बिग टो.
7. उसके सब दांत ठीक हैं। — All his teeth are intact. ऑल हिज़ टीथ आर इन्टैक्ट.
8. **वह काना है।** — **He is blind in one eye.** ही इज़ ब्लाइंड इन वन आइ.
9. **वह लंगड़ा है।** — **He is lame.** ही इज़ लेम.
10. **मुझे प्राय: कब्ज़ रहती है।** — **I often have constipation.** आइ ऑफ़न हैव कॉन्स्टीपेशन.
11. **मेरा पेट खराब है।** — **My digestion is bad./My stomach is upset.** माइ डाइजेशन इज़ बैड./माइ स्टमक इज़ अप्सेट.
12. धीरे-धीरे मेरा सिर दबा देना। इससे मुझे आराम मिलता है। — Press my head gently. It's comforting. प्रेस माइ हेड जेंटली. इट्स कम्फ़र्टिंग.
13. **उसकी आंखें दुखतीं हैं और पानी बहता है।** — **His eyes are sore and watering.** हिज़ आइज़ आर सोर ऐंड वॉटरिंग.
14. उसके सारे शरीर पर फोड़े हैं। — His body is covered with boils. हिज़ बॉडी इज़ कवर्ड विद बॉइल्ज़.
15. आजकल शहर में हैज़ा फैल गया है। — These days/Nowadays cholera has spread in the city. दीज़ डेज़/नाउ अ डेज़ कॉलरा हैज़ स्प्रेड इन द सिटी.
16. व्यायाम सभी रोगों की अचूक दवा है। — Exercise is a panacea for all diseases. एक्सर्साइज इज़ अ पैनेसिआ फ़ॉर ऑल डिज़ीज़िज़.
17. **उसे दिल की बीमारी है।** — **He has heart trouble.** ही हैज़ हार्ट ट्रबल.
18. दवाई कड़वी होती है, परंतु रोगी को ठीक करती है। — Medicine is bitter but it cures the patient. मेडिसन इज़ बिटर बट इट क्योर्ज़ द पेशंट.
19. आजकल ज्वर ज़ोर पर है, डॉक्टर पैसा बना रहे हैं। — Nowadays fever is raging violently and the doctors are minting money. नाउअडेज़ फ़ीवर इज़ रेजिंग वॉयलेंटली ऐंड द डॉक्टर्ज़ आर मिन्टिंग मनी.
20. क्या तुम्हें थर्मामीटर देखना आता है। — Can you read the thermometer? कैन यू रीड द थरमॉमीटर?
21. शहर में चेचक तथा बुखार बहुत ज़ोर पर है। — Small pox and fever are raging in the city. स्मॉल पॉक्स ऐंड फ़ीवर आर रेजिंग इन द सिटी.
22. आपके भाई को कब से बुखार है? — How long has your brother been down with fever? हाउ लौंग हैज़ योर ब्रदर बीन डाउन विद फ़ीवर?

| | |
|---|---|
| 23. कुनैन मलेरिया की असरदार दवा है। | Quinine is an effective remedy for malaria. क्विनीन इज़ ऐन इफ़ेक्टिव रेमेडी फ़ॉर मलेरिया. |
| 24. **मुझे बुखार लग रहा है।** | **I'm feeling feverish.** आइम फ़ीलिंग फ़ीवरिश. |
| 25. **किसी डॉक्टर को दिखाओ।** | **Consult a/some doctor.** कंसल्ट अ/सम डॉक्टर. |
| 26. उसे पुराना बुखार है। | He has chronic fever. ही हैज़ क्रॉनिक फ़ीवर. |
| 27. **उसका बुखार उतर गया है।** | **His fever is down.** हिज़ फ़ीवर इज़ डाउन. |
| 28. महिला की बीमारी ठीक हो गयी। | The lady recovered from her illness. द लेडी रिकवर्ड फ्रॉम हर इलनेस. |
| 29. **अब रोगी खतरे से बाहर है।** | **Now the patient is out of danger.** नाउ द पेशेंट इज़ आउट ऑफ़ डेंजर. |
| 30. **उसको बहुत चोट लगी है।** | **He is badly hurt.** ही इज़ बैडली हर्ट. |
| 31. आपको नियम से व्यायाम करना चाहिए। | You should exercise regularly. यू शुड एक्सरसाईज़ रेग्युलरली. |
| 32. ज़्यादा कार्य ने इसका स्वास्थ्य बिगाड़ दिया है। | Overwork has ruined his health. ओवरवर्क हैज़ रूइंड हिज़ हेल्थ. |
| 33. उसे बदहज़मी है। | He has indigestion. ही हैज़ इन्डाइजेशन. |
| 34. मच्छरों ने नाक में दम कर रखा है। | Mosquitoes are a menace. मॉस्किटोज़ आर अ मेनेस. |
| 35. मेरा बुखार उतर गया है। | I have recovered from fever. आइ हैव रिकवर्ड फ्रॉम फ़ीवर. |
| 36. **उसकी तबीयत ढीली है।** | **He is not feeling well.** ही इज़ नॉट फ़ीलिंग वेल. |
| 37. वह एक तंदुरुस्त बच्चा है। | He is a healthy child. ही इज़ अ हेल्दी चाइल्ड. |
| 38. मुझे कुछ आंतों की तकलीफ़ है। | I am suffering from some intestinal disorder. आइ ऐम सफ़रिंग फ्रॉम सम इंटेस्टाइनल डिसॉर्डर. |
| 39. **इलाज से परहेज़ अच्छा है।** | **Prevention is better than cure. प्रिवेंशन इज़ बेटर दैन क्योर.** |
| 40. दिन में आकर सो जाइए। रात को खाकर घूम आइए। | After lunch sleep a while. After dinner walk a mile. आफ़्टर लंच स्लीप अ वाइल./आफ़्टर डिनर वॉक अ माइल. |
| 41. वह मासिक धर्म से है। | She is in her period. शी इज़ इन हर पीरियड. |
| 42. वह अपना वज़न कम करने की कोशिश कर रही है। | She is trying to reduce her weight. शी इज़ ट्राइंग टु रिड्यूस हर वेट. |
| 43. वहीदा बहुत कमज़ोर है। | Waheeda is very weak. वहीदा इज़ वेरी वीक. |
| 44. रानी बहुत कमज़ोर है। | Rani is very weak. रानी इज़ वेरी वीक. |
| 45. सेहत के लिए खुशी सबसे अच्छी खुराक चीज है। | Happiness is the best tonic/thing for health. हैपिनेस इज़ द बेस्ट टॉनिक/थिंग फ़ॉर हैल्थ. |

1. जल्दी चलिए। — Hurry up please. हरी अप प्लीज़.

2. **हम रास्ता भूल गये।** — **We have lost our way.** वी हैव लॉस्ट आवर वे.

3. **यात्रा लंबी है।** — **It's a long journey.** इट्स अ लौंग जर्नी.

4. मुझे आगरा जाना है। — I have to go to Agra. आइ हैव टु गो टु आगरा.

5. **तुम शीघ्र ही क्यों वापस आ गये?** — **Why did you come back so soon?** वाइ डिड यू कम बैक सो सून?

6. आप कहां ठहरे हुए हैं? — Where are you staying? वेअर आर यू स्टेइंग?

7. क्या आपने टिकट ले लिया? — Have you bought the ticket? हैव यू बॉट द टिकिट?

8. क्या जोधपुर मेल समय पर आ रही है। — Is the Jodhpur Mail arriving on time. इज़ द जोधपुर मेल अराइविंग ऑन टाइम.

9. मैं साढ़े दस बजे की गाड़ी से कोलकाता जाऊंगा। — I'll go to Kolkata by the 10.30 train. आइल गो टु कोलकाता बाइ द टेन-थर्टी ट्रेन.

10. **हम साथ-साथ चलेंगे।** — **We'll go together.** वी'ल गो टुगेदर.

11. इस वर्ष बद्रीनाथ मंदिर जून में खुलेगा। — Badrinath temple will reopen in June this year. ब्रदीनाथ टेम्पल विल रीओपन इन जून दिस ईयर.

12. पंजाब मेल किस समय छूटती है? — When does the Punjab Mail leave? वेन डज़ द पंजाब मेल लीव?

13. **हम समय पर पहुंच जाएंगे।** — **We'll reach in time.** वी'ल रीच इन टाइम.

14. **गाड़ी किस प्लेटफ़ार्म पर आयेगी?** — **On which platform will the train arrive?** ऑन विच प्लेटफ़ॉर्म विल द ट्रेन अराइव?

15. रेलवे स्टेशन यहां से कितनी दूर है? — How far is the railway station from here? हाउ फ़ार इज़ द रेलवे स्टेशन फ्रॉम हिअर?

16. जल्दी कीजिये, नहीं तो गाड़ी छूट जाएगी। — Hurry up, otherwise you'll miss the train. हरी अप, अदरवाइज़ यू'ल मिस द ट्रेन.

17. गाड़ी अब दिखाई नहीं देती। — The train is out of sight now. द ट्रेन इज़ आउट ऑफ़ साइट नाउ.

18. मैं अपने भाई को स्टेशन पर सी ऑफ़ करने जा रहा हूं। — I am going to the station to see off my brother. आइ ऐम गोइंग टु द स्टेशन टु सी ऑफ़ माइ ब्रदर.

19. **पैदल तो केवल दस मिनट का रास्ता है।** — **It is only ten minutes walk.** इट इज़ ओनली टेन मिनिट्स वॉक.

20. मैं उन्हें लेने स्टेशन जा रहा हूं। — I'm going to the station to receive them. आइम गोइंग टु द स्टेशन टु रिसीव देम.

21. यह आम रास्ता नहीं है। — It's no thoroughfare. इट्स नो थॉरोफ़ेअर.

22. हम शिकार के लिए जंगल में गये। — We went to the forest for hunting. वी वेन्ट टु द फ़ॉरेस्ट फ़ॉर हंटिंग.

23. **सड़क मरम्मत के लिए बंद है।** — **The road is closed for repairs.** द रोड इज़ क्लोज़्ड फ़ॉर रिपेयर्ज़.

24. **वे गाड़ी में न चढ़ सके।** — **They couldn't catch the train.** दे कुडन्ट कैच द ट्रेन.

25. अगले पहिये में हवा कम थी। — The front wheel had less air. द फ्रंट वील हैड लेस एअर.

26. **मोटर का टायर फट गया।** — **The tyre of the car burst.** द टायर ऑफ़ द कार बर्स्ट.

27. मैं साइकिल चलाने का शौकीन हूं। — I'm fond of cycling. आइम फ़ौंड ऑफ़ साइक्लिंग.

28. मैंने सहारनपुर में गाड़ी बदली। — I changed the train at Saharanpur. आइ चेंज्ड द ट्रेन ऐट सहारनपुर.

29. टिकट-घर दिन-रात खुला रहता है। — The booking office remains open twenty-four hours. द बुकिंग ऑफ़िस रिमेन्ज़ ओपन ट्वेन्टी-फ़ोर आवर्ज़.

30. क्या यह गाड़ी सीधी कोलकाता जाती है? — Is this a direct train to Kolkata? इज़ दिस अ डायरेक्ट ट्रेन टु कोलकाता?

31. मैं आपके साथ स्टेशन चलूंगा। — I'll accompany you to the station. आइल अकम्पना यू टु द स्टशन.

32. अगले हफ़्ते मैं काश्मीर में होऊंगा। — I'll be in Kashmir next week. आइल बी इन काश्मीर नेक्स्ट वीक.

33. रेल की पटरी पर से जाना मना है। — Crossing the railway tracks is prohibited. क्रॉसिंग द रेलवे ट्रैक्स इज़ प्रोहिबिटेड.

34. अब आगे दिल्ली का स्टेशन है। — The next station is Delhi. द नेक्स्ट स्टेशन इज़ डेलही.

35. अभी गाड़ी चलने में आधा घंटा है। — There is still half an hour for the train to start. देअर इज़ स्टिल हाफ़ ऐन आवर फ़ॉर द ट्रेन टु स्टार्ट.

36. **जल्दी करो, गाड़ी यहां थोड़ी देर ठहरती है।** — **Hurry up, the train stops here for a short while.** हरी अप, द ट्रेन स्टॉप्स हिअर फ़ॉर अ शार्ट वाइल.

37. **गाड़ी का ठीक समय साढ़े ग्यारह बजे है।** — **The train is due at half-past eleven.** द ट्रेन इज़ ड्यू ऐट हाफ़-पास्ट इलेवन.

38. **मार्ग में हमारी मोटर खराब हो गयी।** — **Our car broke down on the way.** आवर कार ब्रोक डाउन ऑन द वे.

39. वह सोमवार को मुंबई उतरेगा। — He will land in Mumbai on Monday. ही विल लैंड इन मुंबई ऑन मंडे.

40. कुली जहाज़ से सामान उतार रहे हैं। — The porters are unloading the cargo. द पोर्टर्ज़ आर अनलोडिंग द कार्गो.

41. मैंने एक घोड़ा किराये पर लिया। — I hired a horse. आइ हायर्ड अ हॉर्स.

42. क्या यहां कोई किराये की मोटर मिल जाएगी? — Is a taxi/cab available here? इज़ अ टैक्सी/कैब अवेलेबल हिअर?

43. गाड़ी तो प्लेटफ़ार्म पर पहुंच चुकी है। — The train has already reached the platform. द ट्रेन हैज़ ऑलरेडी रीच्ड द प्लेटफ़ार्म.

44. यह डिब्बा तो सैनिकों के लिए रिज़र्व है, हम तो स्लीपर में जा रहे हैं। — This bogey is reserved for soldiers, we are travelling by the sleeper coach. दिस बोगी इज़ रिज़र्व्ड फ़ॉर द सोल्जर्ज़, वी आर ट्रैवलिंग बाइ द स्लीपर कोच.

45. इस वर्ष आप गर्मी की छुट्टियां कहां बिता रहे हैं? — Where will you spend your summer vacation this year? वेअर विल यू स्पेंड योर समर वेकेशन दिस ईयर?

46. मैं किसी पहाड़ी स्थान पर जाऊंगा, शायद श्रीनगर को। — I'll go to some hill station, probably to Srinagar. आइल गो टु सम हिल स्टेशन, प्रॉबेब्ली टु श्रीनगर.

**याद रखें ( Remember )**

* Our school will reopen tomorrow (हमारा स्कूल कल खूलेगा), Curzon Road in New Delhi has been renamed Kasturba Gandhi Marg (नई दिल्ली में कर्ज़न रोड का नाम बदलकर कस्तूरबा गांधी मार्ग रखा गया है) में reopen = re + open, renamed = re + named . यहां re उपसर्ग का अर्थ है, पुन:। इस अर्थ वाले कुछ शब्द ये हैं:

rebound (उछल कर वापस आना)
reclaim (फिर से प्राप्त करना)
recoil (पीछे धकेला जाना)
recount (फिर से गिनना, वर्णन करना)
re-cross (फिर से पार करना)
re-enter (फिर से प्रवेश करना)
refill (फिर से भरना)
refund (लौटाना)
reload (फिर से भरना)
remake (फिर से बनाना)
replant (फिर से लगाना — पौधा आदि)
reprint (फिर से छापना)
retake (फिर से लेना)
retrace (उसी मार्ग पर लौटना)
rejoin (फिर से मिलना)

# th Day

## 43 . मनोरंजन ( Recreation )

1. **हम गाना सुन रहे थे।** **We were listening to music.** वी वर लिस्निंग टु म्यूज़िक.
2. वह सिनेमा पर तुम्हारा इंतज़ार करेगी। She will wait for you at the cinema. शी विल वेट फ़ॉर यू ऐट द सिनेमा.
3. वह पियानो बजा सकती है पर वायलिन नहीं। She can play the piano but not the violin. शी कैन प्ले द पिआनो बट नॉट द वायलिन.
4. मैं हरेक रविवार सिनेमा जाया करता था। I used to go to see a film every Sunday. आइ यूज़्ड टु गो टु सी अ फ़िल्म एवरी सण्डे.
5. **टिकटें इकट्ठी करना मेरा शौक है।** **Stamp collecting/philately is my hobby.** स्टैम्प् कलेक्टिंग/फ़िलेटली इज़ माइ हॉबी.
6. मैंने अपनी कुछ टिकटें अमिताभ को दिखाईं। I showed some of my stamps to Amitabh. आइ शोड सम ऑफ़ माइ स्टैम्प्स टु अमिताभ.
7. बहुत मधुर गीत था। It was a sweet/melodious song. इट वॉज़ अ स्वीट/मेलोडियस सौंग।
8. यह बड़ी मज़ेदार कहानी थी। It was a very interesting story. इट वॉज़ अ वेरी इंट्रेस्टिंग स्टोरी.
9. **क्या आज का ड्रामा देखने लायक है?** **Is today's play worth seeing?** इज़ टुडे'ज़ प्ले वर्थ सीइंग?
10. 'कर्म' फ़िल्म जल्दी ही दिखायी जाएगी। The film 'Karm' will be released shortly द फ़िल्म कर्म विल बी रिलीज़्ड शॉर्टली.

## 44 . ऐसा मत कीजिए ( Don'ts )

1. काम से जी मत चुराओ। Don't shirk work. डोन्ट शर्क वर्क.
2. जल्दी न करो। Don't be in a hurry. डोन्ट बी इन अ हरी.
3. दूसरों की बुराई मत करो। Don't speak ill of others. डोन्ट स्पीक इल ऑफ़ अदर्ज़.
4. दूसरों की हंसी मत उड़ाओ। Don't laugh at others. डोन्ट लाफ़ ऐट अदर्ज़.
5. दूसरों से झगड़ा मत करो। Don't quarrel with others. डोन्ट क्वॉरल विद अदर्ज़.
6. दूसरों पर निर्भर मत रहो। Don't depend upon others. डोन्ट डिपेन्ड अपॉन अदर्ज़.
7. **नंगे पैरों से बाहर मत जाओ।** **Don't go out barefooted.** डोन्ट गो आउट बेअरफ़ुटिड.
8. अपना समय नष्ट मत करो। Don't waste your time. डोन्ट वेस्ट योर टाइम.
9. दूसरों की कोई चीज़ मत चुराओ। Don't steal others' things. डोन्ट स्टील अदर्ज़ थिंग्स.
10. अपना संतुलन मत खोओ। Don't lose your balance. डोन्ट लूज़ योर बैलंस.
11. **बेकार मत बैठो।** **Don't sit idle.** डोन्ट सिट आइडल.
12. काम करते हुए मत ऊंघो। Don't doze while working. डोन्ट डोज़ वाइल वर्किंग.
13. फूल मत तोड़ो। Don't pluck flowers. डोन्ट प्लक फ़्लावर्ज़.
14. फ़र्श पर मत थूको। Don't spit on the floor. डोन्ट स्पिट ऑन द फ़्लोर.
15. **दूसरों के काम में दखल मत डालो।** **Don't disturb others.** डोन्ट डिस्टर्ब अदर्ज़.
16. पन्नों के कोने न मोड़ो। Don't turn the corners of the pages. डोन्ट टर्न द कॉरनर्ज़ ऑफ़ द पेजिज़.
17. अपनी किताब पर कुछ न लिखो। Don't write anything on your books. डोन्ट राइट एनीथिंग ऑन योर बुक्स.

## 45 . ऐसा कीजिए ( Do's )

| | | |
|---|---|---|
| 1. | **जितना हो सके, साफ़ लिखो।** | **Write as neatly as you can.** राइट ऐज़ नीटली ऐज़ यू कैन. |
| 2. | पुस्तक पढ़ते समय हाथ हमेशा साफ़ रखो। | Handle a book with clean hands. हैंडल अ बुक विद क्लीन हैंड्ज़. |
| 3. | सड़क के बायीं ओर चलो। | Keep to the left. कीप टु द लेफ़्ट. |
| 4. | हमेशा अपने दायें हाथ से दूसरों से हाथ मिलाओ। | Always shake hands with your right hand. ऑल्वेज़ शेक हैंड्ज़ विद योर राइट हैंड. |
| 5. | मेहनत करने की आदत डालो। | Be hard working/Cultivate the habit of working hard. बी हार्ड वर्किंग./कल्टीवेट द हैबिट ऑफ़ वर्किंग हार्ड. |
| 6. | हमेशा मूर्खों को अपने से दूर रखो। | Always keep the idiots off. ऑल्वेज़ कीप द ईडियट्स ऑफ़. |
| 7. | **बड़ों के साथ सम्मानपूर्वक बात करो।** | **Talk respectfully with elders.** टॉक रिसपैक्टफुली विद एल्डर्ज़. |
| 8. | **अपने मतभेदों को भुला दो।** | **Sink your differences.** सिंक योर डिफ़रेंसिज़. |
| 9. | सुबह जल्दी उठा करो। | Wake up early in the morning. वेक अप अर्ली इन द मॉर्निंग. |
| 10. | सुबह और शाम सैर के लिए जाया करो। | Go out for a walk in the mornings and evenings. गो आउट फ़ॉर अ वॉक इन द मार्निंग्ज़ ऐंड इवनिंग्ज़. |
| 11. | दोनों वक्त खाने के बाद दांत साफ़ किया करो। | Brush your teeth after both the meals. ब्रश योर टीथ आफ़्टर बोथ द मील्ज़. |
| 12. | **सीधे खड़े रहो, झुको नहीं।** | **Stand upright, don't bend.** स्टैंड अपराइट, डोन्ट बेंड. |
| 13. | **अपने झगड़े निबटाओ।** | **Patch up your disputes.** पैच अप योर डिस्प्यूट्स. |
| 14. | अपनी आदतें सुधारो। | Mend your ways. मेन्ड योर वेज़. |
| 15. | अपने से बड़ों का कहना मानो। | Obey your elders. ओबे योर एल्डर्ज़. |
| 16. | अपने से छोटों को प्यार करो। | Love your youngers. लव योर यंगर्ज़. |
| 17. | अपने बराबर वालों का आदर करो। | Give due regard to your equals. गिव ड्यू रिगार्ड टु योर ईक्वल्ज़. |
| 18. | समय पर काम करो और ध्यान दो। | Be punctual and attentive. बी पंक्चुअल ऐंड अटैंटिव. |
| 19. | खाना पूरी तरह चबा कर खाओ। | Chew your food properly. च्यू योर फ़ूड प्रॉपर्ली. |
| 20. | **मज़बूती से पकड़ो।** | **Hold firmly.** होल्ड फ़र्मली. |

## याद रखें ( Remember )

I dislike mangoes (मैं आम पसंद नहीं करता), Do you give discount on your sales ? (क्या आप बेचे जाने वाले माल पर डिस्काउन्ट देते हैं?), He is a dishonest person (वह बेईमान आदमी है), इन वाक्यों में dislike = dis + like, discount = dis + count, dishonest = dis + honest आदि शब्दों में dis का मतलब है opposite (उल्टा)। इसी प्रकार like (पसंद करना) का उल्टा यानी dis + like (नापसंद करना) इत्यादि।

dis उपसर्ग ( prefix ) से बने कुछ और शब्द ये हैं:

dis उपसर्ग (prefix) से बने कुछ और शब्द ये हैं:

disable अयोग्य बनाना

disagree असहमत होना

displease अप्रसन्न करना

disobey आज्ञा न मानना

disprove गलत साबित करना

displace स्थान से हटाना

disarm हथियार छीनना

disgrace अपमान करना

ध्यान रहे ‘ dis ’ से शुरु होने वाले सभी शब्द विपरीतार्थक नहीं होते! उदाहरण के लिए ‘ distance ’, disturb आदि अपने आप में स्वतंत्र शब्द हैं ‘ tance ’ या ‘ turb ’ के विपरीतार्थक नहीं!

# th Day

## 46 . लेन-देन ( Dealings )

| | | |
|---|---|---|
| 1. | हिसाब साफ़ रखो। | Keep the accounts clear. कीप द अकाउंट्स क्लीअर. |
| 2. | अनाज का क्या भाव है? | How is the grain market? हाउ इज़ द ग्रेन मार्केट? |
| 3. | **पैसे गिन लीजिए।** | **Please count the money.** प्लीज़ काउंट द मनी. |
| 4. | मैं उसके धोखे में आ गया। | I got duped by him. आइ गॉट ड्यूप्ट बाइ हिम. |
| 5. | **यह खोटा सिक्का है।** | **This is a base coin.** दिस इज़ अ बेस कॉइन. |
| 6. | उसने अपना धन व्यापार में लगा दिया। | He invested all the money in trade/business. ही इनवेस्टिड ऑल द मनी इन ट्रेड/बिज़नेस. |
| 7. | मज़दूरी ठीक कर लो। | Settle the wages. सेटल द वेजिज़. |
| 8. | आपका बिज़नेस कैसा चल रहा है? | How is your business going? हाउ इज़ योर बिज़नेस गोइंग? |
| 9. | इन लड़कों को दो-दो रुपये दीजिए। | Give the boys two rupees each. गिव द बॉयिज़ टू रुपीज़ ईच. |
| 10. | तुम्हारी मज़दूरी मिल गयी। | Did you get your wages? डिड यू गेट योर वेजिज़? |
| 11. | अब मेरा आपका हिसाब साफ़ है। | Now I'm square with you. नाउ आइम स्क्वेअर विद यू. |
| 12. | एडवांस रुपया देना होगा। | Advance money will have to be paid. एडवांस मनी विल हैव टु बी पेड. |
| 13. | **आप मेरे लिए कितना रुपया दे सकते हैं?** | **How much money can you spare for me?** हाउ मच मनी कैन यू स्पेअर फ़ॉर मी? |
| 14. | आमदनी से ज़्यादा खर्च न करो। | Don't spend more than you earn. डोन्ट स्पेंड मोर दैन यू अर्न. |
| 15. | **क्या उसने तुम्हारा वेतन दे दिया?** | **Has he paid your salary?** हैज़ ही पेड योर सैलरी? |
| 16. | **बस, बिल बना दीजिए।** | **That's all, please make the bill.** दैट्स ऑल, प्लीज़ मेक द बिल. |
| 17. | **इन दिनों मुझे पैसे की तंगी है।** | **I'm hard up/tight these days.** आइम हार्ड अप/टाइट दीज़ डेज़. |
| 18. | उधार मत दो, क्योंकि इससे न केवल रुपया जाता है बल्कि दोस्त भी। | Don't lend, for a loan often loses both itself and a friend. डोन्ट लेंड, फ़ॉर अ लोन ऑफ़न लूज़िज़ बोथ इटसेल्फ़ ऐंड अ फ्रेंड. |
| 19. | **मेरे पास नकद रुपया नहीं है।** | **I don't have any cash.** आइ डोन्ट हैव एनी कैश. |
| 20. | हम अपना सारा रुपया बैंक में जमा करा देंगे। | We'll deposit all our money in the bank. वी'ल डिपॉजिट ऑल आवर मनी इन द बैंक. |
| 21. | रुपये की कमी है। | There is a shortage of funds/cash. देअर इज़ अ शॉर्टेज ऑफ़ फ़ंड्ज़/कैश. |
| 22. | आपके पास कितनी नकदी है? | How much is the cash in hand? हाउ मच इज़ द कैश इन हैंड? |
| 23. | मैं पैसों का भूखा नहीं हूं। | I am not after money. आइ ऐम नॉट आफ़्टर मनी. |
| 24. | मैं बिज़नेस में अपनी सारी पूंजी लगा दूंगा। | I'll invest everything in the business. आइल इनवेस्ट एवरीथिंग इन द बिज़नेस. |
| 25. | सब रुपये खर्च हो गये। | All the money has been spent. ऑल द मनी हैज़ बीन स्पेंट. |
| 26. | **क्या आप मुझे सौ रुपये उधार देंगे?** | **Can you lend me hundred rupees?** कैन यू लेंड मी हंड्रेड रुपीज़? |
| 27. | मुझे कई बिलों का पैसा चुकाना है। | I have to pay several bills. आइ हैव टु पे सेवरल बिल्ज़. |

## 47 . व्यापार ( Business )

1. क्या उनसे आपका कोई लेन-देन है? Do you have any dealings with him? डू यू हैव एनी डीलिंग्ज़ विद हिम?
2. **आप नौकरी करते हैं या बिज़नेस?** **Are you in service or business?** आर यू इन सर्विस ऑर बिज़नेस?
3. आजकल बिज़नेस की अच्छी हालत है। Business is flourishing these days. बिज़नेस इज़ फ़्लर्शिंग दीज़ डेज़.
4. स्टेशन से पार्सल छुड़ा लाओ। Get the parcel delivered from the station. गेट द पार्सल डिलीवर्ड फ्रॉम द स्टेशन.
5. **आओ, हम सौदा करें।** **Let us have a deal.** लेट अस हैव अ डील.
6. मेरा पेमेंट दिलवाइये। Please arrange for the payment of my wages. प्लीज़ अरेंज फ़ॉर द पेमेंट ऑफ़ माइ वेजिज़.
7. पैसों से पैसा कमाया जाता है। Money begets money. मनी बिगेट्स मनी.
8. ज़रा सौ रुपया एडवांस दीजिए। Kindly give me hundred rupees in advance. काइंडली गिव मी हंड्रेड रुपीज़ इन एडवांस.
9. क्या तुम कोई बिज़नेस करते हो? Are you in business? आर यू इन बिज़नेस?
10. मेरे ऊपर कर्ज़ है। I am under debt. आइ ऐम अंडर डेट.
11. **कितने पैसे हुए?** **How much is the bill?** हाउ मच इज़ द बिल?
12. **इस चीज़ का दाम क्या है?** **How much does it cost?** हाउ मच डज़ इट कॉस्ट?
13. यह चेक कैश कराना है। This cheque is to be encashed. दिस चेक इज़ टु बी इनकैश्ड.
14. **ये चिट्ठियां लेटर बॉक्स में डालो।** **Post these letters.** पोस्ट दीज़ लेटर्ज़.
15. आजकल बिज़नेस को बहुत कठिनाई का सामना करना पड़ रहा है। Business is bad these days. बिज़नेस इज़ बैड दीज़ डेज़.
16. आपका काम क्या है? What is your profession? वॉट इज़ योर प्रोफ़ेशन?
17. इस कंपनी में कितने हिस्सेदार हैं? How many shareholders are there in this company? हाउ मेनी शेअर-होलडर्ज़ आर देअर इन दिस कम्पनी?
18. वह इम्पोर्ट-एक्सपोर्ट का बिज़नेस करता है। He is in the import-export trade. ही इज़ इन द इम्पोर्ट-एक्सपोर्ट ट्रेड.
19. हम ब्रोकर हैं। We are brokers. वी आर ब्रोकर्ज़.
20. क्या आपने माल का इनवॉइस भेज दिया है? Have you sent an invoice for the goods? हैव यू सेंट ऐन इन्वॉयस फ़ॉर द गुड्ज़?
21. उसका काम कैसे चल रहा है? How is he doing. हाउ इज़ ही डूइंग?

## याद रखें ( Remember )

Lectureship is a respectable profession — (लेक्चरशिप सम्मानजनक पेशा है), यहां lecturer (जातिवाचक) संज्ञा ship प्रत्यय लगाने से नई संज्ञा (भाववाचक संज्ञा) lectureship बनायी गयी है। ship प्रत्यय ( suffix ) में समाप्त होने वाले शब्द बहुधा भाववाचक संज्ञा होते हैं, जैसे — scholarship (विद्वत्ता, छात्रवृत्ति), membership (सदस्यता), kinship (संबंध), hardship (कठिनाई), friendship (मित्रता) आदि।

जिन शब्दों के अंत में ‘ hood ’ प्रत्यय ( suffix ) हो, वे भी भाववाचक संज्ञा होते हैं, जैसे — I know him from childhood . इस रूप वाले कुछ अन्य शब्द ये हैं:

| | |
|---|---|
| father से fatherhood (पितृत्व) | boy से boyhood (लड़कपन) |
| mother से motherhood (मातृत्व) | girl से girlhood (बालापन) |
| man से manhood (पुरुषत्व) | Parent से parenthood(मातृत्व/पितृत्व दोनों के लिए आता है।) |

## th Day

### 48 . नीतिवाक्य ( Sayings )

| | |
|---|---|
| 1. सच्ची बात सबको कड़वी लगती है। | Truth is bitter. ट्रुथ इज़ बिटर. |
| 2. परिश्रम ही सबसे बड़ा धन है। | Hard work always pays. हार्ड वर्क ऑल्वेज़ पेज़. |
| 3. सुस्ती सभी रोगों की जड़ है। | Idleness is the root cause of all ills. आइडलनेस इज़ द रूट कॉज़ आफ़ ऑल इल्ज़. |
| 4. जिस घर में फूट हो, वह खड़ा नहीं हो सकता। | A divided house can not stand. अ डिवाइडिड हाउस कैन नॉट स्टैन्ड. |
| 5. हमेशा सच की विजय होती है। | Truth always wins. ट्रुथ ऑलवेज़ विन्ज़. |
| 6. अधिक आना-जाना इज़्ज़त खो देता है। | Familiarity breeds contempt. फ़ैमिलिएरिटी ब्रीड्ज़ कन्टेम्प्ट. |
| 7. खुशहाली मित्र बनाती है, परंतु विपदा उनको परखती है। | Prosperity gains friends, but adversity tries them. प्रॉस्पेरिटी गेन्ज़ फ्रेंड्स, बट एडवर्सिटी ट्राइज़ दैम. |
| 8. ईमानदारी सबसे अच्छी नीति है। | Honesty is the best policy. ऑनेस्टी इज़ द बेस्ट पॉलिसी. |
| 9. मुंह पर की गई प्रशंसा खुशामद होती है। | Extolling/praising you at your face is flattery. इक्सटॉलिंग/प्रेज़िंग यू ऐट योर फ़ेस इज़ फ़्लैटरी. |
| 10. विद्या में विवाद होना स्वाभाविक है। | Learning breeds controversy. लर्निंग ब्रीड्ज़ कॉन्ट्रोवर्सी. |
| 11. **पांचों उंगलियां बराबर नहीं होतीं।** | **All are not alike.** ऑल आर नॉट अलाइक. |
| 12. संसार में कुछ भी स्थायी नहीं है। | Nothing is permanent in this world. नथिंग इज़ पर्मानेंट इन दिस वर्ल्ड. |
| 13. काम को काम सिखाता है। | Experience teaches the unskilled. एक्सपीरियेन्स टीचिज़ द अनस्किल्ड. |
| 14. आदमी पेट का दास है। | Man is slave to his stomach. मैन इज़ स्लेव टु हिज़ स्टॅमक. |
| 15. खोटा सिक्का सदा लौट आता है। | A base coin never runs. अ बेस कॉइन नेवर रन्ज़. |
| 16. **प्रेम और युद्ध में सभी कुछ सही है।** | **All is fair in love and war.** ऑल इज़ फ़ेअर इन लव ऐंड वॉर. |
| 17. धीरज में प्राप्ति है। | Perseverance prevails. परसीवियरेन्स प्रिवेल्ज़. |
| 18. **शराफ़त में कुछ खर्च नहीं होता।** | **Courtesy costs nothing.** कर्टसी कॉस्ट्स नथिंग. |
| 19. मर गये, मुकर गये। | Death pays all debts. डेथ पेज़, ऑल डेट्स. |
| 20. हर गधे को अपनी आवाज़ सुरीली लगती है। | Every ass loves his bray. एवरी ऐस लव्ज़ हिज़ ब्रे. |
| 21. किसी को मारना हो, तो इल्ज़ाम लगा कर मारो। | Give a dog a bad name and hang him. गिव अ डॉग अ बैड नेम ऐंड हैंग हिम. |
| 22. सुंदर वह, जो सुंदर काम करे। | Handsome is, that handsome does. हैंडसम इज़, दैट हैंडसम डज़. |

### Miscellaneous Sentences

1. **गैस खत्म हो गयी है।** **The gas has finished.** द गैस हैज़ फ़िनिश्ड.
2. शहर में स्थिति तनावपूर्ण है। The situation in the city is tense. द सिचुएशन इन द सिटी इज़ टेन्स.
3. कमरे में सन्नाटा छाया हुआ है। There is pin drop silence in the room. देअर इज़ पिनड्रॉप सायलेंस इन द रूम.
4. आजकल अच्छी नौकरी पाने के लिए कंप्यूटर आना जरूरी है। Computer knowledge is essential these days to get a good job. कंप्यूटर नॉलिज इज़ इसेंशल दीज़ डेज़ टु गेट अ गुड जॉब.
5. नलिन एक सादा और साफ़ बात करने वाला आदमी है। Nalin is a simple and straightforward man. नलिन इज़ अ सिम्पल ऐंड स्ट्रेट फ़ॉरवर्ड मैन.
6. वह एकमत से चुना गया। He was elected unanimously. ही वॉज़ इलेक्टिड यूनेनिमसली.
7. आपको तैयार होने में कितनी देर लगेगी। How long will you take to get ready. हाउ लौंग विल यू टेक टु गेट रेडी.
8. कानून और व्यवस्था दिन-पर-दिन बिगड़ रही है। The law and order situation is deteriorating day by day. द लॉ ऐंड ऑर्डर सिचुएशन इज़ डिटीरियोरेटिंग डे बाइ डे.
9. दुश्मन को कभी कम न समझो। Never underestimate the enemy. नेवर अंडरेस्टिमेट दि एनिमी.
10. आजकल शेयरों के बाज़ार में मंदा चल रहा है। There is a slump in the share market these days. देअर इज़ अ स्लम्प इन द शेयर मार्किट दीज़ डेज़.
11. शेयरों के दाम बढ़ रहे हैं। There is a boom in the share market. देअर इज़ अ बूम इन द शेयर मार्किट.
12. **वह हर समय भुनभुनाती रहती है।** **She is grumbling all the time.** शी इज़ ग्रम्बलिंग ऑल द टाइम.
13. पेट्रोल बहुत जल्दी आग पकड़ता है। Petrol is highly inflammable. पेट्रोल इज़ हाइली इनफ़्लेमेबल.
14. **उसकी पसंद अच्छी है।** **He is a man of good taste.** ही इज़ अ मैन ऑफ़ गुड टेस्ट.
15. **मुझे इस तरह से मत देखो।** **Don't look at me like this.** डोन्ट लुक ऐट मी लाइक दिस.
16. इंदिरा गांधी का व्यक्तित्व प्रभावशाली था। Indira Gandhi had an impressive personality. इंदिरा गांधी हैड ऐन इंप्रेसिव पर्सनेलिटी.
17. **मौके का पूरा फ़ायदा उठाइए।** **Make the most of the opportunity.** मेक दी मोस्ट ऑफ़ दि अपोर्च्युनिटी.
18. उससे बात करना मेरी शान के खिलाफ़ है। Talking to him is below my dignity. टॉकिंग टु हिम इज़ बिलो माइ डिग्निटी.
19. दोनों देशों ने शांति समझौते पर दस्तखत किये। The two countries signed a peace treaty. द टू कंट्रीज साइंड अ पीस ट्रीटी.

## याद रखें ( Remember )

यहां कुछ ऐसे वाक्य दिये जा रहे हैं, जिनमें क्रियाओं के अंत में ive और ous लगाकर विशेषण बनाये गये हैं। अगर आप ज़रा भी ध्यान देंगे, तो निस्संदेह आप भी क्रिया और संज्ञा से विशेषण बनाने में माहिर हो जाएंगे।

This soap comes in several attractive shades. Attract + ive = Attractive This is a preventive medicine. Prevent + ive = Preventive Even at seventy he leads an active life. Act + ive = Active .

ऊपर के वाक्यों में attract से attractive, prevent से preventive, act से active , विशेषण बने हैं। इन सबके अंत में ive लगा है। कुछ और उदाहरण — defend से defensive (रक्षात्मक), destroy से destructive (संहारात्मक),

elect से elective (चयनात्मक), impress से impressive (प्रभावशाली) आदि हैं।

It is dangerous to drive fast (गाड़ी तेज़ चलाना खतरनाक है), The Nilgiris is a mountainous district (नीलगिरि एक पहाड़ी ज़िला है), The cobra is a poisonous snake (फ़न वाला सांप ज़हरीला होता है), Ramayan is a famous epic (रामायण एक प्रसिद्ध ग्रंथ है।) Danger + ous = dangerous, mountain + ous = mountainous, Poison + ous = poisonous, fame + ous = famous आदि ( fame में ous जोड़ने से पहले ‘ e ’ हट गया है)। ‘ ous ’ में खत्म होने वाले नीचे दिए गए विशेषण enormity (विशालता), nerve (नाड़ी), prosperity (वैभव), humour (हास्य) आदि संज्ञाओं से बने हैं: enormous (विशालकाय), nervous (घबराया हुआ), prosperous (समृद्ध), humorous (मज़ाकिया)

# th Day

## 49 . विवाह-समारोह में ( Attending a Wedding )

1. **बारात कहां से आयी है?** — **Where has the barat come from?** वेअर हैज़ द बारात कम फ्रॉम?
2. **बारात कहां जाएगी?** — **Where will the barat be going?** वेअर विल द बारात बी गोइंग?
3. क्या आप लोगों में दहेज की प्रथा है? — Do you have the dowry system? डू यू हैव द डावरी सिस्टम?
4. **विवाह का मुहूर्त कब का है?** — **When is the muhurat for wedding?** वेन इज़ द मुहूर्त फ़ॉर वेडिंग?
5. मैं दुल्हा-दुल्हन को देखना चाहता (चाहती) हूं। — I want to/would like to see the bride and groom. आइ वॉन्ट टु/वुड लाइक टु सी द ब्राइड ऐंड ग्रूम.
6. **शादी/पार्टी बहुत अच्छी रही।** — **The wedding/party was very good.** द वेडिंग/पार्टी वॉज़ वेरी गुड.
7. यह छोटा तोहफ़ा स्वीकार करें। — Please accept this small/little gift. प्लीज़ एक्सेप्ट दिस स्मॉल/लिटिल गिफ़्ट.

## 50 . सिनेमा में ( In the Cinema )

1. यहां कौन-सी फ़िल्म लगी है? — Which film/movie is running in this cinema hall? विच फ़िल्म/मूवी इज़ रनिंग इन दिस सिनेमा हॉल?
2. क्या यह फ़िल्म अच्छी है? — Is this a good movie? इज़ दिस अ गुड मूवी?
3. इस फ़िल्म में कौन-कौन से कलाकार हैं? — Who all are acting in this movie?/What is the cast in this movie? हू ऑल आर ऐक्टिंग इन दिस मूवी? वॉट इज़ द कास्ट इन दिस मूवी.
4. बालकनी का एक टिकट दे दीजिए। — Please give me a ticket for the balcony. प्लीज़ गिव मी अ टिकट फ़ॉर द बैलकनी.
5. फ़िल्म किस समय शुरू होगी? — At what time/when will the film/movie start? ऐट वॉट टाइम/वेन विल द फ़िल्म/मूवी स्टार्ट?

## 51 . खेल के मैदान में ( On the Playground )

1. मैं आज फुटबॉल/हॉकी/क्रिकेट मैच देखना चाहता (चाहती) हूं। — I want to see a football/hockey/cricket match today. आइ वॉन्ट टु सी अ फुटबाल/हॉकी/क्रिकेट मैच टुडे.
2. मैच किन टीमों के बीच हो रहा है? — Which teams are playing the match? विच टीम्ज़ आर प्लेइंग द मैच?
3. मैच किस समय शुरू होगा? — When will the match start? वेन विल द मैच स्टार्ट?
4. उस खिलाड़ी का नाम क्या है? — Who is that player? हू इज़ दैट प्लेअर?
5. कल खेल में कौन जीता? — Who won the match yesterday? हू वन द मैच येस्टरडे?
6. आपको कौन से खेल पसंद हैं? — What games do you like? वॉट गेम्ज़ डू यू लाइक?

## 52 . पर्यटन कार्यालय में ( In the Tourist Office )

1. इस शहर में कौन-कौन सी जगह देखने लायक हैं? — Which are the worth seeing places in this city? विच आर द वर्थ सीइंग प्लेसिज़ इन दिस सिटी?
2. मैं अजंता और एलोरा की गुफ़ाएं देखना चाहता/चाहती हूं। — I would like to see/visit the Ajanta and Ellora Caves. आइ वुड लाइक टु सी/विज़िट द अजन्ता ऐंड एलोरा केव्ज़.
3. मथुरा जाने के लिए ट्रेन ठीक रहेगी या बस? — What's the best transport to Mathura—train or bus? वॉट्स द बेस्ट ट्रांसपोर्ट टु मथुरा—ट्रेन ऑर बस?
4. आगरा में कहां ठहरना चाहिए। — Where should I stay in Agra? वेअर शुड आइ स्टे इन आगरा?
5. मुझे दिल्ली बहुत अच्छा शहर लगा। — I liked Delhi a lot. आइ लाइक्ड डेलही अ लॉट.
6. मुझे एक टूरिस्ट गाइड चाहिए, कहां मिलेगा? — I want a tourist guide. Where will I get one? आइ वॉन्ट अ टूरिस्ट गाइड. वेअर विल आइ गेट वन?

## 53 . होटल में ( In the Hotel )

1. क्या कोई कमरा खाली है? — Is there any room available in this hotel? इज़ देअर एनी रूम अवेलेबल इन दिस होटल?
2. सिंगल/डबल बेड के कमरे का क्या किराया होगा? — What do you charge for a single/double bed room? वॉट डू यू चार्ज फ़ॉर अ सिंगल/डबल बेड रूम?
3. मेरा सामान कमरा नंबर छह में ले जाओ। — Take my baggage/luggage to room no. 6, please. टेक माइ बैगिज/ लगिज टु रूम नं० 6, प्लीज़.
4. मेरा नाश्ता/खाना कमरे में भेज दीजिए। — Please send my breakfast/lunch/dinner in my room. प्लीज़ सेंड माइ ब्रेकफ़ास्ट/लंच/डिनर इन माइ रूम.
5. मैं एक घंटे के लिए बाहर जा रहा/रही हूं। — I'm going out for an hour (or so). आइ ऐम गोइंग आउट फ़ॉर ऐन आवर (ऑर सो).
6. मेरा कोई पत्र/फ़ोन तो नहीं आया। — Was there a call for me?/Is there any letter for me? वॉज़ देअर अ कॉल फ़ॉर मी?/इज़ देअर एनी लेटर फ़ॉर मी?
7. कोई मिलने आये तो कमरे में भेज दें। — Please send my visitors to my room. प्लीज़ सेंड माइ विज़िटर्ज़ टु माइ रूम.
8. मुझे गर्म/ठंडा पानी चाहिए। — Get me some hot/cold water. गेट मी सम हॉट/कोल्ड वाटर.
9. प्रेसवाला अभी तक नहीं आया। — The laundry-man hasn't come yet. द लॉन्ड्री-मैन हैज़ंट कम येट.

## 54 . नौकर से ( With the Servant )

1. बाज़ार से सब्ज़ी ले आओ। — Get some vegetables from the market. गेट सम वेजीटेबल्ज़ फ्रॉम द मार्किट.
2. सामान कोऑपरेटिव से लाना। — Get the stuff/things from the Co-operative store. गेट द स्टफ़/थिंग्ज़ फ्रॉम द कोऑपरेटिव स्टोर.
3. मुझे पांच बजे जगा देना। — Wake me up at five o'clock. वेक मी अप ऐट फ़ाइव ओ क्लॉक.
4. यह चिट्ठी लेटर बॉक्स में डाल आओ। — Go and post this letter. गो ऐंड पोस्ट दिस लेटर.
5. कपड़े धुल कर आ गए क्या? — Are the clothes back from the laundry? आर द क्लोद्ज़ बैक फ्रॉम द लॉन्ड्री?
6. **एक कप चाय बना दो।** — **Make me a cup of tea.** मेक मी अ कप ऑफ़ टी.
7. **क्या खाना तैयार है?** — **Is the food/lunch/dinner ready?** इज़ द फ़ूड/लंच/डिनर रेडी?

## 55 . डॉक्टर से ( With the Doctor )

| | |
|---|---|
| 1. मुझे बुखार है। खांसी भी आती है। | I have some temperature/fever and also cough. आइ हैव सम टेम्प्रेचर/फ़ीवर ऐंड ऑल्सो कॉफ़. |
| 2. यह दवा दिन में कितनी बार लेनी है? | How many times a day should I take this medicine? हाउ मेनी टाइम्ज़ अ डे शुड आइ टेक दिस मेडिसिन? |
| 3. खाने में क्या-क्या ले सकता/सकती हूं? | What all can I eat? वॉट ऑल कैन आइ ईट? |
| 4. आपको हर महीने अपने वज़न का रिकार्ड रखना चाहिए। | You should keep a monthly record of your weight. यू शुड कीप अ मन्थली रिकार्ड ऑफ़ योर वेट. |
| 5. आपका ब्लड प्रेशर नॉर्मल है। | Your blood-pressure is normal. योर ब्लड-प्रेशर इज़ नॉर्मल. |
| 6. नमक और चीनी कम खाएं। | Cut down on sugar and salt. कट डाउन ऑन शुगर ऐंड सॉल्ट. |
| 7. हरी सब्ज़ी आपको अधिक लेनी चाहिए। | You should eat lots of green vegetables. यू शुड ईट लॉट्स ऑफ़ ग्रीन वेजीटेबल्ज़. |
| 8. एक्सरे के लिए किधर जाना होगा? | Where should/does one go for X-ray?/Where is the X-ray department? वेअर शुड/डज़ वन गो फ़ॉर एक्स-रे?/वेअर इज़ द एक्सं-रे डिपार्टमेंट? |
| 9. यहां पेशेंट से पैसा नहीं लिया जाता। | This is a free dispensary./Medical care is free here/in this hospital./There is no consultation fee./We don't charge the patients anything. दिस इज़ अ फ्री डिस्पेंसरी./मेडिकल केअर इज़ फ्री हिअर/इन दिस हॉस्पिटल./देअर इज़ नो कन्सलटेशन फ़ी./वी डोन्ट चार्ज द पेशेन्ट्स एनीथिंग. |

## 57 . सामान्य प्रसंग ( General Topics )

| | |
|---|---|
| 1. **उसके काम से मैं खुश नहीं था।** | **His work was quite disappointing.** हिज़ वर्क वॉज़ क्वाइट डिसेपॉइंटिंग. |
| 2. **उससे पीछा छुड़ाकर मैं प्रसन्न होऊंगा।** | **I'll be glad to get rid of him.** आइल बी ग्लैड टु गेट रिड ऑफ़ हिम. |
| 3. तुम्हारा कोट मेरे कोट जैसा नहीं है। | Your coat is not like mine. योर कोट इज़ नॉट लाइक माइन. |
| 4. तुम गलतियां ठीक नहीं कर सकते। | You cannot correct the mistakes. यू कैन्नॉट करेक्ट द मिस्टेक्स. |
| 5. इसी ने मैच जीता। | He's the one who won the match. ही'ज़ द वन हू वन द मैच. |
| 6. दो लड़कियों में से कौन सी लंबी है? | Who is taller of the two girls? हू इज़ टॉलर ऑफ़ द टू गर्ल्ज़? |
| 7. ज़्यादातर लोग इस बात को मानते हैं। | Most of the people would agree with it. मोस्ट ऑफ़ द पीपल वुड अग्री विद इट. |
| 8. मैंने उससे पूछा कि वह मार्केट जा रही थी या नहीं। | I asked her whether she was going to the market or not. आइ आस्क्ड हर वेदर शी वॉज़ गोइंग टु द मार्केट ऑर नॉट. |
| 9. यदि वह आएगी तो क्या तुम उससे बोलोगे? | Will you speak to her if she comes? विल यू स्पीक टु हर इफ़ शी कम्ज़? |
| 10. बेचारा गोली से मारा गया। | The unfortunate/poor man was shot dead. द अनफ़ार्च्यूनेट/पूअर मैन वॉज़ शॉट डेड. |
| 11. उसकी शक्ल उसकी मां से मिलती है? | He resembles his mother? ही रिज़ेम्बल्ज़ हिज़ मदर? |
| 12. **चांदी एक मूल्यवान धातु है।** | **Silver is a precious metal.** सिल्वर इज़ अ प्रेशियस मेटल. |
| 13. मुझे आठ सौ बयालीस रुपये मिले। | I got/received eight hundred and forty two rupees. आइ गॉट/रिसीव्ड एट हंड्रेड ऐंड फ़ोर्टी टू रुपीज़. |
| 14. वह रविवार को चर्च जाती है। | She goes to church on Sunday. शी गोज़ टु चर्च ऑन संडे. |
| 15. मैं सुबह टहलता हूं। | I go for a walk in the morning. आइ गो फ़ॉर अ वॉक इन द मॉर्निंग. |
| 16. मैंने यह किताब तीन रुपये में खरीदी। | I bought this book for three rupees. आइ बॉट दिस बुक फ़ॉर थ्री रुपीज़. |
| 17. वे अंग्रेजी के अलावा जर्मन पढ़ेंगे। | They will study German besides English. दे विल स्टडी जर्मन बिसाइड्ज़ इंगलिश. |
| 18. **मैंने पक्का इरादा किया है कि मैं जाऊंगा।** | **I'm determined to go.** आइम डिटरमिन्ड टु गो. |
| 19. **मैंने पक्का इरादा किया है कि वह जाएगा।** | **I've made up my mind to send him.** आ'इव मेड अप माइ माइंड टु सेन्ड हिम. |

20. हमने तस्वीर दीवार पर टांग दी। We hung the picture on the wall. वी हंग द पिक्चर ऑन द वॉल.

21. खूनी पकड़ा गया और फांसी पर चढ़ा दिया गया। The murderer was caught and hanged. द मर्डरर वॉज़ कॉट ऐंड हैंग्ड.

22. क्या आप मुझे अपना पेन थोड़ी देर के लिए देंगे? Will you please lend me your pen for a while? विल यू प्लीज़ लेंड मी योर पेन फ़ोर अ व्हाइल?

23. **क्या मैं आपसे पेन उधार ले सकता हूं।** **Can I borrow a pen from you.** कैन आइ बॉरो अ पेन फ्रॉम यू.

24. मीटिंग जल्दी शुरू होगी। The meeting will start early. द मीटिंग विल स्टार्ट अर्ली.

25. मैं मीटिंग में भाग लूंगा। I'll attend the meeting. आइल अटेण्ड द मीटिंग.

26. मैं रात जल्दी लेट गया था पर मुझे नींद नहीं आयी। I went to bed early last night but couldn't sleep. आइ वेन्ट टु बेड अर्ली लास्ट नाइट बट कुडन्ट स्लीप.

27. **तुम कब सोते हो?** **When do you go to bed? वेन डु यू गो टु बेड?**

28. क्या वह अपना पैसा बैंक में रखती है? Does she keep her money in the bank? डज़ शी कीप हर मनी इन द बैंक?

29. यहां गर्मियों में बहुत गर्मी पड़ती है। It is very hot here in the summer. इट इज़ वेरी हॉट हिअर इन द समर.

30. यहां इस समय इतनी गर्मी है कि हॉकी का खेल नहीं खेला जा सकता। It is too hot here to play hockey. इट इज़ टू हॉट हिअर टु प्ले हॉकी.

31. मद्रास कलकत्ता से ज़्यादा दूर है। Madras is farther than Calcutta. मैड्रॉस इज़ फ़ारदर दैन कैल्कटा.

32. हम और ज़्यादा सूचना प्राप्त करेंगे। We'll collect/get/gather more information. वी'ल कलेक्ट/गेट गैदर मोर इन्फ़ॉरमेशन.

33. तुम घर मुझसे देरी से आये। You came home later than I. यू केम होम लेटर दैन आइ.

34. दिल्ली और मुंबई दोनों बड़े शहर हैं दूसरा समुद्र के किनारे बसा है। Delhi and Mumbai both are big cities, the latter is situated by the sea. देहली ऐंड मुंबई बोथ आर बिग सिटीज़, द लैटर इज़ सिचुएटिड बाइ द सी.

35. इस पंसारी के बहुत से कस्टमर हैं। This grocer has good business. दिस ग्रोसर हैज़ गुड बिज़नेस.

36. इस वकील के बहुत से क्लायंट्स हैं। This lawyer has many clients. दिस लॉयर हैज़ मेनी क्लायंट्स.

37. मेरी मां ने मुझे अच्छी सलाह दी। The mother gave me a good piece of advice. माइ मदर गेव मी अ गुड पीस ऑफ़ एडवाइस.

38. यह की-बोर्ड ठीक से काम नहीं कर रहा है। This keyboard is not functioning well दिस की-बोर्ड इज़ नॉट फ़ंक्शनिंग वेल.

39. रुक्साना के बाल लंबे हैं। Ruksana has long hair. रुक्साना हैज़ लौंग हेअर.

40. मेरे पास फल काफ़ी नहीं हैं। I don't have enough fruit. आइ डोन्ट हैव एनफ़ फ्रूट.

41. क्या तुम दो दर्जन केले खरीदना चाहते हो? Do you want to buy two dozen bananas? डु यू वॉन्ट टु बाइ टू डज़न बनानाज़?

42. इस फ़्लॉपी में वाइरस है। This floppy is virus infected. दिस फ़्लॉपी इज़ वाइरस इन्फ़ेक्टिड.

43. यहां एक भेड़ है और वहां एक हिरन। Here is a sheep and there is a deer. हिअर इज़ अ शीप ऐंड देअर इज़ अ डिअर.

44. गड़रिये के पास बीस भेड़ें और दो हिरन हैं। The shepherd has twenty sheep and two deer. द शेफ़र्ड हैज़ ट्वेंटी शीप ऐंड टू डिअर.

45. उसका वेतन कम है। Her wages are low. हर वेजिज़ आर लो.

46. सुमन और रीता यहां आ रही हैं। Suman and Rita are coming here. सुमन ऐंड रीटा आर कमिंग हिअर.

47. विद्यार्थी कम हो रहे हैं। The number of students is decreasing. द नंबर ऑफ़ स्टूडेंट्स इज़ डिक्रीज़िंग.

48. बहुत से स्टूडेंट्स आज आये नहीं हैं। Many students are absent today. मेनी स्टूडेंट्स आर ऐबसेंट टुडे.

| | | |
|---|---|---|
| 49. | कल हम रात को खाने में मछली/चिकन खायेंगे। | We will eat fish/chicken at dinner tomorrow. वी विल ईट फ़िश/चिकन ऐट डिनर टुमॉरो. |
| 50. | मैंने इस किताब को डेढ़ घंटे में पढ़ा। | This book took me one hour and a half./I read this book in one and a half hour. दिस बुक टुक मी वन आवर ऐंड अ हाफ़/आइ रेड दिस बुक इन वन ऐंड अ हाफ़ ऑवर. |
| 51. | ज़रा हाथ लगाना। | Lend me a hand.. लेन्ड मी अ हैंड. |
| 52. | वह हमेशा अपनी बात पर कायम रहेगा। | He will always honour his word. ही विल ऑलवेज़ ऑनर हिज़ वर्ड. |
| 53. | तुम मेरी जासूसी कर रहे हो? | Are you spying on me? आर यू स्पाइंग ऑन मी? |
| 54. | तुमने तो कमाल कर दिया। | You have done wonders/marvels. यू हैव डन वंडर्ज़/मार्वल्ज़. |
| 55. | वह तो बिलकुल छुई-मुई है। | She is a touch/me/not.. शी इज़ अ टच मी नॉट. |
| 56. | तुम मेरी बात क्यों नहीं सुनते? | Why don't you listen to me? वाइ डोंट यू लिसन टु मी? |

**याद रखें ( Remember )**

*संबंध कारक The genetive or possessive case दर्शाने के लिए अंग्रेज़ी में एक सरल विधि है जिसे apostrophe अपॉस्ट्रफ़ी (’) और s कहते हैं, उदाहरण के लिए, The boy destroyed the bird’s nest (द ब्वाय डिस्ट्रॉयड द बर्ड्ज़ नेस्ट) लड़के ने पक्षी का घोंसला उजाड़ दिया। विशेष ध्यान देने की बात यह है कि यदि उस शब्द के बहुवचन के अंत में s हो जिसका कारक बनता है तो केवल apostrophe लगाते हैं जैसे — The boy destroyed the bird’s nest . लड़के ने पक्षियों का घोंसला उजाड़ दिया। जो निर्जीव पदार्थों के नाम होते हैं उनके नाम के साथ apostrophe और s नहीं बरते जाते। वहां संबंध कारक दर्शाने के लिए preposition प्रपोज़िशन (अव्यय) का प्रयोग करते हैं जैसे — The doors of the gateway are made of iron . फ़ाटक के किवाड़ लोहे के बने हुए हैं। फिर भी इस नियम के कुछ अपवाद हैं, जैसे — a week’s leave, a month’s pay, a day’s journey, to their heart’s content, in my mind’s eye, a hair’s breadth, a stone’s throw, sun’s rays आदि। वाक्यों में प्रयोग करके इन वाक्यांशों को मन में बैठा लेना चाहिए।

| | |
|---|---|
| 1. दुनिया में हर एक अपना उल्लू सीधा करना चाहता है। | In this world everybody wants to grind his own axe. इन दिस वर्ल्ड ऐव्रीबडी वॉन्ट्स टू ग्राइंड हिज़ ओन ऐक्स. |
| 2. काम को काम सिखाता है। | Practice makes a man perfect. प्रेक्टिस मेक्स अ मैन परफ़ैक्ट. |
| 3. **जो हुआ सो हुआ, आगे ध्यान रखिये।** | **Let bygones be bygones, take care in future.** लेट बाइगॉन्ज़ बी बाइगॉन्ज़, टेक केअर इन फ़्यूचर. |
| 4. इनमें तू-तू, मैं-मैं हो गयी। | They exchanged hot words. दे एक्सचेन्जड हॉट वर्ड्ज़. |
| 5. लगता है कि उसके होश ठिकाने नहीं। | It appears, he is off his wits. इट अपिअर्ज़, ही इज ऑफ़ हिज़ विट्स. |
| 6. नारों से आसमान गूंज उठा। | The shouts rent the sky. द शाउट्स रेंट द स्काइ. |
| 7. मैंने उसकी प्रशंसा के पुल बांध दिये। | I praised him to the skies. आइ प्रेज़्ड हिम टु द स्काइज़. |
| 8. आजकल आपकी पांचों उंगलियां घी में हैं। | Nowadays your bread is buttered. नाउ अ डेज योर ब्रेड इज़ बटर्ड. |
| 9. वह खुश-मिज़ाज़ है। | He is a jolly fellow. ही इज़ अ जॉली फ़ेलो. |
| 10. अपना बोरिया-बिस्तर बांध लो। | Pack up your bag and baggage. पेक अप योर बैग ऐंड बैगेज. |
| 11. मुझमें और आपमें आसमान-ज़मीन का फ़र्क है। | We are poles apart. वी आर पोल्ज़ अपार्ट. |
| 12. **तुमने इस लड़के को बड़ा सिर चढ़ा कर रखा है।** | **You have given a long rope to this boy.** यू हैव गिवन अ लौंग रोप टु दिस बॉय. |
| 13. आजकल टी.वी. खूब बिक रहे हैं। | Nowadays T.V. sets are selling like hot cakes. नाउ अ डेज़ टी.वी. सेट्स आर सेलिंग लाइक हॉट केक्स. |
| 14. डाकू रत्नाकर ने जीने का ढंग बदल दिया और साधु बन गया। | Ratnakar dacoit turned over a new leaf and became a saint. रत्नाकर डेकोएट टर्न्ड ओवर अ न्यू लीफ़ ऐंड बिकेम अ सेंट. |
| 15. अवसर को हाथ से न जाने दो, फिर क्या, सफ़लता तुम्हारी है। | Take the time by the forelock and success is yours. टेक द टाइम बाइ द फ़ोरलॉक ऐंड सक्सैस इज़ योर्ज़. |
| 16. अवसरवादी उगते हुए सूरज की खुशामद करने में नहीं चूकते। | Opportunists never hesitate to worship the rising sun. अपॉर्चुनिस्ट्स नेवर हैज़िटेट टु वर्शिप द राइज़िंग सन. |
| 17. वह आजकल बड़ी मौज में है। | He is making merry/thriving these days. ही इज़ मेकिंग मेरी/थ्राइविंग दीज़ डेज. |
| 18. मोहन चालीस वर्ष से कम का है। | Mohan is on the right side of forty. मोहन इज़ ऑन द राइट साइड ऑफ़ फ़ोर्टी. |
| 19. चोर चोरी करते समय पकड़ा गया है। | The thief was caught red-handed. द थीफ़ वॉज़ कॉट रेड हैंडिड. |
| 20. बच्चा अपने चाचा की देख-रेख में है। | The child is under his uncle's care. द चाइल्ड इज़ अंडर हिज़ अंकल'ज़ केअर. |
| 21. स्टेशन मेरे गांव से बहुत नज़दीक है। | The station is within a stone's throw from my village. द स्टेशन इज़ विदिन अ स्टोन्ज़ थ्रो फ़्रॉम माइ विलिज. |

| | |
|---|---|
| 22. लड़का प्रधानाचार्य की आंखों में चढ़ गया है। | The boy is in the good books of the principal. द बॉय इज़ इन द गुड बुक्स ऑफ़ द प्रिंसिपल. |
| 23. वह मेरी आंख का तारा है। | He is an apple of my eye. ही इज़ ऐन एपल ऑफ़ माइ आइ. |
| 24. भले आदमी जल्दी ही भगवान को प्यारे हो जाते हैं। | Whom God loves die young. हूम गॉड लव्ज़ डाइ यंग. |
| 25. कमाये धोती वाला, खाये टोपी वाला या अंडे सेवे कोई, बच्चे लेवे कोई। | One beats the bush, another takes the bird. वन बीट्स द बुश, अनदर टेक्स द बर्ड. |
| 26. बूढ़े आदमी पैसे को हवा नहीं लगने देते, या बुढ़ापे में पैसे का मोह बढ़ जाता है। | The older the goose, the harder to pluck. दी ओल्डर द गूस, द हार्डर टु प्लक. |

**59 . लोकोक्तियां ( Proverbs )**

| | |
|---|---|
| 1. जहां का पीवे पानी, वहां की बोले बानी। | While in Rome do as Romans do. वाइल इन रोम डू ऐज़ रोमन्ज़ डू. |
| 2. जैसी करनी, वैसी भरनी। | As you sow, so shall you reap. ऐज़ यू सो, सो शैल यू रीप. |
| 3. जंगल में मोती की कदर नहीं होती। | A thing is valued where it belongs. अ थिंग इज़ वैल्यूड वेअर इट बिलोंग्ज़. |
| 4. आप भला तो जग भला। | To the good the world appears good. टु द गुड द वर्ल्ड अपीअर्ज़ गुड. |
| 5. थोथा चना बाजे घना। | An empty vessel makes much noise. ऐन एम्पटी वेसल मेक्स मच नॉयज़. |
| 6. तंदुरुस्ती हज़ार नियामत है। | Health is wealth. हेल्थ इज़ वेल्थ. |
| 7. काया को दु:ख दिये बिना कोई काम नहीं सुधरता। | No pain, no gain. नो पेन, नो गेन. |
| 8. गया वक्त फिर हाथ नहीं आता। | Time once lost cannot be regained. टाइम वन्स लॉस्ट कैन्नॉट बी रिगेन्ड. |
| 9. खरबूजे को देखकर खरबूज़ा रंग बदलता है। | Society moulds man. सोसाइटी मोल्ड्ज़ मैन. |
| 10. एक और एक ग्यारह होते हैं। | Union is strength. यूनियन इज़ स्ट्रेंथ. |
| 11. गधे को गधा खुजलाता है। | Fools praise fools. फ़ूल्ज़ प्रेज़ फ़ूल्ज़. |
| 12. अपनी-अपनी डफ़ली, अपना-अपना राग। | Many heads many minds. मेनी हेड्स, मेनी माइंड्ज़. |
| 13. जो गरजते हैं सो बरसते नहीं। | Barking dogs seldom bite. बार्किंग डॉग्ज़ सेल्डम बाइट. |
| 14. मन के लड्डुओं से भूख नहीं मिटती। | It is no use building castles in the air. इट इज़ नो यूस बिल्डिंग कासल्ज़ इन दि एअर. |
| 15. गंवार गन्ना न दे, भेली दे। | Penny wise pound foolish. पेनी वाइज़ पाउण्ड फ़ुलिश. |
| 16. उधार दीजे, दुश्मन कीजे। | Give loan, enemy own. गिव लोन, एनिमी ओन. |
| 17. एक थैली के चट्टे-बट्टे। | Birds of a feather flock together. बर्ड्ज़ ऑफ़ अ फ़ैदर फ़्लॉक टुगेदर |
| 18. जहां चाह-वहां राह। | Where there is a will, there is a way. वेअर देअर इज़ अ विल, देअर इज़ अ वे. |
| 19. नाच न जाने आंगन टेढ़ा। | A bad carpenter quarrels with his tools. अ बैड कारपेंटर क्वॉरल्ज़ विद हिज़ टूल्ज़. |
| 20. चुप माने, आधी मरजी। | Silence is half consent. साइलेंस इज़ हाफ़ कन्सेन्ट. |
| 21. अधजल गगरी छलकत जाए। | An empty vessel makes much noise. ऐन एम्पटी वेसल मेक्स मच नॉयज़. |
| 22. आदमी पेट का दास। | A man is a slave to his stomach. अ मैन इज़ अ स्लेव टु हिज़ स्टमक. |
| 23. आगे दौड़, पीछे छोड़। | The more haste, the worse speed. द मोर हेस्ट, द वर्स स्पीड. |

| | |
|---|---|
| 24. दूध का जला छाछ (मट्ठा) फूंक-फूंक कर पीता है। | A burnt child dreads the fire./Once bitten twice shy. अ बर्न्ट चाइल्ड ड्रेड्ज़ द फ़ायर./वन्स बिटन ट्वाइस शाइ. |
| 25. मुख में राम, बगल में छुरी। | A honey tongue, a heart of gall. अ हनी टंग, अ हार्ट ऑफ़ गॉल. |
| 26. नीम हकीम खतरा-ए-जान। | A little knowledge is a dangerous thing. अ लिटिल नॉलेज इज़ अ डेंजरस थिंग. |
| 27. अंत भला तो सब भला। | All's well that ends well. आल 'ज़ वेल दैट एंड्ज़ वैल. |
| 28. कपड़े देखकर इज़्ज़त मिलती है। | Style makes the man. स्टाइल मेक्स द मेन. |
| 29. कांटे से कांटा निकलता है। | One nail drives another. वन नेल ड्राइव्ज़ अनदर. |
| 30. मोती गहरे पानी में होता है। | Truth lies at the bottom of a well. ट्रुथ लाइज़ ऐट द बॉटम ऑफ़ अ वेल. |
| 31. हर चीज़ का वक्त होता है। | There is a time for everything. देअर इज़ अ टाइम फ़ॉर एवरीथिंग. |
| 32. झूठ का अंत नहीं। | One lie leads to another. वन लाइ लीड्ज़ टु अनदर. |
| 33. इस संसार में हर तरह के लोग होते हैं। | It takes all sorts to make the world. इट टेक्स ऑल सार्ट्स टु मेक द वर्ल्ड. |
| 35. ताली दोनों हाथों से बजती है। | It takes two to make a quarrel. इट टेक्स टू टु मेक अ क्वॉरल. |
| 36. मित्र वही जो मुसीबत में काम आए। | A friend in need is a friend indeed. अ फ्रेंड इन नीड इज अ फ्रेंड इन्डीड. |

**याद रखें ( Remember )**

यदि ऐसे शब्द का संबंध कारक बनाना है जिसका अन्तिम पदांश ‘ s ’ से शुरु हो और ‘ s ’ में ही समाप्त हो तो केवल apostrophe लगाते हैं, जैसे — Moses’laws are found in the Bible (मोज़िज लॉज आर फाउण्ड इन द बाइबल) (हज़रत मूसा के नियम बाइबिल में लिखे हुए हैं)। पर जिस शब्द का अन्तिम पदांश ‘ s ’ में समाप्त हो परन्तु ‘ s ’ से प्रारम्भ न हो तो apostophe और s का प्रयोग करते हैं — Porus’s army was large पोरस’ज़ आर्मी वाज़ लॉर्ज (पोरस की सेना विशाल थी)। कई बार उस संज्ञा से आगे वाली संज्ञा को छोड़ देते हैं जिसका सम्बन्ध कारक बना है। उदाहरण के लिए, I stopped at my uncle’s last night आइ स्टॉप्ड ऐट माइ अंकल्’ज़ लास्ट नाइट) (मैं कल रात अपने चाचा जी के (‘घर’) ठहर गया था)। इस वाक्य में uncle’s का अर्थ है

# th Day

## Test No. 1

**51 से 55 दिन**

**16 से ऊपर very good; 12 से ऊपर fair**

नीचे के वाक्यों में टेढ़े टाइप वाले (Italics) शब्दों की अशुद्धियां हैं। इस तरह के वाक्य आप पीछे भी सीख आये हैं। इन्हें ठीक करके अपनी योग्यता की परीक्षा लें। शुद्ध शब्द नीचे दिये गये हैं।

1. Please do not trouble myself . 2. Please stay for little more. 3. Put up the notice at the notice board. 4. He is very proud for his promotion. 5. He was accused for murder 6. He has been released at bail. 7. He was sentenced for death. 8. My radio is stopped. 9. Now switch on for Vividh Bharati. 10. Have you weighted the parcel? 11. You can new your driving licence from the transport office. 12. We have loosed our way. 13. Why did you came back? 14. The road is close for repair. 15. The train is due on half past eleven. 16. We were listening at music. 17. It was a very interested story. 18. Do not depend on others. 19. Do not spit at the floor. 20. Go for an walk in the morning and evening.

**Test No. I — शुद्ध शब्द:** 1. me 2. a 3. on 4. of 5. of 6. on 7. to 8. has 9. to 10. weighed 11. renew 12. lost 13. come 14. closed 15 at 16. to 17. interesting 18. upon 19. on 20.a.

## Test No. 2

**56 से 59 दिन**

**16 से ऊपर very good; 12 से ऊपर fair**

ये वाक्य आप पीछे भी पढ़ आये हैं, पर यहां पर वे थोड़े से बदले हुए और गलत हैं। टेढ़े टाइप वाले शब्द अशुद्ध हैं। उन्हें सुधारिए और अभी तक की जानकारी को कसौटी पर कसिए। शुद्ध शब्द नीचे दिये गये हैं।

1. Have the account clear ? 2. Did you got your wages? 3. There is shortage on money. 4. How is he getting at with his work? 5. Honesty is a best policy. 6. The man is the slave to his stomach. 7. Your coat is cleaner to mine. 8. Will you speak to her if she come . 9. Will you please borrow me a pen? 10. Come home

behind me. 11. The number of the students are decreasing. 12. I read this book in a hour and a half. 13. Sita and Rita is coming here. 14. My mother gave me some good advices . 15. The unfortunate was shoot dead. 16. They will study German beside English. 17. The murderer was caught and hung . 18. A dog is a wolf in his lane. 19. All's well that end's well. 20. A crow in hand is worth two in the bush.

**Test No. 2 — शुद्ध शब्द:** 1. cleared 2. get 3. of 4. on. 5. the 6. a 7. than 8. comes 9. lend 10. after 11. is 12. an 13. are 14. advice 15. shot 16. besides 17. hanged 18. lion 19. ends 20. bird.

## Test No. 3

**12 से ऊपर very good; 8 से ऊपर fair**

कुछ लोग अंग्रेज़ी बोलते समय व्याकरण को अशुद्धियां (Grammatical mistakes) कर जाते हैं। उन्हें बड़ी सावधानी से सुधार कर याद करना चाहिए। कुछ अशुद्ध वाक्य दिये गये हैं। इनमें व्याकरण की अशुद्धियों को ठीक कीजिए: 1. He speak English very well. 2. This film will be played shortly. 3. your elder brother is five and a half feet high . 4. The player plays very good . 5. Many homes have been built up. 6. She is coward girl . 7. We had a nice play of football. 8. I have no any mistakes in my dictation. 9. Strong air blew my clothes away. 10. I hurt a finger of my right foot. 11. She doesn't look as her brother. 12. I have a plenty work to do. 13. She spent the rest day at home. 14. His father was miser . 15. After they went home for dinner.

**Test No. 3 — शुद्ध शब्द:** 1. speaks 2. released 3. tall 4. well 5. houses 6. a coward 7. game 8. haven't any 9. wind 10. toe 11. like 12. lot of 13. the rest of the day 14. a miser 15. afterwards.

## Test No. 4

**12 से ऊपर very good; 8 से ऊपर fair**

(i) निम्नलिखित अधूरे वाक्यों में जहां ज़रूरी हो वहां a, an या the लगाइए: 1. ... wheat grown in this area is of a good quality. 2. Is lead ... heavier than iron? 3. I like to have/eat... apple daily. 4. This is ... cheque drawn on the Overseas Bank. 5. This is ... very fine picture. 6. ...

murderer has been hanged. 7. She is ... honest lady. 8. All ... letters have been stamped. 9. She'll wait for you at... cinema hall. 10. Make ... habit of working hard.

**Test No. 4 : ( i )** (l) The (2) nil (3) an (4) a (5) a (6) the (7) an (8) the (9) the (10) a (ii) कोष्ठक में दिये गये शब्दों का सही रूप में प्रयोग कीजिये: 1. What is the cause of your ... (sad). 2. His ... has turned grey though he is still young (hair). 3. This ... not enough (be) 4. Ram ... not get leave (do) 5. Your watch ... stopped (have) 6. There are more than a dozen... in the zoo. (deer). 7. Has he ... your salary (pay) 8. Let... strike a bargain. (we) 9. You can avoid... mistakes. (make) 10. yesterday I... the letter in an hour and a half. (write).

**Test No. 4 ( ii )** (1) Sadness (2) hair (3) is (4) did (5) has (6) deer (7) paid (80 us (9) making (10) wrote.

## Test No. 5

(i) for, into, of, in, by , with, to, from, besides, after में से उपयुक्त शब्द लेकर निम्नलिखित वाक्य पूरे कीजिए: 1. What was the Judgement ... the case? 2. Billoo is fond ... cycling. 3. The road is closed ... repairs. 4. Do not quarrel... others. 5. I fell ... his trap. 6. I am not ... money. 7. Right ... his childhood he has been very kind to others. 8. They'll study German ... English. 9. Your coat is not similar ... mine. 10. The letter is sent ... post.

**Test No. 5 :** (l) in (2) of (3) for (4) with (5) into (6) after (7) from (8) besides (9) to (10) by निम्नलिखित प्रश्नों के उत्तर verb के उसी रूप में दें, जिसमें प्रश्न पूछा गया है।

उदाहरण: प्र० When are you going home ?

उ० I am going around 6 O'clock (ii) 1. When will you go to office? 2. What will you be doing during the holidays? 3. How much money do you have? 4. Who will pay for the tickets tonight? 5. Are they leaving tomorrow? 6. When will you pay back the loan? 7. Have you written to her? 8. Do you like Delhi? 9. Will you please lend me some money? 10. Did he finish his work yesterday?

## Test No. 6

**मिसिज़ देशमुख :** हां उससे बहुत फर्क पड़ता है।

**Mrs. Deshmukh :** Yes that is very effective. येस दैट इज़ वेरी इफ़ेक्टिव.

**मिसिज़ मेहता :** *(मिसिज़ सक्सेना से)* तुम हमारे पड़ोसी सिंह परिवार को तो जानती हो न?

**Mrs. Mehta :** *(to Mrs. Saxena)* Do you know Singhs our neighbours. डू यू नो सिंग्ज़ आवर नेबर्ज़?

**मिसिज़ सक्सेना :** हां क्यों?

**Mrs. Saxena :** Yes why? येस वाइ?

**मिसिज़ मेहता :** कल रात तो उनके यहां काफी तमाशा हुआ।

**Mrs. Mehta :** There was a big scene at their place last night. देअर वॉज़ अ बिग सीन ऐट देअर प्लेस लास्ट नाइट.

**मिसिज़ सक्सेना :** क्यों क्या हुआ?

**Mrs. Saxena :** Why what happened? वाइ वॉट हैपन्ड?

**मिसिज़ मेहता :** हम अभी मुश्किल से सोये ही थे कि ज़ोर-ज़ोर से आवाज़ें सुनाई दीं। मि. और मिसिज़ सिंह आपस में लड़ रहे थे और ज़ोर-ज़ोर से एक-दूसरे पर चिल्ला रहे थे।

**Mrs. Mehta :** We had hardly gone to sleep, when we heard loud voices. Mr. and Mrs. Singh were fighting and shouting at each other. वी हैड हार्डली गॉन टु स्लीप, वेन वी हर्ड लाउड वॉइसिज़. मि. ऐंड मिसिज़ सिंह वर फ़ाइटिंग ऐंड शाउटिंग ऐट ईच अदर.

**मिसिज़ सक्सेना :** अच्छा क्या बात थी?

**Mrs. Saxena :** What was the matter. वॉट वॉज़ द मैटर?

**मिसिज़ मेहता :** भगवान जाने पर है तो बुरी बात, है न?

**Mrs. Mehta :** God knows but that's very bad, isn't it? गॉड नोज़ बट दैट्स वेरी बैड, इज़न्ट इट?

**मिसिज़ सक्सेना :** हां बिल्कुल।

**Mrs. Saxena :** Yes ofcourse. येस ऑफ़कोर्स.

**दीप्ति :** *(मीरा से)* किटी के रुपयों से क्या खरीदोगी?

**Dipti :** *(to Meera)* What are you going to buy with the kitty money. वॉट आर यू गोइंग टु बाइ विद द किटी मनी?

**मीरा :** अभी सोचा नहीं है। तुमने क्या खरीदा?

**Meera :** I haven't thought yet. What did you buy? आइ हैवन्ट थॉट येट. वॉट डिड यू बाइ?

**दीप्ति :** कपड़े धोने की मशीन।

**Dipti :** Washing machine. वॉशिंग मशीन.

**मीरा :** कौन सी?

**Meera :** Which one? विच वन?

**दीप्ति :** वीडिओकॉन।

**Dipti :** Videocon. वीडिओकॉन.

**मीरा :** अच्छी चल रही है?

**Meera :** Is it working well? इज़ इट वर्किंग वेल.

**दीप्ति :** हां बहुत अच्छी।

**Dipti :** Yes very well. येस वेरी वेल.

**मीरा :** मैं देखने के लिए आऊंगी।

**Meera :** I will come to see it. आइ विल कम टु सी इट.

**दीप्ति :** हां ज़रूर, कल आओ न।

**Dipti :** Yes sure. Come tomorrow. येस श्योर. कम टुमॉरो.

**मीरा :** ठीक है।

**Meera :** O.K. ओ.के.

**मिसिज़ देशमुख :** अच्छा मीरा चलते हैं। भई बड़ा मज़ा आया।

**Mrs. Deshmukh :** O.K. Meera. We had a very nice time, bye. ओ.के. मीरा. वी हैड अ वेरी नाइस टाइम, बाइ.

**मीरा :** थैंक्यू, फिर आइएगा।

**Meera :** Thank you, please come again. थैंक्यू, प्लीज़ कम अगेन.

**सुधा :** मीरा बड़ा अच्छा लंच खिलाया तुमने। अच्छा, बाइ।

**Sudha :** O.K. Meera, thank you for the nice lunch, bye. ओ.के. मीरा, थैंक्यू फ़ॉर द नाइस लंच, बाइ.

**मीरा :** आने का शुक्रिया, बाइ।

**Sudha :** Thanks for coming, bye. थैंक्स फ़ॉर कमिंग, बाइ.

**दीप्ति :** अच्छा मीरा मैं भी चलती हूं।

**Dipti :** O.K. Meera I too will leave now. ओ.के. मीरा आइ टू विल लीव नाउ.

**मीरा :** क्यों? थोड़ी देर ठहरो न।

**Meera :** Why? Stay for sometime. वाइ? स्टे फ़ॉर समटाइम.

**दीप्ति :** नहीं, बच्चे ट्यूशन से वापिस आ गये होंगे। कल मिलते हैं।

**Dipti :** No, children must be back from tuition. See you tomorrow. नो, चिल्ड्रन मस्ट बी बैक फ्रॉम ट्यूशन. सी यू टुमॉरो.

**मीरा :** अच्छा बाइ, फिर मिलते हैं।

**Meera :** O.K. Bye, see you. ओ.के. बाइ, सी यू.

| बैंक में | At the Bank ( एट द बैंक ) |
|---|---|
| **कस्टमर :** ज़रा सुनिए। मैं इस बैंक में अकाउंट खोलना चाहता हूं। | **Customer :** Excuse me. I want to open an account here. एक्सक्यूज़ मी. आइ वॉन्ट टु ओपन ऐन अकाउन्ट हिअर. |
| **बैंक कर्मचारी :** कृपया, उस कैबिन में जाइए। | **Bank Employee :** Please go to that cabin. प्लीज़ गो टु दैट कैबिन. |
| **कस्टमर :** क्या मैं अन्दर आ सकता हूं? | **Customer :** May I come in. मे आइ कम इन? |
| **बैंक ऑफ़िसर :** जी हां। बताइए, मैं आपके लिए क्या कर सकता हूं? | **Bank Officer :** Yes please. What can I do for you? येस प्लीज़. वॉट कैन आइ डू फ़ॉर यू? |
| **कस्टमर :** मैं यहां खाता खोलना चाहता हूं। बचत खाते के लिए कम-से-कम कितना जमा करना पड़ता है? | **Customer :** I want to open an account here. What is the minimum deposit for a savings account? आइ वॉन्ट टु ओपन ऐन अकाउन्ट हिअर. वॉट इज़ द मिनिमम डिपॉज़िट फ़ॉर अ सेविंग्ज़ अकाउन्ट? |
| **बैंक ऑफ़िसर :** आप कम-से-कम 250 रुपए जमा करके एक साधारण बचत खाता खोल सकते हैं। लेकिन चेकबुक वाले खाते में कम-से-कम 500 रुपए जमा करने होंगे। | **Bank Officer :** You can open an ordinary savings account with a minimum deposit of two hundred and fifty rupees. But for a cheque book account one needs to deposit five hundred rupees. यू कैन ओपन ऐन ऑर्डिनरी सेविंग्ज़ अकाउन्ट विद अ मिनिमम डिपॉज़िट ऑफ़ टू हंड्रेड ऐंड फ़िफ़्टी रुपीज़. बट फ़ॉर अ चेकबुक अकाउन्ट वन नीड्ज़ टु डिपॉज़िट फ़ाइव हंड्रेड रुपीज़. |
| **कस्टमर :** हफ्ते में कितनी बार हम बैंक से पैसा निकाल सकते हैं? | **Customer :** How many times a week can we withdraw money? हाउ मेनी टाइम्ज़ अ वीक कैन वी विद्ड्रॉ मनी? |
| **बैंक ऑफ़िसर :** हमारे बैंक में हफ्ते में दो बार से अधिक नहीं। | **Bank Officer :** In our bank not more than twice a week. इन आवर बैंक नॉट मोर दैन ट्वाइस अ वीक. |
| **कस्टमर :** बचत खाते में ब्याज कितना मिलेगा? | **Customer :** What is the rate of interest on a savings account? वॉट इज़ द रेट ऑफ़ इंट्रेस्ट ऑन अ सेविंग्ज़ अकाउन्ट? |
| **बैंक ऑफ़िसर :** पांच परसेंट। | **Bank Officer :** Five percent. फ़ाइव परसेंट. |
| **कस्टमर :** ठीक है। मैं यहां खाता खोलना चाहता हूं। | **Customer :** Alright. I want an account here. ऑलराइट. आइ वॉन्ट ऐन अकाउन्ट हिअर. |
| **बैंक ऑफ़िसर :** ठीक है। इस फ़ॉर्म को भरिए। आप अकाउन्ट सिंगल (अकेले) चाहते हैं या जॉइन्ट (किसी के साथ)? | **Bank Officer :** O.K. Fill up this form please. Do you want it single or joint? ओ.के. फ़िल अप दिस फ़ॉर्म प्लीज़. डू यू वॉन्ट इट सिंगल ऑर जॉइन्ट? |
| **कस्टमर :** मैं अपनी पत्नी के साथ जॉइन्ट चाहता हूं। | **Customer :** I want it in a joint name with my wife. आइ वॉन्ट इट इन अ जॉइन्ट नेम विद माइ वाइफ़. |
| **बैंक ऑफ़िसर :** तब आप दोनों को यहां साइन करना होगा। क्या आप किसी को जानते हैं जो गवाह के रूप में साइन कर सकता है? | **Bank Officer :** In that case you both have to sign here. Do you know somebody to sign as witness? इन दैट केस, यू बोथ हैव टु साइन हिअर. डू यू नो समबॉडी टु साइन ऐज़ विटनेस? |
| **कस्टमर :** जी हां। मेरे पड़ोसी मिस्टर शर्मा का आपके बैंक में खाता है। | **Customer :** Yes my neighbour Mr. Sharma has an account in this bank. येस माइ नेबर मिस्टर शर्मा हैज़ ऐन अकाउन्ट इन दिस बैंक. |
| **बैंक ऑफ़िसर :** ठीक है। उन्हें यहां साइन करने को कहें। | **Bank Officer :** Fine, please ask him to sign here. फ़ाइन, प्लीज़ आस्क हिम टु साइन हिअर. |
| **कस्टमर :** और इसके बाद? | **Customer :** And after that? ऐंड आफ़्टर दैट? |

**बैंक ऑफ़िसर :** कैशियर के पास रकम जमा कीजिए। उसके बाद आपको अकाउन्ट नंबर और पासबुक दोनों मिल जायेंगे।

**Bank Officer :** Deposit the amount with the cashier. After that you will get your account number and the pass-book. डिपॉज़िट द अमाउन्ट विद द कैशियर. आफ़्टर दैट यू विल गेट योर अकाउन्ट नम्बर ऐंड द पासबुक.

**कस्टमर :** बहुत-बहुत धन्यवाद।

**Customer :** Thank you very much. थैंक्यू वेरी मच.

**दूसरा कस्टमर :** मुझे एक ड्राफ़्ट बनवाना है।

**Another Customer :** I want a draft, please. आइ वॉन्ट अ ड्राफ़्ट, प्लीज़.

**बैंक ऑफ़िसर :** काउन्टर नम्बर तीन पर जाइए।

**Bank Officer :** Please go to the counter number three. प्लीज़ गो टु द काउन्टर नम्बर थ्री.

**कस्टमर :** *(काउन्टर पर)* मुझे एक ड्राफ़्ट बनवाना है।

**Customer :** *(at the counter)* I want a draft, please. आइ वॉन्ट अ ड्राफ़्ट, प्लीज़.

**बैंक ऑफ़िसर :** आपका यहां खाता है?

**Bank Officer :** Do you have an account here. डु यू हैव एन अकाउन्ट हिअर?

**कस्टमर :** नहीं।

**Customer :** No. नो.

**बैंक ऑफ़िसर :** इस फ़ॉर्म को भरिए और काउन्टर नंबर छह पर पैसे जमा कीजिए।

**Bank Officer :** Fill up this form and deposit the money at counter number six. फ़िल अप दिस फ़ॉर्म ऐंड डिपॉज़िट द मनी ऐट काउन्टर नंबर सिक्स.

**कस्टमर :** कितना समय लगेगा?

**Customer :** How much time will it take? हाउ मच टाइम विल इट टेक?

**बैंक ऑफ़िसर :** करीब दो घंटे।

**Bank Officer :** About two hours. अबाउट टू आवर्ज़.

**कस्टमर :** ज़रा जल्दी कर दीजिए।

**Customer :** Please try to make it early. प्लीज़ ट्राइ टु मेक इट अर्ली.

**बैंक ऑफ़िसर :** कोशिश करूंगा।

**Bank Officer :** I will try. आइ विल ट्राइ.

**कस्टमर :** थैंक्यू।

**Customer :** Thank you. थैंक्यू.

**एक और कस्टमर :** इस चेक को कैश करना है।

**Another Customer :** I want to encash this cheque please. आइ वॉन्ट टु एन्कैश दिस चेक प्लीज़.

**बैंक ऑफ़िसर :** काउन्टर नंबर छः पर जाएं।

**Bank Officer :** Counter number six please. काउन्टर नंबर सिक्स प्लीज़.

**दूसरा कस्टमर :** थैंक्यू।

**Another Customer :** Thank you. थैंक्यू।

**कस्टमर :** मुझे फ़िक्स्ड डिपॉज़िट अकाउन्ट खोलना है।

**Customer :** I want a fixed deposit account. आइ वॉन्ट अ फ़िक्स्ड डिपॉज़िट अकाउंट.

**ऑफ़िसर :** कितनी रकम का?

**Officer :** For what amount? फ़ॉर वॉट अमाउंट?

**कस्टमर :** दस हज़ार रुपए का।

**Customer :** For ten thousand rupees. फ़ॉर टेन थाउजंड रुपीज़.

**ऑफ़िसर :** कितने वर्ष के लिए?

**Officer :** And for how many years? ऐंड फ़ॉर हाउ मैनी ईयर्ज़?

**कस्टमर :** तीन वर्ष के लिए।

**Customer :** For three years. What is the interest? फ़ॉर थ्री ईयर्ज़. वॉट इज़ द इंट्रेस्ट?

**ऑफ़िसर :** इस चार्ट को पढ़िए।

**Officer :** Please study this chart. प्लीज़ स्टडी दिस चार्ट.

**कस्टमर :** रिकरिंग डिपॉज़िट के लिए कम्पाउंड इन्ट्रेस्ट है क्या?

**Customer :** Is there compound interest for the recurring deposit? इज़ देअर कम्पाउंड इंट्रेस्ट फ़ॉर द रिकरिंग डिपॉज़िट.

**ऑफ़िसर :** चार्ट में लिखा है।

**Officer :** It is there in the chart please. इट इज़ देअर इन द चार्ट प्लीज़.

## बॉस और सेक्रेटरी | Boss And Secretary ( बॉस ऐंड सेक्रेटरी )

**सेक्रेटरी :** गुड मार्निंग सर।

**बॉस :** गुड मार्निंग टीना। ये लेटर लिखो और फौरन फ़ैक्स कर दो।

**सेक्रेटरी :** जी ठीक है। सर, एन.के. इंडस्ट्रीज़ के मि. मेहता के साथ आज आपकी साढ़े ग्यारह बजे अपॉइंटमेंट है।

**बॉस :** ठीक है मुझे ग्यारह बजे याद करवा देना।

**सेक्रेटरी :** जी अच्छा। ये उनकी कम्पनी का लेटर है और यह हमारे जवाब की कॉपी।

**बॉस :** ठीक है, मुझे इसकी फ़ाइल भी भेज दो।

**सेक्रेटरी :** ये दो अर्जियां हैं। मिस्टर साहिल बीमार हैं और मिसिज़ चौधरी छुट्टी बढ़ाना चाहती हैं।

**बॉस :** कितने दिन की?

**सेक्रेटरी :** तीन दिन, 25 से 28 अप्रैल तक। ये इलेक्ट्रीशियन का बिल है। और सर मैंने प्लंबर को बुलवाया है। टॉयलेट फ़्लश फिर से खराब हो गया है।

**बॉस :** ठीक है। तुमने मेघराज ऐंड सन्ज़ को रिमाइंडर भेज दिया?

**सेक्रेटरी :** जी।

**सेक्रेटरी :** हलो, विशाल इंडस्ट्रीज़। जी ज़रा होल्ड कीजिए।
सर, स्टैंडर्ड पब्लिशर्ज़ से मिसिज़ डिसूज़ा बोल रही हैं। आज दोपहर में किसी समय आप से मिलना चाहती हैं।

**बॉस :** और कोई अपॉइंटमेंट है?

**सेक्रेटरी :** जी नहीं सर।

**Secretary :** Good morning sir. गुड मॉर्निंग सर.

**Boss :** Good morning Teena. Please take down this letter and fax it immediately. गुड मॉर्निंग टीना. प्लीज़ टेक डाउन दिस लेटर ऐंड फ़ैक्स इट इमीजिएटली.

**Secretary :** O.K. Sir, you have an appointment with Mr. Mehta of N.K. Industries at 11.30 today. ओ.के. सर, यू हैव ऐन अपॉइंटमेंट विद मिस्टर मेहता ऑफ़ ऐन.के. इंडस्ट्रीज ऐट इलेवन थर्टी टुडे.

**Boss :** Alright, remind me about it at eleven O'clock. ऑलराइट, रिमाइंड मी अबाउट इट ऐट इलेवन ओ क्लॉक.

**Secretary :** Yes sir. This is the letter from their company and a copy of the reply sent by us. येस सर. दिस इज़ द लेटर फ्रॉम देअर कंपनी ऐंड अ कॉपी ऑफ़ द रिप्लाइ सेंट बाइ अस.

**Boss :** Alright, send me the concerned file. ऑलराइट, सेंड मी द कन्सर्न्ड फ़ाइल.

**Secretary :** These are two applications. Mr. Sahil has reported sick and Mrs. Choudhary has applied for an extension of her leave. दीज़ आर टू ऐप्लीकेशन्ज़. मिस्टर साहिल हैज़ रिपोर्टिड सिक ऐंड मिसिज़ चौधरी हैज़ एप्लाइड फ़ॉर ऐन एक्स्टेंशन ऑफ़ हर लीव.

**Boss :** How many days? हाउ मेनी डेज़?

**Secretary :** Three days, 25th to 28th. This is the electrician's bill. And also, I've sent for the plumber. The toilet flush is not working again. थ्री डेज, ट्वेन्टी फ़िफ़्थ टु ट्वेन्टी एट्थ. दिस इज़ द इलेक्ट्रीशियन्ज़ बिल. ऐंड ऑलसो, आइ हैव सेन्ट फ़ॉर द प्लंबर. द टॉयलट फ़्लश इज़ नॉट वर्किंग अगेन.

**Boss :** O.K. Have you sent the reminder to Meghraj and Sons? ओ.के. हैव यू सेंट द रिमाइंडर टु मेघराज ऐंड सन्ज़?

**Secretary :** Yes sir. येस सर.

*( फोन बजता है। )*

**Secretary :** Hello, Vishal Industries. Please hold on. Sir, this is Mrs. D'souza from Standard Publishers. She wants an appointment, this afternoon. हलो, विशाल इंडस्ट्रीज़. प्लीज़ होल्ड ऑन. सर, दिस इज़ मिसिज़ डिसूज़ा फ्रॉम स्टेन्डर्ड पब्लिशर्ज़. शी वॉन्ट्स ऐन अपॉइंटमेंट, दिस आफ़्टरनून.

**Boss :** Is there any other appointment? इज़ देअर ऐनी अदर अपाइंटमेंट?

**Secretary :** No sir. नो सर.

**बॉस :** ठीक है। चार बजे बुला लो।

**Boss :** Alright. Call her at 4 O'clock. ऑलराइट. कॉल हर ऐट फ़ोर ओ क्लॉक.

**सेक्रेटरी :** ठीक है मिसिज़ डिसूज़ा आप आज दोपहर चार बजे आ सकती हैं।

**Secretary :** O.K. Mrs. D'souza you can come at four O'clock this afternoon. ओ.के. मिसिज़ डिसूज़ा यू कैन कम ऐट फ़ोर ओ. क्लॉक दिस आफ़्टरनून.

**बॉस :** हमारे नए ब्रोशर्ज़ आ गये?

**Boss :** Have our new brochures arrived? हैव आवर न्यू ब्रोशर्ज़ अराइव्ड?

**सेक्रेटरी :** जी सर। ये उन कम्पनीज़ की लिस्ट है, जिन्हें हम ब्रोशर्ज़ भेज रहे हैं।

**Secretary :** Yes sir. This is the list of the companies we are sending them to. येस सर. दिस इज़ द लिस्ट ऑफ़ द कम्पनीज़ वी आर सेंडिंग देम टु.

**बॉस :** आज पक्का भेज दो। और ये पैकेट कूरिअर से भेज दो।

**Boss :** O.K. send all the brochures today without fail. Also send this packet by courier. ओ.के. सेन्ड ऑल द ब्रोशर्ज़ टुडे विदाउट फ़ेल. ऑलसो सेंड दिस पैकिट बाइ कूरिअर.

**सेक्रेटरी :** जी अच्छा।

**Secretary :** Yes sir. येस सर.

| सेल्ज़मैन की बॉस को रिपोर्ट | The Salesman Reporting to his Boss (द सेल्ज़मैन रिपोर्टिंग टु हिज़ बॉस) |
|---|---|
| **सेल्ज़मैन :** गुड इवनिंग सर। | **Salesman :** Good evening sir. गुड ईवनिंग सर. |
| **बॉस :** गुड ईवनिंग अमित। दिन कैसा रहा? | **Boss :** Good evening Amit. How was the day today? गुड ईवनिंग अमित. हाउ वॉज़ द डे टुडे? |
| **सेल्ज़मैन :** काफ़ी अच्छा रहा सर। मैं उन सभी कम्पनियों और ऑफ़िसों में गया जो आज के लिए निश्चित किए गए थे। | **Salesman :** Quite good sir. I visited all the companies and offices scheduled for today. क्वाइट गुड सर. आइ विज़िटिड ऑल द कम्पनीज़ ऐंड ऑफ़िसिज़ शिड्यूल्ड फ़ॉर टुडे. |
| **बॉस :** क्या तुम सावन ऐन्टरप्राइज़िज़ में रहमान साहब से मिले? | **Boss :** Did you meet Mr. Rahman in Sawan Enterprises? डिड यू मीट मिस्टर रहमान इन सावन एन्टरप्राइज़िज़. |
| **सेल्ज़मैन :** जी हां। मैंने उन्हें आपका रेफ़रेंस भी दिया। | **Salesman :** Yes sir. I gave him your reference. येस सर. आइ गेव हिम योर रेफ़रेंस. |
| **बॉस :** उनका रिसपॉन्स कैसा था? | **Boss :** How was his response? हाउ वॉज़ हिज़ रिसपॉन्स? |
| **सेल्ज़मैन :** जी काफी पॉज़िटिव (ठीक) था। उन्होंने मुझे सैम्पल्ज़ और ब्रोशर्ज़ छोड़ने और अगले सप्ताह सम्पर्क करने को कहा है। उन्होंने इस महीने के अंत तक हमें ऑर्डर देने का विश्वास भी दिलाया है। | **Salesman :** Very positive. He asked me to leave the samples and brochures and to contact him next week. He has assured me that he'll place an order by the end of this month. वेरी पॉज़िटिव. ही आस्क्ड मी टु लीव द सैम्पल्ज़ ऐंड ब्रोशर्ज़ ऐंड टु कॉन्टेक्ट हिम नेक्स्ट वीक. ही हैज़ अश्योर्ड मी दैट ही विल प्लेस ऐन ऑर्डर बाइ द ऐंड ऑफ़ दिस मन्थ. |
| **बॉस :** अगले हफ्ते मिस्टर रहमान से ज़रूर मिलना। | **Boss :** Make it a point to see Mr. Rahman next week. मेक इट अ पॉइन्ट टु सी मिस्टर रहमान नेक्सट वीक. |
| **सेल्ज़मैन :** जी बिल्कुल। सर, हमें राजीव इंडस्ट्रीज़ से 5 लाख रुपये का ऑर्डर मिला है। पर उन्हें सात दिनों के अंदर डिलीवरी चाहिए। | **Salesman :** Definitely sir. Sir, we got an order of five lakhs from Rajeev Industries. But they want delivery within seven days. डेफ़िनिटली सर. सर, वी गॉट ऐन ऑर्डर ऑफ़ फ़ाइव लैक्स फ्रॉम राजीव इंडस्ट्रीज़. बट दे वॉन्ट डिलीवरी विदिन सेवन डेज़. |
| **बॉस :** इसका इंतजाम हो जाएगा। एन.के. एन्टरप्राइजिज़ का क्या हुआ? | **Boss :** That can be arranged. What about N.K. Enterprises? दैट कैन बी अरेंज्ड. वॉट अबाउट ऐन.के. एंटरप्राइज़िज़? |

**सेल्ज़मैन :** जी उनका रिस्पॉन्स बहुत अच्छा नहीं था।

**Salesman :** Their response was a little lukewarm sir. देअर रिस्पॉन्स वॉज़ अ लिटल लूकवॉर्म सर.

**बॉस :** क्यों?

**Boss :** Why? वाइ?

**सेल्ज़मैन :** उनकी शिकायत थी कि पिछली बार डिलीवरी समय पर नहीं हुई थी। वे हमारे पेपर की क्वालिटी से भी बहुत खुश नहीं थे।

**Salesman :** They complained that last time the delivery wasn't on time. They also seemed to be dissatisfied with the quality of our paper. दे कम्प्लेन्ड दैट लास्ट टाइम द डिलीवरी वॉज़न्ट ऑन टाइम. दे ऑलसो सीम्ड टु बी डिस्सेटिस्फ़ाइड विद द क्वॉलिटी ऑफ़ आवर पेपर.

**बॉस :** तुमने उन्हें मनाने की कोशिश नहीं की?

**Boss :** Didn't you try to convince them? डिडन्ट यू ट्राइ टु कन्विन्स देम?

**सेल्ज़मैन :** जी की थी। मैंने उनसे वायदा किया कि डिलीवरी आगे से समय पर होगी। मैंने उन्हें यह भी बताया कि अब हमारी कागज की क्वॉलिटी पहले से बेहतर है। मैंने खुद परचेज़ मैनेजर से बात की।

**Salesman :** Yes sir I did. I promised them on-time delivery in future. I also told them that we are offering better quality paper now. I spoke to the purchase manager myself. येस सर आइ डिड. आइ प्रॉमिस्ड देम ऑन-टाइम डिलीवरी इन फ़्यूचर. आइ ऑलसो टोल्ड देम दैट वी आर ऑफ़रिंग बेटर क्वॉलिटी पेपर नाउ. आइ स्पोक टु द परचेज़ मैनेजर माइसेल्फ़.

**बॉस :** फिर?

**Boss :** Then. देन.

**सेल्ज़मैन :** उन्होंने कहा कि वे सोचेंगे।

**Salesman :** He said he would think about it. ही सेड ही वुड थिंक अबाउट इट.

**बॉस :** ठीक है। कल तुम बेहतर क्वालिटी के कागज़ और स्टेशनरी सैम्पल्ज़ के साथ उनसे दोबारा मिलो। उन्हें लिखित रूप में माफ़ीनामा भिजवाओ और वायदा करो कि आगे से उन्हें कोई शिकायत नहीं होगी।

**Boss :** Alright, tomorrow you go to them with the new samples of the improved quality of paper and stationery. Also send them a written apology, that they won't have any complaint in future. ऑलराइट, टुमॉरो यू गो टु देम विद द न्यू सैम्पल्ज़ ऑफ़ द इम्प्रूव्ड क्वालिटी आफ़ पेपर ऐंड स्टेशनरी. ऑलसो सेंड देम अ रिटन अपॉलोजी, दैट दे वोन्ट हैव ऐनी कम्पलेन्ट इन फ़्यूचर.

**सेल्ज़मैन :** जी, मैं ऐसा ही करूंगा।

**Salesman :** Alright, I will do that. ऑलराइट, आइ विल डू दैट.

**बॉस :** और तुम कौन-कौन सी कम्पनियों में गए।

**Boss :** Which other companies did you visit today? विच अदर कम्पनीज़ डिड यू विज़िट टुडे?

**सेल्ज़मैन :** जी मैं रोहन एन्टरप्राइज़िज और नवयुग इंडस्ट्रीज़ में गया। मैंने नवल इंडस्ट्रीज़ नौएडा के परचेज़ मैनेजर से भी कल मुलाकात का वक्त लिया है। ये उन सभी जगहों की डीटेल्ज़ हैं जहां मैं गया और जहां से मुझे ऑर्डर्ज़ मिले हैं।

**Salesman :** I went to Rohan Enterprises and Navyug Industries. I have also got an appointment with the purchase manager of Naval Industries Noida tomorrow. These are the details of all the places I visited today and the orders I have secured. आइ वेन्ट टु रोहन एन्टरप्राइज़िज़ ऐंड नवयुग इंडस्ट्रीज़. आइ हैव ऑलसो गॉट ऐन अपॉइंटमेंट विद द परचेज़ मैनेजर ऑफ़ नवल इंडस्ट्रीज़ नौएडा टुमॉरो. दीज़ आर द डीटेल्ज़ ऑफ़ ऑल द प्लेसिज़ आइ विज़िटिड टुडे ऐंड द ऑर्डर्ज़ आइ हैव सिक्योर्ड.

**बॉस :** *(कागज़ पढ़ते हुए)* बहुत अच्छे। कल कहां-कहां जाओगे?

**Boss :** *(Looking at the paper)* Well done. Which areas will you cover tomorrow. वेल डन. विच एरियाज़ विल यू कवर टुमॉरो?

**सेल्ज़मैन :** जी नौएडा और ईस्ट देहली सर।

**Salesman :** Noida and East Delhi sir. नौएडा ऐंड ईस्ट डेल्ही सर.

**बॉस :** मोहन एंटरप्राइज़िज़ ज़रूर जाना। मुझसे मि. राजेश मोहन के लिए रेफ़रेंस लेटर भी ज़रूर ले कर जाना।

**Boss :** Make it a point to visit Mohan Enterprises tomorrow. Also take from me the reference letter for Mr. Rajesh Mohan. मेक इट अ पॉइंट टु विज़िट मोहन एंटरप्राइज़िज़ टुमॉरो. ऑलसो टेक फ़्रॉम मी द रेफ़रेंस लेटर फ़ॉर मिस्टर राजेश मोहन.

**सेल्ज़मैन :** आप उन्हें कैसे जानते हैं सर?

**Salesman :** In what capacity do you know him sir. इन वॉट कपेसिटी डू यू नो हिम सर.

**बॉस :** हमारे पुराने बिज़नेस रिलेशंज़ हैं। इसके अलावा वे मेरे दोस्त भी हैं। वे हमें बिज़नेस ज़रूर देंगे।

**Boss :** We have old business relations. Besides he is a personal friend. He will definitely give us business. वी हैव ओल्ड बिज़नेस रिलेशंज़. बिसाइड्स ही इज़ अ पर्सनल फ़्रेंड. ही विल डेफ़िनिटली गिव अस बिज़नेस.

**सेल्ज़मैन :** जी अच्छा सर। गुड नाइट।

**Salesman :** Alright sir. Good night. ऑलराइट सर. गुड नाइट.

# APPENDIX परिशिष्ट

## अंग्रेज़ी में शब्द-निर्माण
## WORD-BUILDING IN ENGLISH

1. क्रियाओं के आगे ance या ence प्रत्यय लगाने पर भाववाचक संज्ञाएं बनती हैं।

| | |
|---|---|
| Admit (v) (एडमिट) प्रवेश करना | [-ance] Admittance (n) (एडमिटेन्स) प्रवेश। |
| Utter (v) (अटर) बोलना | [-ance] Utterance (n) (अटरेन्स) उच्चारण। |
| Grieve (v) (ग्रीव) शोक करना | [-ance] Grievance (n) (ग्रीवेन्स) कष्ट। |
| Guide (v) (गाइड) मार्ग दिखाना | [-ance] Guidance (n) (गाइडेन्स) मार्ग-दर्शन। |
| Interfere (v) (इंटरफ़ियर) दखल देना | [-ence] Interference (n) (इंटरफियरेन्स) हस्तक्षेप। |
| Differ (v) (डिफ़र) मतभेद करना | [-ence] Difference (n) (डिफ़रेन्स) मतभेद। |
| Prefer (v) (प्रेफ़र) प्राथमिकता देना | [-ence] Preference (n) (प्रिफ़रेन्स) प्राथमिकता। |
| Occur (v) (अकर) घटित होना | [-ence] Occurrence (n) (अकरेन्स) घटना। |

इसी प्रकार इन शब्दों के आगे -ance या -ence लगाएं—depend, refer, indulge, reside में [-ence] और contrive, endure, insure, observe में [-ance] प्रत्यय लगता है।

2. अनेक बार भाववाचक संज्ञा बनाने के लिए-ment प्रत्यय (suffix) लगाया जाता है। जैसे improve से improvement आदि।

अब नीचे दिए गए क्रिया शब्दों के साथ -ment लगा कर नये शब्द बनाएं और उनके अर्थ शब्दकोश में ढूंढें।

| | |
|---|---|
| Achieve (एचीव) प्राप्त करना, | Announce (एनाउन्स) घोषित करना |
| Amuse (एम्यूज़) आनन्द करना, | State (स्टेट) कहना |
| Postpone (पोस्टपोन) स्थगित करना, | Settle (सैटल) फैसला करना |
| Move (मूव) हिलना | Measure (मेज़र) मापना |
| Advertise (एडवरटाइज़) विज्ञापन देना | Excite (एक्साइट) उत्तेजित होना |

**N. B .:** ऊपर दिए गए शब्दों में ment लगाया जाता है। achieve + ment = achievement.

**अपवाद (exception) -** 1. नीचे दिये गए शब्द में -ment मिलाने पर क्रिया शब्द के अन्तिम e का लोप हो जाता है।

Argue (आरग्यू) तर्क करना Argue + ment = Argument

3. Y के अंत वाली क्रियाओं के आगे प्रत्यय (suffix) लगाने पर y का i हो जाता है। नीचे दी हुई तालिका से उसका सम्यक अभ्यास कीजिए।

| | |
|---|---|
| Ally (v) (एलाइ) साथ देना | [-ance] Alliance (n) (एलायन्स) साथ, सहयोग |
| Carry (v) (कैरी) उठा ले जाना | [-age] Carriage (n) (कैरिज) भार उठाने वाली गाड़ी |
| Marry (v) (मैरी) विवाह करना | [-age] Marriage (n) (मैरिज) विवाह |
| Envy (v) (एन्वी) ईर्ष्या करना | [-ous] Envious (n) (एन्वियस) ईर्ष्यालु |
| Apply (v) (एप्लाई) प्रार्थना पत्र देना | [-cation] Application (n) (एप्लिकेशन) प्रार्थनापत्र |
| Qualify (v) (क्वालीफ़ाइ) योग्य होना | [-cation] Qualification (n) (क्वालिफ़िकेशन) योग्यता |
| Try (v) (ट्राई) यत्न करना | [-al] Trial (n) (ट्रायल) यत्न |
| Deny (v) (डिनाई) इन्कार करना | [-al] Denial (n) (डिनायल) अस्वीकृति |

but किन्तु

betray (v) (बिट्रे) धोखा देना

betrayal (n) (बिट्रेयल) धोखा

4. अनेक बार भाव वाचक संज्ञा -al प्रत्यय (suffix) लगाकर बनाई जाती है— जैसे refuse + al = refusal अस्वीकृति। शब्द के अन्त में e हो तो उसका लोप हो जाता है (जैसे refusal में refuse के e का हुआ है।) अब आगे दिये गए शब्दों में -al प्रत्यय लगाएं और नये शब्दों को शब्दकोश में ढूंढें— Approve (स्वीकार करना), arrive (आना, पहुंचना), dispose (बेचना), propose (प्रस्तावित करना), betray (धोखा देना।) 5. कई बार विशेषण भी -al प्रत्यय (suffix) लगा कर बनाए जाते हैं।

जैसे—centre + al = central (centre की अन्तिम e का लोप हो गया है।) अब नीचे दिये शब्दों के विशेषण -al प्रत्यय जोड़ कर बनाएं और शब्द कोश में उनके अर्थ भी ढूंढें।

Continue (जारी रखना), fate (भाग्य), nature (प्रकृति), universe (संसार), practice (अभ्यास करना) 6. Y के अन्त वाले विशेषण-शब्दों के आगे प्रत्यय (suffix) लगने पर y का i हो जाता है।

| Adj. विशेषण | Adv. क्रिया विशेषण | Noun संज्ञा |
|---|---|---|
| Busy (बिज़ी) व्यस्त | busily व्यस्तता पूर्वक | business व्यस्तता |
| Easy (ईज़ी) आसान | easily आसानी के साथ | easiness सरलता |
| Heavy (हैवी) भारी | heavily भारीपन से | heaviness भारीपन |
| Happy (हैप्पी) प्रसन्न | happily प्रसन्नता के साथ | happiness प्रसन्नता |
| Lucky (लकी) भाग्यवान | luckily भाग्य से | luckiness भाग्यशालिता |
| Ready (रैडी) प्रस्तुत, तैयार | readily एकदम | readiness तैयारी |
| Steady (स्टैडी) स्थिर | steadily स्थिरता के साथ | steadiness स्थिरता |

देखते ही देखते अब आपको विशेषण से क्रिया विशेषण तथा संज्ञाएं बनाना आ गया है। इसी प्रकार अब स्वयं ही विशेषण से संज्ञाएं बनाने का अभ्यास कर सकते हैं।

7. नीचे दिए उपसर्गों से नये शब्द बनाने का अभ्यास कीजिये। अर्थ भी मन में बैठाइए। फिर लिखिए।

| | | |
|---|---|---|
| | dependent | independent |
| in (= नहीं) | dependence | independence |
| | definite | indefinite |
| | justice | injustice |
| | practicable | impracticable |
| | possible | impossible |
| -im (= नहीं) | proper | improper |
| | patience | impatience |
| | moral | immoral |
| | mortal | immortal |
| | reversible | irreversible |
| -irr(= नहीं) | responsible | irresponsible |
| | removable | irremovable |
| -il (+ नहीं) | legible | illegible |
| -mis (= बुरा) | deed | misdeed |
| | conduct | misconduct |
| | management | mismanagement |

## विराम चिन्ह

# PUNCTUATION AND CAPITAL LETTERS

किसी नगर के मेयर एक बार किसी स्कूल का मुआइना करते हुए उस कक्षा में पहुंचे जहां punctuation और capital letters का विषय पढ़ाया जा रहा था। वे बहुत नाराज़ हुए और बोले कि एक मूर्ख के सिवा और कोई भी व्यक्ति ऐसा निरर्थक विषय नहीं पढ़ा सकता। अध्यापक महोदय ने शांत रहते हुए blackboard पर यह लिखा—The Mayor says, "The teacher is a fool." अर्थात् मेयर कहते हैं कि अध्यापक मूर्ख है। इससे मेयर बहुत प्रसन्न हुए। अब अध्यापक महोदय ने मेयर से कहा कि अब मैं इस वाक्य में केवल punctuation और capital letters बदलूंगा और तब पूर्वोक्त वाक्य को ऐसे लिखा— "The Mayor", says the teacher, "is a fool". अर्थात् अध्यापक कहते है कि मेयर मूर्ख है। वाक्य का एकदम विपरीत अर्थ होता देख कर मेयर महोदय बहुत शर्मिंदा हुए और उन्होंने punctuation और capital letters के महत्त्व को स्वीकार किया। हमें भी ऐसे ही करना चाहिए। प्रमुख विराम चिन्ह नीचे दिये गए हैं।

**Full Stop —** हर assertive और imperative वाक्य के अन्त में तथा abbreviations और initials के बाद लगता है, जैसे— (i) Alexander invaded India .

(ii) Sit down .

(iii) Shri S. N. Mishra is a prominent M.P. from Bihar .

**Question Mark —** हर interrogative वाक्य के अन्त में, जैसे— Have you seen the Taj?

**Exclamation Mark —** हर exclamatory वाक्य के अंत में, जैसे—

What a marvel the newspaper is!

**Semicolon —** यह full stop से आधे समय को प्रकट करता है, जैसे—

Her mind was still untouched by any doubt as to what she ought to do; and she felt at rest in the assurance that Nala still loved her better than his own soul.

**Colon —** यह semicolon से लम्बा ठहराव प्रकट करता है, और यह गणना को प्रारम्भ करने के काम आता है, जैसे— These are the important rivers of India: the Indus, the Ganges, the Brahmaputra, the Godavari, the Krishna and the Cauvery.

**Quotations or Inverted Commas —** वक्ता के शब्दों के लिए, जैसे— Ram says, "Dev bowls well".

**Apostrophe —** Possession या missing letter/letters के लिए, जैसे—

Mohan doesn't sit on his father's chair.

**Comma —** इसके विविध उपयोग हैं, जैसे—

(i) Yes, I know him .

(ii) Monday, 15th January. January 20, 1939 .

(iii) Ravana, the king of Sri Lanka, kidnapped Sita, the wife of Rama .

(iv) Mohan, get me a glass of water . (सम्बोधित व्यक्ति का नाम अलग करने के लिए).

(v) In the south the Godavari, the Krishna and the Cauvery are the longest rivers. (and द्वारा न जुड़े हुए समान शब्दों को अलग करने हेतु).

(vi) Light and fresh air are in abundance in villages, but they are shut out from the house. (Conjunction द्वारा जुड़ी हुई coordinate clauses अलग करने हेतु).

(vii) The teacher said , " Ice floats on water ".
" Help me to get the Golden fleece ," said Jason to Medra.
(Direct speech को main verb से अलग करने के लिए).

(viii) When he doesn't have any work in the off season, he idles away his time . (वाक्य के प्रारम्भ में आने वाली adverb clause को अलग करने हेतु).

(ix) Damayanti, that was the name of the Princess, entered the pavilion with a garland in her hands . (वाक्य के बीच में आए parenthetical यानी कोष्ठकों में रखे जाने वाले शब्दों को अलग करने हेतु).

(x) The time being favourable, Buddha quietly slipped away from the palace. (nominative absolute अलग करने के लिए).

(xi) The evil spirit, who had only been seen by Nala, disappeared from sight. (adjective clause को main clause से अलग करने हेतु).

(xii) Believing the words of the fox, the goat jumped into the well. (participle वाली या adjective का काम करने वाली phrases अलग करने हेतु).

**Capitals —** अंग्रेज़ी में capital यानी बड़े अक्षरों के निम्नलिखित प्रयोग हैं:— (i) वाक्य प्रारम्भ करने हेतु, जैसे— India has produced many great men and women .

(ii) Proper noun दर्शाने हेतु— It takes two hours to reach Meerut by train .

(iii) Title (ख़िताब) दर्शाने के लिए— Alexander, The Great, invaded India .

(iv) Initials यानी नाम के प्रारम्भिक अक्षरों के लिए, जैसे— This article is from the pen of M. K. Gandhi :

(v) परमात्मा या भगवान के नाम और संबन्धित सर्वनामों के लिए— My God and king, to thee I bow my head .

(vi) I यानी मैं के लिए, जैसे— It was over nine years ago when I visited

Hardwar .

(vii) Poetry की हर line के प्रारंभ में, जैसे— Now is the time to study hard; Work will bring its own reward; Then work, work, work !

(viii) Quotation marks के अन्दर वाक्य शुरू करते समय, जैसे— I said to you , " I want your help ."

## शब्दों के संक्षिप्त रूप

# ABBREVIATIONS

| | |
|---|---|
| abbr. | abbreviated abbreviation |
| adj. | adjective, adjourned, adjustment |
| Advt. | Advertisement |
| A.M. | *ante meridiem* (before noon) |
| amt. | amount |
| ans. | answer |
| Apr. | April |
| Aug. | August |
| B.A. | Bachelor of Arts |
| B.B.C. | British Broadcasting Corporation |
| B.C. | Before Christ |
| B.Com. | Bachelor of Commerce |
| B.Sc. | Bachelor of Science |
| B.P. | Blood Pressure |
| B.O.A.C. | British Overseas Airways Corporation |
| Capt. | Captain |
| Cf. | confer, compare |
| Chap. | chapter |
| Chq. | cheque |
| C.I.D. | Criminal Investigation Department |
| cm. | centimetre(s) |
| Co. | company |
| c/o. | care of |
| cp. | compare |
| D. | dollar |
| Dec. | December |
| deg. | degree(s) |
| dft. | draft |
| dict. | dictionary |
| dis. | discount, discoverer |
| D.Litt. | Doctor of Literature |
| D.L.O. | Dead Letter Office |
| do | ditto (the same as aforesaid) |
| D. Phil. | Doctor of Philosophy |
| dpt. | department |
| Dr. | debtor, doctor |
| D.C. | direct current, deputy commissioner |

E. East
E. and O.E. errors and omissions excepted
Ed. editor, education
Eng. England, English
Engr. engineer
esp. especially
Esq./Esqr. esquire,
Est. established
E.T. English Translation
etc. *et cetera,* and the other,
ex. example

F. (Fahr) Fahrenheit
f. following
fam. family
Feb. February
fem. feminine
ff. folios (pl), following (pl)
Fig. figure
f. o. r. free on rail
ft. foot, feet, fort

g. gram
gaz. gazette, gazetteer
Gen. General
gen. gender
G.P.O. General Post Office
Gr. Greek

H. Hydrogen
h., hr. hour
Hon. Honourable
H.Q. headquarters

I.A. Indian Army
ib. *ibid., ibidem,* in the same place
id. idem, the same
i.e. *id. est* (that is)
I.G. Inspector General
inst. instant, the present month
int. interest, interior, interpreter
intro., introd. introduction
inv. invoice
ital. italic

J. Judge, Justice
Jan. January
Junc. junction

kc. kilocycle
kg. kilogram
km. kilometre
kw. kilo watts

Lat. Latin
lat. latitude
lab. laboratory
lang. language
lb. libra, pound
Lt. Lieutenant
Lt.-Gen. Lieutenant-General
Ltd. Limited
Lt.-Gov. Lieutenant Governor

mag. magazine
Maj. Major
Mar. March
marg. margin, marginal
mas., masc. masculine
M.B. Medicinae Baccalaureus, Bachelor of Medicine
M.D. Medicinae Doctor, Doctor of Medicine
med. medical, medicine, mediaeval
Messrs. *Messieurs* (Fr.) Sirs, used as plural of Mr.
min. minimum, minute
misc. miscellaneous
ml. millilitre
M.L.A. Member of Legislative Assembly
M.L.C. Member of Legislative Council
mm. millimetre(s)
M.O. Medical Officer, Money Order
morn. morning
M.P. Member of Parliament
m.p.h. miles per hour
Mr. Master, Mister
Mrs. Mistress
M.S. Manuscript(s), Master of Surgery
mth. month

N. North, Northern
n. name
N. B., n.b. *nota bene,* note well, or take notice
n.d. no date, not dated
neg. negative
No., no. numero, in number
Nos. nos. numbers (pl)
Nov. November

O Oxygen
ob. obituary, died
obj. object, objective
Oct. October
off. official
O.K. Orl Korrect, All correct
o.p. out of print

| | |
|---|---|
| opp. | opposite |
| ord. | order, ordinary, ordinance |
| Oz. | ounce(s) |
| p. | page, pp. pages (pl) |
| P.C. | post card |
| per cent. | per centum, by the hundred |
| Ph. D. | Doctor of Philosophy |
| plu., plur. | plural |
| P.M. | post meridiem (after noon) |
| P.O. | Post Office |
| P.T. | physical training |
| P.T.O. | please turn over |
| P.W.D. | Public Works Department |
| Q. | query, question, |
| Q · | queue |
| qr. | quarter |
| qt. | quantity |
| Rd. | road |
| Re. | Rupee |
| recd. | received |
| recpt. | receipt |
| ref. | reference |
| Rep. | representative, report, reporter |
| retd. | retired, returned |
| Regt. | Regiment |
| Rs. | Rupees |
| R.S.V.P. | *repondez s'll vous plait* (Fr.), reply if you please |
| S. | South, seconds |
| Sa., Sat. | Saturday |
| s.c. | small capital |
| s.d. | *sine die,* without a day (fixed) |
| SEATO | South-East Asia Treaty Organisation |
| Sec., Secy.' | Secretary |
| sec. | second |
| Sep., Sept., | September |
| sig. | signature |
| sing. | singular |
| Sq., sq. | square |

| | |
|---|---|
| St. | Street |
| st. | stone |
| sub., subj. | subject |
| T.B. | tuberculosis |
| tech. | technical, technology |
| tel. | telegraph |
| T.O. | turn over |
| tr. | translator, transpose |
| TV | television |
| U.S.A. | United States of America |
| U.S.S.R. | Union of Soviet Socialist Republics |
| U. | uranium, universal |
| U.D.C. | upper division clerk |
| U.K. | United Kingdom |
| U.P. | United Provinces, Uttar Pradesh |
| Vs. | versus, against |
| vb. | verb |
| vid. | vide, see |
| viz. | videlicet, namely |
| V.I.P. | Very Important Person |
| V.P. | Vice President |
| vt. | verb transitive |
| W. | West |
| Wed. | Wednesday |
| w.e.f. | with effect from |
| w.f. | wrong fount |
| WHO | World Health Organisation |
| wt. | weight |
| X. | Roman numeral for ten |
| X., Xt. | Christ |
| Xm., Xmas. | Christmas |
| y. yr. | year |
| Y.M.C.A. | Young Men's Christian Association |
| Zn. | Zinc |
| & | et, and |

# NUMERALS

| हिन्दी | उच्चारण | अंग्रेज़ी | | उच्चारण | रोमन | हिन्दी | उच्चारण | अंग्रेज़ी | | उच्चारण | रोमन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंक | | अंक | लिपि | | अंक | | अंक | अंक | लिपि | | अंक |
| १ | एक | 1 | One | वन | I | ५१ | इक्यावन | 51 | Fifty one | फ़िफ़्टी वन | LI |
| २ | दो | 2 | Two | टू | II | ५२ | बावन | 52 | Fifty two | फ़िफ़्टी टू | LII |
| ३ | तीन | 3 | Three | थ्री | III | ५३ | तिरपन | 53 | Fifty three | फ़िफ़्टी थ्री | LIII |
| ४ | चार | 4 | Four | फ़ोर | IV | ५४ | चौवन | 54 | Fifty four | फ़िफ़्टी फ़ोर | LIV |
| ५ | पांच | 5 | Five | फ़ाइव | V | ५५ | पचपन | 55 | Fifty five | फ़िफ़्टी फ़ाइव | LV |
| ६ | छः | 6 | Six | सिक्स | VI | ५६ | छप्पन | 56 | Fifty six | फ़िफ़्टी सिक्स | LVI |
| ७ | सात | 7 | Seven | सेवन | VII | ५७ | सत्तावन | 57 | Fifty seven | फ़िफ़्टी सेवन | LVII |
| ८ | आठ | 8 | Eight | एट | VIII | ५८ | अट्ठावन | 58 | Fifty eight | फ़िफ़्टी एट | LVIII |
| ९ | नौ | 9 | Nine | नाइन | IX | ५९ | उनसठ | 59 | Fifty nine | फ़िफ़्टी नाइन | LIX |
| १० | दस | 10 | Ten | टेन | X | ६० | साठ | 60 | Sixty | सिक्सटी | LX |
| ११ | ग्यारह | 11 | Eleven | इलेवन | XI | ६१ | इकसठ | 61 | Sixty one | सिक्सटी वन | LXI |
| १२ | बारह | 12 | Twelve | ट्वेल्व | XII | ६२ | बासठ | 62 | Sixty two | सिक्सटी टू | LXII |
| १३ | तेरह | 13 | Thirteen | थर्टीन | XIII | ६३ | तिरेसठ | 63 | Sixty three | सिक्सटी थ्री | LXIII |
| १४ | चौदह | 14 | Fourteen | फ़ोर्टीन | XIV | ६४ | चौंसठ | 64 | Sixty four | सिक्सटी फ़ोर | LXIV |
| १५ | पन्द्रह | 15 | Fifteen | फ़िफ़्टीन | XV | ६५ | पैंसठ | 65 | Sixty five | सिक्सटी फ़ाइव | LXV |
| १६ | सोलह | 16 | Sixteen | सिक्सटीन | XVI | ६६ | छियासठ | 66 | Sixty six | सिक्सटी सिक्स | LXVI |
| १७ | सत्रह | 17 | Seventeen | सेवनटीन | XVII | ६७ | सड़सठ | 67 | Sixty seven | सिक्सटी सेवन | LXVII |
| १८ | अठारह | 18 | Eighteen | एटीन | XVIII | ६८ | अड़सठ | 68 | Sixty eight | सिक्सटी ऐट | LXVIII |
| १९ | उन्नीस | 19 | Nineteen | नाइनटीन | XIX | ६९ | उनहत्तर | 69 | Sixty nine | सिक्सटी नाइन | LXIX |
| २० | बीस | 20 | Twenty | ट्वेंटी | XX | ७० | सत्तर | 70 | Seventy | सेवंटी | LXX |
| २१ | इक्कीस | 21 | Twenty one | ट्वेंटी वन | XXI | ७१ | इकहत्तर | 71 | Seventy one | सेवंटी वन | LXXI |
| २२ | बाईस | 22 | Twenty two | ट्वेंटी टू | XXII | ७२ | बहत्तर | 72 | Seventy two | सेवंटी टू | LXXII |
| २३ | तेईस | 23 | Twenty three | ट्वेंटी थ्री | XXIII | ७३ | तिहत्तर | 73 | Seventy three | सेवंटी थ्री | LXXIII |
| २४ | चौबीस | 24 | Twenty four | ट्वेंटी फ़ोर | XXIV | ७४ | चौहत्तर | 74 | Seventy four | सेवंटी फ़ोर | LXXIV |
| २५ | पच्चीस | 25 | Twenty five | ट्वेंटी फ़ाइव | XXV | ७५ | पचहत्तर | 75 | Seventy five | सेवंटी फ़ाइव | LXXV |
| २६ | छब्बीस | 26 | Twenty six | ट्वेंटी सिक्स | XXVI | ७६ | छिहत्तर | 76 | Seventy six | सेवंटी सिक्स | LXXVI |
| २७ | सत्ताईस | 27 | Twenty seven | ट्वेंटी सेवन | XXVII | ७७ | सतहत्तर | 77 | Seventy seven | सेवंटी सेवन | LXXVII |
| २८ | अठाईस | 28 | Twenty eight | ट्वेंटी एट | XXVIII | ७८ | अठत्तर | 78 | Seventy eight | सेवंटी एट | LXXVIII |
| २९ | उनतीस | 29 | Twenty nine | ट्वेंटी नाइन | XXIX | ७९ | उन्यासी | 79 | Seventy nine | सेवंटी नाइन | LXXIX |
| ३० | तीस | 30 | Thirty | थर्टी | XXX | ८० | अस्सी | 80 | Eighty | एटी | LXXX |
| ३१ | इक्तीस | 31 | Thirty one | थर्टी वन | XXXI | ८१ | इक्यासी | 81 | Eighty one | एटी वन | LXXXI |
| ३२ | बत्तीस | 32 | Thirty two | थर्टी टू | XXXII | ८२ | बयासी | 82 | Eighty two | एटी टू | LXXXII |
| ३३ | तेंतीस | 33 | Thirty three | थर्टी थ्री | XXXIII | ८३ | तिरासी | 83 | Eighty three | एटी थ्री | LXXXIII |
| ३४ | चौंतीस | 34 | Thirty four | थर्टी फ़ोर | XXXIV | ८४ | चौरासी | 84 | Eighty four | एटी फ़ोर | LXXXIV |
| ३५ | पैंतीस | 35 | Thirty five | थर्टी फ़ाइव | XXXV | ८५ | पच्चासी | 85 | Eighty five | एटी फ़ाइव | LXXXV |
| ३६ | छत्तीस | 36 | Thirty six | थर्टी सिक्स | XXXVI | ८६ | छियासी | 86 | Eighty six | एटी सिक्स | LXXXVI |
| ३७ | सैंतीस | 37 | Thirty seven | थर्टी सेवन | XXXVII | ८७ | सत्तासी | 87 | Eighty seven | एटी सेवन | LXXXVII |
| ३८ | अड़तीस | 38 | Thirty eight | थर्टी एट | XXXVIII | ८८ | अट्ठासी | 88 | Eighty eight | एटी एट | LXXXVIII |
| ३९ | उनतालीस | 39 | Thirty nine | थर्टी नाइन | XXXIX | ८९ | नवासी | 89 | Eighty nine | एटी नाइन | LXXXIX |
| ४० | चालीस | 40 | Forty | फ़ोर्टी | XL | ९० | नब्बे | 90 | Ninety | नाइन्टी | XC |
| ४१ | इक्तालीस | 41 | Forty one | फ़ोर्टी वन | XLI | ९१ | इक्यानवे | 91 | Ninety one | नाइन्टी वन | XCI |
| ४२ | बयालीस | 42 | Forty two | फ़ोर्टी टू | XLII | ९२ | बानवे | 92 | Ninety two | नाइन्टी टू | XCII |
| ४३ | तेंतालीस | 43 | Forty three | फ़ोर्टी थ्री | XLIII | ९३ | तिरानवे | 93 | Ninety three | नाइन्टी थ्री | XCIII |
| ४४ | चौवालीस | 44 | Forty four | फ़ोर्टी फ़ोर | XLIV | ९४ | चौरानवे | 94 | Ninety four | नाइन्टी फ़ोर | XCIV |
| ४५ | पैंतालीस | 45 | Forty five | फ़ोर्टी फ़ाइव | XLV | ९५ | पचानवे | 95 | Ninety five | नाइन्टी फ़ाइव | XCV |
| ४६ | छियालीस | 46 | Forty six | फ़ोर्टी सिक्स | XLVI | ९६ | छियानवे | 96 | Ninety six | नाइन्टी सिक्स | XCVI |
| ४७ | सैंतालीस | 47 | Forty seven | फ़ोर्टी सेवन | XLVII | ९७ | सतानवे | 97 | Ninety seven | नाइन्टी सेवन | XCVII |
| ४८ | अड़तालीस | 48 | Forty eight | फ़ोर्टी एट | XLVIII | ९८ | अट्ठानवे | 98 | Ninety eight | नाइन्टी ऐट | XCVIII |
| ४९ | उनचास | 49 | Forty nine | फ़ोर्टी नाइन | XLIX | ९९ | निन्यानवे | 99 | Ninety nine | नाइन्टी नाइन | XCIX |
| ५० | पचास | 50 | Fifty | फ़िफ़्टी | L | १०० | सौ | 100 | Hundred | हण्ड्रेड | C |

| हिन्दी उच्चारण अंक | | अंग्रेज़ी अंक | लिपि | | रोमन अंक |
|---|---|---|---|---|---|
| २०० | दो सौ | 200 | Two Hundred | टू हंड्रेड | CC |
| ३०० | तीन सौ | 300 | Three Hundred | थ्री हंड्रेड | CCC |
| ४०० | चार सौ | 400 | Four Hundred | फ़ोर हंड्रेड | CD |
| ५०० | पांच सौ | 500 | Five Hundred | फाइव हंड्रेड | D |
| ६०० | छह सौ | 600 | Six Hundred | सिक्स हंड्रेड | DC |
| ७०० | सात सौ | 700 | Seven Hundred | सेवन हंड्रेड | DCC |
| ८०० | आठ सौ | 800 | Eight Hundred | एट हंड्रेड | DCCC |
| ९०० | नौ सौ | 900 | Nine Hundred | नाइन हंड्रेड | CM |
| १००० | एक हज़ार | 1000 | Thousand | थाउज़ैन्ड | M |
| १०,००० | दस हज़ार | 10,000 | Ten Thousand | टेन थाउज़ैन्ड | I |
| १,००,००० | एक लाख | 1,00,000 | Hundred Thousand | हंड्रेड थाउज़ैन्ड | X |
| १०,००,००० | दस लाख | 10,00,000 | Million | मिलियन | M |
| १,००,००,००० | करोड़ | 1,00,00,000 | Ten Million | टेन मिलियन | — |
| १०,००,००,००० | दस करोड़ | 10,00,00,000 | Hundred Million | हंड्रेड मिलियन | — |
| १,००,००,००,००० | अरब | 1,00,00,00,000 | Thousand Million | थाउज़ैन्ड मिलियन | — |
| १०,००,००,००,००० | दस अरब | 10,00,00,00,000 | Billion | बिलियन | — |

## क्रमवाचक गिनती

पहला—First (फ़र्स्ट)
दूसरा—Second (सेकंड)
तीसरा—Third (थर्ड)
चौथा—Fourth (फ़ोर्थ)
पांचवां—Fifth (फ़िफ़्थ)

छठा—Sixth (सिक्स्थ)
सातवां—Seventh (सेवन्थ)
आठवां—Eighth (एट्थ)
नौवां—Ninth (नाइन्थ)
दसवां—Tenth (टेंथ)

## गुणवाचक गिनती

एक गुना—Single (सिंगल)
दुगुना—Double (डबल)
तिगुना—Three fold (थ्री फ़ोल्ड)
चौगुना—Four fold (फ़ोर फ़ोल्ड)
पांच गुना—Five fold (फ़ाइव फ़ोल्ड)

छह गुना—Six fold (सिक्स फ़ोल्ड)
सात गुना—Seven fold (सेवन फ़ोल्ड)
आठ गुना—Eight fold (एट फ़ोल्ड)
नौ गुना—Nine fold (नाइन फ़ोल्ड)
दस गुना—Ten fold (टेन फोल्ड)

## अंशवाचक गिनती

1/2 आधा—Half (हॉफ़)
3/4 तीन चौथाई—Three fourth (थ्री फ़ोर्थ)
2/3 दो तिहाई—Two third (टू थर्ड)
1/4 चौथाई—One fourth (वन फ़ोर्थ)
1/5 पांचवां भाग—One fifth (वन फ़िफ़्थ)
1/6 छठा भाग—One sixth (वन सिक्स्थ)
1/7 सातवां भाग—One seventh (वन सेवंथ)
1/8 आठवां भाग—One eighth (वन एट्थ)
1/9 नौवां भाग—One ninth (वन नाइन्थ)
1/10 दसवां भाग—One tenth (वन टेन्थ)

# DIRECT & INDIRECT SPEECH

"I don't know how to swim", said the monkey. यह वाक्य बंदर और मगरमच्छ की प्रसिद्ध कहानी से सम्बंधित है। इसमें बंदर ने जैसे कहा उसे वैसे ही लिखकर 'उद्धरण चिह्नों' के बीच में रख दिया गया है, कि यह बात बंदर ने कही है। इस प्रकार का कथन, direct speech कहलाता है। इस की सरल पहचान है 'उद्धरण चिह्न' जिन्हें inverted commas या quotation marks कहते हैं।

ऊपर कही गई बात ऐसे भी कही जा सकती है — The monkey said that he didn't know how to swim. ऐसे कथन को indirect speech कहा जाता है।

1. Harbhajan said to me, "I'm going to help you."
2. Harbhajan said to you, "I'm going to help you."
3. Harbhajan said to Sajan, "I'm going to help you."

Direct speech के इन तीन वाक्यों को indirect speech में ऐसे लिखा जाएगा — 1. Harbhajan told me that he was going to help me.

2. Harbhajan told you that he was going to help you.

3. Harbhajan told Sajan that he (Harbhajan) was going to help him (Sajan).

स्पष्ट है कि indirect speech बनाते समय — (**1** ) quotation marks के बाहर subject का जो person हो वही person quotation marks के भीतर वाले subject का भी कर दिया जाता है। ऊपर Harbhajan third person है इसलिए indirect speech में 'I' को 'he' बनाया गया है। (**2** ) quotation marks के बाहर object का जो person हो वही person quotation marks के भीतर वाले object का भी कर दिया जाता है। ऊपर वाक्य 1 में बाहर object, me का first person है इसलिए quotation marks के भीतर second person के object, you को first person के me में बदल दिया गया है। इस प्रकार 2 में you को you और 3 में you को he में बदल दिया गया है। (**3** ) यदि quotation marks के बाहर past tense क्रिया में हो तो अंदर की present or future tense की क्रिया को past tense में बदल देते हैं और बाहर के said to को told में। ऊपर present continuous के am going to

help को was going to help में बदला गया है।

ऊपर लिखे वाक्यों से स्पष्ट हो जाता है कि जब बात past tense में कही गई हो तब indirect speech बनाते समय निम्नलिखित बातों को ध्यान में रखते हैं— (**1** ) Quotation marks के बाहर वाले subject का जो person (पुरुष) होता है वही person, quotation marks के अंदर वाले subject का भी कर देते हैं, जैसे ऊपर I का he। अपवाद के लिए देखिए (i) आगे। **(2)** बाहर वाले object का जो person होता है वही person अंदर वाले object का कर देते हैं, जैसे (1) में you का me, (2) में you का you और (3) में you का him. अपवाद के लिए देखिए (ii) आगे। (**3** ) अंदर वाली क्रिया या क्रियाओं के present tense या future tense को correspoding past tense में बदल देते हैं, जैसे ऊपर am going to help to को was going to help में बदल दिया गया है। (**4** ) बाहर वाले said को told में बदलते हैं। (**5** ) बाहर वाले said को said ही रहने देते हैं।

1. Mahesh says, “I met the teacher on the way.”
2. Ram says, “Bhatt writes well.”
3. Ali says, “The train will arrive soon.”
4. The teacher will say, “There is no school tomorrow.”
5. My father will say to me, “You upset my plan.”
6. The Government will say, “Exploitation in any form whatsoever shall be punishable.”

इन वाक्यों से स्पष्ट है कि यदि बाहर वाली क्रिया (reporting verb) का present tense या future tense हो तो indirect speech बनाते समय इन बातों का ध्यान रखते हैं — i) जो person बाहर वाले subject का हो वही अंदर वाले subject का करते हैं जैसे 1. में I का he।

ii) यदि अंदर subject हो you तो अंदर वाले subject को बाहर वाले subject के अनुरूप बदलते हैं। जो person बाहर वाले object का हो वही person अंदर वाले object का करते हैं। अपवाद यह है कि यदि अंदर subject हो you तो उसे बाहर के object के अनुसार बदलते हैं, जैसे 5 में you को I में।

iii) अंदर की क्रिया का tense नहीं बदलते।

My teacher said, “The earth is round.” की indirect speech है My teacher said that the earth is round. शाश्वत सच्चाइयों आदि से संबंधित क्रिया tense का नहीं बदला जाता। हां person का नियम लगता है।

## कुछ चुनी हुई क्रियाओं के 3 प्रकार
## (3 FORMS OF SOME SELECTED VERBS)

अंग्रेज़ी में क्रियाओं की तीन forms होती हैं। उनका कालसूचक रूपों (Tenses) के साथ गहरा सम्बन्ध है। विभिन्न Tenses में विभिन्न forms लगती हैं। यहाँ कुछ क्रियाओं को वर्गीकृत करके, उनके तीनों forms के रूप आपकी सुविधा और अभ्यास के लिए दिए जा रहे हैं।

1. अंग्रेज़ी में अनेक क्रियाएं ऐसी हैं जिनकी II और III forms एक जैसी होती हैं; जैसे allow की II और III दोनों forms allowed हैं। ये क्रियाएं। ग्रुप में रखी गई हैं—

| I फॉर्म<br>Present tense, Pronunciation & Meaning | II फॉर्म<br>Past tense | III फॉर्म<br>Past Participle |
|---|---|---|
| 1. allow (अलाउ) आज्ञा देना | allowed | allowed |
| 2. appear (एपिअर) प्रकट होना | appeared | appeared |
| 3. build (बिल्ड) बनाना | built | built |
| 4. borrow (बॉरो) उधार लेना | borrowed | borrowed |
| 5. boil (बॉयल) उबालना | boiled | boiled |
| 6. burn (बर्न) जलाना | burnt | burnt |
| 7. catch (कैच) पकड़ना | caught | caught |
| 8. copy (कॉपी) नकल करना | copied | copied |
| 9. carry (कैरी) ले जाना | carried | carried |
| 10. clean (क्लीन) साफ करना | cleaned | cleaned |
| 11. climb (क्लाइम) चढ़ना | climbed | climbed |
| 12. close (क्लोज़) बन्द करना | closed | closed |
| 13. cook (कुक) पकाना | cooked | cooked |
| 14. care (केयर) परवाह करना | cared | cared |
| 15. cross (क्रॉस) पार करना | crossed | crossed |
| 16. complete (कम्पलीट) पूरा करना | completed | completed |
| 17. dig (डिग) खोदना | dug | dug |
| 18. deceive (डिसीव) धोखा देना | deceived | deceived |
| 19. decorate (डैकोरेट) सजाना | decorated | decorated |
| 20. die (डाइ) मरना | died | died |
| 21. divide (डिवाइड) बांटना | divided | divided |
| 22. earn (अर्न) कमाना | earned | earned |
| 23. enter (एंटर) अन्दर आना | entered | entered |
| 24. fight (फ़ाइट) लड़ना | fought | fought |
| 25. find (फ़ाइंड) पाना | found | found |
| 26. feed (फ़ीड) खिलाना | fed | fed |
| 27. finish (फ़िनिश) समाप्त करना | finished | finished |
| 28. fear (फ़िअर) डरना | feared | feared |
| 29. hang (हैंग) लटकना | hung | hung |
| 30. hang (हैंग) फांसी देना | hanged | hanged |

| | | |
|---|---|---|
| 31. hold (होल्ड) पकड़ना | held | held |
| 32. hire (हायर) किराये पर लेना | hired | hired |
| 33. hunt (हंट) शिकार करना | hunted | hunted |
| 34. iron (आयरन) इस्त्री करना | ironed | ironed |
| 35. invite (इनवायट) निमन्त्रण देना | invited | invited |
| 36. jump (जम्प) उछलना | jumped | jumped |
| 37. knock (नॉक) खटखटाना | knocked | knocked |
| 38. kick (किक्) ठोकर लगाना | kicked | kicked |
| 39. lend (लैंड) उधार देना | lent | lent |
| 40. lose (लूज़) खो देना | lost | lost |
| 41. light (लाइट) जलाना, रौशनी करना | lighted/lit | lighted/lit |
| 42. learn (लर्न) सीखना | learnt/learned | learnt/learned |
| 43. marry (मैरी) विवाह करना | married | married |
| 44. move (मूव) हिलना | moved | moved |
| 45. open (ओपन) खोलना | opened | opened |
| 46. obey (ओबे) आज्ञा पालन करना | obeyed | obeyed |
| 47. order (ऑर्डर) आज्ञा देना | ordered | ordered |
| 48. pick (पिक) चुनना | picked | picked |
| 49. pray (प्रे) प्रार्थना करना | prayed | prayed |
| 50. pull (पुल) खींचना | pulled | pulled |
| 51. punish (पनिश्) दण्ड देना | punished | punished |
| 52. prepare (प्रिपेअर) तैयार करना | prepared | prepared |
| 53. plough (प्लो) हल चलाना | ploughed | ploughed |
| 54. please (प्लीज़) खुश करना | pleased | pleased |
| 55. push (पुश) धक्का देना | pushed | pushed |
| 56. quarrel (क्वॉरल) लड़ना | quarrelled | quarrelled |
| 57. rain (रेन) वर्षा | rained | rained |
| 58. reach (रीच) पहुंचना | reached | reached |
| 59. refuse (रिफ्यूज़) इन्कार करना | refused | refused |
| 60. ruin (रुइन) नष्ट करना | ruined | ruined |
| 61. shine (शाइन) चमकना | shone | shone |
| 62. sell (सैल) बेचना | sold | sold |
| 63. shoot (शूट) गोली मारना | shot | shot |
| 64. sleep (स्लीप) सोना | slept | slept |
| 65. sweep (स्वीप) झाड़ू देना | swept | swept |
| 66. smell (स्मैल) सूंघना | smelt/smelled | smelt/smelled |
| 67. spend (स्पैंड) खर्च करना | spent | spent |
| 68. thank (थैंक) धन्यवाद करना | thanked | thanked |
| 69. tie (टाइ) बांधना | tied | tied |
| 70. test (टैस्ट) परीक्षा लेना | tested | tested |
| 71. wait (वेट) प्रतीक्षा करना | waited | waited |
| 72. work (वर्क) काम करना | worked | worked |

| | | |
|---|---|---|
| 73. wish (विश) चाहना | wished | wished |
| 74. win (विन्) जीतना | won | won |
| 75. wind (वाइंड) चाबी देना | wound | wound |
| 76. weep (वीप) रोना | wept | wept |
| 77. weigh (वे) वजन करना | weighed | weighed |
| 78. wring (रिंग) निचोड़ना | wrung | wrung |
| 79. yield (यील्ड) हार मानना | yielded | yielded |
| 80. yoke (योक) जोड़ना | yoked | yoked |

2. कई क्रियाएं ऐसी हैं जिनकी II और III forms एक समान नहीं होतीं; साथ ही III form में धातु के साथ प्राय: 'en' या 'n' जुड़ता है; जैसे—'arise' से 'arose' और arisen. इन सभी में beaten, broken, bitten आदि रूप III form में बनते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| 81. arise (एराइज़) उठना | arose | arisen |
| 82. beat (बीट) मारना | beat | beaten |
| 83. break (ब्रेक) तोड़ना | broke | broken |
| 84. bite (बाइट) काटना | bit | bitten |
| 85. bear (बेअर) जन्म देना | bore | born |
| 86. bear (बेअर) सहना | bore | borne |
| 87. be (is, am, are) (बी) होना | was, were | been |
| 88. choose (चूज़) चुनना | chose | chosen |
| 89. drive (ड्राइव) हांकना, गाड़ी चलाना | drove | driven |
| 90. draw (ड्रॉ) खींचना | drew | drawn |
| 91. forget (फ़ॉर्गेट) भूलना | forgot | forgotten |
| 92. fall (फ़ॉल) गिरना | fell | fallen |
| 93. freeze (फ़्रीज़) जम जाना | froze | frozen |
| 94. fly (फ़्लाइ) उड़ना | flew | flown |
| 95. give (गिव) देना | gave | given |
| 96. grow (ग्रो) उगना | grew | grown |
| 97. hide (हाइड) छिपना | hid | hidden |
| 98. know (नो) जानना | knew | known |
| 99. lie (लाइ) लेटना | lay | lain |
| 100. ride (राइड) सवारी करना | rode | ridden |
| 101. rise (राइज़) उठना | rose | risen |
| 102. see (सी) देखना | saw | seen |
| 103. shake (शेक) हिलाना | shook | shaken |
| 104. steal (स्टील) चोरी करना | stole | stolen |
| 105. speak (स्पीक) बोलना | spoke | spoken |
| 106. swear (स्विएर) शपथ लेना | swore | sworn |
| 107. tear (टिअर) फाड़ना | tore | torn |
| 108. take (टेक) लेना | took | taken |
| 109. throw (थ्रो) फैंकना | threw | thrown |
| 110. wake (वेक) जागना | woke | woken |
| 111. wear (वियर) पहनना | wore | worn |
| 112. weave (वीव) बुनना | wove | woven |
| 113. write (राइट) लिखना | wrote | written |

3. कई क्रियाएं ऐसी हैं जिनकी II और III forms एक समान नहीं होतीं; पर II form के रूप का a III form में प्राय: u बन जाता है; जैसे—drank और rang के III form हैं drunk और rung आदि।

| | | |
|---|---|---|
| 114. begin (बिगिन) शुरू करना | began | begun |
| 115. drink (ड्रिंक) पीना | drank | drunk |
| 116. ring (रिंग) घंटी बजाना | rang | rung |
| 117. run (रन) दौड़ना | ran | run |
| 118. sink (सिंक) डूबना | sank | sunk |
| 119. sing (सिंग) गाना | sang | sung |
| 120. spring (स्प्रिंग) उछलना | sprang | sprung |
| 121. swim (स्विम) तैरना | swam | swum |
| 122. shrink (श्रिंक) सिकुड़ना | shrank | shrunk |

4. अंग्रेज़ी में कुछ क्रियाएं ऐसी हैं जिनके तीनों फॉर्म के रूप एक समान होते हैं। तीन वाक्यों का अर्थ देखिऐ—

(i) You bet now. तुम अब शर्त लगाते हो।

(ii) You bet yesterday. तुमने कल शर्त लगाई।

(iii) You have bet. तुमने शर्त लगाई है।

ऐसी क्रियाओं को विशेष रूप से स्मरण कीजिऐ ताकि बातचीत में गलत प्रयोग करके आप लोगों के बीच हंसी के पात्र न बनें।

| | | |
|---|---|---|
| 123. bet (बैट) शर्त लगाना | bet | bet |
| 124. bid (बिड) बोली लगाना | bid | bid |
| 125. burst (बर्स्ट) फटना, टूटना | burst | burst |
| 126. cut (कट) काटना | cut | cut |
| 127. cast (कास्ट) फेंकना | cast | cast |
| 128. cost (कॉस्ट) मूल्य होना | cost | cost |
| 129. hit (हिट) चोट लगाना | hit | hit |
| 130. hurt (हर्ट) चोट लगाना | hurt | hurt |
| 131. knit (निट) बुनना | knit | knit |
| 132. put (पुट) रखना | put | put |
| 133. rid (रिड) छुटकारा पाना | rid | rid |
| 134. read* (रीड) पढ़ना | read* | read* |
| 135. spit (स्पिट) थूकना | spit | spit |

## 25 आवश्यक समूहार्थक शब्द
## (25 IMPORTANT COLLECTIVE PHRASES)

**हरेक भाषा की अपनी परम्परागत शब्दावली बन जाती है और उसी रूप में शब्दों का प्रयोग करना अभीष्ट होता है। यहां कुछ समूहात्मक हिन्दी शब्दों के अंग्रेज़ी पर्याय दिये गऐ हैं। अंग्रेज़ी भाषा के व्यवहार में इन शब्दों का अभ्यास कीजिऐ। ' a bouquet of grapes ' नहीं, बल्कि a bunch of grapes कहेंगे। इसी प्रकार अन्य सभी शब्दों का उचित प्रयोग करना होगा।**

1. चाभियों का गुच्छा — A *bunch* (बंच) of keys.
2. अंगूरों का गुच्छा — A *bunch* (बंच) of grapes.
3. फूलों का गुलदस्ता — A *bouquet* (बुके) of flowers.
4. लकड़ियों का गट्ठर — A *bundle* (बंडल) of sticks.
5. लोगों की भीड़ — A *crowd* (क्राउड) of people.
6. पहाड़ों की श्रृंखला — A *chain* (चेन) of mountains.
7. भेड़ों का रेवड़ — A *flock* (फ्लॉक) of sheep.
8. पक्षियों का दल — A *flight* (फ्लाइट) of birds.
9. द्वीपों का समूह — A *group* (ग्रुप) of islands.
10. तारों का समूह — A *galaxy* (गैलैक्सी) of stars.
11. पेड़ों का झुण्ड — A *grove* (ग्रोव) of trees.
12. मज़दूरों की टोली — A *gang* (गैंग) of labourers.
13. हिरनों का झुण्ड — A *herd* (हर्ड) of deer
14. सुअरों का झुण्ड — A *herd* (हर्ड) of swine.
15. मक्खियों (मधुमक्खियों) का समूह — A *hive* (हाइव) of bees.
16. **जानवरों का झुण्ड** — A *herd* (हर्ड) of cattle.
17. कूड़े का ढेर — A *heap* (हीप) of rubbish.
18. बजरी या रेता का ढेर — A *heap* (हीप) of stones or sand.
19. शिकारी कुत्तों का झुण्ड — A *pack* (पैक) of hounds.
20. जूतों का जोड़ा — A *pair* (पेअर) of shoes.
21. सैनिकों की टुकड़ी — A *regiment* (रेजीमेंट) of soldiers.
22. चोटियों की श्रृंखला — A *range* (रेंज) of cliffs.
23. मक्खियों का झुण्ड — A *swarm* (स्वॉर्म) of flies.
24. घटनाओं की श्रृंखला — A *series* (सीरीज़) of events.
25. घोड़ों की टुकड़ी — A *troop* (ट्रूप) of horses.

## कुछ जानवरों के बच्चों के नाम (YOUNG ONES OF SOME ANIMALS)

| जन्तु | जन्तु का बच्चा | जन्तु | जन्तु का बच्चा |
|---|---|---|---|
| ass (ऐस) गधा | foal (फ़ोल) | horse (हॉर्स) घोड़ा | colt (कोल्ट) |
| cow (काउ) गाय | calf (काफ़) | goat (गोट) बकरी | kid (किड) |
| dog (डॉग) कुत्ता | puppy (पपी) | sheep (शीप) भेड़ | lamb (लैम) |
| hen (हेन) मुर्गी | chicken (चिकेन) | wolf (वुल्फ़) भेड़िया | cub (कब) |
| bear (बेयर) रीछ | cub (कब) | lion (लायन) शेर | cub (कब) |
| cat (कैट) बिल्ली | kitten (किट्टन) | tiger (टाइगर) चीता | cub (कब) |
| frog (फ्रॉग) मेंढक | tadpole (टैडपोल) | | |

## 40 जन्तुओं की आवाजें
## (40 IMPORTANT WORDS DENOTING THE CRIES OF ANIMALS) हिन्दी भाषा में पशुओं की आवाज़ के लिऐ कुछ विशिष्ट शब्द हैं; जैसे रेंकना, भिनभिनाना, चहचहाना। 'रेंकना' कहते ही गधे की आवाज़ का, 'भिनभिनाना' में मक्खियों की आवाज का तथा 'चहचहाना' से पक्षियों के कलरव का बोध होता है। इसी तरह अंग्रेज़ी में भी पशुओं की आवाज़ों के लिऐ अलग-अलग शब्द हैं।

1. Asses bray. (ऐसेस ब्रे) गधे रेंकते हैं (ढींचू-ढींचू करते हैं)।
2. Bears growl. (बियर्स ग्राउल) भालू घरघराते हैं।
3. Bees hum. (बीज़ हम्) मक्खियां भिनभिनाती हैं।
4. Birds chirp. (बर्ड्स चर्प) पक्षी चहचहाते हैं।
5. Camels grunt. (कैमल्स ग्रंट) ऊंट गुड़गुड़ाते हैं।
6. Cats mew. (कैट्स म्यू) बिल्लियां म्याऊं-म्याऊं करती हैं।
7. Cattle low. (कैटल लो) जानवर रंभाते हैं।
8. Cocks crow. (कॉक्स क्रो) मुर्गे कुक्कड़ूँ करते हैं।
9. Crows caw. (क्रोज़ कॉ) कौए कांय-कांय करते हैं।
10. Dogs bark (डॉग्स बार्क) कुत्ते भौंकते हैं।

11. Doves coo. (डॅव्ज़ कू) फाख्ता कूं-कूं करती हैं।
12. Ducks quack. (डक्स क्वैक) बत्तख कैं-कैं करती हैं।
13. Elephants trumpet. (एलिफैंट्स ट्रम्पेट) हाथी चिंघाड़ते हैं।
14. Flies buzz. (फ़्लाइज़ बज़) मक्खियां भिनभिनाती हैं।
15. Frogs croak. (फ़ॉग्स क्रोक) मेंढक टर्राते हैं।
16. Geese cackle. (गीज़ कैकल्) हंस कुड़कुडाते हैं।
17. Hawks scream. (हॉक्स स्क्रीम) बाज चीखते हैं।
18. Hens cackle. (हैन्स कैकल्) मुर्गियां कुड़कुड़ाती हैं।
19. Horses neigh. (हॉर्सेस नी) घोड़े हिनहिनाते हैं।
20. Jackals howl. (जैकॉल्स हाउल) गीदड़ रोते हैं।
21. Kittens mew. (किटैन्स म्यू) बिल्ली के बच्चे म्याऊं-म्याऊं करते हैं।
22. Lambs bleat. (लैम्स ब्लीट) मेमने बां-बां करते हैं।
23. Lions roar. (लायन्स रोर) शेर दहाड़ते हैं।
24. Mice squeak. (माइस स्क्वीक) चूहे चूं-चूं करते हैं।
25. Monkeys chatter. (मंकीज़ चैटर) बन्दर गुर्राते हैं।
26. Nightingales sing. (नाइटिंगेल्स सिंग) बुलबुलें गाती हैं।
27. Owls hoot. (आउल्स हूट) उल्लू हू-हू करते हैं।
28. Oxen low. (ऑक्सन लो) बैल डकारते हैं।
29. Parrots talk. (पैरट्स टॉक) तोते टांय-टांय करते हैं।
30. Pigeons coo. (पिजन्स कू) कबूतर गुटरगूं करते हैं।
31. Pigs grunt. (पिग्स ग्रंट) सूअर घुरघुराते हैं।
32. Puppies yelp. (पप्पीज़ यैल्प) पिल्ले भूंकते हैं।
33. Sheep bleat. (शीप ब्लीट) भेड़ें मिमियाती हैं।
34. Snakes hiss. (स्नेक्स हिस) सांप फुंकारते हैं।
35. Sparrows chirp. (स्पैरोज़ चर्प) चिड़ियां चहचहाती हैं।
36. Swallows twitter. (स्वैलोज़ ट्विटर) अबाबील चहचहाती है।
37. Swans cry. (स्वैन्स क्राइ) बत्तखें कूजती हैं।
38. Tigers roar. (टाइगर्स रोर) बाघ दहाड़ते हैं।
39. Vultures scream. (वल्चर्स स्कीम) गिद्ध चीखते हैं।
40. Wolves yell. (वुल्व्ज़ यैल) भेड़िये चीखते हैं।

## जो शब्द सुने तो बहुत जाते हैं, पर अधिकतर समझे नहीं जाते (WORDS MOSTLY HEARD BUT NOT MOSTLY KNOWN) आप गाव या शहर, जहां भी रहते हों

**—यदि आप आधुनिक जगत के मॉर्डन व्यक्ति बनना चाहते हैं तो आपको भाषा के मामले में भी आधुनिकतम (अप-टू-डेट) व्यक्ति बनना होगा। हम में से बहुत से व्यक्ति ऐसे कई शब्द सुनते हैं और स्वयं भी इनका इस्तेमाल करते हैं; पर विचित्र बात यह है कि हम इनका ठीक-ठीक अर्थ नहीं जानते। आप इन शब्दों को सीखिए। आप देखेंगे कि दूसरे आपकी धाक मानने लगे हैं।**

### ज्ञान के क्षेत्र के 10 शब्द (Ten words about spheres of knowledge)

1. Anthropology (ऐंथ्रोपॉलॉजी) मनुष्य के स्वभाव, इतिहास और सभ्यता का अध्ययन
2. Archaeology (आर्किओलॉजी) प्राचीन वस्तुओं का अध्ययन—पुरातत्व
3. Astrology (एस्ट्रॉलॉजी) तारों और नक्षत्रों का अध्ययन—व्यावहारिक गणित ज्योतिष
4. Entomology (एंटोमॉलॉजी) कीट-पतंगों का अध्ययन—कीट शास्त्र
5. Etymology (एटिमॉलॉजी) शब्द-व्युत्पति के अभ्यास का अध्ययन—भाषा विज्ञान
6. Geology (जिओलॉजी) पृथ्वी की आन्तरिक बनावट का अध्ययन—भूगर्भशास्त्र
7. Philology (फिलॉलॉजी) भाषा के विकास का अध्ययन—भाषा-विज्ञान
8. Psychology (साइकॉलॉजी) मनुष्य के मन और उसके व्यवहार का अध्ययन—मनोविज्ञान
9. Radiology (रेडियोलॉजी) क्ष-किरण विद्या अर्थात् एक्स-रे विज्ञान
10. Sociology (सोशिओलॉजी) मनुष्य-समाज के विकास और उसके उद्भव का अध्ययन—समाजशास्त्र

ऊपर दिऐ गये शब्द आपको सुनने में कुछ कठिन लग सकते हैं। पर एक बार आपकी समझ में आ जाएंगे तो दूसरों पर आपका बड़ा प्रभाव पड़ेगा।

### व्यक्तित्व प्रकट करने वाले 10 शब्द (Ten words showing personality)

नीचे कुछ शब्द दिऐ गए हैं जो व्यक्ति के स्वभाव को दर्शाते हैं। आप इस तरह के लोगों से भली-भांति परिचित हैं। ये शब्द आपने बिल्कुल न सुने हों—ऐसी बात नहीं है। फिर क्यों न आप थोड़ा उन्हें स्मरण रखने की कोशिश करें।

1. Blase (ब्लाज़) लोगों और सांसारिक पदार्थों से उकताया हुआ
2. Dogmatic (डॉग्मैटिक) वाणी और कर्म में अपनी बात सबसे ऊपर रखने वाला व्यक्ति

3. Diffident (डिफ़िडेंट) शर्मीला और झेंपू व्यक्ति
4. Extrovert (एक्सट्रोवर्ट) अपने से बाहर की वस्तुओं और व्यक्तियों में रुचि लेने वाला व्यक्ति
5. Gregarious (ग्रेगेरियस) हर समय दूसरे लोगों की संगति में रहने की इच्छा करने वाला व्यक्ति
6. Inhibited (इन्हिबिटेड) अपनी बात को दो-एक व्यक्तियों या भीड़ के सामने न कह सकने वाला व्यक्ति
7. Introvert (इंट्रोवर्ट) अपने आप में ही सीमित रहने वाला व्यक्ति—जो दूसरों से मिलने-जुलने में कठिनाई अनुभव करता हो
8. Quixotic (क्विक्ज़ोटिक) कल्पना के मंसूबे बांधने वाला व्यक्ति
9. Sadistic (सेडिस्टिक) दूसरों को सताने अथवा उन पर शासन करने में प्रसन्न होने वाला व्यक्ति
10. Truculent (ट्रकुलेंट) चरित्र में जंगली और रूखा व्यक्ति

**जीवन, कला और दर्शन से सम्बन्धित मतवाद (Theories about life, art & philosophy)**

नीचे कुछ मतों (ISM) के नाम दिऐ गऐ हैं। कुछ आपने सुन रखे हैं, कुछ नहीं। इन्हें जानिए और अपना ज्ञान बढ़ाइए।

1. Altruism (एलट्रुइज्ऺम) परोपकारवाद—इसमें हर काम दूसरे के हित के लिऐ किया जाता है।
2. Atheism (एथिइज्ऺम) नास्तिकतावाद—इसमें ‘ईश्वर नहीं है’ ऐसा विश्वास होता है।
3. Chauvinism (शॉविनिज्म) अतिराष्ट्रीयतावाद—इसमें मनुष्य की अपने देश के प्रति अत्यधिक गर्व की भावना रहती है।
4. Conservatism (कन्ज़र्वेटिज्ऺम) पुरातनवाद (अनुदारतावाद)—इसमें ऐसी धारणा रहती है कि जो कुछ है वही सर्वश्रेष्ठ है और किसी परिवर्तन की आवश्यकता नहीं है।
5. Liberalism (लिबरॅलिज्म) उदारतावाद—राज्य तथा धर्म के क्षेत्र में स्वतंत्र विचार रखने की धारणा।
6. Radicalism (रैडिकलइज्ऺम) परिवर्तनवाद—इसके अन्तर्गत यह धारणा होती है कि हिंसात्मक परिवर्तनों से सर्वश्रेष्ठ शासन स्थापित किया जा सकता है।
7. Realism (रिअलइज्ऺम) यथार्थवाद—इसके अन्तर्गत यह विचार रहता है कि हर वस्तु को यथार्थ जीवन के अनुरूप होना चाहिए।
8. Romanticism (रोमैंटिसिज्ऺम) रोमांसवाद—अर्थात् कला और साहित्य को प्रकृति और यथार्थता की आदर्शपूर्ण और भावात्मक तस्वीर खींचनी चाहिए।
9. Skepticism (स्कैप्टिसिज्ऺम) संशयवाद—अर्थात् समस्त ज्ञान अनिश्चित है इसलिऐ संसार की किसी वस्तु के बारे में कुछ भी निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता।
10. Totalitarianism (टोटैलिटेरियनिज्ऺम) सर्वसत्तावाद—अर्थात् राज्य ही सब कुछ

है नागरिक कुछ भी नहीं। मनुष्य का अस्तित्व केवल राज्य के लिऐ है।

**मन की 10 असाधारण स्थितियां (Ten abnormal conditions of mind)**

आप पढ़े-लिखे और बौद्धिक लोगों के बीच बैठेंगे तो ये शब्द आपके वार्तालाप की शोभा बढ़ाएंगे।

1. Alexia (ऐलेक्सिया) पढ़ने में असमर्थता
2. Amnesia (ऐम्नेज़िया) स्मृति का नाश
3. Aphasia (ऐफेशिया) बोलने की शक्ति का नाश
4. Dementia (डेमेंशिया) मनोविज्ञान में मनोदशा का बिगड़ जाना
5. Dipsomania (डिप्सोमैनिया) मद्यपान करने की प्रबल एवं अदम्य इच्छा का उत्पन्न होना
6. Hypochondria (हाइपोकोंड्रिया) किसी के स्वास्थ्य के बारे में भय, चिन्ता या घबराहट होना
7. Insomnia (इन्सोम्निया) लगातार नींद का न आना
8. Kleptomania (क्लेप्टोमैनिया) कोई वस्तु चुराने की प्रबल इच्छा होना
9. Megalomania (मेगलोमैनिया) अपनी महानता के बारे में भ्रान्त विश्वास
10. Melancholia (मेलनकोलिया) दु:ख और निराशा की निरन्तर मनोदशा

**डॉक्टरी पेशे के 10 शब्द (Ten words about doctors’ profession)** जब आप किसी से विशेषज्ञ डाक्टरों से परामर्श करने की बात करते हैं तो आपको हरेक प्रमुख बीमारी के लिऐ प्रयुक्त होने वाले अलग-अलग शब्दों का ज्ञान होना चाहिए। ये शब्द सुनने में बड़े अपरिचित, किन्तु बड़े प्रभावशाली लगते हैं। इन्हें मन में बैठाइये और दूसरे पर अपनी भाषा-ज्ञान की धाक बैठाइए।

1. Dermatologist (डर्मेटोलॉजिस्ट) चर्म रोगों का विशेषज्ञ
2. Gynaecologist (गाइनिकॉलॉजिस्ट) स्त्री रोगों का विशेषज्ञ
3. Internist (इंटरनिस्ट) शरीर के आन्तरिक अंगों की बीमारियों का विशेषज्ञ
4. Obstetrician (ऑब्स्टेट्रिशियन) जच्चा विशेषज्ञ
5. Ophthalmologist (ऑफ्थैलमोलॉजिस्ट) आंखों के रोगों का डाक्टर
6. Orthodontist (ऑरथोडैन्टिस्ट) दांतो का विशेषज्ञ डाक्टर जो टेढ़े दांतों को सीधा करता है।
7. Pathologist (पैथॉलॉजिस्ट) प्राकृतिक रोगों के कारणों को जानने वाला डाक्टर
8. Paediatrician (पीडीएटरिशिअन) केवल शिशुओं और छोटे बच्चों का डाक्टर
9. Podiatrist (पोडिएट्रिस्ट) पांव की छोटी-मोटी बीमारियों का डाक्टर
10. Psychiatrist (साइकिएट्रिस्ट) मानसिक रोगों का विशेषज्ञ-मनोचिकित्सक

# 75 (स्थानापन्न एक-शब्द)
# (75 ONE-WORD SUBSTITUTES)

शेक्सपियर ने कहा है: 'संक्षिप्तता बुद्धि की आत्मा है', और यह बात भाषा के विषय में एक बहुत बड़ा सत्य है। जहां थोड़े शब्दों से काम चल सकता हो, वहां वाक्यांश या वाक्य-प्रयोग करना न केवल शक्ति का अपव्यय है, बल्कि इसमें समय भी नष्ट होता है। अंग्रेज़ी में ऐसे अनेक शब्द हैं जो अकेले पूरे-पूरे वाक्यांश के लिए प्रयुक्त होते हैं। इन शब्दों का अभ्यास संक्षेप-लेखन, तार और तकनीकी विषयों के लेखन में तो काम आएगा ही, साथ ही बोलचाल में इन शब्दों से शब्द-गरिमा भी बढ़ जाती है।

1. **Abdicate** (एब्डीकेट) **पदत्याग, सिंहासन त्याग** — To give up a throne voluntarily—शासन-भार को स्वेच्छा से त्याग देना
2. **Autobiography** (ऑटोबायग्राफ़ी) **आत्मकथा** — Life story of a man written by himself—अपने आप लिखी हुई आत्म/अपनी कहानी
3. **Aggressor** (ऐग्रेस्सर) **आक्रान्ता, आक्रमणकर्त्ता** —A person who attacks first—जो व्यक्ति पहले हमला करे
4. **Amateur** (ऐमेचर) **शौकियाना** —One who pursues some art or sport as hobby—जो किसी कला या खेल में शौकिया काम करता हो
5. **Arbitrator** (आर्बिट्रेटर) **मध्यस्थ** — One appointed by two parties to settle disputes between them—जिसे दो पक्षों द्वारा उनके बीच के विवाद को निपटाने के लिए नियुक्त किया जाए
6. **Adolescence** (ऐडोलेसेंस) **किशोरावस्था** —Stage between boyhood and youth—बचपन और जवानी के बीच की अवस्था
7. **Bibliophile** (बिब्लिओफाइल) **पुस्तक-प्रेमी** — A great lover of books —पुस्तकों का बड़ा अनुरागी
8. **Botany** (बॉट्नी) **वनस्पति विज्ञान** —The science of plant life—पेड़-पौधों का विज्ञान
9. **Bilingual** (बाइलिंगुअल) **दुभाषिया** —People who speak two languages—वे लोग जो दो भाषाएं बोलते हैं
10. **Catalogue** (कैटालॉग) **सूचीपत्र** —A list of books—पुस्तकों की सूची
11. **Centenary** (सैंटेनरी) **शताब्दी** —Celebration of a hundredth year —सौ वर्ष बाद किया गया समारोह
12. **Colleague** (कोलीग) **सहकारी, सहयोगी** —A co-worker or a fellow-worker in the same institution—एक संस्था में साथ-साथ या सहयोगी के रूप में काम-करने वाला
13. **Contemporaries** (कंटैम्परेरीज़) **समकालीन** —Persons living in the

same age—एक ही काल में रहने वाले व्यक्ति

14. **Credulous** (क्रेडुलस) **आशुविश्वासी** —A person who readily believes in whatever is told to him—जो कुछ कहा जाए उस पर बहुत जल्दी विश्वास कर लेने वाला व्यक्ति
15. **Callous** (कैलस) **कठोर** —A man devoid of kind feeling and sympathy—कोमल भावना एवं सहानुभूति से रहित व्यक्ति
16. **Cosmopolitan** (कॉस्मोपोलिटन) **सर्वदेशीय** —A man who is broad and international in outlook—जो व्यक्ति विचारधारा में उदार और अन्तर्राष्ट्रीय हो
17. **Celibacy** (सेलिबेसी) **ब्रह्मचर्य** —To abstain from sex— यौन सम्बन्ध से दूर रहना
18. **Deteriorate** (डिटेरिओरेट) **बदतर होना** —To go from bad to worse—बद से बदतर होना
19. **Democracy** (डेमॉक्रेसी) **प्रजातन्त्र** —Government of the people, for the people, by the people —जनता का शासन
20. **Monarchy** (मोनार्की) **राजतंत्र** —Government by one— एक राजा का शासन
21. **Drawn** (ड्रान) **बराबर** —A game or battle in which neither party wins—एक ऐसा खेल अथवा युद्ध जिसमें कोई भी पक्ष नहीं जीतता
22. **Egotist** (ईगोटिस्ट) **अहंवादी** —A person who always thinks of himself—जो सदा अपने बारे में सोचता हो
23. **Epidemic** (ऐपीडैमिक) **महामारी** —A disease mainly contagious which spreads over huge area—ऐसा महारोग जो एक बड़े क्षेत्र में एक साथ फैल जाए
24. **Extempore** (एक्सटेम्पोर) **तत्काल-भाषित** —A speech made without previous preparation—बिना पहले से तैयार किया हुआ (अचानक दिया हुआ) भाषण
25. **Etiquette** (एटिकेट) **शिष्टाचार** —Established manner or rules of conduct—शिष्टाचार के स्थापित नियम और तौर-तरीके
26. **Epicure** (एपिक्योर) **अभिजात रुचि** —A person fond of refined enjoyment—जो श्रेष्ठ रुचि का व्यक्ति हो
27. **Exonerate** (एक्ज़ॉनरेट) **दोषमुक्त** —To free a person of all blames in a case—किसी अभियोग से किसी व्यक्ति को बिल्कुल मुक्त करना
28. **Eradicate** (एरैडिकेट) **उन्मूलन** —To root out an evil or a bad practice etc.—बुराई अथवा बुरी आदत को जड़ से उखाड़ना
29. **Fastidious** (फ़ास्टीडियस) **दुराध्य** —A person difficult to please—जिसे प्रसन्न करना कठिन हो

30. **Fatalist** (फेटेलिस्ट्) **भाग्यवादी** —A person who believes that all events are predetermined or subject to fate—जो भाग्य को सब कुछ मानता है।
31. **Honorary** (ऑनरेरी) **अवैतनिक** —A post which doesn’t carry any salary—ऐसा काम, जिसे बिना कोई वेतन लिए किया जाए
32. **Illegal** (इल्लीगल) **अवैध** —That which is against law—जो कानून के विरुद्ध हो
33. **Illiterate** (इल्लिटरेट) **निरक्षर** —A person who cannot read or write —जो व्यक्ति न पढ़ सकता हो, न लिख सकता हो
34. **Hostility** (होस्टिलिटी) **शत्रुता** —State of antagonism—दुश्मनी की दशा
35. **Incorrigible** (इनकोरिजिबल्) **अशोध्य** —That which is past correction—जिसे शुद्ध नहीं किया जा सकता
36. **Irritable** (इरिटेबल) **आशुक्रोधी** —A man who is easily irritated—जो व्यक्ति जल्दी गुस्से में आ जाता है
37. **Irrelevant** (इर्रैलेवैंट) **अनर्गल** —Not to the point—विषय से हटकर (कहना)
38. **Invisible** (इन्विज़िबल्) **अदृश्य** —That which cannot be seen—जिसे देखा न जा सके
39. **Inaudible** (इन्ऑडिबल्) **अश्रव्य** —That which cannot be heard—जिसे सुना न जा सके
40. **Incredible** (इनक्रैडिबल्) **अविश्वसनीय** —That which cannot be believed—जिस पर विश्वास न किया जा सके
41. **Irreadable** (इर्रिडेबल) **अपठनीय** —That which cannot be read—जिसे पढ़ा न जा सके
42. **Impracticable** (इंम्प्रेक्टिकेबल्) **अव्यवहार्य** —That which cannot be practised—जिसे व्यवहार में न लाया जा सके
43. **Invincible** (इन्विंसिबल्) **अजेय** —That which cannot be conquered —जिस पर विजय न पाई जा सके
44. **Indispensable** (इन्डिस्पैंसेबल) **अनिवार्य** —That which cannot be ignored—जिसके बिना काम न चल सके
45. **Inevitable** (इन्एविटेबल) **अपरिहार्य** —That which cannot be avoided—जिससे बचा न जा सके
46. **Irrevocable** (इर्रीवोकेबल) **अपरिवर्तनीय** —That which cannot be changed—जिसे बदला या परिर्वितत न किया जा सके
47. **Illicit** (इल्लीसिट) **अवैध** —A trade which is prohibited by law—वह व्यापार जो गैरकानूनी हो
48. **Insoluble** (इन्सॉल्यूबल्) **असमाधेय** —A problem which cannot be

solved—वह समस्या जो हल न की जा सके

49. **Inflammable** (इन्फ़्लैमेबल्) **प्रज्वलनशील** —Liable to catch fire easily—वह वस्तु जो आसानी से आग पकड़ सके
50. **Infanticide** (इंफेंटिसाइड) **शिशुहंता या शिशुहत्या** —Murderer of infants or killing of infants—शिशुओं की हत्या करने वाला या शिशुओं की हत्या
51. **Matricide** (मैट्रीसाइड) **मातृहंता या मातृहत्या** —The murderer or murder of one’s own mother—अपनी माता की हत्या करने वाला या अपनी माता की हत्या
52. **Patricide** (पैट्रिसाइड) **पितृहंता या पितृहत्या** —The murderer or murder of one’s own father—अपने पिता की हत्या करने वाला या अपने पिता की हत्या
53. **Kidnap** (किडनैप) **अपहरण** —To carry away a person forcibly—किसी व्यक्ति को जबर्दस्ती उठा ले जाना
54. **Medieval** (मैडिएवल) **मध्ययुगीन** —Belonging to the middle ages—मध्ययुग से सम्बन्धित
55. **Matinee** (मैटिनी) **दोपहर बाद का शो** —A cinema show which is held in the afternoon—सिनेमा शो, जो दोपहर बाद शुरू हो
56. **Notorious** (नटोरियस) **कुख्यात** —A man with evil reputation—वह व्यक्ति जो बदनाम हो
57. **Manuscript** (मैनुस्क्रिप्ट्) **पाण्डुलिपि** —Hand written pages of a literary work—साहित्यिक कृति के हाथ से लिखे पृष्ठ
58. **Namesake** (नेमसेक) **नाम राशि, समनाम** —Person having the same name—जिसका नाम दूसरे से मिलता-जुलता हो या एक समान हो
59. **Novice** (नोविस) **नौसिखिया** —One who is new to some trade or profession—जो किसी व्यापार या धन्धे में नया हो
60. **Omnipotent** (ओम्निपोटेंट) **सर्वशक्तिमान** —One who is all powerful —जो सब प्रकार की शक्ति से पूर्ण हो
61. **Omnipresent** (ओम्निप्रेज़ेंट) **सर्वव्यापक** —One who is present everywhere—जो सब जगह विद्यमान हो
62. **Optimist** (ऑप्टिमिस्ट्) **आशावादी** —One who looks at the bright side of a thing—जो किसी वस्तु के उजले पक्ष को ही देखता हो
63. **Panacea** (पैनेसिया) **रामबाण औषध** —A remedy for all diseases—सभी रोगों का इलाज
64. **Polyandry** (पोलियैंड्री) **बहुपतित्व** —Practice of having more than one husband at a time—एक समय में एक से अधिक पतियों से विवाह करने की क्रिया

65. **Polygamy** (पोलिगैमी) **बहुपत्नीत्व** —Practice of having more than one wife at a time—एक समय में एक से अधिक पत्नियों का होना
66. **Postmortem** (पोस्टमार्टम) **मरणोपरान्त चीर-फाड़** —Medical examination of a body held after death—मृत्यु के बाद शव की डाक्टरी जाच
67. **Pessimist** (पैसिमिस्ट) **निराशावादी** —One who looks at the dark side of things—जो किसी वस्तु के खराब पक्ष को ही देखता है
68. **Postscript** (पोस्टस्क्रिप्ट) **पश्चलेख** —Any thing written in the letter after it has been signed—किसी पत्र के लिखे जाने और हस्ताक्षर होने के बाद जोड़े गये शब्द
69. **Red-tapism** (रैडटेपिज्ःम) **लालफीताशाही** —Too much official formality—बहुत अधिक दफ्तरी औपचारिकता
70. **Synonyms** (सिनॉनिम्स) **पर्यायवाची** —Words which have the same meaning—जिन शब्दों के अर्थ एक समान हो
71. **Smuggler** (स्म्गलर) **तस्कर** —The importer or exporter of goods without paying customs duty—निषिद्ध माल या चुंगी का महसूल दिये बिना माल को विदेशों से लाने वाला और यहां से बाहर ले जाने वाला
72. **Vegetarian** (वैजिटेरियन) **शाकाहारी** —One who eats vegetables only—जो केवल शाक-सब्ज़ियां खाते हैं,पर जो अण्डा, मच्छली, मांस नहीं खाते
73. **Venial** (वीनियल) **क्षम्य** —A pardonable fault—वह अपराध जो क्षमा करने योग्य हो
74. **Veteran** (वैटरन) **अनुभवी** —A person possessing long experience of military service or of any occupation—वह व्यक्ति जिसे सैनिक सेवा का या किसी पेशे का अच्छा-खासा अनुभव हो
75. **Zoology** (जुओलॉजी) **जन्तु विज्ञान** —The science dealing with the life of animals—पशुओं के जीवन से सम्बन्धित विज्ञान

## जन्तुओं के नाम का मुहावरेदार प्रयोग
## (IDIOMATIC USE OF ANIMAL NAME)

अंग्रेज़ी भाषा में जन्तुओं को लेकर बहुत से मुहावरेदार प्रयोग प्रचलित हैं। नीचे कुछ ऐसे प्रमुख प्रयोग दिए गए हैं। इनके द्वारा कोई भी अंग्रेज़ी सीखने का इच्छुक व्यक्ति अपनी भाषा को समृद्ध बना सकता है।

| मुहावरेदार उक्ति उच्चारण सहित<br>Phrases with Pronunciation | लाक्षणिक अर्थ<br>Idiomatic Meaning | शाब्दिक अर्थ<br>Literal Meaning |
|---|---|---|
| 1. A bear (ए बेयर) | एक अशिष्ट व्यक्ति | एक रीछ |
| 2. A cat (ए कैट) | एक खराब औरत | एक बिल्ली |
| 3. A drone (ए ड्रोन) | एक निठल्ला व्यक्ति | एक नर मक्खी |
| 4. A dotterel (ए डॉटेरेल) | एक मूढ़ व्यक्ति | एक टिटहरी |
| 5. A dog (एक डॉग) | एक घृणास्पद व्यक्ति | एक कुत्ता |
| 6. A fox (ए फॉक्स) | एक धूर्त व्यक्ति | एक नर लोमड़ी |
| 7. A goose (ए गूज़) | एक मूर्ख व्यक्ति | एक हंस |
| 8. A gull (ए गल) | एक भोंदू इन्सान | एक मुर्गाबी |
| 9. A lamb (ए लैम) | अबोध और हानिरहित व्यक्ति | एक मेमना |
| 10. A monkey (ए मंकी) | नकलची व्यक्ति | एक बंदर |
| 11. A parrot (ए पैरॅट) | रट्टामार इन्सान | एक तोता |
| 12. A pig (ए पिग) | पेटू | एक सुअर |
| 13. A scorpion (ए स्कॉर्पियन) | खतरनाक व्यक्ति | एक बिच्छू |
| 14. A viper (ए वाइपर) | धूर्त व्यक्ति | एक ज़हरीला सांप |
| 15. A vixen (ए विक्सन) | धूर्त महिला | एक लोमड़ी |

जानवरों को लेकर कुछ आलंकारिक उक्तियां भी अंग्रेज़ी में प्रचलित हैं। इन्हें समझिए और मन में बैठाइए—

| | |
|---|---|
| 1. crocodile tears (क्रॉकोडाइल टिअर्स) | झूठे आंसू |
| 2. dirt-cheap (डर्ट-चीप) | बहुत सस्ता |
| 3. dog-cheap (डॉग-चीप) | कौड़ियों के मोल |
| 4. horse-laugh (हॉर्स-लाफ़) | ऊंची भद्दी हंसी की आवाज़ |
| 5. hen-pecked (हैन-पेक्ड) | जोरू का गुलाम |
| 6. pig-headed (पिग-हेडेड) | मूर्ख और जड़ |
| 7. chicken-hearted (चिकन-हार्टेड) | डरपोक |

## विपरीतार्थक या विलोम शब्द

(ANTONYMS OR WORDS OF OPPOSITE MEANING) शब्दों के विपरीतार्थक शब्द जानना भाषा की समृद्धि के लिए बड़ा उपयोगी है। आप इस तरह बड़ी आसानी से अपना शब्द-ज्ञान बढ़ा सकते हैं। कुछ शब्दों में Prefix (उपसर्ग)

बदलने से विलोम शब्द बन जाने हैं। नीचे कुछ शब्द दिए गए हैं—

| शब्द, उच्चारण एवं अर्थ<br>**Words, Pronunciation & Meaning** | विपरीतार्थक शब्द, उच्चारण एवं अर्थ<br>**Opposite Words, Pronunciation & Meaning** |
|---|---|
| ability (एबिलिटी) योग्यता | inability (इन्-एबिलिटी) अयोग्यता |
| happy (हैप्पी) प्रसन्न | unhappy (अनहैप्पी) अप्रसन्न |
| import (इंम्पोर्ट) आयात | export (एक्सपोर्ट) निर्यात |
| interior (इंटीरियर) भीतरी | exterior (एक्सटीरियर) बाहरी |
| maximum (मैक्सिमम) अधिकतम | minimum (मिनिमम) न्यूनतम |
| include (इन्क्लूड) शामिल करना | exclude (एक्सक्लूड) निकालना |
| junior (जूनियर) अवर, छोटा | senior (सीनियर) प्रवर, बड़ा |
| majority (मेजौरिटी) बहुमत | minority (माइनौरिटी) अल्पमत |
| optimist (ऑप्टिमिस्ट) आशावादी | pessimist (पैसीमिस्ट) निराशावादी |
| superior (सुपीरियर) बढ़िया | inferior (इन्फ़ीरियर) घटिया |

बहुत-से शब्दों के विलोम शब्द बनाने के लिए दूसरे शब्द ढूंढने पड़ते हैं। अर्थात् वे भिन्न-भिन्न शब्द होते हैं, पर उनके अर्थ ठीक उल्टे होते हैं। ऐसे शब्द नीचे दिए जाते हैं।

above (एबव्) ऊपर
accept (ऐक्सैप्ट) स्वीकार करना
acquire (ऐक्वायर) पाना
ancient (एनशियंट) प्राचीन
agree (ऐग्री) सहमत होना
alive (एलाइव) जीवित
admire (ऐडमायर) प्रशंसा करना
barren (बैरन) बंजर
big (बिग) बड़ा
blunt (ब्लंट) कुंद
bold (बोल्ड) साहसी
bright (ब्राइट) चमकदार
broad (ब्रॉड) चौड़ा
civilised (सिविलाइज्ड) सभ्य
care (केयर) देखभाल
clean (क्लीन) साफ
confess (कन्फैस) स्वीकार करना
cool (कूल) ठंडा
cruel (क्रूएल) क्रूर
domestic (डोमैस्टिक) पालतू
difficult (डिफिकल्ट) कठिन
danger (डेंजर) खतरा
dark (डार्क) अंधियारा
death (डैथ) मृत्यु
debit (डैबिट) उधार खाता
early (अर्ली) जल्दी
earn (अर्न) कमाना
empty (एम्पटी) खाली
enjoy (एन्जॉय) मौज मनाना
freedom (फ्रीडम) स्वतन्त्रता

below (बिलो) नीचे
refuse (रिफ्यूज़) अस्वीकार करना
lose (लूज़) खोना
modern (मॉडर्न) नवीन
differ (डिफ़र) असहमत होना
dead (डैड) मृत
despise (डिस्पाइज़) निन्दा करना
fertile (फ़र्टाइल) उपजाऊ
small (स्मॉल) छोटा
sharp (शार्प) तेज़
timid (टिमिड) कायर
dim (डिम) धुंधला
narrow (नैरो) तंग
savage/barbaric (सैवेज/बारबैरिक) असभ्य
neglect (निग्लैक्ट) लापरवाही
dirty (डर्टी) गंदा
deny (डिनाइ) इन्कार करना
warm (वॉर्म) गर्म
merciful/kind (मर्सीफुल/काइंड) दयालु
wild (वाइल्ड) जंगली
easy (ईज़ी) आसान
safety (सेफटी) सुरक्षा
bright (ब्राइट) उजाला
birth (बर्थ) जन्म
credit (क्रैडिट) जमा खाता
late (लेट) देर
spend (स्पैंड) खर्च करना
full (फुल) भरा हुआ
suffer (सफ़र) तकलीफ़ सहना
slavery (स्लेव्री) दासता

| | |
|---|---|
| fierce (फीअर्स) निर्दय | gentle (जैंटल) सदग |
| false (फ़ॉल्स) झूठा | true (ट्रू) सच्चा |
| fat (फ़ैट) मोटा | thin (थिन) पतला |
| fine (फ़ाइन) उम्दा | coarse (कोर्स) घटिया |
| foolish (फ़ुलिश) मूर्ख | wise (वाइज़) बुद्धिमान |
| fresh (फ़्रैश) ताज़ा | stale (स्टेल) बासी |
| fear (फ़िअर) भय | courage (करेज) साहस |
| guilty (गिल्टी) दोषी | innocent (इन्नोसैंट) निर्दोष |
| gain (गेन) लाभ | loss (लॉस) हानि |
| good (गुड) अच्छा | bad (बैड) बुरा |
| guide (गाइड) पथ प्रदर्शन करना | misguide (मिसगाइड) भटकाना |
| handsome (हैंडसम) सुन्दर | ugly (अग्ली) भद्दा |
| high (हाई) ऊंचा | low (लो) नीचा |
| humble (हंबल) विनम्र | proud/arrogant (प्राउड/ऐरोगैन्ट) घमण्डी |
| honour (ऑनर) सम्मान करना | dishonour (डिसऑनर) अनादर करना |
| joy (जॉय) हर्ष | sorrow (सॉरो) विषाद |
| knowledge (नॉलेज) ज्ञान | ignorance (इग्नोरेन्स) अज्ञान |
| kind (काइंड) दयालु | cruel (क्रुएल) क्रूर |
| lie (लाइ) झूठ | truth (ट्रुथ) सच |
| little (लिटिल) थोड़ा | much (मच) ज़्यादा |
| masculine (मैस्कुलिन) पुल्लिग (नर) | feminine (फ़ेमिनिन) स्त्रीलिंग (मादा) |
| make (मेक) निर्माण करना | mar (मार) विनाश करना/break (ब्रेक) तोड़न |
| natural (नैचरल) कुदरती | artificial (आर्टिफ़िश्ल) बनावटी |
| noise (नॉयज़) शोर | silence (साइलैन्स) शान्ति |
| oral (ओरल) मौखिक | written (रिटेन) लिखित |
| pride/arrogance (प्राइड/ऐरोगैन्स) घमण्ड | humility (ह्युमिलिटी) विनम्रता |
| permanent (परमानेंट) स्थायी | temporary (टैंपरेरी) अस्थायी |
| presence (प्रेज़ेन्स) उपस्थिति | absence (ऐबसैन्स) अनुपस्थिति |
| profit (प्रॉफ़िट) लाभ | loss (लॉस) हानि |
| prose (प्रोज़) गद्य | poetry (पोइट्री) पद्य |
| quick (क्विक) तेज़ | slow (स्लो) धीरे |
| receive (रिसीव) प्राप्त करना | give (गिव) देना |
| reject (रिजेक्ट) अस्वीकार करना | accept (एक्सैप्ट) स्वीकार करना |
| ripe (राइप) पक्का | raw (रॉ) कच्चा |
| rough (रफ़) खुरदरा | smooth (स्मूथ) चिकना |
| remember (रिमैम्बर) याद करना | forget (फ़ॉर्गेट) भूलना |
| rich (रिच) धनी | poor (पुअर) गरीब |
| superior (सुपीरियर) बढ़िया | inferior (इन्फ़ीरियर) घटिया |
| sharp (शार्प) तेज़ | dull (डल) कुन्द |
| thick (थिक) मोटा | thin (थिन) पतला |
| tragedy (ट्रैजेडी) दुःखान्त | comedy (कॉमेडी) सुखान्त |
| universal (युनिवर्सल) सर्वजनीन | particular (पर्टिकुलर) व्यक्तिगत |
| victory (विक्ट्री) विजय | defeat (डिफ़ीट) पराजय |
| wild (वाइल्ड) जंगली | tame/domestic (टेम/डोमैस्टिक) पालतू |
| weak (वीक) कमज़ोर | strong (स्ट्रौंग) मज़बूत |
| wisdom (विज़्डम) बुद्धिमत्ता | folly (फ़ॉली) मूर्खता |
| youth (यूथ) युवक | aged (एजेड) अधेड़ |

## राष्ट्रीयता बताने वाले शब्द
## (WORDS DENOTING NATIONALITY)

हिन्दी में जैसे चीन, बर्मा, अमैरिका और रूस आदि देश के वासी को क्रमश: चीनी, बर्मी, अमरिकी और रूसी आदि कहते हैं, इसी प्रकार अंग्रेज़ी में क्रमश: चाइनीज़, बर्मन, अमैरिकन, रशियन आदि कहते हैं। अंग्रेज़ी सीखने वाले व्यक्तियों को अंग्रेज़ी में इन देशों और इनके

देशवासियों के लिए प्रयुक्त शब्द, जिससे अंग्रेज़ी का रंग उनकी जुबान पर पड़ सके, नीचे दिए जा रहे हैं—

| देश Countries | निवासी Inhabitants | देश Countries | निवासी Inhabitants |
|---|---|---|---|
| America अमैरिका | American अमैरिकन | Iraq ईराक | Iraqi ईराकी |
| Argentina (अर्जेन्टिना) | Argentine अर्जेटाइन | Ireland आयरलैंड | Irish आयरिश |
| Belgium बेल्जियम | Belgian बेल्जियन | Israel इस्रायल | Israeli इस्रायली |
| Bhutan भूटान | Bhutanese भूटानीज़ | Italy इटली | Italian इटैलियन |
| Burma बर्मा | Burmese बर्मीज़ | Kuwait कुवैत | Kuwaiti कुवैती |
| Canada कैनेडा | Canadian कैनेडियन | Malaya मलाया | Malayan मलेयन |
| Ceylon सीलोन | Ceylonese सीलोनीज़ | Morocco मोरौक्को | Moroccan मोरौक्कन |
| China चाइना | Chinese चाइनीज़ | Nepal नेपाल | Nepalese नेपालीज़ |
| Egypt ईजिप्ट | Egyptian ईजिप्शियन | Pakistan पाकिस्तान | Pakistani पाकिस्तानी |
| England इंग्लैंड | English इंग्लिश | Poland पोलैंड | Pole पोल |
| France फ्रांस | French फ्रैंच | Russia रशिया | Russian रशियन |
| Greece ग्रीस | Greek ग्रीक | Sweden स्वीडन | Swede स्वीड |
| India इंडिया | Indian इंडियन | Turkey टर्की | Turk टर्क |
| | | Yugoslavia यूगोस्लाविया | Yugoslav यूगोस्लाव |

## कुछ महत्त्वपूर्ण वाक्यांश (SOME IMPORTANT PHRASES)

कुछ मुहावरेदार उक्तियों में एक प्रकार के (जोड़े) शब्द प्रयोग में आते हैं। ये एक तरह से मुहावरे का रूप धारण कर लेते हैं अत: इनके शब्दों में तनिक भी हेर-फेर नहीं होना चाहिए। ये मुहावरेदार उक्तियां अभिव्यक्ति के स्वर को और तीक्ष्ण बना देती हैं।

1. **Again and again** (एगेन एण्ड एगेन)—**बार-बार**
   We shouldn’t commit mistakes again and again—हमें बार-बार गलतियां नहीं करनी चाहिएं।
2. **Now and again** (नाउ एण्ड अगेन)—**कभी-कभी, कभी-कभार**
   Now and again, a genius is born—महान प्रतिभा कभी-कभार उत्पन्न होती है।
3. **All in all** (**ऑल इन ऑल)—सर्वेसर्वा, अर्थात् सभी कुछ**
   In his sister’s marriage, Mohan was all in all—अपनी बहन की शादी पर मोहन सर्वेसर्वा था।

4. **All and sundry** (ऑल एण्ड संड्री)—**व्यक्तिगत रूप में और सामूहिक रूप में आये लोग**
All and sundry came to the meeting—बहुत से लोग व्यक्तिगत रूप में अथवा सामूहिक रूप में सभा में उपस्थित हुए।
5. **Back and belly** (बैक एण्ड बैली)—**कपड़ा और रोटी**
The days have gone when the problems of a labourer concerned only back and belly—वे दिन चले गये जब मज़दूरों की समस्या केवल कपड़ा और रोटी की थी।
6. **Bag and Baggage** (बैग एण्ड बैगेज)—**बोरिया-बिस्तर के साथ**
The British left India in 1947 bag and baggage—ब्रिटेनवासी 1947 में बोरिया-बिस्तर के साथ भारत छोड़ गये।
7. **Before and behind** (बिफ़ोर एण्ड बिहाइंड)—**आगे बढ़कर**
In World War II our soldiers fought before and behind—द्वितीय महायुद्ध में हमारे सैनिक बॉर्डर पर आगे बढ़कर लड़े।
8. **Betwixt and between** (बिटविक्स्ट एण्ड बिट्वीन)—**आपस में आधा-आधा**
Whatever they earn, they will share betwixt and between—जो कुछ वे कमाएंगे, वे आपस में आधा-आधा बांटेंगे।
9. **Bread and butter** (ब्रैड एण्ड बटर)—**जीविका अर्थात् रोज़ी रोटी**
One should be satisfied if one gets bread and butter these days—इन दिनों यदि कोई रोज़ी-रोटी कमा लेता है, तो उसे संतुष्ट रहना चाहिये।
10. **Fetch and carry** (फ़ैच एण्ड कैरी)—**अधीनस्थ अथवा छोटे रूतबे वाला होना**
I'm content to fetch and carry, for uneasy lies the head that wears a crown—मैं छोटी हस्ती का कर्मचारी होने पर संतुष्ट हूं, क्योंकि जो सत्ता का भार संभालता है वह चैन की नींद नहीं सो सकता।
11. **Goods and chattel** (गुड्स एण्ड चैटल)—**चल सम्पत्ति**
We bought goods and chattel when we migrated to India—जब हम भारत में आये तो हमने चल सम्पत्ति खरीदी।
12. **Chock-a-block** (चॉक-ए-ब्लॉक)—**एक दूसरे से सटे हुए, टेढ़े-मेढ़े**
Chock-a-block houses have made Indian cities ugly. टेढ़े-मेढ़े मकानों ने भारतीय शहरों को बदसूरत बना दिया है।
13. **Pick and choose** (पिक एण्ड चूज़)—**ध्यान से चुनना**
We must pick and choose our career before it is too late—हमें अपना भविष्य समय रहते सावधानी से चुन लेना चाहिए।
14. **Every now and again** (एवरी नाउ एण्ड एगेन)—**बीच-बीच में आना**
She comes to see me every now and again-वह मुझे देखने के लिए

बीच-बीच में आती है।

15. **See eye to eye** (सी-आइ टु आइ)—**पूर्ण रूप से सहमत होना**
He didn't see eye to eye with me on many issues. वह कई बातों पर मुझसे असहमत रहा।
16. **Face to face** (फ़ेस टु फ़ेस)—**आमने-सामने**
We have had a face to face talk, so now we can understand each other's point of view—हमने आमने-सामने बातचीत की है अत: हम एक-दूसरे का दृष्टिकोण समझ सकते हैं।
17. **Fair and square** (फ़ेअर एण्ड स्क्वयर)—**शुद्ध और उचित**
Let all our actions be fair and square— हमारे सभी आचरण शुद्ध और उचित हों।
18. **Fee-faw-fum** (फ़ी-फ़ॉ-फ़ॅम)—**बच्चों को डराने के लिए हुड़दंग मचाना**
India is not to be cowed down by Pakistan's fee-faw-fum—पाकिस्तान के बचकाने हुड़दंग से भारत को डराया-धमकाया नहीं जा सकता।
19. **Flux and reflux** (फ्लक्स एण्ड रिफ्लक्स)—**बड़ा बहस-मुबाहिसा अथवा वाद-विवाद**
There was a great flux and reflux in the drawing room—बैठक में बड़ा-वाद-विवाद होता रहा।
20. **Give and take** (गिव एण्ड टेक)—**आदान-प्रदान**
It's always give and take in life. जीवन में सदैव आदान-प्रदान चलता रहता है।
21. **Goody-goody** (गुडी-गुडी)—**ऊपर से अच्छे दिखाई देने वाले लोग**
The world is full of goody-goody people, but hardly a good man—दुनिया ऊपर ही से अच्छे दिखाई देने वाले लोगों से भरी पड़ी है, पर कोई अच्छा व्यक्ति बड़ी मुश्किल से मिलता है।
22. **Hand in hand** (हैंड इन हैंड) **सद्भावपूर्वक, हाथ से हाथ मिलाकर**
They walked hand in hand—वे हाथ से हाथ मिलाकर अर्थात् सद्भाव से मिलकर चले।
23. **Haves and have-nots** (हैव्स एण्ड हैव-नॉट्स)—**धनी और निर्धन**
There has always been a conflict between the haves and have-nots—सदा धनियों और निर्धनों के बीच द्वन्द्व रहा है।
24. **Hodge-podge** (हॉज-पॉज)—**अस्त-व्यस्त अथवा गड़बड़ करना**
While trying his hand at cooking for the first time, he made a hodge-podge of everything—पहली बार खाना बनाने की कोशिश में उसने सब कुछ गड़बड़ कर दिया।
25. **Humpty-dumpty** (हम्प्टी-डम्प्ती)—**लड़खड़ाता हुआ**
Capitalism is humpty-dumpty these days—साम्राजयवाद लड़खड़ा रहा

है (अब गिरा तब गिरा)

26. **Ins and outs** (इन्स ऐंड आउट्स)—**छोटी से छोटी बातें जानना**
He knows all the ins and outs of this profession—वह इस व्यवसाय की छोटी से छोटी बातें जानता है।
27. **Law and order** (लॉ एण्ड ऑर्डर)—**अनुशासन एवं व्यवस्था**
There can not be any democracy without law and order—अनुशासन एवं व्यवस्था के बिना प्रजातंत्र का अस्तित्व नहीं।
28. **Off and on** (ऑफ़ एण्ड ऑन)—**जब-तब**
He comes to your shop off and on—वह तुम्हारी दुक़ान पर जब-तब आता है।
29. **Rain or shine** (रेन और शाइन)—**चाहे कैसा भी मौसम क्यों न हो**
Rain or shine, we must attend to our duties—वर्षा हो या कड़कती धूप हमें अपने काम पर जाना चाहिए।
30. **Really and truly** (रियली एण्ड ट्रूली)—**निश्चित रूप से**
Really and truly, I'll do your work. निश्चित रूप से मैं आपका काम कर दूंगा।
31. **Tit for tat** (टिट् फ़ॉर टैट)—**जैसे को तैसा (करना)**
Tit for tat cannot end a dispute—जैसे को तैसा करने से झगड़ा समाप्त नहीं हो सकता।
32. **Tittle-tattle** (टिटल-टैटल)—**फुसफुस करना**
We just waste time in tittle-tattle. फुसफुस करने से हम केवल समय नष्ट करते हैं।
33. **Ups and downs** (अप्स एण्ड डाउन्स)—**जीवन की विषमताएं**
The great men rise through the ups and downs of life—महान् व्यक्ति जीवन की विषमताओं के बीच में से ऊंचा उठते हैं।

## ऐसे शब्द जिनसे लोग भ्रमित हो जाते हैं (WORDS WHICH COMMONLY CONFUSE)

किसी भाषा में शब्दों का उचित प्रयोग एक मुख्य बात है। इसके लिय निरन्तर अभ्यास और प्रयत्न की आवश्यकता है। हमें शब्द का प्रयोग करने से पूर्व उसका अर्थ आना चाहिए। कुछ शब्द ऐसे होते हैं जो होते अलग-अलग हैं, पर दोनों के अर्थ पास-पास होते हैं। ऐसे शब्दों को भली-भांति मन में बैठाइए और फिर दोनों के अर्थ में जो अन्तर है, उसे वाक्यों के द्वारा स्पष्ट रूप से समझ लीजिए।

**1. admit** (ऐडमिट)—सत्य के रूप में स्वीकार करना
**confess** (कन्फ़ैस)—गलती स्वीकार करना
(a) I admit that you are abler than I am —मैं यह स्वीकार करता हूं कि तुम मुझसे अधिक योग्य हो।
(b) He confessed his guilt before the judge —उसने जज के सामने अपना दोष स्वीकार किया।

**2. among** (एमंग)— दो से अधिक व्यक्तियों या वस्तुओं के बीच
**between** (बिट्वीन)—दो व्यक्तियों या वस्तुओं के बीच
(a) The property was divided among four children —सम्पत्ति को चार बच्चों में बांटा गया।
(b) The property was divided between two children —सम्पत्ति को दो बच्चों में बांटा गया।

**3. amount** (एमाउंट)— अर्थात् ऐसी मात्रा जिसे एक-एक करके गिना नहीं जा सकता।
**number** (नंबर)— अर्थात् ऐसी मात्रा जिसे एक-एक करके गिना जा सकता है।
(a) A large amount of rice was delivered to the store-house —स्टोर को चावल की काफी मात्रा दी गयी।
(b) A large number of bags of rice was delivered —चावल की बहुत सी बोरियां दी गयीं।

**4. anxious** —(ऐंक्शस) अर्थात् चिन्तित या चिन्तातुर
**eager** (ईगर)—अर्थात् उत्सुक या बहुत अधिक उत्कंठित
(a) We were anxious about his health —हम उसकी सेहत के बारे में चिन्तित थे।
(b) We are eager to see him healthy again —हम उसे दुबारा सेहतमंद देखने के लिये उत्सुक हैं।

**5. apt** (एप्ट)—प्रवृति (adjective)
**liable** (लाइब्ल)—जिम्मेदार (adjective)
(a) He is apt to get into mischief —शरारत करना उसकी प्रवृति है।
(b) If you drive rashly, you are liable to a heavy fine —यदि तुम गाड़ी तेज चलाओगे तो तुम भारी जुर्माने के जिम्मेदार हो।

**6. artisan** (आर्टिज़न)—जो किसी दस्तकारी का काम करता हो, अर्थात् दस्तकार
**artist** (आर्टिस्ट)—जो किसी कला में प्रवीण हो, अर्थात् कलाकार
(a) That carpenter is a good artisan —वह बढ़ई एक अच्छा दस्तकार है।
(b) Kalidas was a good artist —कालिदास एक अच्छा कलाकार था।

**7. as** (ऐज़)—जैसा (योजक-शब्द,जिसके बाद क्रिया लगती है।)
**like** (लाइक)—जैसा (पूर्व विभक्ति या कारक चिन्ह के रूप में प्रयोग होता है।
(a) Do as I do, not as as I say —जैसा मैं करता हूं वैसा करो, जैसा मैं कहता

हूं वैसा नहीं।

(b) Try not to behave like a child —बच्चों की तरह व्यवहार करने का यत्न न करो।

8. **audience** (ऑडिअन्स)—अर्थात् श्रोताओं का समूह

**spectators** (स्पैक्टेटर्स)—अर्थात् दर्शकों का समूह

(a) The speaker bored the audience with his long speech —भाषणकर्ता ने लम्बे भाषण से श्रोतागणों को उकता दिया।

(b) The slow hockey game bored the spectators —हॉकी के धीमे खेल से दर्शक उकता गये।

9. **better** (बैटर)—अर्थात् पहले कुछ स्वस्थ (पूरी तरह स्वस्थ नहीं)

**well** (वैल)—अर्थात् पूरी तरह स्वस्थ

(a) She is better today than she was a week ago —वह एक हफ्ता पहले की अपेक्षा आज अधिक स्वस्थ है।

(b) In a month or two she will be quite well —एक-दो महीनों में वह पूर्णत: स्वस्थ हो जाएगी।

10. **both** (बोथ)—अर्थात् दोनों (ये दोनों आपस में सम्बन्धित होते हैं)

**each** (ईच)—प्रत्येक अर्थात् दो या दो से अधिक लोगों में से हर एक

(a) Both the sisters are beautiful —दोनों बहनें सुन्दर हैं।

(b) Each girl has a new book —हरेक लड़की के पास एक नई पुस्तक है।

11. **Bring** (ब्रिंग)—अर्थात् लाना

**take** (टेक)—अर्थात् ले जाना

(a) Bring a bread from the bazaar —बाजार से एक डबल रोटी ले आओ।

(b) Take your breakfast with you when you go to the school —जब तुम स्कूल जाओ तो अपना नाश्ता साथ लेते जाओ।

12. **Can** (कैन)—अर्थात् शारीरिक रूप में समर्थ

**May** (मे)—आज्ञा या अनुमति के अर्थ में

(a) She is so weak that she cannot walk —वह इतनी कमज़ोर है कि चल फिर नहीं सकती।

(b) May I come in —क्या मैं अन्दर आ सकती हूं?

13. **climate** (क्लाइमेट)—एक औसत मौसम जो कि सालों से एक निश्चित समय में रहता हो अर्थात् आबो-हवा।

**weather** (वैदर)—वातावरण की दिन-प्रतिदिन की स्थिति अर्थात् मौसम

(a) I like the climate of Simla more than that of Dehradun —मैं देहरादून की आबो-हवा की अपेक्षा शिमला की आबो-हवा अधिक पसन्द करता हूं।

(b) The weather was stormy —आंधी का मौसम था।

14. **couple** (कपल)—जोड़ा

**pair** (पेअर)—जोड़ा अर्थात् दो ऐसी (एक-सी) वस्तुएं

(a) Two couples remained on dance floor —दो जोड़े नाच के फर्श पर रह गये।
(b) I have a new pair of shoes —मेरे पास एक नया जूते का जोड़ा है।

**15. despise** (डिसपाइज़)—घृणा करना [1]

**detest** (डिटैस्ट्)—पसंद न करना [1]

(a) Some people despise the poor [2] —कुछ लोग गरीबों से घृणा करते हैं।
(b) I detest hot weather -मैं गर्मी का मौसम पसन्द नहीं करता।

**16. each other** (ईच अॅदर)—आपस में (दो व्यक्तियों में)
**one another** (वन अनेदर)—एक-दूसरे से (दो व्यक्तियों से अधिक व्यक्तियों में)
(a) Kavita and Savita have known each other for ten years —कविता और सविता आपस में दस बरसों से परिचित हैं।
(b) These four girls have known one another for ten years —ये चार लड़कियां एक दूसरी से दस बरसों से परिचित हैं।

**17. former** (फ़ॉर्मर)—अर्थात् दो में से पहला
**latter** (लैटर)—अर्थात् दो में से दूसरा
(a) The former half of the film was dull —फ़िल्म का पहला आधा भाग नीरस था।
(b) The latter half of the film was interesting —फिल्म का दूसरा आधा भाग रोचक था।

**18. habit** (हैबिट)—अर्थात् व्यक्तिगत स्वभाव अथवा आदत
**custom** (कस्टम)—अर्थात् समाजगत चलन अथवा प्रथा
(a) Gambling is a habit with him —उसे जुआ खेलने की आदत है।
(b) It is a custom among Hindus to cremate the dead —हिन्दुओं में मृत व्यक्ति को जलाने की प्रथा है।

**19. if** (इफ़)—शर्त-सूचक अव्यय, यदि
**whether** (वैदर)—विकल्प-सूचक अव्यय, गोया
(a) She'll get through the examination if she works hard —यदि वह मेहनत करेगी तो उतीर्ण हो जायेगी।
(b) She asked me whether I intended to go to cinema —उस (महिला) ने मुझसे पूछा कि क्या मैं सिनेमा जाना चाहता था।

**20. if it was** (इफ़ इट वॉज़)—अर्थात् यदि ऐसा था
**if it were** (इफ़ इट वर)—अर्थात् यदि ऐसा होता (वस्तुत: है नहीं) (a) If it was there in the morning, it should be there now —यदि वह वस्तु प्रात: वहां थी तो अब भी वहीं होनी चाहिए।
(b) If I were the Prime Minister of India, I would remove poverty —अगर मैं भारत का प्रधान मंत्री होता, तो गरीबी हटा देता।

**21. in** (इन्)—में, के अन्दर (इसमें गति नहीं होती)

**into** (इन्टु)— में, के अन्दर (इसमें एक जगह से दूसरी जगह गति या हरकत होती है)

(a) The papers are in my drawer —कागज़ात मेरी दराज़ में हैं।

(b) You put the papers into my drawer —तुमने मेरी दराज़ में कागज़ात रखे।

**22. learn** (लर्न)—अर्थात् ज्ञान प्राप्त करना

**teach** (टीच)—अर्थात् ज्ञान देना

(a) They learn to read English .—वे अंग्रेज़ी पढ़ना सीखते हैं।

(b) They teach English —वे अंग्रेज़ी सिखाते हैं।

**23. leave** (लीव)—अर्थात् छोड़ना (यह मुख्य क्रिया है)

**let** (लैट)—अर्थात् अनुमति देना (यह सहायक क्रिया है। इसके साथ कोई न कोई क्रिया लगती है) (a) Leave this room at once —इस कमरे को तुरन्त छोड़ दो।

(b) Let me go now —अब मुझे जाने दो। (इस वाक्य में let सहायक क्रिया के साथ go मुख्य क्रिया आई है)

**24. legible** (लैजिबल)—अर्थात् पढ़ा जा सकने वाला (लेख)

**readable** (रिडेबल)—अर्थात् पठनीय या रोचक

(a) Your handwriting is not legible —तुम्हारा हस्तलेख पढ़ा नहीं जाता।

(b) This book being on technical subject is not readable —यह पुस्तक तकनीकी विषय की होने के कारण रोचक नहीं है।

**25. many** (मैनी)—अर्थात् (संख्या वाची) बहुत; जैसे—बहुत-से लोग

**much** (मच)—अर्थात् (परिमाणवाची) बहुत; जैसे—बहुत-सा दूध

(a) There were many students in the class —कक्षा में बहुत से छात्र थे।(गणना)

(b) We haven’t much milk —हमारे पास अधिक दूध नहीं है (मात्रा—ढेर-सा दूध) **26. may** (से)—सकना; सम्भावना के अर्थ में। वर्तमान काल (Past tense) में प्रयुक्त।

**might** (माइट)—सकना; सम्भावना के अर्थ में। भूतकाल (Past tense) में प्रयुक्त

(a) He may come today —वह आज आ सकता है।

(b) He might have come if you had written a letter —यदि तुमने पत्र लिखा होता तो वह अवश्य आ जाता।

**27. patron** (पेट्रन)—अर्थात् उपकारक, संरक्षक

**customer** (कस्टमर)—अर्थात् खदीददार।

(a) The artist thanked his patrons who eagerly awaited his paintings . कलाकार ने अपने उन प्रशंसकों को धन्यवाद दिया जो उसके चित्रों की प्रतीक्षा करते थे।

(b) The shopkeeper attended his customers —दुकानदार ने अपने

ग्राहकों को सौदा दिया।

**28. people** (पीप्ल)—अर्थात् लोग (व्यक्तियों का संघात्मक रूप, जिसे अलग नहीं किया जा सकता)

**persons** (पर्सन्स)—अर्थात् बहुत से व्यक्ति (जो आपस में अलग-अलग हैं, सम्बद्ध नहीं) (a) The people of India were poor —भारत के लोग गरीब थे।

(b) Only thirteen persons remained in the cinema-hall after the interval —मध्यान्तर के बाद केवल तेरह व्यक्ति सिनेमा हाल में रह गए।

**29. recruitment** (रिक्रूटमैंट)—भर्ती (noun)

**employment** (इम्प्लॉयमैण्ट)-नौकरी (noun)

(a) The recruitment of soldiers is going on —सैनिकों की भर्ती की जा रही है।

(b) Suman is in search of employment —सुमन नौकरी की तलाश में है।

**30. rob** (रौब)—अर्थात् किसी व्यक्ति से बलपूर्वक कोई वस्तु छीनना

**steal** (स्टील)—अर्थात् कोई वस्तु चुराना

(a) The robbers rob wayfarers usually at night —लुटेरे प्राय: रात में यात्रियों को लूटते हैं।

(b) Bad boys steal books of their class-fellows —बुरे लड़के दूसरे सहपाठियों की पुस्तकें चुराते हैं।

**31. shall** (शैल)—भविष्यकाल की I, we के साथ लगने वाली सहायक क्रिया, जैसे, I shall, we shall

**will** (विल)—भविष्यकाल की he, she, it, they, you के साथ लगने वाली सहायक क्रिया, जैसे he will, they will ; किन्तु दृढ़ निश्चय प्रकट करना हो तो shall और will आपस में बदल जाते हैं, जैसे—

(a) I will reach in time —मैं समय पर ही (अवश्यमेव) पहुंचूंगा।

(b) You Shall not reach in time —तुम समय पर (निश्चित रूप से) नहीं पहुंचोगे।

**32. state** (स्टेट)—अर्थात् औपचारिक रूप से घोषित करना या रखना

**say** (से)—अर्थात् सामान्य रूप से कहना

(a) Indian ambassador stated the terms for a cease-fire agreement —भारतीय राजदूत ने युद्धविराम/सन्धि के लिये शर्तें रखी।

(b) You say that you won’t complete the job —तुम कहते हो कि तुम काम पूरा नहीं करोगे।

**33. stay** (स्टे)—अर्थात् ठहरना (पर यात्रा समाप्त करना नहीं)

**Stop** (स्टॉप)—अर्थात् समाप्त करना

(a) we stayed at the hotel for two days only हम केवल दो दिन के लिये होटल में ठहरे।

(b) We stopped the work and returned home —हमने अपना काम

रोका और घर लौटे।

**34. tender** (टैंडर)—अर्थात् औपचारिक रूप से प्रस्तुत करना

**give** (गिव)—स्वेच्छापूर्वक देना अथवा दान करना

(a) On the orders of his boss, he tendered an apology for his misbehaviour . अपने अफ़सर आदेश पर उसने अपने दुर्व्यवहार के लिए क्षमा मांगी।

(b) He gave testimony readily before the Jury —उसने न्याय-सभा के सामने स्वेच्छापूर्वक प्रमाण दिए।

**35. testimony** (टैस्टिमनी)—अर्थात् केवल मौखिक रूप से दी गई सूचना अथवा प्रमाण

**evidence** (एविडैंस)—अर्थात् मौखिक रूप से या लिखित रूप से दिया गया प्रमाण

(a) He readily gave testimony to the jury उसने न्याय सभा के सामने स्वेच्छापूर्वक प्रमाण प्रस्तुत किए।

(b) The defendant presented written evidence to prove that he was not present at the scene —प्रतिवादी ने यह सिद्ध करने के लिए कि वह घटना के समय वहां उपस्थित नहीं था, लिखित प्रमाण प्रस्तुत किया।

**36. Win** (विन)—अर्थात् खेल में जीतना

**beat** (बीट)—अर्थात् दूसरे खिलाड़ी को हराना।

(a) Hurrah! We won the match —अहा! हमने मैच जीत लिया।

(b) I beat you while playing cards —मैं ताश में तुम्हें हरा देता हूं।

**अंग्रेज़ी में बहुत से शब्द ऐसे प्रचलित हैं, जिनकी ध्वनि तो एक-दूसरे से मिलती है, पर उनके अर्थ अलग-अलग होते हैं। ऐसे शब्दों में अच्छे पढ़े-लिखे व्यक्ति भी भूल कर बैठते हैं। आपका या हमारा अंग्रेज़ी भाषा का ज्ञान कितना भी अच्छा क्यों न हो, यदि आप या हम में से कोई व्यक्ति ऐसी दो-चार गलतियां भी करता है तो उसके भाषा ज्ञान का प्रभाव दूसरों पर अच्छा नहीं पड़ सकता। इन शब्दों के अर्थ-भेद को समझिए और मन में बैठाइए।**

**37. accept** (एक्सैप्ट)—स्वीकार करना (verb)

**except** (इक्सैप्ट)—छोड़कर ( prep . )

(a) He accepted my advice in this matter —उसने इस विषय में मेरी राय स्वीकार कर ली।

(b) The entire staff except juniors has been called —छोटे कर्मचारियों को छोड़कर सारे कर्मचारी बुलाए गये हैं।

**38. access** (एक्सेस)—अर्थात् पहुंच (noun)

**excess** (एक्सेस)—अर्थात् अधिकता (noun)

(a) He was a poor man and had no access to the higher

authorities —वह एक गरीब आदमी था और बड़े अधिकारियों तक उसकी पहुंच न थी।

(b) Excess of every thing is bad —किसी भी चीज़ की अधिकता बुरी है।

**39. adapt** (एडप्ट्)—अनुकूल बनाना या नया रूप देना (verb)
**adopt** (ऐडॉप्ट्)—अपनाना (verb)
**adept** (ऐडैप्ट्)—कुशल (adjective)

(a) One must learn to adapt oneself to circumstances —व्यक्ति को अपने-आपको परिस्थितियों के अनुकूल बनाना सीखना होगा।

(b) He adopted a child from orphanage —उसने अनाथालय से एक बच्चा गोद लिया।

(c) He is an adept carpenter —वह एक कुशल बढ़ई है।

**40. addition** (ऐडिशन)—अर्थात् बढ़ोत्तरी (noun)
**edition** (ऐडिशन)—अर्थात् पुस्तक का संस्करण (noun)

(a) Some alterations and additions have been made in this book —इस पुस्तक में कुछ परिवर्तन और परिवर्धन किये गए हैं।

(b) Third and latest edition of the Bhagavad Gita has been published —भगवद्गीता का तीसरा और आधुनिकतम संस्करण प्रकाशित हो गया है।

**41. adverse** (ऐडवर्स)—अर्थात् दुर्भाग्यपूर्ण या अवांछनीय (adjective)
**averse** (ऐवर्स)—अर्थात् किसी कार्य को करने में अनिच्छुक (adjective)

(a) True friends never leave in adverse conditions . दुर्भाग्य में सच्चे मित्र कभी साथ नहीं छोड़ते।

(b) In modern time, most of the students are averse to hard work —आधुनिक समय में अधिकतर छात्र कठिन श्रम करने से बचते हैं।

**42. affect** (ऐफ़ेक्ट)—प्रभावित करना. (verb)
**effect** (इफ़ेक्ट)—प्रभाव (noun)
**effect** (इफ़ेक्ट)—लागू करना (verb)

(a) Your behaviour should affect others —तुम्हारे व्यवहार से दूसरों को प्रभावित होना चाहिए।

(b) His speech didn't produce any effect on the audience —उसके भाषण का श्रोताओं पर कोई प्रभाव नहीं पड़ा।

(a) The old rule is still in effect —पुराना नियम अब भी लागू है।

**43. all ready** (ऑल रेडी)—अर्थात् सभी लोग और सभी चीज़ें तैयार
**already** (आल्रैडी)—अर्थात् पहले से ही

(a) We were all ready to go when the class-teacher arrived —जब अध्यापक पहुंचे तो हम सब जाने को तैयार थे।

(b) We had already begun writing when the class-teacher

arrived —अध्यापक के पहुंचने से पहले ही हमने लिखना शुरू कर दिया था।

**44. all together** (ऑल टुगैदर)—सभी लोग मिलकर

**altogether** (आल्टुगेदर)—पूरी तरह से

(a) The boys and girls sang all together — सभी लड़के और लड़कियों ने मिलकर गाया।

(b) This was altogether strange for a person of my type —मेरे जैसे आदमी के लिए यह बात पूरी तरह से अजीब थी।

**45. all ways** (ऑल वेज़)—अर्थात् सभी तरह से

**always** (ऑल्वेज़)—अर्थात् सदा

(a) The scheme was in all ways acceptable to the masses — योजना सभी तरह से आम जनता को स्वीकार्य थी।

(b) Always help the poor . गरीबों की हमेशा मदद करो।

**46. altar** (ऑल्टर)—अर्थात् पूजा की वेदी (noun)

**alter** (ऑल्टर)—अर्थात् बदलना (verb)

(a) He knelt before the altar and took a vow not to touch wine all his life —वह पूजा की वेदी के सामने झुका और प्रतिज्ञा की कि वह जीवन-भर शराब नहीं छुएगा।

(b) I can’t alter my plans now —अब मैं अपनी योजनाएं बदल नहीं सकता।

**47. amend** (अमैंड)—सुधार करना (verb)

**emend** (अमैंड)—किसी साहित्यिक कृति का संशोधन अथवा सम्पादन करना (verb)

(a) You must amend your ways —तुम्हें अपने व्यवहार में सुधार करना चाहिए।

(b) Before publication, first part of the book had to be emended —प्रकाशन से पहले, पुस्तक का पहला भाग सम्पादित किया जाना था।

**48. alternate** (ऑल्टर्नेट)—एक दिन छोड़कर ( adjec .)

**alternative** (ऑल्टर्नेटिव)—विकल्प (noun)

(a) The doctor comes to see him on every alternate day — डाक्टर एक दिन छोड़कर उसे देखने आता है।

(b) There was no other alternative , so I agreed to the terms —दूसरा कोई विकल्प न था, अत: मैंने शर्तें स्वीकार कर लीं।

**49. bazaar** (बाज़ार)— बाज़ार अर्थात् मार्केट जहां वस्तुओं का क्रय-विक्रय होता है (noun)

**bizarre** (बिज़ार)—भद्दा या विचित्र (adjective)

(a) She went to bazaar for shopping —वह वस्तुएं खरीदने के लिए बाज़ार गई।

(b) She dresses in a bizarre manner —वह विचित्र ढंग से कपड़े पहनती है।

**50. berth** (बर्थ)—सोने की जगह (noun)
**birth** (बर्थ)—जन्म (noun)
(a) She got a berth reserved for herself in the Kalka Mail —उसने कालका मेल में अपने लिए जगह सुरक्षित कराई।
(b) What’s your date of birth ?—तुम्हारी जन्मतिथि क्या है?

**51. beside** (बिसाइड)—समीप (Preposition)
**besides** (बिसाइड्स)—के अतिरिक्त (Adverb)
(a) He was sitting beside me . वह मेरे पास बैठा है।
(b) The agents get commission besides their salary —प्रतिनिधि अपने वेतन के अतिरिक्त कमीशन प्राप्त करते हैं।

**52. boar** (बोर)—जंगली सुअर (noun)
**bore** (बोर)—छेद करना (verb)
(a) The hunter shot a wild boar —शिकारी ने एक जंगली सुअर का शिकार किया।
(b) They bore a hole in the soil to take out oil —उन्होंने तेल निकालने के लिये ज़मीन में छेद किया।

**53. born** (बॉर्न)—उत्पन्न होना (verb)
**borne** (बोर्न)—उठाना (verb)
(a) I don’t know when I was born —मैं कब पैदा हुआ, मैं नहीं जानता।
(b) We have borne our burdens with patience —हमने अपने बोझ (अर्थात् उत्तरदायित्व) धीरजपूर्वक उठाए।

**54. breath** (ब्रेथ)—सांस (noun)
**breathe** (ब्रीद्)—सांस लेना (verb)
**breadth** (ब्रेड्थ)—चौड़ाई (noun)
(a) Before you dive in, take a deep breath गोता लगाने से पहले एक लम्बी साँस लो।
(b) Breathe deeply in open air : खुली हवा में गहरी साँस लो।
(c) In a square, the breadth is equal to the length —चौकोर में चौड़ाई लम्बाई के समान होती है।

**55. Canvas** (कैन्वस)—कैन्वस (मोटा कपड़ा) (noun)
**canvass** (कैन्वस)—वोट मांगना (verb)
(a) Canvas bags are very strong —कैन्वस के थैले बहुत मज़बूत होते हैं।
(b) Students were canvassing for the Congress candidate —छात्र काँग्रेस के उम्मीदवार के लिए वोट मांग रहे थे।

**56. cease** (सीज़)—बंद करना, रोकना (verb)

**seize** (सीज़)—बरामद होना, पकड़ना (verb)
(a) At last the war has ceased . आखिरकार युद्ध बंद हो गया।
(b) The policeman seized the stolen articles —सिपाही ने चोरी का सामान बरामद कर लिया।

**57. cent** (सैंट)—एक सिक्का (noun)
**scent** (सैंट)—सुगन्धि (noun)
(a) Cent is a small coin of America —सैंट अमेरिका का एक छोटा सिक्का है।
(b) The scen t of flowers is very pleasant —फूलों की सुगन्ध बड़ी सुखद है।

**58. childish** (चाइल्डिश)—बच्चों जैसा अर्थात् बचकाना (स्वभाव: बुरा अर्थ में)
**childlike** (चाइल्डलाइक)—भोला-भाला (स्वभाव: अच्छे अर्थ में) (a) You have childish habits and are not yet mature —तुम्हें बचकानी आदतें हैं।
(b) We like his childlike habits —हम उसकी बच्चों जैसी आदतें पसन्द करते हैं।

**59. choose** (चूज़)—चुनना या चुनाव करना (verb)
**chose** (चोज़)—चुनना choose (क्रिया का भूत कालिक रूप, अर्थात् चुना) (Verb)
(a) Choose what you want —जो चाहते हो, चुन लो।
(b) I finally chose singing for a career —मैंने अन्त में संगीत को पेशे के रूप में चुन लिया।

**60. cite** (साइट)—दृष्टान्त देना या उद्धृत करना (verb)
**sight** (साइट)—दृश्य (noun )
**site** (साइट)—स्थान (noun)
(a) He was fond of citing from the Ramayana —वह रामायण से उद्धृत करने का शौकीन था।
(b) The Taj presents a pleasant sight in full moon —ताज पूर्णमासी के दिन एक सुखद दृश्य उपस्थित करता है।
(c) His father is looking for a site for his new shop —उसके पिता अपनी नई दुकान के लिए स्थान ढूंढ रहे हैं।

**61. comic** (कॉमिक)—मज़ाकिया, अर्थात् जानबूझकर बनाया गया रूप जिससे हंसी आए (adjective)
**Comical** (कॉमिकल)—भद्दा-फूहड़ रूप, अर्थात् बिना यत्न के बना ऐसा रूप जिसे देखकर हंसी आए (adjective)
(a) Comic scenes are put in a drama —नाटक में मज़ाकिया दृश्य रखे जाते हैं।

(b) The peculiar dress she wore gave her a comical appearance —विचित्र वेशभूषा पहनकर उसका रूप भद्दा हो गया।

**62. complement** (कॉम्पलीमैंट)—पूरक भाग, जिससे पूरा हो (noun)
**compliment** (कॉम्पलीमैंट)—प्रशंसा करना (noun)
**compliment** (कॉम्पलीमैंट)—प्रणाम करना (noun)

(a) This book is complement to that one —यह पुस्तक उस पुस्तक की पूरक है।

(b) Her husband paid her a compliment —उसके पति ने उसकी प्रशंसा की।

(c) Pay my compliments to your parents —अपने माता-पिता को मेरा प्रणाम कह दीजिये।

**63. conscience** (कॉन्शंस)—विवेक, अन्त:करण (noun)
**cautious** (कॉशस)—सावधान (adjective)
**conscious** (कॉन्शस)—सचेत (adjective)

(a) One should have a clear conscience —आदमी का विवेक स्पष्ट होना चाहिए।

(b) One should be extremely cautious while driving —गाड़ी चलाते समय आदमी को बहुत सावधान रहना चाहिए।

(c) He was conscious that he was being followed —उसे मालूम था कि उसका पीछा किया जा रहा है।

**64. consistently** (कन्सिस्टैंट्ली)—दृढ़तापूर्वक (adverb)
**constantly** (कौंस्टैंटैली)—निरन्तर (adverb)

(a) If you want to give advice to others, first act consistently with that yourself —यदि आप दूसरों को उपदेश देना चाहते हैं तो उस उपदेश के अनुसार पहले स्वयं आचरण करो।

(b) He constantly argued with me —वह निरन्तर मेरे साथ बहस करता रहा।

**65. continual** (कंटिन्युअल)—थोड़ा रूककर अर्थात् बार-बार (adjective)
**continuous** (कांटिन्युअस)—लगातार (adjective)

(a) The teacher gave the class continual warning —अध्यापक ने कक्षा को बार-बार चेतावनी दी।

(b) We had continuous rain yesterday for many hours —कल हमारे यहां कई घण्टों लगातार वर्षा होती रही।

**66. contract** (कौंट्रैक्ट)—संधि या इकरारनामा
**contract** (कौंट्रैक्ट)—सिकुड़ना

(a) He has signed a contract for going abroad —उसने विदेश जाने के लिए एक इकरारनामे पर हस्ताक्षर किये।

(b) Some metals contract on cooling —कुछ धातु ठंडा होने पर सिकुड़ जाते हैं।

**67. course** (कोर्स)—पाठ्यक्रम, पथ (noun)
**coarse** (कोर्स)—तुच्छ, घटिया (adjective)
(a) What is the course of your studies —तुम्हारी शिक्षा का पाठ्यक्रम क्या है?
(b) This cloth is very coarse —यह कपड़ा बहुत घटिया है।

**68. credible** (क्रैडिबल)—विश्वास के योग्य (adjective)
**creditable** (क्रैडिटेबिल)—प्रशंसा के योग्य (adjective)
**credulous** (क्रैडुलस)—शीघ्र विश्वासी अर्थात् जो कहा जाए उस पर जल्दी ही विश्वास कर लेने वाला (adjective)
(a) The story does not appear credible —कहानी विश्वास के योग्य नहीं लगती।
(b) His success in the examination is creditable —परीक्षा में उसकी सफलता प्रशंसा के योग्य है।
(c) Shiela is very credulous . She believes in what she is told —शीला बड़ी शीघ्र-विश्वासी है। उसे जो कहा जाए, वह उसी पर विश्वास कर लेती है।

**69. decease** (डिसीज़)—मृत्यु (noun)
**disease** (डिसीज़)—बीमारी (noun)
(a) The deceased person has been taken from the hospital —मृत व्यक्ति को अस्पताल से ले जाया गया है।
(b) That man died of an incurable disease —उस व्यक्ति की मृत्यु एक असाध्य रोग के कारण हुई।

**70. deference** (डैफ़रेंस)—सम्मान (noun)
**difference** (डिफ़रेंस)—अन्तर (noun)
(a) In deference to his father's memory, we did not play yesterday —उसके पिता की स्मृति के सम्मान में हम कल नहीं खेले।
(b) There is difference of opinion on this subject —इस विषय पर विचारों में अन्तर है।

**71. desert** (डैज़र्ट)—मरूस्थल (noun)
**desert** (डिज़र्ट)—छोड़ना (noun)
**dessert** (डिज़र्ट)—भोजन के बाद परोसे गए फल या मिष्ठान (noun)
(a) Rajasthan is mostly a desert —राजस्थान अधिकांशत: मरुस्थल प्रदेश है।
(b) An ideal husband must not desert his wife —आदर्श पति को अपनी पत्नी को नहीं छोड़ना चाहिए।

(c) The party was served with apples and fruit-cream as dessert —पार्टी को भोजन के उपरांत खाद्य के रूप में सेब और फ्रूट-क्रीम दी गई।

**72. disinterested** (डिस्इंटेरेस्टिड)—स्वार्थरहित अर्थात् तटस्थ या निष्पक्ष (adjective)

**uninterested** (अन्इंटेरेस्टिड)—रुचिहीन अथवा जिसे रुचि न हो (adjective)

(a) The judge must always be a disinterested party in a trial —किसी विवाद में न्यायधीश को सदा निष्पक्ष रहना चाहिए।

(b) I was uninterested in games, so I returned home early —मेरी खेलों में रुचि नहीं थी, अत: मैं घर जल्दी लौट आया।

**73. dual** (डुअल)—दोगला अर्थात् दो तरह का (adjective)

**duel** (डुएल)—दो व्यक्तियो का द्वन्द्व युद्ध (noun)

(a) Some persons have dual personality. They say something and do otherwise —कुछ लोगों का व्यक्तित्व दोगला होता है। वे कहते कुछ हैं और करते कुछ हैं।

(b) They fought a duel and one person was severely injured —उन्होंने द्वन्द्व युद्ध किया और एक व्यक्ति बुरी तरह घायल हो गया।

**74. eligible** (एलिजिबल)—चुना जाने योग्य (adjective)

**illegible** (इल्लेजिबल)—अस्पष्ट अर्थात् जिसे पढ़ा न जा सके (adjective)

(a) Only a graduate is eligible for this post —केवल बी.ए. पास व्यक्ति ही इस पद के लिए चुने जाने योग्य है।

(b) Your handwriting is illegible —तुम्हारा हस्तलेख अस्पष्ट है। (जो पढ़ा नहीं जा सकता) **75. expand** (एक्सपैंड)—फैलाना (verb)

**expend** (एक्सपेंड)—खर्च करना (verb)

(a) As the work increases, we shall have to expand our office space —जैसे काम बढ़ेगा, हमें अपने दफ्तर की जगह बढ़ानी होगी।

(b) We shouldn’t expend beyond our limit —हमें अपनी सामर्थ के बाहर खर्च नहीं करना चाहिए।

**76. fair** (फ़ेयर)—मेला (noun)

**fair** (फ़ेयर)—उचित (adjective)

**fair** (फेयर)—साफ़ (adjective)

(a) Many people attend the National Book Fair —बहुत से लोग राष्ट्रीय पुस्तक मेले में जाते हैं।

(b) We must always play a fair game —हमें सदा उचित तरीके से खेल खेलना चाहिए।

(c) She is fair - complexioned and fair - haired —वह गोरे रंग तथा हल्के भूरे बालों की है।

**77. fare (** फ़ैयर **)—** किराया (noun)
**fare** (फ़ैयर)—प्रगति (verb)
(a) What is the rail fare from Delhi to Agra —दिल्ली से आगरा का रेल का किराया कितना है?
(b) How did you fare in your examinations —परीक्षा में तुम्हारी प्रगति कैसी रही?
**78. farther** (फ़ार्दर) **—** दूर (adverb)
**(further** (फ़र्दर)) **—** आगे (adverb)
(a). Bombay is farther from Delhi than Banaras —बम्बई बनारस की अपेक्षा दिल्ली से अधिक दूर है।
(b) Proceed further , please —कृपया आगे बढ़िए।
**79. feel good** (फ़ील गुड)—प्रसन्न होना (verb)
**feel well** (फ़ील वे'ल)—स्वस्थ होना (verb)
(a) She feels very good amidst her friends —वह अपनी सहेलियों के मध्य प्रसन्न रहती है।
(b) She is feeling well now —वह अब स्वस्थ महसूस कर रही है।
**80. fewer** (फ़्यूअर)—कम व्यक्ति या वस्तुएं जो कि गिनी जा सकें। (adjective)
**less** (लैस)—कम वस्तु जो कि ढेर में कम दिखाई दे। (adjective)
(a) The doctor attended fewer patients than last week —डाक्टर ने पिछले सप्ताह की अपेक्षा कम मरीज़ देखे।
(b) I have less money in my pocket than you have —तुम्हारी अपेक्षा मेरी जेब में कम राशि है।
**81. floor** (फ़्लोर)—फ़र्श (noun)
**flour** (फ़्लॉअर)—आटा (noun)
(a) She is sitting on the floor —वह फ़र्श पर बैठी है।
(b) We make chapaties (bread) of flour —हम आटे की चपातियां बनाते हैं।
**82. formally** (फ़ॉर्मली)—औपचारिक रूप से (adverb)
**formerly** (फ़ॉर्मली)—भूतपूर्व, अर्थात् पहले समय का (adverb)
(a) The letter was written formally by me —पत्र मेरे हाथों औपचारिक रूप से लिखा गया था।
(b) He was formerly a minister —पहले वह एक मंत्री था।
**83. forth** (फ़ॉर्थ)—आगे (adverb)
**fourth** (फ़ोर्थ)—चौथा (adjective)
(a) They went forth like ancient warriors —वे पुराने योद्धाओं की तरह आगे बढ़े।
(b) The fourth of every month is our pay day —हर महीने की चार

तारीख हमारे वेतन का दिन होता है।

**84. hair** (हेयर)—बाल (noun)

**heir** (ऐअर)—उत्तराधिकारी (noun)

**hare** (हैअर)—खरगोश (noun)

(a) The colour of Shiela’s hair is golden —शीला के बाल सुनहरी हैं।

(b) The eldest prince is the heir to the throne —बड़ा राजकुमार राजगद्दी का उत्तराधिकारी है।

(c) The hare runs very fast —खरगोश बहुत तेज भागता है।

**85. hanged** (हैंग्ड)—(आदमी को) लटकाना; फांसी देना (verb)

**hung** (हंग)—(किसी वस्तु को) लटकाना (verb)

(a) The prisoner was hanged at dawn —कैदी सूर्य उदय होते ही फांसी पर चढ़ा दिया गया।

(b) The picture was hung on the wall —चित्र दीवार पर टंगा था।

**86. holy** (होली)—पवित्र (adjective)

**wholly** (होली)—सम्पूर्ण रूप से (adverb)

(a) Diwali is our holy festival —दीवाली हमारा पवित्र त्यौहार है।

(b) I wholly agree with your decision —मुझे आपका फैसला पूर्णत: मंजूर है।

**87. however** (हाउएवर)—इस पर भी; तो भी

**how ever** (हाउ एवर)—कैसी भी

(a) I don’t recommend this book however, you can read it —मैं इस पुस्तक की सिफारिश तो नहीं करता, फिर भी आप इसे पढ़ सकते हैं।

(b) I am certain that , how ever you decide to work, you will succeed —मुझे विश्वास है कि तुम कैसे भी काम करने का निश्चय करो तुम सफल रहोगे।

**88. its** (इट्स)—इसका (Pronoun)

**it’s** (इट्स)—अर्थात् It is यह है

(a) The shed lost its roof —शेड की छत गिर गई।

(b) It’s an old house —यह एक पुराना घर है।

**89. last** (लास्ट)—अन्तिम (adjective)

**latest** (लेटेस्ट)—आधुनिकतम (adjective)

(a) Last date of admission is near. So we should hurry up —प्रवेश की अन्तिम तारीख पास है। अत: हमें शीघ्रता करनी चाहिए।

(b) The latest edition of the book is underprint —पुस्तक का आधुनिकतम संस्करण छप रहा है।

**90. least** (लीस्ट)—सबसे छोटा/कम (adjective)

**less** (लैस)—दो में से छोटा/कम (adjective)

(a) He walked the least distance of all —वह सब से कम दूरी चला।
(b) Tea is less desirable for me than milk —चाय मेरे लिए दूध की अपेक्षा कम वांछनीय है।

**91. lightening** (लाइटनिंग)—हल्का करना
**lightning** (लाइटनिंग)—बिजली चमकना (noun)
**lighting** (लाइटिंग)—प्रकाश व्यवस्था (noun)
(a) He is lightening my burden —वह मेरा भार हल्का कर रहा है।
(b) Last night there was flash of lightning in the sky —पिछली रात आसमान में बिजली कड़की।
(c) There was good lighting arrangement at the marriage —विवाह के अवसर पर प्रकाश व्यवस्था अच्छी थी।

**92. loan** (लोन)—उधार (noun)
**lend** (लैंड)—उधार देना (verb)
(a) The bank granted him a loan of five thousand rupees —बैंक ने उसे पाँच हज़ार रूपये का ऋण दिया।
(b) Lend me some money —मुझे कुछ रुपये उधार दो।

**93. moral** (मॉरल)—आचार-व्यवहार (noun)
**morale** (मॉराल्)—मनोबल (noun)
(a) He is man of good moral —वह एक अच्छे आचार-व्यवहार वाला व्यक्ति है।
(b) The morale of the troops on the front is very high —अग्र भाग की टुकड़ियों का मनोबल बहुत ऊंचा है।

**94. most** (मोस्ट)—अत्यधिक (सबसे अधिक)—विशेषण (adjective) की तीसरी अवस्था
**almost** (आलमोस्ट)—लगभग (adjective)
(a) Mohan Das Gandhi was the most honest boy in the class —मोहनदास गांधी अपनी कक्षा का सर्वाधिक ईमानदार बालक था।
(b) It’s almost time to go for a walk —यह लगभग घूमने जाने का समय है।

**95. notable** (नोटेबल)—उल्लेखनीय विख्यात (अच्छे अर्थ में) (adjective)
**notorious** (नॉटोरियस)—कुख्यात (बुरे अर्थ में प्रसिद्ध) (adjective)
(a) August 15, 1947 is a notable day in the history of India —भारत के इतिहास में 15 अगस्त 1947 का दिन उल्लेखनीय है।
(b) He is a notorious gambler —वह एक कुख्यात जुआरी है।

**96. Once** (वन्स)—एक बार (adverb)
**one’s** (वन्’स)—एक व्यक्ति का, किसी व्यक्ति का (pronoun)
(a) I have been there once —मैं वहां एक बार हो आया हूं।

(b) One should obey one's conscience —आदमी को अपने विवेक पर चलना चाहिए।

**97. ordinance** (ऑर्डिनैंस)—विशेष आदेश (noun)
**ordnance** (ऑर्डनैंस)—युद्ध-सामग्री (noun)

(a) The President has issued an ordinance today —राष्ट्रपति ने आज एक अध्यादेश जारी किया।

(b) He is employed in the ordnance department —वह युद्ध-सामग्री विभाग में नौकर है।

**98. passed** (पास्ड)—व्यतीत हुआ, (verb) Pass का IInd और IIIrd form
**past** (पास्ट)—पिछला, इससे पहला (adjective)

(a) The month passed away very soon —महीना बहुत जल्दी से गुज़र गया।

(b) The past month was very enjoyable —पिछला महीना बहुत आनन्ददायक था।

**99. peace** (पीस)—शान्ति ( noun )
**piece** (पीस)—टुकड़ा ( noun )

(a) A treaty of peace was signed between two countries —दोनों देशों के बीच शान्ति की सन्धि हुई।

(b) The teacher asked for a piece of chalk —अध्यापक ने एक चॉक का टुकड़ा मांगा।

**100. persecute** (पर्सेक्यूट)—अनुचित रूप से तंग करना ( verb )
**prosecute** (प्रॉसेक्यूट)—अभियोग चलाना ( verb )

(a) The jews were persecuted in Nazi Germany —यहूदी लोगों को नाज़ी जर्मनी में तंग किया गया।

(b) Tresp assers will be prosecuted —ग़ैर कानूनी प्रवेश करने वालों को दण्ड दिया जाएगा।

**101. personal** (पर्सनल)—व्यक्तिगत ( adjective )
**personnel** (पर्सो'नल)—कर्मचारी वर्ग( noun )

(a) It is my personal matter. Please don't interefere —यह मेरा व्यक्तिगत मामला है। कृपया दखल न दें।

(b) The officer maintained the morale of the personnel in his division —अफ़सर ने अपने विभाग के कर्मचारी वर्ग के मनोबल को बनाए रखा।

**102. physic** (फ़िज़िक)—दवा (old use) ( noun )
**physique** (फ़िज़ीक)—शरीर की बनावट ( noun )

(a) No physic can cure the patient, if he is careless —अगर रोगी लापरवाह हो तो कोई दवा काम नहीं कर सकती।

(b) He has a fine physique —उसके शरीर की बनावट अच्छी है।

**103. pore** (पोर)—छिद्र ( noun )
**pour** (पोर)—डालना ( verb )
(a) Sweat comes out from the pores of the skin —पसीना त्वचा के छिद्रों में से निकलता है।
(b) Pour some water in my glass —मेरे गिलास में थोड़ा पानी डालो।

**104. portable** (पोर्टेबल)—हाथ से उठा कर ले जाने योग्य ( adjective )
**potable** (पोटेबल)—पीने योग्य ( adjective )
(a) she has brought a portable television from Germany —वह जर्मनी से हाथ से उठाकर ले जाने वाला टैलिविज़न लाई है।
(b) Pond water is not potable —तालाब का पानी पीने योग्य नहीं होता।

**105. prescribe** (प्रिसक्राइब)—(दवा का) निर्देश देना
**proscribe** (प्रोसक्राइब)—कानूनी संरक्षण से अलग करना
(a) The doctor prescribed a very costly medicine —डॉक्टर ने एक बहुत महंगी दवा लिखी है।
(b) That man has been proscribed by law —उस व्यक्ति को कानून से निष्कासित कर दिया गया है।

**106. president** (प्रैसिडैन्ट)—राष्ट्रपति ( noun )
**precedent** (प्रिसिडैन्ट)—पूर्व घटना या उदाहरण ( noun )
(a) The President of India has gone to England for two weeks —भारत के राष्ट्रपति दो हफ़्तों के लिए इंगलैंड गये हुए हैं।
(b) She has set a good precedent for others to follow —उसने दूसरे लोगों के लिए एक अच्छा उदाहरण रखा है।

**107. price** (प्राइस)—दाम ( noun )
**prize** (प्राइज़)—ईनाम ( noun )
(a) The price of paper has gone up —कागज़ का दाम बढ़ गया है।
(b) Anil got the first prize in the race —अनिल को दौड़ में पहला पुरस्कार मिला।

**108. principal** (प्रिंसिपल)—प्रधानाचार्य ( noun )
**principle** (प्रिंसिपल्)—सिद्धातं ( noun )
(a) Who is the principal of your college —आपके कालेज (अथवा महाविद्यालय) के प्रधानाचार्य कौन हैं?
(b) My uncle was a man of principles —मेरे चाचाजी सिद्धांतप्रिय व्यक्ति थे।

**109. propose** (प्रोप्रोज़)—प्रस्तावित करना ( verb )
**purpose** (पर्पज़)—इरादा ( noun )
(a) Let them propose the subject for their debate —उन्हें अपने वाद-विवाद का विषय स्वंय प्रस्तावित करने दो।

(b) I had come with a purpose to see you —मैं तुम्हें देखने के इरादे से आया था।

**110. rain** (रेन)—वर्षा होना ( verb )
**reign** (रेन)—शासन करना ( verb )
**rein** (रेन)—लगाम ( noun )
(a) It's raining —वर्षा हो रही है।
(b) The queen reigned over England —रानी ने इंगलैंड पर शासन किया।
(c) When the reins were pulled tightly, the horse stopped —जब लगाम ज़ोर से खींची गई तो घोड़ा रुक गया।

**111. recollect** (रिक्लैक्ट)—किसी भूली वस्तु को याद करना ( verb )
**remember** (रिमैंबर)—याद करना ( verb )
(a) I often recollect my childhood and feel amused —मैं प्राय: अपने बचपन की याद करता हूं और आनंदित होता हूं।
(b) I remember my lesson every day —मैं प्रतिदिन अपना पाठ स्मरण करता हूं।

**112. respectable** (रिस्पैक्टेबल)—प्रतिष्ठित ( adjective )
**respectful** (रिस्पैक्टफ़ुल)—सम्मानपूर्ण ( adjective )
**respective** (रिस्पैक्टिव)—अपनी-अपनी ( adjective )
(a) Our boss is a respectable gentleman —हमारे अफ़सर एक प्रतिष्ठित सज्जन हैं।
(b) You should be respectful to your parents —तुम्हें अपने माता-पिता के प्रति सम्मानपूर्ण होना चाहिए।
(c) After the lecture was over, the students returned to their respective classes —व्याख्यान के समाप्त होने के बाद छात्र अपनी-अपनी कक्षाओं को लौट गए।

**113. root** (रूट)—जड़ ( noun )
**route** (रूट)—यात्रा का रास्ता ( noun )
(a) Love of money is the root of all evils —धन से प्रेम सभी बुराइयों की जड़ है।
(b) What is the railway route between Delhi and Bombay —दिल्ली और बम्बई का रेलवे का रास्ता क्या है?

**114. rout** (राउट)—हार, पराजय ( noun )
**riot** (राइट)—झगड़ा, ( noun )
(a) The morale of the enemy was very low, because of its rout —पराजय के कारण शत्रु का मनोबल कम हो गया था।
(b) There is a great disturbance in the town because of the Hindu-Muslim riot —हिन्दू-मुस्लिम झगड़े के कारण शहर में बड़ी अशांति

फैली हुई है।

**115. shoot** (शूट)—कोपल ( noun )
**shoot** (शूट)—शिकार करना ( verb )
(a) A shoot has sprung up from the plant —पौधे में से एक कोपल निकल आई है।
(b) That man has gone to shoot duck —वह आदमी बत्तख का शिकार करने को गया है।

**116. sole** (सोल)—जूते का तला, पैर का तलवा ( noun )
**soul** (सोल)—आत्मा ( noun )
(a) Get the sole of the shoe changed —जूते का तला बदलवा लो।
(b) A good soul goes to heaven —अच्छी आत्मा स्वर्ग को जाती है।

**117. stationary** (स्टेशनरी)—स्थिर, ठहरा हुआ ( adjective )
**stationery** (स्टेशनरी)—पढ़ने-लिखने की वस्तुएं ( noun )
(a) The sun is stationary —सूर्य स्थिर अथवा जड़ है।
(b) He deals in stationery —वह स्टेशनरी (कागज़, कापी आदि) बेचता है।

**118. table** (टेबल)—मेज़ ( noun )
**table** (टेबल)—तालिका ( noun )
(a) There is a book on the table —मेज़ पर एक पुस्तक है।
(b) There is a table in chapter six of this book —पुस्तक के छठे अध्याय में एक तालिका है।

**119. tasteful** (टेस्टफ़ुल)—मधुर, सुरुचिपूर्ण ( adjective)
**tasty** (टेस्टी)—स्वादिष्ट ( adjective )
(a) The house of our madam was decorated in a tasteful manner —हमारी अध्यापक का घर बड़ी सुरुचिपूर्ण रीति से सजा हुआ था।
(b) Our madam served us very tasty meals —हमारी अध्यापक ने हमें बड़ा स्वादिष्ट भोजन कराया।

**120. two** (टू)—दो (adjective) .
**to** (टु)—को; की ओर ( preposition )
**too** (टू)—भी; इतना अधिक ( adverb )
(a) There are two sides of everything —हरेक वस्तु के दो पक्ष होते हैं।
(b) Come to me, I'll advise you —मेरे पास आना, मैं तुम्हें सलाह दूंगा।
(c) She is too weak to walk —वह इतनी अधिक कमज़ोर है कि चल-फिर नहीं सकती।

**121. uninterested** (अनइंडरेस्टिड)—रुचि न रखना (रुचिहीन होना) ( adjective )
**disinterested** (डिसइंटरेस्टिड)—निष्पक्ष ( adjective )
(a) I am uninterested in inactive games —मैं निष्क्रिय खेलों में रुचि नहीं रखता।

(b) Let us ask any disinterested man to settle our dispute — हम अपना विवाद सुलझाने के लिए किसी निष्पक्ष व्यक्ति को कहें।

**122. valuable** (वैल्युएबल)—बहुमूल्य ( adjective )
**invaluable** (इन्वैल्युएबल)—अमूल्य ( adjective )
(a) This is a valuable manuscript —यह एक बहुमूल्य पाण्डुलिपि है।
(b) Kohinoor is an invaluable diamond —कोहीनूर एक अमूल्य हीरा है।

**123. whose** (हूज़)—किसका
**who's** (हू'ज़)—कौन है (who is)
(a) Whose pen is this ?—यह किसका पैन है।
(b) Who's at the door ?—द्वार पर कौन है?

## शब्दों के प्रयोग में सामान्य अशुद्धियां (COMMON ERRORS IN THE USE OF WORDS)

अंग्रेज़ी बोलचाल में कुछ गलतियां ऐसी हैं जिन्हें हम-आप सभी अधिकतर करते हैं। आप छोटी-मोटी हैसियत के कर्मचारी हों या ऊंचे पदाधिकारी, औरत हों या मर्द, छात्र हों या व्यवसायी, दुकानदार हों या कोई कारीगर—आपस की बातचीत में आपको इन गलतियों से वास्ता पड़ता है। आपकी सुविधा के लिए नीचे दो कालमों में शुद्ध और अशुद्ध वाक्य दिए गए हैं। इन्हें मन में बैठाइए।

| अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|
| 1. My *hairs are* black. | My *hair is* black. |
| 2. I need a *blotting*. | I need a *blotting paper*. |
| 3. He works better than *me*. | He works better than *I*. |
| 4. I *availed* of the opportunity. | I *availed myself* of the opportunity. |
| 5. The two brothers are quarrelling with *one another*. | The two brothers are quarrelling with *each other*. |
| 6. He is guilty. Isn't *it?* | He is guilty. Isn't *he?* |
| 7. I beg *you leave*. | I beg *leave of you*. |
| 8. He is *more cleverer* than his brother. | He is *cleverer* than his brother. |
| 9. *The* Gold is a precious metal. | Gold is a precious metal. |
| 10. She has *got* headache. | She has *got a* headache. |
| 11. *Stop* to write. | *Stop* writing. |
| 12. It *is raining* for four hours. | It *has been raining* for four hours. |
| 13. I live *in* Lajpat Nagar *at* New Delhi. | I live *at* Lajpat Nagar *in* New Delhi. |
| 14. Work hard *lest* you *may not* fail. | Work hard *lest* you *should* fail. |
| 15. The boy is *neither* fool *or* lazy. | The boy is *neither* fool *nor* lazy. |

ऊपर के इन पन्द्रह वाक्यों में पहले कॉलम में अशुद्ध वाक्य दिए गए हैं और दूसरे कॉलम में शुद्ध। इन वाक्यों में भिन्न-भिन्न प्रकार की अशुद्धियां हैं जिन्हें हरेक भाषा सीखने वाले व्यक्ति को समझना और मन में बैठाना है। अंग्रेज़ी एक बड़ी भाषा है। इसमें शब्द-प्रयोगों का क्षेत्र भी बहुत व्यापक होना स्वाभाविक है।

हिन्दी भी एक समृद्ध भाषा है। उसमें भी ऐसे प्रयोग होते हैं जो भाषा सीखने वाले विद्यार्थी के लिए समझने इतने आसान नहीं होते। किन्तु हिन्दी हमारी मातृभाषा है, इसलिए उसकी पेचीदगियां उतनी महसूस नहीं होतीं जितनी कि अंग्रेज़ी भाषा की होती हैं।

अब तनिक ऊपर के पन्द्रह वाक्यों को ध्यान से पढ़िए। आप सभी को एक कठिनाई समान रूप से होती है। इस कठिनाई से हम भली-भांति परिचित हैं।

और वह कठिनाई क्या है, हम आपको बताएं?—जब आप पहले कॉलम का वाक्य पढ़ते हैं तब आपको वह ठीक-सा मालूम होता है। पर जब आप दूसरे कॉलम का वाक्य पढ़ते हैं तो फिर आप थोड़ा चौंकते हैं। कभी, थोड़ी देर में आपको भूल महसूस होने लगती है और कभी आप समझ ही नहीं पाते कि दूसरा वाक्य शुद्ध कैसे है।

ठीक है न यही बात! आप बिल्कुल मत घबराइए और इस उक्ति का भावार्थ अपने मन में बैठा लीजिए—“सर्वशुद्ध भाषा सीखना संसार का कठिनतम कार्य है। यह हिमालय चढ़ने जैसा है। किन्तु यदि आप इस पर धीरे-धीरे चढ़ना शुरू करेंगे तो आप इसकी ऊंचाईयों को एक-एक करके नाप सकते हैं।”

क्या आप इसके लिए तैयार हैं? यदि हां, तो आइए, एक-एक कदम आगे बढ़ें।

## संज्ञा-शब्दों के प्रयोग में अशुद्धियां
## (ERRORS IN THE USE OF NOUNS)

(1) (a) Scenery, issue, hair, furniture, machinery, fruit, (b) poor, rich, bread, work शब्द एक वचन (singular form) में रहते हैं।

| अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|
| 1. The *sceneries* of Simla *are* very charming. | The *scenery* of Simla *is* very charming. |
| 2. Sarla has no *issues*. | Sarla has no *issue*. |
| 3. She had gone to buy *fruits*. | She had gone to buy *fruit*. |
| 4. Her *hairs are* jet black. | Her *hair is* jet black. |
| 5. The mother feeds the *poors*. | The mother feeds the *poor*. |
| 6. I told *these news* to my father. | I told *this news* to my father. |
| 7. The fleet *were* destroyed by the enemy. | The fleet *was* destroyed by the enemy. |
| 8. These buildings are made of *bricks* and *stones*. | These buildings are made of *brick* and *stone*. |
| 9. I have no more *breads* to give to the beggars. | I have no more *bread* to give to the beggars. |
| 10. I'll go to the town *on feet*. | I'll go to the town *on foot*. |
| 11. All her *furnitures have* been sold. | All her *furniture has* been sold. |
| 12. The *machineries* are not functioning properly. | The *machinery* is not functioning properly. |
| 13. I have *many works* to do. | I have *much work* to do. |

(2) Advice, mischief, abuse, alphabet —ये शब्द singular में ही रहते हैं, advices आदि बहुवचन प्रयुक्त नहीं होते बल्कि इस प्रकार कहा जाता है— pieces of advice आदि।

| | |
|---|---|
| 14. The teacher gave us many *advices*. | The teacher gave us many *pieces of advice*. |
| 15. My younger brother did many *mischiefs*. | My younger brother did many *acts of mischief*. |
| 16. The boys were shouting *abuses*. | The boys were shouting *words of abuse*. |
| 17. I have learnt the *alphabets*. | I have learnt the *letters of the alphabet*. |

(3) Rupee, dozen, mile, year, foot —ये शब्द जब संख्यावाची शब्द (numeral) के बाद आते हैं तो सदा एकवचन (singular) में ही प्रयोग होते हैं जैसे— five rupee note होगा, five rupees note नहीं।

| | |
|---|---|
| 18. I have a five *rupees* note. | I have a five *rupee* note. |
| 19. We bought two *dozens* pencils. | We bought two *dozen* pencils. |
| 20. He ran in a two *miles* race. | He ran in a two *mile* race. |
| 21. Abida is a ten *years* old girl. | Abida is a ten *year* old girl. |
| 22. It's a three *feet-rule*. | It's a three *foot-rule*. |

(4) Vegetables (सब्जी या सब्जियां), spectacles (ऐनक), trousers (पतलून या पाजामा), Himalayas (हिमालय), people (लोग), orders (आदेश), repairs (मरम्मत)—ये शब्द सदा बहुवचन (plural) में ही प्रयोग होते हैं, एकवचन (singular) में नहीं।

23. I had gone to buy *vegetable*. — I had gone to buy *vegetables*.
24. The road is closed for *repair*. — The road is closed for *repairs*.
25. The judge passed *order* for his release. — The judge passed *orders* for his release.
26. Very few *peoples* are hard-working. — Very few *people* are hard-working.
27. His *spectacle is* very expensive. — His *spectacles are very expensive*.
28. The *scissor is blunt*. — The *scissors are blunt*.
29. Your *trouser is not loose*. — Your *trousers are* not loose.
30. The *Himalaya is* the highest *mountain*. — The *Himalayas are* the highest *mountains*.

(5) Fish . (मछली या मछलियां), deer (हिरन), sheep (भेड़ या भेड़ें), cattle (पशु)—ये शब्द बहुवचन के अर्थ में भी एकवचन (singular) में ही प्रयोग होते हैं।

31. The fisherman catches many *fishes* in the pond. — The fisherman catches many *fish* in the pond.
32. I saw many *sheeps* and *deers* in the jungle. — I saw many *sheep* and *deer* in the jungle.
33. The *cattles are* returning to the village. — The *cattle is* returning to the village.

(6) Gentry (सभ्य लोग) शब्द का प्रयोग बहुवचन में होता है, एकवचन में नहीं।

34. The *gentry* of the town *has* been invited. — The *gentry* of the town *have* been invited.

कई बार लोग बातचीत में अधूरी शब्दावली प्रयोग करते हैं। ऐसी शब्दावली सभ्य समाज में वक्ता को हंसी का पात्र बना देती है। ऐसी अशुद्धियां करने से बचना चाहिए—

35. This is not my *copy*. — This is not my copy-book.
36. Bring some *blotting* from the office. — Bring some *blotting paper* from the office.
37. She lives in the *boarding*. — She lives in the *boarding house*.
38. Please, put your *sign* here. — Please, put your *signature* here.

अधूरी शब्दावली की तरह हमें बोलचाल एंव लेखन में फालतू शब्दावली से भी बचना चाहिए—

39. Your servant is a *coward boy*. — Your servant is a *coward*.
40. She is my *cousin sister*. — She is my *cousin*.

## सर्वनाम-शब्दों के प्रयोग में अशुद्धियां
## (ERRORS IN THE USE OF PRONOUNS)

| अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|
| 41. It is *me*. | It is *I*. |
| 42. *I, you* and *he* will go to Calcutta tomorrow. | *You, he* and *I* will go to Calcutta tomorrow. |
| 43. You are wiser than *me*. | You are wiser than *I*. |
| 44. Let her and *I* do this work. | Let her and *me* do this work. |
| 45. *One* should do *his* duty. | *One* should do *one's* duty. |
| 46. *Everyone* must do *their* best. | *Every one* must do *his* best. |
| 47. *Every man* and boy is busy with *their* work. | *Every man* and boy is busy with *his* work. |
| 49. These *two* sisters love *one another*. | These *two* sisters love *each other*. |
| 48. These *three* sisters love *each other*. | These *three* sisters love *one another*. |
| 50. *Neither* Kanta *nor* Abida *are* in the class. | *Neither* Kanta *nor* Abida *is* in the class. |
| 51. *Neither you nor I are* lucky. | *Neither of us is* lucky. |
| 52. She has studied *neither* of these ten books. | She has studied *none* of these ten books. |
| 53. *Who* is this *for?* | *For whom* is this? |
| 54. *Who* are you expecting now? | *Whom* are you expecting now? |
| 55. Say *whom* you think will get the prize. | Say *who* you think will get the prize. |
| 56. *Who* do you think we met? | *Whom* do you think we met? |
| 57. I am *enjoying* now. | I am *enjoying myself* now. |
| 58. Jasbir *hid* behind the wall. | Jasbir *hid herself* behind the wall. |
| 59. Thy *resigned* to the will of God. | They *resigned themselves* to the will of God. |
| 60. We *applied* heart and soul to the task before us. | We *applied our* heart and soul to the task before us. |
| 61. *Which* is cleverer, Rajiv or Rakesh? | *Who* is cleverer, Rajiv or Rakesh? |
| 62. Please, bring *mine* pen. | Please, bring *my* pen. |
| 63. This pen is *my*. | This pen is *mine*. |
| 64. I do not like *any* of these two books. | I do not like *either* of these two books. |
| 65. I like *not any* of these two books. | I like *neither* of these two books. |

(1) जब मैं, तू और वह शब्द अंग्रेज़ी में एक साथ प्रयोग किए जाते हैं तो वे इस क्रम में आते हैं- you (तुम), he (वह) and I मैं।

(2) Let के साथ him, her और me (Pronoun) आते हैं, he, she, I नहीं।

(3) Everyone, every man शब्दों के बाद सम्बन्ध कारक his या her लगता है, their नहीं। किन्तु one (Pronoun) के बाद one's लगता है; his, her या their नहीं।

(4) दो व्यक्तियों के लिए each other आता है और तीन या तीन से अधिक व्यक्तियों के लिए one another .

(5) Neither-nor के साथ singular क्रिया (is आदि) लगती है और ये शब्द दो व्यक्तियों के अर्थ में प्रयोग होते हैं।

(6) बहुत वस्तुओं के बीच में 'कोई भी नहीं' अर्थ के लिए none आता है, neither नहीं।

(7) Enjoy, hid, resign, apply, avail, absent —इन क्रियाओं के बाद himself, herself, themselves, yourself, myself, ourselves

आदि लगते हैं।

(8) My और mine का अर्थ है मेरा, your और yours का अर्थ है तुम्हारा, और our व ours का अर्थ है हमारा। किन्तु प्रयोग में (a) my, your, our तब आते हैं जब इनके बाद कोई संज्ञा (Noun) शब्द रहता है; जैसे— my pen, your father, our mother; (b) जब इन सर्वनामों के बाद में कोई संज्ञा शब्द नहीं होता तो प्राय: mine, yours, ours आदि जुड़ते हैं।

## विशेषण-शब्दों के प्रयोग में अशुद्धियां
## (ERRORS IN THE USE OF ADJECTIVES)

| अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|
| 66. You are *more stronger* than I. | You are *stronger* than I. |
| 67. She is growing *weak* and *weak* everyday. | She is growing *weaker* and *weaker* everyday. |
| 68. Mohan is *elder* than Salim | Mohan is *older* than Salim. |
| 69. Delhi is *older* than other cities in India. | Delhi is the *oldest* city in India. |
| 70. Bombay is *further* from Delhi than Amritsar. | Bombay is *farther* from Delhi than Amritsar. |
| 71. Have you *any* ink? | Do you have *some* ink? |
| 72. Have she *much* books? | Does she have *many* books? |
| 73. Lila was her *oldest* daughter. | Lila was her *eldest* daughter. |
| 74. Lila was the *eldest* of the two sisters. | Lila was the *elder* of the two sisters. |
| 75. He is the *youngest* and *most* intelligent of my two sons. | He is *younger* and *more* intelligent of my two sons. |
| 76. I visited many *worthseeing places.* | I visited many *places worthseeing.* |
| 77. I told you the *last* news. | I told you the *latest* news. |
| 78. You are junior than I. | You are junior *to me.* |
| 79. I have *less* worries than Mohan. | I have *fewer* worries than Mohan. |
| 80. No *less* than fifty persons died of cholera. | No *fewer* than fifty persons died of cholera. |
| 81. This is the *worst* of the two. | This is *worse* of the two. |
| 82. After lunch we had no *farther* talk. | After lunch we had no *further* talk. |
| 83. He wasted *his all* wealth. | He wasted *all his* wealth. |
| 84. I prefer cycling *more than* walking. | I prefer cycling *to* walking. |
| 85. I am *more stronger* than he. | I am *stronger* than he. |
| 86. He is *the weakest* boy of the two. | He is *the weaker* boy of the two. |
| 87. I have got *few* books. | I have got *a few* books. |

(1) Elder और older दोनों का अर्थ होता है दो में से बड़ा। किन्तु elder सगे रिश्ते में ही आता है; जैसे elder brother, elder sister . जब दो व्यक्ति या वस्तुएं भिन्न-भिन्न हों तो older प्रयोग होता है जैसे— Mohan is older than Salim .

(2) Eldest और oldest दोनों का अर्थ होता है सबसे बड़ा। पर elder की तरह eldest सगे रिश्ते में आता है।
(3) Further (अगला) और farther (दो में से दूर वाला) इन शब्दों का समझकर प्रयोग करना चाहिए।
(4) Many संख्यावाची विशेषण है, जैसे many books (बहुत-सी पुस्तकें) और much परिमाणवाचक विशेषण है जैसे much water (बहुत-सा पानी)।
(5) विशेषण की तीन अवस्थाओं (three degrees) का प्रयोग समयानुसार सावधानी से करना चाहिए।
(6) Many की तरह few संख्यावाची है और much की तरह less परिमाणवाची है। इनका प्रयोग सावधनी से करना चाहिए।

## क्रिया-शब्दों के प्रयोग में अशुद्धियां
## (ERRORS IN THE USE OF VERBS)

| अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|
| 88. Her father told me that honesty *was* the best policy. | Her father told me that honesty *is* the best policy. |
| 89. The cashier-cum-accountant *have* come. | The cashier-cum-accountant *has* come. |
| 90. The cashier and the accountant *has* come. | The cashier and the accountant *have* come. |
| 91. *Can* I come in, sir? | *May* I come in, sir? |
| 92. I'm so weak that I *may not* walk. | I'm so weak that I *cannot* walk. |
| 93. Tell me why *are you* abusing him. | Tell me why *you are* abusing him. |
| 94. Pushpa *as well as* her other sisters *are* beautiful. | Pushpa *as well as her other sisters* is beautiful. |
| 95. I *am* ill for two weeks. | I *have been* ill for two weeks. |
| 96. The ship *was drowned.* | The ship *sank.* |
| 97. He *has stole* a pen. | He *has stolen* a pen. |
| 98. Dhulip *sung* well. | Dhulip *sang* well. |
| 99. Mohamed has often *beat* me at tennis. | Mohamed has often *beaten* me at tennis. |
| 100. I *laid* in bed till eight in the morning. | I *lay* in bed till eight in the morning. |
| 101. I *will* be drowned and nobody *shall* save me. | I *shall* be drowned and nobody *will* save me. |
| 102. You *will* leave this place at once. | You *shall* leave this place at once. |
| 103. We *shall* not accept defeat. | We *will not* accept defeat. |
| 104. I should learn to ride if I *buy* a cycle. | I should learn to ride if I *bought* a cycle. |
| 105. I never *have*, and I never *will* do it. | I *have* never *done*, and I *will* never do it. |
| 106. Neither he *came* nor he *wrote.* | Neither *did* he *come* nor *did* he *write.* |
| 107. Seldom I go to the hills. | Seldom *do* I go to the hills. |
| 108. This food is hard to *be digested.* | This food is hard to *digest.* |
| 109. He ordered *to withdraw the army.* | He ordered *his army to withdraw.* |
| 110. Each and every father *love their* children. | Each and every father *loves his* children. |

(1) Can और may का अर्थ है सकना। किन्तु can का प्रयोग शक्ति के अर्थ में होता है और may का आज्ञा के अर्थ में। देखिए वाक्य— 91, 92 .
(2) As well as से पहले का कर्ता यदि एकवचन में हो तो क्रिया भी एकवचन की होती है। देखिए वाक्य— 94 .
(3) जब वाक्य why आदि शब्दों के साथ Indirect form में रहता है तो ‘ why are you ’की जगह ‘ why you are ’होता है। ऐसे वाक्य में प्रश्नचिन्ह भी नहीं लगता। देखिए वाक्य— 93 .
(4) Drown और sink दोनों का अर्थ है डूबना, किन्तु प्राणवान वस्तु के डूबने के अर्थ में drown आता है और बेजान वस्तु के डूबने के अर्थ में sink आता है। देखिए वाक्य— 96 और 101 .
(5) सामान्य भविष्यत् को बताने के लिए I, we के साथ shall और he, she, they तथा you के साथ will लगता है, देखिए वाक्य— 101 . किन्तु यदि ‘दृढ़ निश्चय’ या ‘धमकी’ प्रकट करनी हो तो उल्टा प्रयोग होता है— I, we के साथ will तथा he, she, they, you के साथ shall .देखिए वाक्य— 102-103 .

(6) Shall का past tense का रूप should होता है। जिस वाक्य में should का इस अर्थ में प्रयोग हो, उस वाक्य में दूसरी क्रिया भी past tense की आएगी। देखिए वाक्य— 104 .

(7) Neither, seldom नकारात्मक (negative) शब्द हैं। वाक्य में इनके प्रयोग में (अन्य negative वाक्यों की तरह), do, did का प्रयोग होता है। देखिए वाक्य— 106-107 .

(8) ज़रा सोचिए कि वाक्य 110 में his children क्यों आया, their children क्यों नहीं? [ठीक है his का सम्बन्ध father से है, children से नहीं, इसलिए यहां his ठीक है।]

## क्रिया विशेषण-शब्दों के प्रयोग में अशुद्धियां
## (ERRORS IN THE USE OF ADVERBS)

| | अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|---|
| 111. | I play basket-ball *good.* | I play basket-ball *well.* |
| 112. | I am *very much* sorry. | I am *very* sorry. |
| 113. | It is *much* cold today. | It is *very* cold today. |
| 114. | The horse is *too* tired. | The horse is *very* tired. |
| 115. | This girl is *very* poor *to* pay her dues. | This girl is *too* poor *to* pay her dues. |
| 116. | She is *too* weak *for* walk. | She is *too* weak *to* walk. |
| 117. | I am *too* pleased. | I am *much* pleased. |
| 118. | We *slowly walked.* | We *walked slowly.* |
| 119. | We should *only* fear *God.* | We should fear *God only.* |
| 120. | This house is *enough large* for them. | This house is *large enough* for them. |
| 121. | He doesn't know *to* swim. | He doesn't know *how to* swim. |
| 122. | I don't know *to* do it. | I don't know *how to* do it. |
| 123. | Don't run *fastly.* | Don't run *fast.* |
| 124. | She is not *clever* to do it. | She is not *clever enough* to do it. |
| 125. | He explained *clearly his case.* | He explained *his case clearly.* |
| 126. | You have done it very *quick.* | You have done it very *quickly.* |
| 127. | It's *too* hot. | It's *very* hot. |
| 128. | It's *very* hot to play tennis. | It's *too* hot to play tennis. |
| 129. | Poona is *known* for its figs. | Poona is *well known* for its figs. |
| 130. | I went *directly* to school. | I went *direct* to school. |
| 131. | I feel *comparatively better* today. | I feel *better* today. |
| 132. | He runs *fastly.* | He runs *fast.* |
| 133. | The child walks *slow.* | The child walks *slowly.* |
| 134. | I am *very* delighted to see you. | I am *much* delighted to see you. |
| 135. | He is now *too strong to* walk. | He is now *strong enough* to walk. |

(1) Well (adverb) की जगह good (adjective) का प्रयोग अच्छा नहीं है। वाक्य— 111 .

(2) Too और very दोनों का अर्थ है—बहुत। पर (a) too के बाद सम्बन्धित (relative) शब्द to जुड़ता है; जैसे— She is too weak to walk (वह इतनी अधिक कमज़ोर है कि चल-फिर नहीं सकती।) देखिए वाक्य— 116 .

(b) बहुत के अर्थ में सामान्यतया very या much जुड़ता है देखिए वाक्य— 117, 127 .

(3) Slowly, clearly आदि सभी adverbs प्राय: क्रिया के बाद जुड़ते हैं। देखिए वाक्य— 118, 125 .

(4) कई लोग ‘ comparatively better ’कहते हैं। ज़रा सोचिए, जब better में ही दो में से अच्छा होने का भाव है तो comparatively क्यों? देखिए वाक्य—

131 .

(5) ज़रा बताइए तो वाक्य 135 क्यों गलत है— He is now too strong to walk . [हां, यह वाक्य इसलिए गलत हैं क्योंकि इसका अर्थ होगा—वह इतना शक्तिशाली है कि चल-फिर नहीं सकता। अर्थ इससे उल्टा है, इसलिए ‘ too strong ’ की जगह strong enough लगेगा।

## योजक-शब्दों के प्रयोग में अशुद्धियां
## (ERRORS IN THE USE OF CONJUNCTIONS)

| अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|
| 136. *Though* he works hard *but* he is weak. | *Though* he works hard *yet* he is weak. |
| 137. The teacher asked *that why* I was late. | The teacher asked *why* I was late. |
| 138. Wait here *till* I *do not* come. | Wait here *till* I come. |
| 139. *No sooner* we reached the station, the train started. | *No sooner did* we reach the station, *than* the train started. |
| 140. *Not only* he *abused* me *but also* beat me. | *Not only did* he *abuse* me *but* beat me also. |
| 141. We had *hardly gone out before* it began to rain. | We had *hardly* gone out *when* it began to rain. |
| 142. Run fast *lest* you *should not* be late. | Run fast *lest* you *should* be late. |
| 143. *As* Satish is fat *so* he walks slowly. | *As* Satish is fat, he walks slowly. |
| 144. I doubt *that* she will pass this year. | I doubt *whether* she will pass this year. |
| 145. *When* I reached there *then* it was raining. | *When* I reached there, it was raining. |
| 146. *Although* he is poor, *but* he is honest. | *Although* he is poor, *yet* he is honest. |
| 147. Wait here *until* I do not come. | Wait here *till* I come. |
| 148. *Unless* you *do not* try, you will never succeed. | *Unless* you try, you will never succeed. |
| 149. There is no *such* country *which* you mention. | There is no *such* country *as you mention.* |
| 150. He had *scarcely* reached the station *than* the train started. | He had *scarcely* reached the station *when* the train started. |

(a) कुछ योजक शब्द परस्पर एक साथ प्रयोग होते हैं, जैसे though—yet; no sooner—than; not only—but also; hardly—when; lest—should; although—yet; such—as तथा scarcely—when आदि। [ though आदि के साथ yet आदि ही आएगा, but आदि नहीं।]

(2) No sooner, not only नकारात्मक (negative) शब्द हैं। अत: do, did का प्रयोग इनके बाद होता है। वाक्य— 139, 140 .

(3) Lest का अर्थ है—‘ऐसा न हो कि’। अत: lest के बाद should आएगा,

should not नहीं। देखिए वाक्य— 142 .

(4) As के साथ सम्बन्धित (relative) शब्द के रूप में so नहीं जुड़ता। देखिए वाक्य— 143 .

(5) अंग्रेज़ी में when के आगे then नहीं जुड़ता जैसे हिन्दी में जुड़ता है। देखिए वाक्य— 145 .

## सम्बन्ध-सूचक शब्दों के प्रयोग में अशुद्धियां
## (ERRORS IN THE USE OF PREPOSITIONS)

| अशुद्ध (Incorrect) | शुद्ध (Correct) |
|---|---|
| (i) कोई सम्बन्ध-सूचक नहीं लगता | |
| 151. My mother loves *with* me. | My mother loves me. |
| 152. He reached *at* the station. | He reached the station. |
| 153. He ordered *for* my dismissal. | He ordered my dismissal. |
| 154. Rajiv married *with* your cousin. | Rajiv married your cousin. |
| 155. Amitabh entered *into* the room. | Amitabh entered the room. |
| (ii) by का प्रयोग | |
| 156. What is the time *in* your watch? | What's the time *by* your watch? |
| 157. They went to Banaras *in* train. | They went to Banaras *by* train. |
| 158. She was killed *with* a robber. | She was killed *by* a robber. |
| (iii) with का प्रयोग | |
| 159. He is angry *upon* me. | He is angry *with* me. |
| 160. Are you angry *on* her? | Are you angry *with* her. |
| 161. My principal is pleased *from* me. | My principal is pleased *with* me. |
| 162. Wash your face *in* water. | Wash your face *with* water. |
| 163. The dacoit was killed *by* a sword. | The dacoit was killed *with* a sword. |
| 164. Compare Akbar *to* Rana Pratap. | Compare Akbar *with* Rana Pratap. |
| 165. She covered her face *by* her shawl. | She covered her face *with* her shawl. |
| (iv) at का प्रयोग | |
| 166. Open your book *on* page ten. | Open your book *at* page ten. |
| 167. Ram lives *in* Sonepat. | Ram lives *at* Sonepat. |
| 168. Why did you laugh *on* the beggar. | Why did you laugh *at* the beggar. |
| 169. Who is knocking *on* the door. | Who is knocking *at* the door. |
| 170. The train arrived *on* the platform. | The train arrived *at* the platform. |
| (v) on का प्रयोग | |
| 171. We go to school *by* foot. | We go to school *on* foot. |
| 172. We congratulate you *for* your success. | We congratulate you *on* your success. |
| 173. The rioters set the house *to* fire. | The rioters set the house *on* fire. |
| 174. The house was built *over* the ground. | The house was built *on* the ground. |
| 175. Father spent a lot of money *at* her wedding. | Father spent a lot of money *on* her wedding. |

